# सरल अर्थशास्त्र

( उत्तर प्रदेश के इंटरमीडियेट बोर्ड के अर्थशास्त्र विषय के लिये स्वीकृत )

लेखक

**पंडित दयाशंकर दुबे, एम० ए०, एल-एल० बी०**

अर्थशास्त्र-अध्यापक, प्रयाग-विश्वविद्यालय; अर्थशास्त्र-सम्बन्धी
अनेक ग्रन्थों के रचयिता

और

**श्रीयुत भगवानदास केला**

रचयिता भारतीय अर्थशास्त्र, भारतीय राजस्व, भारतीय
शासन इत्यादि, इत्यादि

प्रकाशक

**रामनारायण लाल**

**प्रकाशक तथा पुस्तक-विक्रेता**

इलाहाबाद

चतुर्थ संस्करण ] सन् १९५० ई० [ मूल्य ५)

# भूमिका

मै उन लोगो मे से हूँ जो विश्वास करते हैं कि सब विषयों का उच्च से उच्च पढाई, विशेष कर अर्थशास्त्र की एम्० ए० तक पढाई, हिन्दी के माध्यम द्वारा आसानी से हो सकती है। हिन्दी साहित्य-सम्मेलन के अर्थशास्त्र विषय की उत्तमा परीक्षा बिना अँग्रेजी का एक भी ग्रंथ पढे कोई भी परीक्षार्थी उत्तीर्ण कर सकता है। मै उस दिन की प्रतीक्षा कर रहा था जब इस प्रान्त के इन्टरमीडियेट कालेजों मे अर्थशास्त्र की पढाई हिन्दी के माध्यम द्वारा होना आरम्भ हो जाय। परमेश्वर की कृपा से वह दिन अब आ गया। सन् १९४१ से उत्तर प्रदेश के इन्टरमीडियेट बोर्ड की परीक्षा मे कोई भी परीक्षार्थी अपनी इच्छानुसार अर्थशास्त्र के प्रश्नपत्रों के उत्तर हिन्दी मे लिख सकता है। ऐसे परीक्षार्थियो की सुविधा के लिये ही यह ग्रन्थ तैयार किया गया है। इसमे इन्टरमीडियेट बोर्ड के अर्थशास्त्र विषय के पाठ्यक्रम के अनुसार प्रायः सब आवश्यक बातो का समावेश कर दिया गया है। सब बाते भारतीय दृष्टिकोण से ही लिखी गई हैं। यह भी इस पुस्तक की विशेषता है। प्रत्येक अध्याय के अत मे कुछ चुने हुए प्रश्न दिये गए हैं। जिस वर्ष मे जो प्रश्न इन्टरमीडियेट बोर्ड की परीक्षा मे पूछा गया था उसकी सूचना प्रश्न के साथ मे ही दे दी गई है। मुझे आशा है कि यह ग्रन्थ उन विद्यार्थियो का भी लाभदायक सिद्ध होगा, जिन्होंने अपने अध्ययन का माध्यम अँग्रेजी रखा है। इस पुस्तक मे कुछ बाते ऐसी दी गई हैं जो अँग्रेजी पुस्तकों मे भी नही मिलेगी।

यह पुस्तक मेरे करीब २० वर्षो के इस शास्त्र के अध्ययन और पढाई के अनुभव के आधार पर लिखी गई है। यदि इस पुस्तक के लिखने मे मेरे मित्र, अर्थशास्त्र-सम्बन्धी कई ग्रन्थो के रचयिता श्रीभगवानदास केला का सहयोग प्राप्त न होता तो यह इतने शीघ्र प्रकाशित न हो पाती। श्रीमहेशचन्द्र अग्रवाल एम्० ए०, बी० एस-सी०, 'विशारद' ने इस पुस्तक के लिखने मे बड़ी सहायता दी। श्रीमान् केलाजी का 'भारतीय अर्थशास्त्र' 'भारतीय राजस्व' और 'धन की उत्पत्ति' तथा श्रीमुरलीधर जोशी का 'सम्पत्ति का उपभोग' से बड़ी सहायता ली गई है। इन सब सज्जनो का मैं बहुत आभारी हूँ। इस पुस्तक के अंत मे परिशिष्ट ( ३ ) मे ऐसी सहायक पुस्तकों की सूची दी गई है जिनके पढने से अर्थशास्त्र के ज्ञान की वृद्धि होगी।

यदि अर्थशास्त्र के विद्यार्थी और अध्यापकगण इस पुस्तक की त्रुटियों के सम्बन्ध में मेरा ध्यान आकर्षित करने की कृपा करेंगे तो मैं उनका बहुत आभारी रहूँगा और इस पुस्तक के दूसरे संस्करण में उन त्रुटियों को दूर करने का प्रयत्न करूँगा। इस पुस्तक में यदि कुछ गलतियाँ रह गई हों तो मैं आशा करता हूँ कि विज्ञ पाठकगण उनको सुधार लेंगे।

श्री दुबे-निवास, दारागंज ( प्रयाग )
श्रावण शुक्ल ५, संवत् १६६६
तारीख १८ अगस्त १६३६

**दयाशंकर दुबे**
अर्थशास्त्र अध्यापक,
प्रयाग विश्वविद्यालय

# चौथे संस्करण की भूमिका

हम यह जानकर बहुत प्रसन्न हैं कि यह पुस्तक उत्तरप्रदेश के बोर्ड द्वारा इंटरमीडियेट परीक्षा के अर्थशास्त्र विषय के लिये पाठ्य ग्रन्थ स्वीकृत है; विद्यार्थियों को अपना विषय समझने मे इससे अच्छी सहायता मिल रही है और उनमें इसका खूब प्रचार भी हो रहा है। बिहार प्रांत के विद्यार्थियों के लिये भी यह पुस्तक बहुत उपयोगी सिद्ध हुई है। इस संस्करण मे इस पुस्तक को विद्यार्थियों के लिये और भी अधिक उपयोगी बनाने का प्रयत्न किया गया है। पहिले संस्करण मे जो कुछ थोडी बहुत आवश्यक बातें रह गई थीं वे अब इस पुस्तक मे नवीनतम बातों के साथ दे दी गई हैं। इस संस्करण में तीन अध्याय, एक परिशिष्ट, और सवा सौ पृष्ठों से अधिक अत्यन्त आवश्यक सामग्री बढा दी गई हैं। हम आशा करते हैं कि स्वतंत्र भारत मे इस पुस्तक से अर्थशास्त्र का ज्ञान प्राप्त करने मे विद्यार्थियों को पूरी सहायता मिलेगी।

श्री दुबे-निवास,
दारागंज (प्रयाग)
३०।४।५०

दयाशंकर दुबे

# विषय-सूची

## प्रथम खंड—विषय-प्रवेश

### पहला अध्याय

### अर्थशास्त्र का विषय



### दूसरा अध्याय

### अर्थशास्त्र के भाग



### तीसरा अध्याय

### अर्थशास्त्र का अन्य विद्याओं से सम्बन्ध



### चौथा अध्याय

### आर्थिक जीवन का विकास

# द्वितीय खंड—उपभोग

## पाँचवाँ अध्याय

### आवश्यकताएँ



## छठा अध्याय

### उपयोगिता



## सातवाँ अध्याय

### आमदनी खर्च करने की विधि



## आठवाँ अध्याय

### उपभोग के पदार्थ



## नवाँ अध्यय

### माँग



## दसवाँ अध्याय

### पारिवारिक आय-व्यय

### ग्यारहवाँ अध्याय
#### उपभोग मे सामाजिक दृष्टि



## तृतीय खंड—उत्पत्ति

### बारहवाँ अध्याय
#### उत्पत्ति और उसके साधन



### तेरहवाँ अध्याय
#### भूमि



### चौदहवाँ अध्याय
#### श्रम



### पंद्रहवाँ अध्याय
#### पूँजी

## सोलहवाँ अध्याय

### व्यवस्था



## सत्रहवाँ अध्याय

### उत्पत्ति के साधनों की क्षमता



## अठारहवाँ अध्याय

### बड़ी मात्रा की उत्पत्ति



## उन्नीसवाँ अध्याय

### खेती

## बीसवाँ अध्याय

### घरेलू उद्योग-धन्धे



## इक्कीसवाँ अध्याय

### उत्पत्ति के नियम



## बाईसवाँ अध्याय

### उत्पत्ति और सरकार



## तेईसवाँ अध्याय

### उत्पत्ति की वृद्धि और आदर्श

# चतुर्थ खंड—विनिमय

## चौबीसवाँ अध्याय

### अदल बदल



## पच्चीसवाँ अध्याय

### वस्तुओं की कीमत



## छब्बीसवाँ अध्याय

### व्यापार के साधन



## सत्ताईसवाँ अध्याय

### देशी और विदेशी व्यापार



## अट्ठाईसवाँ अध्याय

### विदेशी व्यापार

## उन्तीसवाँ अध्याय

### मुद्रा



## तीसवाँ अध्याय

### साखपत्र



## इकतीसवाँ अध्याय

### बैंक

## बत्तीसवाँ अध्याय

### विनिमय की दर



# पंचम खंड—वितरण

## तैंतीसवाँ अध्याय

### लगान



## चौंतीसवाँ अध्याय

### मजदूरी



## पैंतीसवाँ अध्याय

### सूद

## चालीसवाँ अध्याय

### प्रान्तीय आय-व्यय



## इकतालीसवाँ अध्याय

### स्थानीय राजस्व



## परिशिष्ट ( १ )



## परिशिष्ट ( २ )



## परिशिष्ट ( ३ )



## परिशिष्ट ( ४ )



## परिशिष्ट ( ५ )

# पहला अध्याय

## अर्थशास्त्र का विषय

**अर्थशास्त्र किसे कहते हैं?**—संसार मे हम लोगो को नाना प्रकार के कार्य करते हुए देखते हैं। एक आदमी सर्दी-गर्मी सहन करके प्रातःकाल से लेकर सायंकाल तक खेती का काम करता है। दूसरा, दिन भर परिश्रम करके जंगल से घास या लकड़ी लाता है अथवा कई घंटो तक कल-कारखाने में मजदूरी करता है। तीसरा, सबेरे से रात को नौ दस बजे तक दुकानदारी करता है। चौथा, किसी दफ्तर में कष्ट-साध्य लेखन कार्य करता है। पाँचवाँ, रात भर जाग कर बस्ती में पहरा देता है। ये लोग इन कामों मे क्यो लगे हैं, क्या ये केवल अपने मनोरंजन के लिए इन कामो में लगे हैं, अथवा क्या इनका उद्देश्य केवल लोक-सेवा है? सम्भव है हजार आदमियो में से केवल एक दो लोक-सेवा के लिये ही कार्य करते हैं। शेष सब तो इन कार्यो को इसी लिए करते हैं कि उन्हे इन कार्यो के करने के उपलक्ष्य मे आवश्यक भोजन, वस्त्र आदि मिलता है, या द्रव्य आदि मिलता है, जिससे हम भोजन, वस्त्र आदि प्राप्त कर सकते हैं। निदान, हमारे विविध प्रयत्नो का मूल हमारी आवश्यकताएँ (Wants) है। अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति करने के लिए हम तरह-तरह के प्रयत्न करते रहते हैं। हमारे ये प्रयत्न 'आर्थिक प्रयत्न' (Economic Activity) कहे जाते हैं और जिस शास्त्र मे मानवी आवश्यकताओ तथा उनकी पूर्ति के लिए किये जाने वाले प्रयत्नों का अध्ययन किया जाता है, उसे 'अर्थशास्त्र' (Economics) कहते है।

परन्तु अर्थशास्त्र में सभी मनुष्यो की आवश्यकताओ का विचार नहीं किया जाता। जो आदमी जगल या गुफा आदि मे एकान्त जीवन व्यतीत करता है, जिसका दूसरे व्यक्तियो से कोई सम्बन्ध नही है, ऐसे आदमी की आवश्यकताओ का अध्ययन करना अर्थशास्त्र का कार्य नही है। अर्थशास्त्र मे केवल उन्हीं आदमियो की आवश्यकताओं का विचार होता है, जो समाज में रहते हैं,

जिनका अपनी आवश्यकताओ की पूर्ति के लिए दूसरे से विविध प्रकार सम्बन्ध होता है । अर्थशास्त्र सामाजिक मनुष्य के सम्बन्ध मे विचार करता है। इसलिए यह एक सामाजिक विद्या है । अर्थशास्त्र के अतिरिक्त और भी कई एक सामाजिक विद्याएँ हैं, उनसे अर्थशास्त्र का सम्बन्ध है, यह आगे एक स्वतत्र अध्याय मे बताया जायगा ।

**अर्थशास्त्र का क्षेत्र** ( Scope of Economics )—अर्थशास्त्र केवल सामाजिक मनुष्यो का विचार करता है, किन्तु उनके भी अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए किये जाने वाले सब प्रयत्न इसके क्षेत्र में नही आते । घरो मे विशेषतया स्त्रियाँ और बच्चे बहुत से ऐसे कार्य करते है जिनसे आदमियो की आवश्यकताएँ पूरी होती हैं, अनेक आदमी ताश, चौसर, क्रिकेट, फुटबाल आदि खेल करके मन बहलाते हैं, क्योकि वे कार्य किसी प्रतिफल के लिहाज से नही किये जाते, उनका अर्थशास्त्र मे विचार नही किया जाता । अर्थशास्त्र मे ऐसे प्रयत्नो का विचार किया जाना है, जो प्रधानतः प्रतिफल, पारिश्रमिक, वेतन, पुरस्कार या मुआवज़े की दृष्टि से किये जाते हैं, केवल प्रेम, मित्रता, स्नेह, मनोरञ्जन या धार्मिक भावना आदि से नही । इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि अर्थशास्त्र समाज मे रहने वाले मनुष्यो के धन सम्बन्धी अर्थात् आर्थिक प्रयत्नो का क्रमबद्ध विवेचन करता है ।

इगलैड के सुप्रसिद्ध अर्थशास्त्री डाक्टर मार्शल का मत है कि अर्थशास्त्र मनुष्य के जीवन सबधी साधारण कार्यो का अध्ययन करता है । वह मनुष्य के ऐसे व्यैक्तिगत जीवन और सामाजिक कार्यो की जाँच करता है जिसका घनिष्ठ सबध उसके कल्याण ( Well-being ) के भौतिक साधनों को प्राप्त करने और उपयोग करने से रहता है । मनुष्य-जीवन के कार्यो को साधारण और असाधारण दो श्रेणियो मे बॉट कर और यह न बतला कर कि असाधारण कार्य कौन से समझे जाने चाहिये अर्थशास्त्र की परिभाषा कुछ अस्पष्ट कर दी गई है । हमको स्पष्ट रूप से कहना चाहिये कि अर्थशास्त्र मे मनुष्य के अर्थ सबधी सब कार्यो का क्रमबद्ध विवेचन होता है । मनुष्य के कल्याण को अपनी परिभाषा मे स्थान देकर डाक्टर मार्शल ने एक कमी की पूर्ति की है । प्रत्येक शास्त्र द्वारा मार्ग-दर्शन होना आवश्यक है और यह तब ही अच्छी तरह से हो सकती है जब शास्त्र का कोई स्पष्ट ध्येय हो । हमको यह जान लेना आवश्यक है कि अर्थशास्त्र का ध्येय मनुष्य का कल्याण और उसके साथ ही साथ विश्व का कल्याण है ।

अर्थशास्त्र का वर्तमान रूप मे विकास पाश्चात्य देशो में, विशेषकर इगलड में हुआ । आज कल भी इस शास्त्र की परिभाषा के सबध मे अर्थशास्त्रियों मे

एक मत नही है। प्रोफेसर राबिन्स अर्थशास्त्र को केवल विज्ञान ही मानकर यह स्वीकार नही करते कि अर्थशास्त्र मे ऐसी बातो पर विचार किया जाय जिनके द्वारा आर्थिक सुधार के लिये मार्ग-दर्शन हो। प्रोफेसर राबिन्स के मतानुसार अर्थशास्त्र वह विज्ञान है जो मनुष्य के उन कार्यो का अध्ययन करती है जो इच्छित वस्तु ( Ends ) और उसके ऐसे परिमित साधनो ( Scarce means ) के सबध के रूप मे उपस्थित होते हैं जिनका उपयोग वैकल्पिक ( Alternative ) या कम से कम दो प्रकार से किया जा सकता है। इस परिभाषा मे स्पष्ट है कि अर्थशास्त्र मे मनुष्यो के उन कार्यो के सबध मे विचार होता है जिनमे इच्छित वस्तु प्राप्त करने के साधन परिमित रहते हैं और इन साधनो का उपयोग वैकल्पिक रूप से कम से कम दो प्रकार से किया जाता हैं। प्रत्येक मनुष्य को अपने समय के उपयोग करने की अनेक प्रकार की इच्छाएँ होती है। परतु समय हमेशा परिमित रहता है और उसका उपयोग कई तरह से किया जा सकता है। मान लीजिये कि कोई मनुष्य सो रहा है पूजा कर रहा है या कोई खेल खेल रहा है। जो समय सोने मे, पूजा मे, या खेल मे लगाया गया है वह अन्य किसी कार्य मे लगाया जा सकता था इसलिये इन सब कामो का विचार अर्थशास्त्र मे करना प्रोफेसर राबिन्स की परिभाषा के अनुसार आवश्यक हो जाता है। मनुष्य कोई भी काम करे उसमे समय की आवश्यकता अवश्य पडती है और इस परिमित समय के उपयोग का विवेचन अर्थशास्त्र मे करना आवश्यक हो जाता है। यदि बारीकी से विचार किया जाय तो यह आसानी मे समझ मे आ जायगा कि प्रत्येक कार्य के सबध में अपार इच्छित वस्तुओ के साधन परिमित होते हे और उनका उपयोग कई प्रकार से किया जा सकता है। इस प्रकार प्रोफेसर राबिन्स की परिभाषा के अनुसार अर्थशास्त्र मनुष्य के प्रत्येक कार्य के सबध मे विचार करता है। यह परिभाषा इतनी व्यापक है कि इसके अनुसार मनुष्य के प्रत्येक कार्य का विवेचन चाहे वह राजनैतिक, धार्मिक या सामाजिक क्यो न हो अर्थशास्त्र के अन्दर आ जाता है। इस परिभाषा को मान लेने पर अर्थशास्त्र, धर्मशास्त्र, राजनीति-शास्त्र और समाज-शास्त्र की सीमाओ का स्पष्टीकरण बराबर नही हो पाता।

प्रोफेसर राबिन्स की परिभाषा की दूसरी ध्यान देने योग्य बात यह है कि वे अर्थशास्त्र को केवल विज्ञान ही मानते है। उसमे केवल ऐसे विषयो का ही विवेचन उनके मतानुसार होना चाहिये जो किसी समय की परिस्थितियो मे कार्य-कारण का सबध बतलाते है। उन परिस्थितियो मे क्या अदल-बदल होना चाहिये और परिस्थितियो के बदलने के क्या तरीके है इन गभीर

प्रश्नों पर विचार उसमें नही किया जा सकता क्योकि ये सब काम विज्ञान की सीमा के बाहर हैं। मान लीजिये कि किसी देश मे शराब पीने वालो की सख्या बढ़ रही है। प्रोफेसर राबिन्स की परिभाषा के अनुसार अर्थशास्त्र मे केवल यही विचार किया जायगा कि शराब पीने वालो की सख्या बढने से शराब की कीमत पर क्या प्रभाव पड़ेगा, शराब पैदा करने वालो पर क्या असर होगा। परतु उनके अर्थशास्त्र में इस प्रश्न पर विचार करने के लिये गुजाइश नही है कि शराब पीना अच्छा है या बुरा और शराब पीने की आदत सरकार व जनता के प्रयत्नो द्वारा कैसे बद की जा सकती है। उनके अर्थशास्त्र मे मार्ग-दर्शन का अभाव है। प्रत्येक शास्त्र मे मार्ग-दर्शन उसका एक महत्वपूर्ण भाग माना जाता है और इसी भाग का प्रोफेसर राबिन्स की परिभाषा मे न होना उसकी एक भारी कमी है। इस कमी के कारण अर्थशास्त्र का अध्ययन जनता को लाभकारी भी नही हो सकता।

अर्थशास्त्र बहुत प्राचीन है। इस विषय पर ससार मे सर्व प्रथम क्रमबद्ध उपलब्ध ग्रन्थ कौटिल्य का अर्थशास्त्र है। हमारे भारत को ही यह गौरव प्राप्त है। यह ग्रथ कम से कम २२ सौ वर्ष पुराना है। आचार्य कौटिल्य के मतानुसार अर्थशास्त्र का क्षेत्र पृथ्वी को प्राप्त करने और उसकी रक्षा करने के उपायो का विचार करना है। आपने अर्थशास्त्र मे ब्रह्मचर्य की दीक्षा से लेकर देशों में विजय प्राप्त करने की अनेक बाते दी हैं। शहरो का बसाना, खुफिया पुलिस का प्रबध, राजाओ का कर्तव्य, फौज की रचना, अदालतो की स्थापना, फौजदारी और दीवानी कानून, विवाह सबधी नियम, दाय भाग, शत्रुओ पर चढाई, किले बदी, सधि और उनके भेद आदि बातो का विचार आचार्य कौटिल्य अपने ग्रथ मे करते है। इससे स्पष्ट है कि आचार्य कौटिल्य ने अर्थशास्त्र मे राजनीति, समाज-शास्त्र, आचार-शास्त्र इत्यादि विषयो का समावेश कर लिया है।

**अर्थशास्त्र की परिभाषा**—अर्थशास्त्रियो मे थोडा बहुत मत भेद होने पर भी अर्थशास्त्र की ऐसी परिभाषा दी जा सकती है जो सरल हो और जिससे उसकी सीमा निर्धारित होती हो। अर्थशास्त्र दो शब्दो से बना है अर्थ और शास्त्र इसलिये अर्थशास्त्र की सब से सरल परिभाषा यह है कि वह ऐसा शास्त्र है जिसमे मनुष्यों के अर्थ सबधी बातो का विवेचन हो। किसी विषय के क्रम-बद्ध ज्ञान को उस विषय का शास्त्र कहते है इसलिये अर्थशास्त्र मे मनुष्यो के अर्थसबधी सब बातो का क्रम बद्ध ज्ञान होना आवश्यक है। उसमें मनुष्यो के उन प्रयत्नो के सबध मे विचार नही किया जाता जिनका संबध अर्थ के प्राप्त करने, रक्षा करने और खर्च करने से नही होता है।

ज्ञान का उद्देश सत्य की खोज द्वारा विश्व के लिये सुख और शांति के साधन प्राप्त करना है। अर्थशास्त्र भी यह बतलाता है कि अर्थ के द्वारा विश्व मे सुख और शाति कैसे प्राप्त हो सकती है। सब शास्त्रो के समान अर्थशास्त्र का उद्देश भी विश्व का कल्याण है और वह यह बतलाता है कि आर्थिक प्रयत्नो द्वारा विश्व-कल्याण कैसे हो सकता है।

उपर्युक्त विवेचना के अनुसार अर्थशास्त्र की सरल परिभाषा यह है कि उसमे मनुष्य के अर्थसम्बन्धी सब कार्यों का क्रम बद्ध अध्ययन किया जाता है और उसका ध्येय विश्व-कल्याण है।

अर्थ का पर्यायवाची शब्द है धन या सम्पति। इसलिये अर्थशास्त्र को कुछ लोग धन विज्ञान या सम्पति शास्त्र भी कहते हैं।

अर्थ या धन (Wealth) की परिभाषा—अर्थशास्त्र मे मनुष्यो के अर्थ संबधी कार्यों का अध्ययन होता है इसलिये अर्थ की परिभाषा समझ लेना आवश्यक है। अर्थ शब्द के अनेक अर्थ होते हे और हिन्दी जानने वालो के मन मे इस शब्द के सुनने से कई भाव पैदा हो जाते हैं। काशी की नागरी प्रचारिणी सभा के हिन्दी शब्द सागर मे अर्थ शब्द के नीचे लिखे अनुसार आठ अर्थ दिये है :—

१—शब्द का अभिप्राय, मनुष्य के हृदय का आशय जो शब्द से प्रकट हो। २—अभिप्राय, प्रयोजन, मतलब। ३—काम ४—हेतु, निमित्य, ५—इद्रियो के विषय, शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गध। ६—चतुर्वर्ग मे से एक, धन सपत्ति ७—अर्थशास्त्र के अनुसार मित्र, पशु, भूमि, धन, धान्य आदि की प्राप्ति और वृद्धि। ८—जन्म कुडली के लग्न से दूसरा घर।

अर्थशास्त्र मे अर्थ के उपर्युक्त प्रथम पॉच अर्थो से कोई सबंध नही है। और आठवे अर्थ का सबध ज्योतिष-शास्त्र से है इसलिये हमको विचार केवल छठवे और सातवे अर्थ पर ही करना है। छठवे अर्थ मे यह बतलाया गया है कि अर्थ चतुर्वर्ग मे से एक है। चतुर्वर्ग है धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष जिनका प्राप्त करना प्रत्येक व्यक्ति के लिये अभीष्ट है। अर्थ इन चार वर्गो मे से होने के कारण उसका प्राप्त करना भी प्रत्येक व्यक्ति के लिये आवश्यक है। छठवे अर्थ का पर्यायवाची शब्द धन या संपत्ति दिया है और साधारण जनता मे धन का प्रयोग ही अर्थ के बदले में किया जाता है। इसलिये हम भी अर्थ के बदले मे धन शब्द का उपयोग करते हैं। शब्द सागर मे दिये हुए सातवे अर्थ के अनुसार अर्थ में मित्र, भूमि, धन-धान्य आदि की प्राप्ति और वृद्धि सम्मिलित है। हमे यह

नही मालूम कि किस अर्थशास्त्र से अर्थ की यह परिभाषा ली गई है। वर्तमान समय मे अर्थशास्त्रियो द्वारा अर्थ की जो परिभाषा मान्य की गई है उसमे मित्र सम्मिलित नही है। मित्र कोई मनुष्य ही हो सकता है और मनुष्य को अर्थ का भाग नही माना जा सकता। यह परिभाषा इतनी स्पष्ट नही है कि जिससे आसानी से मालूम हो सके कि कौन सा पदार्थ अर्थ या धन है और कौन सा नही है।

अर्थशास्त्र मे अर्थ या धन केवल रुपए-पैसे आदि सिक्को या सोने-चाँदी आदि धातुओ को ही नही कहते, वरन् इसके अतर्गत वे सब पदार्थ समझे जाते है, जिनसे मनुष्य की किसी प्रकार की कोई आवश्यकता पूरी हो सकती हो, एव जिनको देकर बदले मे दूसरी उपयोगी वस्तुएँ मिल सकती हो। इस प्रकार अन्न, कोयला, लोहा, लकडी आदि चीजे भी धन है। सक्षेप मे समस्त उपयोगी और विनिमय-साध्य चीजे (Exchangeable goods) धन है। कोई वस्तु विनिमय-साध्य तब कही जाती है, जब उसे देकर उसके बदले मे अन्य उपयोगी वस्तु मिल सके। ससार मे बहुत सी वस्तुएँ ऐसी है जो विनिमय-साध्य नही इन वस्तुओ को अर्थशास्त्र मे धन नही कहते। उदाहरणवत् हवा और रोशनी का विचार कीजिए। इनके उपयोगी होने मे किसी को सन्देह नही है, परन्तु साधारणतया ये अपरिमित मात्रा मे मिलती है, अतः ये विनिमय-साध्य नही होती और इसलिए अर्थशास्त्र मे धन नही मानी जाती। हाँ, विशेष दशाओ मे खान आदि मे, ये परिमित परिमाण मे होती है, इन्हे अधिक मात्रा मे प्राप्त करने के लिए श्रम अथवा द्रव्य खर्च करना होता है, तब ये विनिमय-साध्य होती है और इसलिए वहाँ धन मानी जाती है। इससे मालूम हुआ कि किसी चीज का धन होने के लिए विनिमय-साध्य होना आवश्यक है।

ऊपर धन के जो उदाहरण दिए गए है, वे भौतिक पदार्थो (Material goods) के है। उनके अतिरिक्त, अ-भौतिक धन भी होता है। एक आदमी दूसरे की, किसी प्रकार की सेवा करता है, यह उपयोगी तो है ही, इसके बदले मे उसे द्रव्य अन्न आदि और उपयोगी वस्तुएँ भी मिलती हैं। अतः उसकी सेवा धन है। इसी प्रकार किसी व्यवसाय की प्रसिद्धि या ख्याति उपयोगी भी है और विनिमय-साध्य भी है, अर्थात्, इसका क्रय-विक्रय हो सकता है। इसलिए यह भी अर्थ-शास्त्र मे धन मानी जाती है।

यह बात ध्यान मे रखना आवश्यक है कि किसी व्यक्ति के व्यक्तिगत गुण धन नहीं माने जाते, यद्यपि उन गुणो के द्वारा धन की प्राप्ति हो जाती है। उसका मुख्य कारण यह है कि व्यक्तिगत गुण विनिमय साध्य

नही हैं। कोई भी अध्यापक पढाते समय अपने ज्ञान का विनिमय नही करता। उसका ज्ञान तो उसके पास वैसा ही बना रहता है। वह अपनी सेवा का विनिमय करता है। इसलिये उसकी सेवा धन मानी जाती है। किसी कारीगर की कार्य कुशलता या दक्षता भी विनिमय-साध्य नही है। इसलिये वह भी धन नही मानी जाती। यद्यपि वह उस कार्य कुशलता या दक्षता के द्वारा जो काम करता है उससे उसको धन की प्राप्ति अवश्य होती है।

**राष्ट्रीय धन** (National Wealth)—हमारे नगर मे दूसरे नगर से जो सड़क आती है, इसके बनवाने मे हजारो रुपये लगे है। इसी प्रकार हमारे नगर के पास की नदी पर जो विशाल पुल बना है, वह तो लाखो रुपये मे तैयार हुआ है। अतः उपर्युक्त सड़क तथा पुल के धन होने मे तो किसी को शका ही नही हो सकती, प्रश्न यह है कि यह किसका धन है। कोई आदमी ऐसा नही जो इसे अपना कह सके, हॉ, सरकार या राष्ट्र इस पर अपना अधिकार बता सकता है। इससे मालूम हुआ कि कुछ चीजे ऐसी होती है जो किसी व्यक्ति विशेष की धन न होने पर भी राष्ट्रीय धन अवश्य होती हैं। ऐसी अन्य वस्तुएँ सार्वजनिक मकान, स्कूल, अस्पताल, अजायब घर, डाक, तार, रेल, नदी, नहर आदि हैं। इस प्रकार धन के दो भेद हुए, वैयक्तिक और राष्ट्रीय। भारतवर्ष के राष्ट्रीय घन मे यहॉ की जनता के धन के अतिरिक्त भारत-सरकार, प्रातिक सरकार, स्थानीय स्वराज्य सस्थाओ, म्युनिसिपल और लोकल बोर्डो, ग्राम-पंचायतो और मदिर, मसजिद, धर्मशाला आदि सस्थाओ के विविध धन सम्मिलित होने चाहिए। इन सब के जोड़ मे से वह रकम घटा देनी चाहिए, जो भारतवर्ष मे अन्य देशो की लगी हुई है, अर्थात् जो दूसरो को देनी है। कुछ अर्थशास्त्रियो के मत से तो राष्ट्रीय साहित्य, वैज्ञानिक आविष्कार आदि के अतिरिक्त देश के निवासी भी राष्ट्रीय धन के हिसाब में सम्मिलित किये जाने चाहिएँ, क्योकि ये भी अपने देश के धन को बढाते है।

**अर्थ या धन का महत्व**—संसार में शायद ही कोई ऐसा मनुष्य हो जो धन का महत्त्व न जानता हो। छोटा बचा भी पैसे का महत्त्व समझता है और मचल कर अथवा रोकर उसे प्राप्त करने का प्रयत्न करता है। वह भी इतना जानता है कि पैसा ही ऐसी वस्तु है जिससे वह अपनी इच्छित वस्तुएँ प्राप्त कर सकता है। नवयुवक और बूढे आदमी जो दिन-रात उसी की चिंता में परेशान रहते हैं और उसी को प्राप्त करने का प्रयत्न करते हैं। बिना धन के इस ससार मे किसी का गुजारा नही। जिसके पास धन है वह आसानी से वे सब वस्तुएँ प्राप्त कर सकता है जिनकी उसको आवश्यकता है

और इन वस्तुओ के उपयोग से उसको सुख मिलता है। इस प्रकार धन प्रत्येक मनुष्य के सुख का प्रधान साधन है। प्रत्येक मनुष्य सुखी होना चाहता है इसलिये वह उसके प्रधान साधन धन को प्राप्त करने का प्रयत्न करता है। समाज मे भी धनवान व्यक्ति की ही इज्जत की जाती है। कई व्यक्ति समाज मे ऊँचा स्थान प्राप्त करने के लिये भी अधिक धन पाने का प्रयत्न करते है। धन के बढ़ने से मनुष्य गरीबी की मुसीबतों से बच जाते है और अधिक सुखी भी हो सकते हैं। धन मे अपार शक्ति है। धन के द्वारा ही बडे-बडे कारखाने चलाए जाते है जिनमें अनेक व्यक्तियों को अपनी जीविका प्राप्त करने का अवसर मिलता है। धन के द्वारा अनेक परोपकार के कार्य भी होते हैं। धन के द्वारा ही शिक्षा प्रचार होता है और औषधालय तथा अस्पताल खोले जाते है जिनमे रोगियो की चिकित्सा की जाती है। अपने कुटुम्ब, समाज और देश को अधिक सुखी बनाने के लिये प्रत्येक व्यक्ति का अधिक धनवान होने का प्रयत्न करना स्वाभाविक है।

परतु हमको यह न भूल जाना चाहिये कि धन की शक्ति का दुरुपयोग भी होता है। चोरी, डकैती, मुकदमेबाजी और लड़ाई-झगड़े प्रायः धन के लिये ही होते है। युद्ध भी धन या उसके साधन प्राप्त करने के लिये ही किये जाते है। कुछ व्यक्ति धन कमाने की धुन मे दूसरों के हितो का विचार नहीं करते और ऐसे साधनों द्वारा धन प्राप्त करते है जिनसे दूसरो की हानि होती है। समाज मे सघर्ष पैदा होता है और देश मे अशान्ति बढ़ने लगती है। जब एक महाजन अधिक सूद लेकर कर्जदार का खून चूसता है, जब एक जमीदार अत्यधिक लगान लेकर अपने किसानो को तबाह करता है, जब एक पूँजीपति अपने मजदूरो को उचित मजदूरी न देकर उनके स्वास्थ्य को चौपट करता है, जब एक सौदागर वस्तुओं मे मिलावट कर या अत्यधिक कीमत पर बेच कर अपने ग्राहको को ठगता है तो इन सब कार्यों से धन तो अवश्य प्राप्त होता है। परन्तु शोषित व्यक्तियो और समाज की बड़ी हानि होती है। इस प्रकार की हानि से बचने के लिये इन सब कार्यो को सरकार द्वारा नियत्रण किया जाना आवश्यक है।

**अर्थ के संबंध में भारतीय आदर्श**—हिन्दू धर्मशास्त्र के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति के सब प्रयत्नों का लक्ष्य-धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष प्राप्त करने का होता है। मोक्ष प्राप्त करने के लिये अर्थात् भौतिक बधनो से मुक्ति मिलने के लिये धर्म की आवश्यकता होती है, काम अर्थात् जीवन की सब उचित वासनाओं या इच्छाओं की तृप्ति के लिये अर्थ की आवश्यकता होती है, परतु यह अर्थ धर्म द्वारा ही प्राप्त किया जाना चाहिये। जब अर्थ के प्राप्त

करने में धर्म की हानि होती हो, दूसरो को नुकसान पहुँचता हो तो ऐसे अर्थ को नही प्राप्त करना चाहिये। अधर्म से प्राप्त किया हुआ धन कभी भी सुख और शाति का साधन नही हो सकता और न उससे जीवन-मुक्ति या मोक्ष प्राप्त करने मे सहायता ही मिल सकती है। दूसरो का शोषण कर के प्राप्त किया हुआ धन, बेईमानी या धोके बाजी से प्राप्त किया हुआ धन, चोरबजारी, रिश्वत या चोरी डकैती से प्राप्त किया हुआ धन, अधर्म से प्राप्त किया होने के कारण कभी भी सुख और शाति का साधन नही हो सकता। हमारा भारतीय आदर्श यह है कि धन हमेशा धर्म के अनुसार बिना किसी अन्य व्यक्ति, समाज या देश को हानि पहुँचाए ही प्राप्त करना चाहिये। आजकल इस आदर्श के अनुसार चलने वाले व्यक्तियों की सख्या बहुत कम है। अधिकाश व्यक्ति धन कमाने की धुन मे धर्म का या दूसरो के हितों का विचार ही नही करते। इसलिये धनवान होने पर भी वे सुखी नही हो पाते। प्रत्येक व्यक्ति को सुख और शाति अवश्य मिलनी चाहिये। इसके लिये प्रत्येक व्यक्ति को धन कमाते समय अपने भारतीय आदर्श का सदा ध्यान रखना चाहिये और कभी भी दूसरों को हानि पहुँचा कर अधर्म से या बेईमानी से धन प्राप्त करने का प्रयत्न नही करना चाहिये।

**क्या अर्थशास्त्र कला ( Art ) है?**—किसी भी शास्त्र का अध्ययन करने से ज्ञान प्राप्त होता है। जब इस ज्ञान से ऐसे नियमो का पता चलता है जिनसे वर्तमान परिस्थिति समझने मे सहायता मिलती है और कार्य कारण का सबंध मालूम होता है तो उसे हम विज्ञान ( Science ) कहते है। जब ज्ञान से हमको ऐसे तरीके प्राप्त होते हैं जिनसे किसी उद्देश की प्राप्ति होती है तो उसे हम कला कहते हैं। अर्थशास्त्र से ज्ञान प्राप्त होता है, उसके नियम कार्य कारण का सबध बतलाते हुए वर्तमान आर्थिक परिस्थितियों को समझने मे सहायता देते है, उससे ऐसे तरीके भी प्राप्त होते है जिनसे मनुष्य, देश और समाज का आर्थिक विकास हो सकता है। इसलिये अर्थशास्त्र को हम विज्ञान और कला दोनो के रूप मे पाते है। अर्थशास्त्र का वह भाग जिसमे कार्य-कारण का सबध बताते हुए ऐसे नियमों पर विचार किया जाता है जिनसे वर्तमान परिस्थितियों को समझने में सहायता मिलती है अर्थ-विज्ञान कहलाता है। उसका वह भाग जिससे आर्थिक विकास के लिए मार्ग-दर्शन मिलता है अर्थशास्त्र की कला कहलाता है।

कुछ लोग अर्थशास्त्र को धन कमाने की कला समझते हैं और उसको

अध्ययन इसलिए करते है कि जिससे उनको वे तरीके मालूम हो जाएँ जिनके उपयोग से वे शीघ्र धनवान हो सके। यह सभव है कि अर्थशास्त्र के नियमो को समझ कर कार्य करने से कुछ लोग धनवान हो जाते है परतु अर्थशास्त्र का उद्देश व्यक्तिगत स्वार्थ-साधन नही है। जब कोई व्यक्ति अपने स्वार्थ-साधन के लिये दूसरो का शोषण करता है तब देश को हानि होती है। कई राष्ट्रो के कार्य भी ऐसे होते है जिनसे राष्ट्रों मे पारस्परिक सघर्ष बढता है और विश्व-कल्याण मे बाधा पहुँचती है। जब व्यक्तिगत स्वार्थों या देश के स्वार्थों का विश्व के स्वार्थो से विरोध होता है तब अर्थशास्त्र स्पष्ट रूप से विश्व-कल्याण के लिये व्यक्तिगत या राष्ट्रीय स्वार्थो के नियत्रण करने के तरीके बतलाता है। वह बतलाता है कि विश्व-कल्याण अर्थ द्वारा कैसे प्राप्त हो सकता है। इसलिये अर्थशास्त्र के उस भाग को जिसमें इन तरीकों पर विचार किया जाता है हम विश्व-कल्याण की कला कह सकते है।

**अर्थशास्त्र के नियम** ( Laws of Economics )—प्रत्येक शास्त्र या विज्ञान मे ऐसे नियमों का-अध्ययन किया जाता है जिनसे कार्य कारण का सबंध मालूम होता है और वर्तमान परिस्थितियों को समझने में सहायता मिलती है। भौतिक विज्ञान के नियम जड़ पदार्थो के सबध मे रहते है। हम जानते है कि सूर्य भगवान सदा पूर्व से उदय होकर पश्चिम मे अस्त होते है। समुद्र मे ज्वार भाटा एक निश्चित समय पर ही आता है। इन पर मनुष्य की बदलती हुई परस्थितियो का प्रभाव नही पडता। भौतिक विज्ञान के नियम अटल होते है। वे सदा एक से लागू होते हैं। परतु अर्थशास्त्र के नियम, मनुष्यों से सबध रखने के कारण, सदा एक से नही रहते और न वे पूर्ण रूप से निश्चित ही रहते हैं। उन पर बदलती हुई परस्थितियो का प्रभाव पड़ता रहता है। साधारणतः हम यह देखते है किं जब किसी वस्तु की कीमत बढने लगती है, तब उसकी माग कम हो जाती है। परन्तु कभी-कभी हमें यह भी देखते है कि वस्तु की कीमत बढ़ने के साथ ही साथ, अन्य परिस्थितियों के बदलने से, उसकी माग भी बढ़ जाती है। इसलिये जब हम माग का नियम बतलाते है तब हमको यह स्पष्ट कर देना आवश्यक हो जाता है कि अन्य परिस्थितियों में कोई परिवर्तन न हो तो किसी वस्तु की कीमत बढ़ने पर उसकी माग कम हो जाती है। हम माग के विषय मे यह स्पष्ट रूप से नहीं कह सकते कि कीमत बढने पर माग कितनी कम हो जाती है। नियम मे तो हम केवल इस प्रवृति का ही निर्देश कर देते हैं। इसलिये

हमारे अर्थशास्त्र के नियम भौतिक विज्ञान के नियमो के अनुसार निश्चित नही रहते और न वे सर्वत्र सर्व काल एक से लागू ही होते है। बदलती हुई परिस्थितियों के अनुसार उनमे परिवर्तन करना आवश्यक हो जाता है।

**अर्थशास्त्र की मान्यताएँ ( Assumptions in Economics )**—अर्थशास्त्र मे मनुष्य के आर्थिक प्रयत्नो का अध्ययन होता है। मनुष्य का जीवन बहुत पेचीदा है, इसलिये उसके आर्थिक प्रयत्नों का अध्ययन भी साधारण काम नही है। प्रारभिक बातो को सरल करने के लिये हमको अपना कार्य क्रम क्रम से पूरा करना पड़ता है। सब के पहिले कुछ बातों को मान कर किसी विषय का अध्ययन आरभ किया जाता है और निर्धारित सीमाओ के अदर विषय पर विचार कर लेने के बाद सीमा की बाहर की बातों का क्रमशः विचार किया जाता है। इन मानी हुई बातो को सदा ध्यान मे रखने से विषय आसानी से समझ मे आ जाता है।

सबसे पहिले यह मान लिया जाता है कि देश में व्यवस्थित सरकार है और वह देशवासियों की जान माल की रक्षा करने का और उनको बाहरी देशो के आक्रमण से बचाने का पूरा प्रयत्न करती है। जब किसी देश में अराजकता फैल जाती है और जान माल की रक्षा का उचित प्रबंध सरकार द्वारा नहा होता तो देशवासियो के आर्थिक प्रयत्नो पर उसका बुरा प्रभाव पडता है। आवश्यकता पडने पर ऐसी दशा का वर्णन या युद्ध की दशा का वर्णन अर्थशास्त्र मे विशेष रूप मे अलग ही किया जाता है, साधारणतः यह मान लिया जाता है कि देश मे शाति है और सरकार का कार्य व्यवस्थित रूप से चल रहा है।

दूसरी बात यह मान ली जाती है कि प्रत्येक मनुष्य आर्थिक प्रयत्न अपने और अपने कुटुब के स्वार्थ साधन के लिये ही करता है। प्रत्येक मनुष्य परिश्रम धन कमाने के लिये करता है। आजकल तो स्वार्थ साधन की इच्छा इतनी अधिक बढ गई है कि अधिकाश व्यक्ति अपना स्वार्थ साधन करते समय इस बात का विचार ही नही करते कि उनके प्रयत्नों का दूसरो के स्वार्थों पर क्या प्रभव पड़ेगा। जब दूसरो के स्वार्थों को हानि पहुँचने लगती है तब शोषण आरभ होता है, आपस मे सघर्ष पैदा होता है और समाज की शाति भग होने लगती है। देश वासियो को सुखी बनाने के लिये, अपना स्वय सच्चा सुख प्राप्त करने के लिये यह आवश्यक है कि प्रत्येक व्यक्ति अपना स्वार्थ साधन करते समय यह विचार

अवश्य कर लिया करे कि उसके प्रयत्नो से दूसरो का अहित तो नहीं होता है। उसको दूसरों के हितो का उतना ही ध्यान रखना चाहिये जितना कि वह अपने हितो का रखता है। यह कहा गया है कि रूस मे अधिकाश व्यक्ति अपने स्वार्थ के लिये नही परन्तु समाज के हित के लिये ही प्रयत्न करते है। भारत मे भी कई व्यक्ति दूसरो के हितो के लिये, परोपकार के लिये ही सदा प्रयत्न शील रहते है। ऐसे व्यक्तियो के प्रयत्नों से देश और समाज को बहुत आर्थिक लाभ होता है। परन्तु ऐसे व्यक्तियो की संख्या बहुत कम रहती है। साधारणतः अधिकाश व्यक्ति स्वार्थ साधन के लिये ही प्रयत्न करते हैं और उनके प्रयत्नो का अध्ययन अर्थशास्त्र में किया जाता है।

तीसरी बात यह मान ली जाती है कि प्रत्येक व्यक्ति को आर्थिक स्वतत्रता है और एक समान काम करने वालों मे प्रतिस्पर्धा रहती है। प्रत्येक व्यक्ति अपनी इच्छानुसार अपनी जीविका का साधन और स्थान चुन लेता है। सरकार को देश और समाज के लाभ के लिये इस स्वतत्रता पर कभी कभी नियंत्रण करना पड़ता है। मादक वस्तुओ की दुकानो, अस्त्र शस्त्र की दुकानों और कारखानो पर सरकार का नियत्रण रहता है। बिना उचित शिक्षा पाये कोई व्यक्ति वकालत या डाक्टरी का पेशा नही कर सकता। हिंदू वर्णव्यवस्था के अनुसार प्रत्येक वर्ण के कार्य अलग अलग बाट दिये गए हैं और साधारणतः शूद्र का कार्य ब्राह्मण नही करता। परन्तु अब वर्णव्यवस्था के बंधन शिथिल हो गए है। इसलिये आर्थिक स्वतत्रता को मान लेने से कोई विशेष हानि नही है।

**अर्थशास्त्र के अध्ययन की आवश्यकता**—आजकल किसी समाज या देश के आदमियो का सुख पूर्वक जीवन व्यतीत करना, समय पर उचित भोजन-वस्त्र तथा विश्राम प्राप्त करना, रहने के लिये मकान आदि की व्यवस्था करना, शिक्षा, स्वास्थ्य आदि के यथेष्ट साधन होना—ये सब बाते बहुत कुछ उनकी आर्थिक स्थिति पर निर्भर होती हैं। धनहीन व्यक्ति शिक्षा प्राप्त करने से वचित रह जाते है क्योकि उनके पास पुस्तको या फीस आदि के लिये रुपया नही होता। वे अपनी बीमारी मे उचित इलाज नहीं करा सकते, क्योकि उनके पास औषधि आदि के लिये द्रव्य नहीं होता। भूख प्यास से व्याकुल व्यक्ति से ईमानदारी, सच्चरित्रता, स्वाभिमान की भी आशा नहीं हो सकती। उसका भगवद्भक्ति या उपासना आदि में भी लगना कठिन है, कहा है 'भूखे भजन न होय गोपाला'। उसका दूसरों की सहायता या सेवा करना तो प्रायः असम्भव ही है। इस

प्रकार मनुष्यो की सुख शाति की वृद्धि के लिये उनकी आर्थिक स्थिति अच्छी होना आवश्यक है। और हम किसी समाज या देश की आर्थिक उन्नति मे तभी सहायक हो सकते हैं, जब हमे अर्थशास्त्र के सिद्धातो का समुचित ज्ञान हो, उन सिद्धातो के अनुसार उचित उपायो का अवलम्बन किया जाय। इस प्रकार जो व्यक्ति किसी समाज या देश के सुख-समृद्धि के अभिलाषी हैं उनके लिये अर्थशास्त्र का पठन-पाठन अत्यन्त आवश्यक और उपयोगी है।

किसी व्यक्ति के विकास मे गरीबी सबसे बड़ी रुकावट रहती है और अर्थशास्त्र गरीबी दूर करने के मार्ग बतलाता है। व्यापारी को भी अर्थशास्त्र के अध्ययन की बहुत आवश्यकता है। वह वर्तमान व्यापार संगठन बराबर समझे बिना अपने व्यापार से पूरा लाभ नही उठा सकता। अर्थशास्त्र के अध्ययन से किसान अपनी हीन दशा के कारणो को समझ कर अपनी सब बाधाओ के तरीके आसानी से जान सकता है। गरीब मजदूर अपने संगठन की आवश्यकता को समझ कर और मजदूर सघ को मजबूत बनाकर अपनी दशा सुधारने का तरीका सीख लते है। एक राजनीतिज्ञ या व्यवस्थापक सभा के सदस्य के लिये अर्थशास्त्र का अध्ययन उतना ही आवश्यक है जितना एक समाज सुधारक के लिये है। दोनो ही समाज मे सुख और शाति की वृद्धि करने के लिये हमेशा प्रयत्न करते है। अर्थशास्त्र के अध्ययन से ज्ञान की वृद्धि होती है और ऐसे तरीको का पता लगता है जिनके उपयोग से व्यक्ति, समाज और विश्व का कल्याण हो सकता है।

भारतवर्ष एक गरीब देश है। यहाँ के अधिकाश व्यक्तियो को कठिन परिश्रम करने पर भी पेट भर भोजन नही मिल पाता। यहाँ के किसानो और मजदूरो की दशा अत्यत ही शोचनीय है। उनके रहन-सहन का दर्जा बहुत ही नीचा है। अर्थशास्त्र के ज्ञान के प्रचार से इनकी दशा मे बड़ा सुधार हो सकता है और देश भी समृद्धिशाली हो सकता है। इसलिये भारतवासियो को तो इस शास्त्र का अध्ययन विशेष रूप से करना चाहिये।

## अभ्यास के प्रश्न

१—अर्थशास्त्र मे साधारणतः किन विषयो पर विचार होता है? किसानो के सम्बध में किन विषयो पर विचार होता है? मजदूरो के सम्बंध मे किन विषयो पर विचार होता है? उद्योग-धंधो के सम्बध में किन विषयो पर विचार होता है?

२—यदि आपको किसी अपढ व्यक्ति को अर्थशास्त्र का महत्व समझाना हो तो आप कैसे समझावेगे ?

३—अर्थशास्त्र क्या है ? व्यावहारिक जीवन में अर्थशास्त्र के ज्ञान की क्या उपयोगिता है ? ( १९३२, १९३९ )

४—भारत मे इस समय अर्थशास्त्र के अध्ययन की आवश्यकता समझाइए।

५—धन या सम्पति की परिभाषा लिखिए। निम्न लिखित वस्तुएँ किन दशाओं मे धन मानी जा सकती है ? कागजी रुपया, घर का कूड़ा-कचरा, जहर, रेल का टिकट, समाज-सेवा।

६—राष्ट्रीय धन मे कौन सी वस्तुएँ सम्मिलित रहती हैं ? अपने नगर के राष्ट्रीय धन की सूची तैयार कीजिये।

७—कुछ विद्वानो ने अर्थशास्त्र की धन विज्ञान के रूप में परिभाषा की है। क्या यह परिभाषा ठीक है ?

८—क्या अर्थशास्त्र कला है ? अर्थशास्त्र का अन्य विज्ञानो से क्या भेद है ? ( १९४१ )

९—अर्थशास्त्र की निम्नलिखित परिभाषाओ की आलोचना कीजिये :—

( क ) Economics is a study of mankind in the ordinary business of life; it examines that part of individual and social action which is most closely connected with the attainment and with the use of the material requisites of well being ( Marshall )

( ख ) Economics is the science which studies human behaviour as a relationship between ends and scarce means which have alternative uses ( Robbins )

१०—अर्थशास्त्र का क्षेत्र समझाइये और उसका ध्येय बतलाइये।

११—अर्थ के संबध में भारतीय आदर्श क्या है ? इस आदर्श के अनुसार कहाँ तक कार्य भारत मे हो रहा है ?

१२—अर्थशास्त्र के नियम अटल क्यों नहीं हैं ?

# दूसरा अध्याय

## अर्थशास्त्र के भाग

मनुष्य को भूख लगती है; उसे भोजन की आवश्यकता होती है। इस आवश्यकता की पूर्ति के लिए खेती की जाती है। खेती करने वालो को किसान कहते हैं। सृष्टि की प्रारम्भिक स्थिति मे एक समय ऐसा होता है जब अधिकाश आदमी किसान ही होते हैं। किसान अन्न उत्पन्न करते हैं, उपज का कुछ भाग तो वे अपने लिए रखते हैं, कुछ भाग वे नाई, धोबी या कुम्हार आदि को देते हैं जिन्होने उन्हे विविध प्रकार से सहायता दी है, शेष भाग को वे व्यापारी के हाथ बेच देते हैं। बेचने के दो उद्देश्य होते हैं एक तो यह कि उन्हे जमीदार या सरकार को भूमि का लगान देना होता है और महाजन को उधार लिए रुपये का सूद चुकाना होता है, दूसरे यह कि उन्हें अपनी आवश्यकता की अन्य वस्तुएँ जैसे कपड़ा आदि खरीदना होता है। किसानों को अपनी उपज की बिक्री से जो रुपया मिलता है, उससे ये काम किये जाते हैं। इस प्रकार आर्थिक प्रयत्नो के कई भेद हैं। अध्ययन की सुविधा के लिए इन प्रयत्नों के, अर्थात् अर्थशास्त्र के पाँच भाग किये जाते हैं—(१) उपभोग (२) उत्पत्ति (३) विनिमय (४) वितरण और (५) राजस्व। अब हम यह बतलाते हैं कि इनमे से प्रत्येक का क्या आशय है, और उसमें कैसे कैसे प्रश्नों पर विचार किया जाता है।

**उपभोग**— हम बहुधा कहते और सुनते रहते हैं कि अमुक आदमी ने वह चीज खर्च कर दी। परन्तु अर्थशास्त्र में वस्तुओं के सभी प्रकार के खर्च को उपभोग नहीं कहा जाता। यह विचार करना होता है कि उस वस्तु के खर्च होने से किसी व्यक्ति को तृप्ति या सतुष्टि प्राप्त हुई है या नहीं। उदाहरणार्थ एक आदमी एक रोटी खाता है और दूसरा एक को आग मे फेक कर जला डालता है। दोनों दशाओ मे रोटी खर्च हो गई, उसकी उपयोगिता नष्ट हो गई। परन्तु प्रथम दशा मे रोटी से खाने वाले की

सतुष्टि हुई, इस दशा में उसका उपभोग हुआ, यह कहा जायगा, इसके विपरीत, दूसरी दशा मे रोटी के जलने से किसी व्यक्ति की सतुष्टि नही हुई, इस दशा मे अर्थशास्त्र की दृष्टि से उसका उपभोग नही माना जायगा।

अच्छा, एक कारखाने मे कोयला खर्च होता है, उसके जलने से उसकी उपयोगिता नष्ट होती है। इसी प्रकार वहाँ मशीन धीरे-धीरे घिसती है, क्रमशः उसकी उपयोगिता घटती जाती है। क्या इसे उपभोग कहा जायगा ? यहाँ विचारने की बात यह है कि यद्यपि कोयले और मशीन के उपयोग से जो वस्तुएँ बनेगी, उनसे मनुष्यों की आवश्यकताओं की पूर्ति होगी, कोयले और मशीन के खर्च का तात्कालिक उद्देश्य किसी व्यक्ति की तृप्ति या सतुष्टि नहीं, वरन् और अधिक धन की उत्पत्ति है, अतः इस क्रिया को, अर्थशास्त्र में उपभोग न कह कर उत्पत्ति कहा जायगा।

अस्तु अर्थशास्त्र मे उपभोग का आशय किसी वस्तु (या सेवा) के ऐसे उपभोग से होता है, जिससे किसी व्यक्ति की तृप्ति या सतुष्टि (Satisfaction) हो। अर्थशास्त्र के इस भाग मे यह विचार किया जाता है कि मनुष्य जो विविध पदार्थो का उपभोग करते हैं, वह कहाँ तक उनके तथा देश के लिए हित कर है और किन दशाओ मे वह हानिकर है। इसी प्रसग मे पारिवारिक आय व्यय का भी विचार होता है, तथा यह भी सोचा जाता है कि रहन सहन का दर्जा कहाँ तक घटाना या बढ़ाना उपयोगी है, एवम् वस्तुओ के उपभोग से अधिकतम सतुष्टि किस प्रकार प्राप्त हो सकती है।

**उत्पत्ति**—अब हम यह विचार करे कि अर्थशास्त्र मे 'उत्पत्ति' का अर्थ क्या है। इस प्रसग मे इस प्रश्न पर भी ध्यान देना है कि क्या मनुष्य वास्तव में कोई ऐसी चीज पैदा कर सकता है, जो सर्वथा नयी हो अर्थात् जो किसी न किसी रूप या स्थान आदि मे पहले से विद्यमान न हो।

'उत्पत्ति' शब्द का अर्थ है ऊपर आना। जो वस्तु नीचे दबी या छिपी हुई थी, वह ऊपर आ गई। जो गुप्त रूप या स्थान आदि मे थी वह प्रकट हो गयी। इसका यह अर्थ नही है कि जो वस्तु पहले नही थी उसका नया अस्तित्व हुआ। वास्तव मे यह तो हो नही सकता। भारतवर्ष के ऋषियों ने चिरकाल से इस सिद्धान्त की घोषणा कर रखी है कि अभाव से भाव नही हो सकता और इसी प्रकार भाव से अभाव भी नहीं हो सकता।* विज्ञान के

* नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः। —भगवद्गीता

विद्यार्थी भली भाँति जानते हैं कि कोई सर्वथा नया पदार्थ (Matter) नहीं बनाया जा सकता और न किसी विद्यमान पदार्थ का सर्वथा नाश ही किया जा सकता है। जिसे नाश करना कहा जाता है, वह भी वास्तव में रूपान्तर होना ही है।

उदाहरण के लिये दर्जी कोट सी कर लाता है। साधारण बोल चाल में कहा जाता है कि दर्जी ने कोट बनाया। परन्तु क्या दर्जी कोई सर्वथा नयी चीज बनाता है? उसे कपड़ा मिला था, उसे उसने काट कर एक खास माप का सी दिया है। उसने कपड़े को अधिक उपयोगी बनाने के लिए उसका रूप या आकार आदि बदल दिया है। अच्छा, अगर यह कहा जाय कि जुलाहे ने कपड़ा बनाया है, तो उसने भी कोई सर्वथा नयी वस्तु नही बनायी। उसने सूत लेकर उसका कपड़ा बुन दिया है, अर्थात् उसका रूप इस प्रकार बदल दिया है कि वह आज दर्जी के लिये सूत की अपेक्षा अधिक उपयोगी हो गया है। इसी प्रकार सूत कातने वाले ने भी कोई नयी वस्तु नही बनायी, उसने धुनी हुई रूई ली और उससे सूत काता, जिससे वह जुलाहे के लिये रूई की अपेक्षा अधिक उपयोगी हो गया। सूत कातने वाले से पहले रूई धुनने वाले ने रूई को धुना और कपास ओटने वाले ने कपास ओट कर रूई तैयार की। इन्होने भी कोई नयी वस्तु तैयार न कर पूर्व प्राप्त वस्तु का रूपान्तर किया है जिससे वह पूर्वापेक्षा अधिक उपयोगी हो गई। अस्तु, शायद यह कहा जाय कि कपास पैदा करने वाले किसान ने तो नयी वस्तु पैदा की है। परन्तु विचार करने पर विदित होगा कि उपर्युक्त अन्य व्यक्तियो की भाँति किसान ने भी कोई सर्वथा नयी वस्तु नही तैयार की। उसने कपास के बीज (बिनौले) लिये, उन्हे जमीन मे बोकर, तथा खाद और पानी देकर खेती की। हवा, मिट्टी और पानी की सहायता से बिनौले से कपास के पेड़ पैदा हुए, जिनसे कपास मिली। इस प्रकार उसने बिनौलों का रूपान्तर करके उनसे अधिक उपयोगी वस्तु, अर्थात् कपास पैदा की।

निदान, उपर्युक्त किसी भी व्यक्ति ने कोई सर्वथा नयी चीज पैदा नही की। प्रत्येक ने किसी वस्तु को लेकर उसके रूप आदि का कुछ परिवर्तन किया, जिससे वह पहले से अधिक उपयोगी हो गयी। इस उपयोगिता (Utility) की वृद्धि को ही अर्थशास्त्र मे 'धनोत्पत्ति' कहते हैं। स्मरण रहे कि प्रत्येक वस्तु थोड़ी बहुत उपयोगी तो पहले से ही होती है। मनुष्य अपने विविध प्रयत्नों से उस उपयोगिता को बढाने का कार्य करता है। उपर्युक्त उदाहरण में बिनौले कुछ उपयोगी तो हैं ही, पर किसान ने खेती करके, कपास को बिनौले से अधिक उपयोगी बनाया, उसके बाद कपास

ओटने वाले, रुई धुनने वाले, सूत कातने वाले, कपड़ा बुनने वाले और दर्जी ने क्रमशः उपयोगिता-वृद्धि का कार्य किया।

स्मरण रहे कि वही उपयोगिता-वृद्धि उत्पत्ति कही जाती है, जिसका आर्थिक दृष्टि से कुछ मूल्य हो, जिसके होने से उस वस्तु का मूल्य पहले से अधिक हो जाय, अर्थात् उसके बदले में उपयोगी वस्तु पहले से अधिक मिल सके।

उपयोगिता-वृद्धि किस किस प्रकार से होती है, अर्थात् उत्पत्ति के कितने भेद है, इसका विचार आगे किया जायगा। यहाँ हमे यही बतलाना अभीष्ट है कि अर्थशास्त्र मे उत्पत्ति से अभिप्राय उपयोगिता-वृद्धि का होता है।

उत्पत्ति के साधन ( Factors of Production ) भूमि ( Land ) श्रम (Labour) पूँजी ( Capital ) और व्यवस्था (Organisation) है। इसके सम्बन्ध में विशेष आगे लिखा जायाग। धनोत्पत्ति के अन्तर्गत भूमि मे यह विचार किया जाता है कि देश की प्राकृतिक शक्ति कितनी है, जल वायु, वर्षा, नदी, पहाड़, जगल, खान, समुद्र आदि कहाँ तक उत्पादन कार्य मे सहायक है और उन्हे कहाँ तक उपयोग मे लाया जा रहा है। श्रम मे जनता के सम्बन्ध में विचार होता है उदाहरणवत् जन-सख्या कितनी है, वह देश की उत्पादन-शक्ति के विचार से अधिक तो नही है, उसकी वृद्धि कहाँ तक हो रही है, उसका स्वास्थ्य, शिक्षा और कुशलता आदि कैसी है और देश की धार्मिक, या सामाजिक या राजनैतिक स्थिति का उस पर क्या प्रभाव पडता है। पूँजी के सम्बध मे यह सोचा जाता है कि कृषि-पूँजी ( पशु-धन, खेती के औजार आदि ) और उद्योग-पूँजी ( मकान और मशीन आदि ) की स्थिति कैसी है, इसकी किस प्रकार वृद्धि की जानी चाहिए। व्यवस्था मे यह विचारणीय होना है कि उत्पादन की कौन सी विधि मे क्या लाभ है, भूमि श्रम और पूँजी की क्षमता किस प्रकार और कहाँ तक बढ़ायी जा सकती है, खेती और उद्योग-धधों की उन्नति किस तरह की जानी चाहिए।

**विनिमय**—कोई मनुष्य अपनी आवश्यकता की सभी वस्तुएँ उत्पन्न नहो कर सकता। हमे बहुधा अपने जीवन-निर्वाह के लिए भी दूसरों की उत्पन्न की हुई, या बनाई हुई चीजों की जरूरत होती है। ये चीजें तभी मिल सकती हैं, जब हम उनके स्वामियों को उनके बदले मे अपने परिश्रम का कुछ फल दें। निदान, अदल-बदल (Barter) सामाजिक मनुष्य के लिए अनिवार्य है। परन्तु हर समय एक चीज के अदल-बदल का सुबीता

नही होता, अतः समाज ने बड़े अनुभव से इस कार्य के लिए एक माध्यम अर्थात् मुद्रा (Money) का निश्चय किया है, मुद्रा से विशेष सम्बन्ध रखनेवाली सस्थाएँ बैक कहलाती है। मुद्रा और बैको के सम्बन्ध मे यह विचार किया जाता है कि देश मे मुद्रा किस धातु की और कितनी होनी चाहिए तथा उसका विदेशी मुद्राओ से विनिमय किस दर से होना चाहिए, कागजी मुद्रा का चलन किस सीमा तक होना उचित है, उसके सम्बन्ध मे किन नियमो का पालन होना आवश्यक है, बैक किस-किस उद्देश्य से खोले जाते है, उनका सचालन किस प्रकार किया जाय कि उनका दिवाला न निकले और उनसे जनता को यथेष्ट लाभ होता रहे।

पदार्थो का अदल-बदल इसीलिए होता है कि दोनो पक्ष वालो को लाभ हो, और तभी तक होता है, जब तक कि दोनो को लाभ होता रहे। किसी भी पक्ष का लाभ हटते ही यह कार्य बन्द हो जाता है। जब दो चीजो का अदल-बदल होता है, तो उनके परिमाण मे कुछ अनुपात सबध रहता है, अर्थात् एक वस्तु के कुछ परिमाण के बदले कुछ परिमाण मे दूसरी वस्तु दी जाती है। इसे हम उसका मूल्य ( Value ) कहते हैं। उदाहरणार्थ यदि दस सेर चावल के बदले बीस सेर गेहूँ मिले, तो दस सेर चावल का मूल्य बीस सेर गेहूँ हुआ, अर्थात् एक सेर चावल का मूल्य दो सेर गेहूँ हुआ। जब किसी वस्तु की एक इकाई का मूल्य मुद्रा मे बताया जाता है, तो हम उसे उस चीज की कीमत (Price) कहते हैं। उपर्युक्त उदाहरण मे यदि एक सेर गेहूँ का मूल्य दो आने हो, तो गेहूँ की कीमत दो आने फी सेर हुई। पदार्थो को ऐसे हिसाब से लेना-देना आधुनिक समय का विनिमय है। प्राचीन समय मे जब मुद्रा का प्रचार नही था, पदार्थो का अदल-बदल ही विनिमय था। विनिमय मे यह विचार किया जाता है, कि देश के भिन्न-भिन्न भागो मे तथा विदेशो मे कहाँ तक कैसी-कैसी वस्तुओ का व्यापार होता है, उसमे क्या बाधाएँ हैं, और उन बाधाओं का किस प्रकार निवारण हो सकता है; विदेशी व्यापार की स्थिति कैसी है।

**वितरण**—धनोत्पत्ति के विविध साधनो के मालिको को उनका प्रतिफल मिलने का नाम अर्थशास्त्र में धन वितरण है। भूमि वाले को लगान, (Rent) श्रम करने वाले को वेतन (Wages), पूँजीवाले को सूद (Interest), व्यवस्था करने वाले को मुनाफा (Profit) मिलता है। सम्भव है, किसी-किसी उत्पादक कार्य मे दो या अधिक उत्पादन साधनों का प्रतिफल पाने का अधिकारी एक ही व्यक्ति या व्यक्ति-समूह हो, तथापि प्रत्येक के प्रतिफल का पृथक् पृथक् हिसाब लगाया जा सकता है।

उत्पादक साधनो मे उत्पन्न पदार्थ ही हमेशा नही बटता। मेज कुर्सी आदि बहुत-सी चीजे ऐसी होती हैं, जिनका भाग या टुकडे होने पर उपयोगिता नष्ट हो जाती हैं। बहुधा ऐसा भी हो सकता है कि कोयला लोहा आदि जो चीज तैयार हुई है, उसकी सब को आवश्यकता न हो। इसलिए उत्पादकों को उत्पन्न वस्तु का हिस्सा न देकर ऐसी रकम दे दी जाती है, जो उनके हिस्से की वस्तु की मापक हो। किसी उत्पन्न वस्तु के कुल मूल्य को कुल उप्ज रकम कहते हैं। उसमे से उस वस्तु मे लगी हुई कच्ची सामग्री और कारखाने की टूट-फूट की सँभाल अथवा बीमे (Insurance) की रकम निकाल देने पर जो रकम शेष बचती है, उसे वास्तविक या असली उपज रकम कहते हैं, उत्पादक साधनों मे असली उपज-रकम का ही बटवारा होता है। अर्थात् इसी रकम मे से लगान, वेतन, सूद आदि दिए जाते हैं।

अर्थशास्त्र के इस भाग में यह विचार किया जाता है कि धनोत्पत्ति के विविध साधनो के मालिको को लगान, वेतन, सूद आदि किस हिसाब से मिलना चाहिए, ऐसा तो नही होता कि भूमिवाला या पूँजीवाला अथवा व्यवस्थापक उत्पन्न धन मे से इतना अधिक भाग ले ले कि श्रमिको के पास बहुत कम रह जाय, और सर्वसाधारण जनता की अवस्था चिन्तनीय हो, देश मे धन-वितरण यथासम्भव समान हो, ऐसा असमान न हो कि जिससे समाज को बहुत हानि हो, तथा असतोष सूचक विविध आन्दोलनो की नौबत आए।

**राजस्व**—मनुष्य जो विविध आर्थिक प्रयत्न करते हैं, उनका किया जाना तभी विशेष सुविधाजनक होता है, जब देश मे शान्ति और सुव्यवस्था हो यदि हर दम लूटमार की आशका हो, जिसकी लाठी उसकी भैंस हो, तो धन की उत्पत्ति, विनिमय, वितरण एव उपभोग अच्छी तरह नहीं हो सकता। देश मे शान्ति और सुव्यवस्था रखने का काम सरकार करती है। सरकार को अपना कार्य चलाने के लिए द्रव्य की आवश्यकता होती है, यह द्रव्य किसी न किसी रूप में जनता से ही लिया जाता है। सरकारी खर्च और आय के विवेचन को राजस्व कहते हैं। राजस्व मे यह विचार किया जाता है कि (Central) केन्द्रीय तथा प्रान्तीय (Provincial) सरकार किन-किन तथा कैसे-कैसे करो (Taxes) तथा म्युनिसिपैलिटी, जिला-बोर्ड और ग्राम-पंचायतें आदि स्थानीय सस्थाएँ द्वारा आय प्राप्त करती है और अपनी आय को कैसे-कैसे कार्यो मे खर्च करती है, उन कार्यो से जनता का किस प्रकार हित सम्पादन होता है।

पाठक अब समझ गये होंगे कि अर्थशास्त्र के विविध भागो उपभोग, उत्पत्ति, विनिमय, वितरण और राजस्व का क्या अर्थ है, तथा इनमे कैसे कैसे प्रश्नो का विचार किया जाता है।

**इन भागों का पारस्परिक संबन्ध**—स्मरण रहे कि अर्थशास्त्र के उपर्युक्त भाग एक दूसरे से सर्वथा स्वतंत्र नही हैं, वरन् ये भाग केवल अध्ययन की सुविधा के लिए किये जाते हैं। इन भागों का एक दूसरे से घनिष्ठ सम्बंध है उदाहरणार्थ उत्पत्ति और उपभोग को ही लीजिये। मनुष्य धन इस वास्ते उत्पन्न करता है, कि वह उसे उपभोग करता है। यदि उसे उपभोग न करना हो तो वह धनोत्पत्ति ही न करे। हम नित्य देखते हैं कि किसी वस्तु का उपभोग जितना अधिक होता है, उतनी ही उसकी उत्पत्ति भी अधिक हो जाती है। जब कि कोई आदमी धनोत्पत्ति करता है तो उसे उत्पत्ति के समय के लिए धन की आवश्यकता होती है, यदि वह उस समय उपभोग न करे तो उसमे धनोत्पत्ति की क्षमता ही न हो।

इसी प्रकार उत्पत्ति और विनिमय का परस्पर मे घनिष्ठ संबंध है, क्योकि उत्पन्न पदार्थो का ही तो विनिमय होता है, यदि उत्पत्ति न हो तो विनिमय ही कहाँ से हो। पुनः जब कोई वस्तु हमारे पास ऐसी होती है, जो हमारे लिये उत्पत्ति मे सहायक नहीं होती, तो बहुधा हम उसके विनिमय मे ऐसी वस्तु लेते हैं, जो हमे उत्पत्ति मे अधिक सहायक हो।

अब उत्पत्ति और वितरण की बात लीजिये। वितरण का अर्थ जमींदार, श्रमी, पूँजीपति, और व्यवस्थापक को लगान, मजदूरी, सूद और मुनाफे का मिलना है। परन्तु उत्पत्ति के इन साधकों को उनके हिस्से का प्रतिफल तभी मिलता है, जब वे किसी वस्तु की उत्पत्ति मे भाग लेते हैं। उत्पत्ति न हो तो वितरण भी न हो। पुनः यदि समाज मे धन का वितरण अच्छी तरह हो, आर्थिक विषमता कम हो तो लोगों में अधिक सतोष हो, और वे उत्पादन कार्य अधिक अच्छी तरह कर सके।

उपभोग और विनिमय का पारस्परिक सम्बन्ध भी स्पष्ट है। मनुष्यों की आवश्यकताएँ भिन्न भिन्न प्रकार की तथा अनेक हैं, और कोई मनुष्य अपनी सब आवश्यकताओं की पूर्ति केवल अपने प्रयत्न से ही नहीं कर सकता, इसीलिये तो उसे अपनी वस्तु दूसरो को देकर विनिमय द्वारा उनसे अपनी आवश्यकताओ की वस्तुएँ लेनी होती हैं। यदि प्रत्येक मनुष्य की आवश्यकताएँ इतनी कम हों कि वह स्वय ही उनकी पूर्ति कर ले,

अर्थात् यदि मनुष्य सर्वथा स्वावलम्बी हो तो विनिमय की क्रिया का प्रश्न न रहे।

इसी तरह उत्पत्ति, विनिमय और वितरण के पारस्परिक सम्बन्ध का विचार किया जा सकता है। कल्पना करो कि कुछ आदमी मिलकर खान मे कोयला निकालने का उत्पत्ति कार्य करते है, और प्रत्येक को उसके द्वारा लगायी हुई भूमि, श्रम, पूँजी या व्यवस्था के अनुसार प्रतिफल स्वरूप उस कोयला मे से निर्धारित भाग मिलता है। पर उन आदमियों को कोयले की आवश्यकता नही है। हाँ, उन्हे आशा है कि कोयले का विनिमय कर के वे अपने लिए आवश्यक अन्न, वस्त्र आदि प्राप्त कर सकते हैं। इसी आशा पर तो वे कोयले की उत्पत्ति मे भाग लेते है। यदि कही विनिमय न होता तो वे लोग कोयले का क्या करते, वितरण मे अपने हिस्से का कोयला क्यो लेते, अथवा कोयले की उत्पत्ति मे ही क्यो भाग लेते।

राजस्व का विषय लीजिये। राज्य कर इसलिए दिए जाते है कि देश मे शान्ति और व्यवस्था का कार्य करने वाली एक सस्था होती है, जिसे सरकार कहते है। यदि सरकार न हो तो देश मे शान्ति सुव्यवस्था भी न हो। उस दशा मे न धन की उत्पत्ति ही अच्छी तरह निश्चिन्तता पूर्वक हो सकती है, न धन का विनिमय ही, और न वितरण ही। पुनः यदि धन की उत्पत्ति न हो तो राज्य को कर आदि कहाँ से दिये जायँ, यदि धन का वितरण न हो तो जिस व्यक्ति को अपने उत्पादन कार्य का प्रतिफल न मिले, वह अपना कर कैसे चुकावे। इसी तरह यदि विनिमय न हो और प्रत्येक व्यक्ति अपने भिन्न-भिन्न रूप वाले प्रतिफल द्वारा राज्य-कर चुकावे, कोई राज्य मे कोयला ही लावे, कोई मिट्टी ही लावे, कोई पत्थर आदि लाया करे तो राज्य को इन सब वस्तुओं का सग्रह करके रखने तथा उनका जनता के हितार्थ उपयोग करने मे कितनी भारी असुविधा हो, इसकी सहज ही कल्पना की जा सकती है। निदान राजस्व का और अर्थशास्त्र के अन्य चारों भागों का परस्पर मे अनिवार्य सम्बन्ध है। एक भाग के बिना दूसरे भाग की क्रिया अपूर्ण तथा असुविधाजनक हो जाती है।

अस्तु, ये कुछ उदाहरण मात्र हुए। अर्थशास्त्र के पाँचों भागो का परस्पर मे घनिष्ठ सम्बन्ध है। प्रत्येक भाग के अन्तर्गत कई ऐसे प्रश्न उपस्थित होते हैं जिन पर विचार करने के लिए अन्य दूसरे भाग के प्रश्नों पर सोचना आवश्यक हो जाता है। तथापि जैसा कि पहले कहा गया है अध्ययन की सुविधा के लिए अर्थशास्त्र के पाँच भाग कर लिये जाते है (१) उपभोग, (२) उत्पत्ति, (३) विनिमय, (४) वितरण और (५) राजस्व।

इनमें से कोई एक विषय दूसरे विषयो से सर्वथा पृथक् और स्वतत्र नही है। प्रत्येक का दूसरे से घनिष्ठ सम्बन्ध है और सब का अध्ययन करने पर ही अर्थशास्त्र के विषय का सम्यक् ज्ञान होता है।

### अभ्यास के प्रश्न

१—अर्थशास्त्र के कौन से मुख्य-मुख्य भाग है? इन भागो मे जो पारस्परिक सम्बन्ध रहता है उसकी विवेचना कीजिये। (१६४०)

२—किसी एक मनुष्य का मोटर पर जाना किन दशाओ मे उत्पादन कार्य और किन दशाओं मे उपभोग का कार्य माना जायगा?

३—निम्नलिखित विषयों का विचार अर्थशास्त्र के किन भागों मे किया जायगा? (क) ग्रामसुधार की पॉच वर्षो की योजना (ख) उद्योग-धधो को आर्थिक सरक्षण देने की नीति (ग) वस्तुओ के मूल्य का नियत्रण (घ) असमानता दूर करने के उपाय।

४—'नासतो विद्यते भावो ना भावो विद्यते सतः' श्रीभगवद्गीता के इस कथन की सत्यता आर्थिक दृष्टि से सिद्ध कीजिये।

५—अर्थशास्त्र के विनिमय भाग मे किन बातो का विचार होता है? इस भाग का सम्बन्ध वितरण और उपभोग से उदाहरणों सहित समझाइये।

---

# तीसरा अध्याय

## अर्थशास्त्र का अन्य विद्याओं से सम्बन्ध

इस पुस्तक के प्रथम अध्याय में यह बताया जा चुका है कि अर्थशास्त्र एक सामाजिक विद्या है। अन्य सामाजिक विद्याएँ समाजशास्त्र (Sociology) नीतिशास्त्र (Ethics), राजनीति (Politics), कानून (Law) और इतिहास हैं। इन मे मनुष्य का, एक सामाजिक प्राणी के तौर पर अध्ययन किया जाता है। इन विद्याओ का तथा भौतिक विज्ञानो का अर्थशास्त्र से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इस अध्याय मे हम यह विचार करते है कि अर्थशास्त्र का मुख्यतया किस विद्या से क्या सम्बन्ध है। पहले समाजशास्त्र को ल जिये।

इसलिये उसे १० सेर चीनी खरीदने मे ३२५—१०० = २२५ इकाई उपयोगिता की बचत हुई। यही उसकी उपभोक्ता की बचत है। इसी प्रकार किसी भी वस्तु की उपभोक्ता की बचत निकाली जा सकती है।

उपभोक्ता की बचत का अनुमान द्रव्य मे भी लगाया जा सकता है। यह अक्सर देखा जाता है कि हम किसी वस्तु के लिये अधिक द्रव्य देने को तैयार रहते है। परन्तु वह बाजार से कम दामो मे मिल जाती है। इससे हमको जो बचत होती है उसको भी उपभोक्ता की बचत कहते है। मान लीजिये कि हम बाजार मे एक अनार खरीदने के लिये जाते है और हम उसके लिये ८ आने देने को तैयार रहते है परन्तु बाजार मे यदि वह हमको ४ आने मे ही मिल जाय तो ४ आने हमारी उपभोक्ता की बचत होगी।

## अभ्यास के प्रश्न

१—उपयोगिता से आप क्या समझते है? संक्षेप मे उपयोगिता ह्रास नियम बताइये। (१९३९) (१९४२)

२—सीमान्त-उपयोगिता और कुल उपयोगिता के भेद उदाहरणो सहित समझाइए।

३—उपयोगिता-ह्रास-नियम की परिभाषा दीजिये तथा रेखाचित्र द्वारा उसे समझाइये। स्पष्ट बताइये कि यह नियम कब लागू नही होता। ( १९३५ और १९३६, १९२८ और १९२९ )

४—किसी वस्तु की पूर्ण उपयोगिता तभी सर्वाधिक होती है जब उसकी सीमान्त-उपयोगिता शून्य हो। रेखाचित्र द्वारा इसे समझाइये। ( १९३८ )

५—द्रव्य की सीमान्त-उपयोगिता की विशेषता रेखाचित्र द्वारा समझाइये।

६—उपभोक्ता की बचत उदाहरणो सहित समझाइये।

# सातवाँ अध्याय

## आमदनी खर्च करने की विधि

मनुष्य विविध वस्तुओ मे अपना द्रव्य खर्च करता है। इसमे क्या नियम काम करता है, तथा द्रव्य खर्च करने का उत्तम तरीका क्या है, इन बातो का विचार करने से पूर्व हम उपभोग की वस्तुओ के वर्गीकरण के सम्बन्ध मे कुछ विचार करते हैं।

**उपभोग की वस्तुओं का वर्गीकरण**—ससार मे सब से पहले मनुष्य को अपने शरीर को बनाये रखने की फिक्र रहती है। अधा, अपाहिज कैसा ही मनुष्य क्यो न हो वह अपने चर्म अस्थि-पिञ्जर शरीर को नाश होने से बचाने का सदा प्रयत्न किया करता है। इसलिए उपभोग के पदार्थो में मुख्य स्थान उन पदार्थो को दिया जाता है जो शरीर और प्राण को साथ रखने के लिये जरूरी होते हैं। इन पदार्थो को जीवन-रक्षक पदार्थ (Necessaries for Life) कहते हैं। इन पदार्थो मे जल, अन्न, वस्त्र, मकान इत्यादि शामिल हैं। लेकिन केवल जीवन-रक्षा के लिए ये पदार्थ साधारण दर्जे के हो सकते हैं, जिनसे किसी मनुष्य का निर्वाह मात्र हो सके। जीवन रक्षक पदार्थो की कीमत बढ जावे या घट जावे लेकिन शरीर की रक्षा के लिए इन वस्तुओ को खरीदना अनिवार्य होता है। इसलिये जैसे जैसे जीवनरक्षक पदर्थो की कीमत बढती जाती है वैसे वैसे उन पर किया गया कुल खर्च बढता जाता है क्योकि माँग उस अनुपात मे कम नही होती है।

**दूसरे प्रकार के उपभोग** के पदार्थ निपुणता-दायक पदार्थ (Necessaries for Efficiency) कहलाते हे। वे ऐसे पदार्थ हैं जिनके सेवन करने से मनुष्य की कार्य करने की शक्ति बढती है। उनसे शरीर मे बल, उत्साह और स्फूर्ति पेदा होती है। शरीर निरोग रहता है। जीवन-रक्षक पदार्थो मे भी ये गुण रहते हे। परन्तु उनका वर्गीकरण अलग कर देने से निपुणतादायक पदार्थो मे जीवन-रक्षक पदार्थ सम्मिलित नहीं किये जाते। सब जीवनरक्षक पदार्थ अधिक मात्रा मे और अच्छे दरजे के होने पर निपुणतादायक पदार्थ कहलाने लगते हैं। जैसे साधारण भोजन करने से, फटा पुराना कपडा पहनने से तथा टूटी फूटी झोपडी मे रहने से भी मनुष्य जिन्दा तो रह सकेगा, लेकिन उसकी तन्दुरुस्ती अच्छी नहीं रहेगी। शरीर रोगी और निर्बल हो जावेगा, और काम

करने की शक्ति क्षीण होती जावेगी। लेकिन अगर उसको भर पेट पुष्टिकारक भोजन दिया जावे, जैसे अच्छा अन्न, घी, दूध, फल इत्यादि और स्वच्छ वस्त्र पहनने को दिये जाये, रहने के लिए अच्छा हवादार मकान दिया जाये, व्यायाम, खेल, पुस्तकालय इत्यादि का उसके लिये प्रबन्ध किया जाय तो वह पुरुष हृष्ट पुष्ट, नीरोग, निपुण और तन्दुरुस्त होगा, काम करने के लिए बल और उत्साह बढ़ेगा इसलिए उसका काम भी अच्छा होगा। निपुणता-दायक पदार्थों मे जितना खर्च किया जाता है उसका फल उससे कही अधिक मिलता है। कीमत के बढने पर निपुणता-दायक पदार्थों की मॉग मे भी अधिक कमी नही होगी इसलिये इन पदार्थों पर भी, जीवन-रक्षक पदार्थों के समान खर्च बढता जाता है जैसे इसके मूल्य मे वृद्धि होती है।

उपभोग के पदार्थों के तीसरे विभाग मे आराम की वस्तुएँ (Comforts) ली जाती हैं। इन वस्तुओ के उपभोग से शरीर को सुख और आराम तो मिलती ही है किन्तु निपुणता भी बढती है। लेकिन जितना खर्च इन पर किया जाता है उस अनुपात मे उससे कार्य-कुशलता नही बढती है। जैसे, किसी गरीब मनुष्य के लिए धोती, कुर्ता और चप्पल निपुणता-दायक पदार्थ हैं लेकिन अगर वह बढ़िया कमीज, कोट का उपभोग करे तो ये वस्तुएँ उसके लिए आराम की वस्तुएँ कही जावेगी। इनसे उसकी निपुणता भले ही बढे लेकिन उतनी नही बढेगी जितना इसमे खर्च हो जायेगा। इसी प्रकार से गरीब किसान के लिये साइकिल, घडी, पक्का मकान, इत्यादि भी आराम की वस्तुओ मे शामिल किये जा सकते है।

चौथे प्रकार के उपभोग की वस्तुएँ विलासिता की वस्तुएँ (Luxuries) कहलाती है। इन वस्तुओ के सेवन करने से इन पर किये गये खर्च की अपेक्षा इनसे बहुत कम निपुणता अथवा कार्य कुशलता प्राप्त होती है। कभी कभी तो इन वस्तुओ के उपभोग से कार्य-कुशलता का बढने की अपेक्षा ह्रास होने लगता है। ऐसी वस्तुओ के उदाहरण हैं खूब बढिया आलीशान अट्टालिकाये, बहुत कीमती भडकीले वस्त्र, शराब इत्यादि। विलासिता की वस्तुओं को सेवन करने से शरीर आलसी सा हो जाता है। काम करने को जी नही करता है। शराब इत्यादि के सेवन से तो मनुष्य की कार्य कुशलता बिलकुल क्षीण होने की सम्भावना रहती है। विलासिता की वस्तुओं की कीमत में थोड़ा सा अन्तर होने से ही इनकी मॉग मे बहुत अन्तर हो जाता है। इसलिये जैसे इनकी कीमत बढ़ती है वैसे ही इन पर कुल खर्च घटता जाता है।

उपभोग के पदार्थों का एक और विभाग है। इस विभाग में वे वस्तुएँ हैं जो जीवनरक्षा अथवा आराम इत्यादि के लिए आवश्यक नहीं हैं, लेकिन समाज के दबाव से, लोक-निन्दा के भय से अथवा रीति-रस्म, आचार व्यवहार तथा आदत पड जाने के कारण ये वस्तुएँ भी आवश्यक होने लगती हैं। इन वस्तुओं को 'कृत्रिम आवश्यकताओं की वस्तुएँ" ( Conventional Necessaries ) कहते हैं। जन्मोत्सव, विवाह इत्यादि उत्सवों में खर्च, तथा शराब, तम्बाकू, गाँजा, चरस इत्यादि पर खर्च इसके उदाहरण हैं। चूँकि इन वस्तुओं की कीमत बढ जाने अथवा घट जाने से भी ये वस्तुएँ करीब करीब उसी परिमाण में खरीदी जाती है, इसीलिए कीमत के बढने पर इन पर होने वाला खर्च भी बढ जाता है।

यह बात ध्यान में रखने योग्य है कि उपभोग की वस्तुओं के ये विभाग उपभोक्ताओं की परिस्थितियों के अनुसार किये गये हैं। हम यह नहीं कह सकते हैं कि अमुक वस्तुएँ सब के लिये सदा जीवन-रक्षक पदार्थ है, और कुछ वस्तुएँ विलासिता की अथवा आराम की वस्तुएँ हैं इत्यादि। कोई भी वस्तु अपने आप से किसी भी वर्ग में शामिल नहीं की जा सकती है। किसी वस्तु को कौन से वर्ग में रखा जाये इस बात को जानने के लिये हमको बहुत सी और बातें भी ध्यान में रखनी पडती हैं। मनुष्यों की प्रकृति, आदत, फैशन, जल-वायु, देश-काल, वस्तुओं की कीमत तथा मनुष्यों की आर्थिक अवस्था के वस्तुओं के वर्गीकरण में भिन्नता आ जाती है।

कई वस्तुएँ ऐसी होती हैं जो कि वस्तुतः विलासिता की वस्तुएँ अथवा आराम की वस्तुएँ हैं, लेकिन उनका बार बार उपभोग करने से उन वस्तुओं के उपभोग की आदत पड जाती हैं। इसलिए वे कृत्रिम आवश्यकता की वस्तुओं में गिनी जाने लगती हैं। उदाहरणार्थ चाय अथवा तम्बाकू को लीजिये। जिन लोगों को इन वस्तुओं का व्यसन पड जाता है उनसे अगर उनके सम्बन्ध में पूछा जाय तो वे कहते हैं कि उन वस्तुओं के सेवन किये बिना वे जी नहीं सकते हैं। भोजन ठीक वक्त पर मिले, न मिले इसकी परवाह नहीं लेकिन तम्बाकू शराब इत्यादि उनको अवश्य मिलनी चाहिये। कई मनुष्यों की शारीरिक अवस्था ऐसी होती है कि एक वस्तु जो दूसरे मनुष्य को नुकसान पहुँचाती है उनको लाभदायक होती है।

एक डाक्टर के लिये मोटरकार आवश्यक प्रतीत होती है क्योंकि उसकी सहायता से वह कम समय में बहुत मरीजों को देख सकता है लेकिन एक क्लर्क या अध्यापक के लिये मोटरकार आराम या विलासिता की ही वस्तु समझी जावेगी।

एक अमीर आदमी के लिए आलीशान महल, बिजली का लैम्प, पङ्खे, इत्यादि आराम की वस्तुएँ हो लेकिन एक गरीब किसान के लिये ये वस्तुएँ एकदम विलासिता की वस्तुएँ समझी जावेगी।

किसी वस्तु की कीमत के घटने से भी उस वस्तु के वर्गीकरण मे भिन्नता आ जाती है। अगर कोई कपडा ६ रुपया गज के हिसाब से बिकता हो तो वह किसी मनुष्य के लिये विलासिता की वस्तु समझी जाती है, अगर ३ रुपया गज हो जाये तो आराम की वस्तु, १ रुपया गज मे निपुणतादायक वस्तु तथा ||) आना गज मे जीवन-रक्षक वस्तु समझी जा सकती है।

समय या फैशन के अन्तर से रहन-सहन के दर्जे के भेद मे तथा कीमत के परिवर्तन से कोई वस्तु एक समय विलासिता की वस्तु, दूसरे समय आराम की वस्तु और किसी समय जीवन-रक्षक वस्तु भी समझी जाती है।

**सम-सीमान्त-उपयोगिता-नियम**—( Law of Equi-Marginal Utility ) प्रत्येक मनुष्य चाहता है कि वह अपने द्रव्य को इस प्रकार खर्च करे कि जिससे उसको अधिकतम उपयोगिता प्राप्त हो, यही कारण है कि लोगो को प्रायः यह समस्या हल करनी पडती है कि कौन सी वस्तु किस समय और कितनी खरीदनी चाहिये। लोग अपने मन मे एक वस्तु की उपयोगिता की तुलना दूसरे वस्तु की उपयोगिता से करते हैं, और उस वस्तु को खरीदते है जिसकी उपयोगिता उनको सब से अधिक मालूम हो। चूँकि मनुष्य को विविध वस्तुओ की विविध सख्या मे आवश्यकता होती है, और सीमात-उपयोगिता-ह्रास नियम के अनुसार प्रत्येक वस्तु को अधिक परिमाण मे खरीदने से क्रमश. सीमात उपयोगिता कम होती जाती है, इसलिए साधारण मनुष्य को यह निश्चय करने मे कठिनता होती है कि वह कौन कौन सी वस्तु कितनी कितनी खरीदे कि जिसमे उसको अपने द्रव्य से अधिकतम उपयोगिता प्राप्त हो इसी बात का विवेचन अर्थशास्त्र मे सम-सीमान्त-उपयोगिता नियम मे किया जाता है। इस नियम का यह मतलब है कि अधिकतम उपयोगिता प्राप्त करने के लिये प्रत्येक उपभोक्ता अपनी आय को विविध वस्तुओ मे इस प्रकार विभाजित करे कि उसको प्रत्येक वस्तु पर खर्च किये अन्तिम रुपये से करीब करीब बराबर उपयोगिता प्राप्त हो। हमको अपने द्रव्य से अधिकतम उपयोगिता तभी प्राप्त हो सकती है जब कि प्रत्येक वस्तु पर खर्च किये गये अन्तिम सिक्के से समान सीमान्त उपयोगिता मिले। यह नियम आसानी से सिद्ध किया जा सकता है।

निम्नलिखित कोष्ठक में यह बतलाया गया है कि यदि कोई मनुष्य गेहूँ, चावल, कपड़ा और चीनी पर अपनी आय खर्च करे तो क्रमश. प्रत्येक रुपये से उसको कितनी उपयोगिता प्राप्त होगी।

| रुपया | एक रुपया खर्च करने पर प्राप्त उपयोगिता | | | |
|---|---|---|---|---|
| | गेहूँ में | चावल में | कपड़े में | चीनी में |
| पहला | १०० | ८० | ९० | ६० |
| दूसरा | ८० | ६० | ७० | ४० |
| तीसरा | ६० | ४० | ५० | ३० |
| चौथा | ५० | ३० | ३० | २० |
| पाँचवाँ | ४० | २० | १७ | १५ |
| छठा | ३० | १५ | १० | १० |
| सातवाँ | २० | १० | ६ | ५ |
| आठवाँ | १५ | ५ | ३ | २ |
| नवाँ | १० | ३ | २ | १ |
| दसवाँ | ५ | २ | १ | ० |

इस कोष्ठक से यह पता लगता है कि वह मनुष्य पहिला रुपया गेहूँ पर खर्च करके १०० उपयोगिता प्राप्त करता है, दूसरा रुपया खर्च करने से उसे जो गेहूँ मिलता है उसकी उपयोगिता ८० है। यदि वह अपना रुपया चावल पर खर्च करता है तो उसे ८० उपयोगिता मिलती है और दूसरा रुपया चावल पर खर्च करने से उसे ६० उपयोगिता प्राप्त होती है। मान लीजिये कि इस मनुष्य के पास ८ रुपये है और वह उन्हे उपर्युक्त चार वस्तुओं पर खर्च करना चाहता है। वह इन चार वस्तुओं पर इस प्रकार खर्च

करेगा जिससे अधिकतम उपयोगिता प्राप्त हो, इसलिये वह पहिला रुपया गेहूँ पर खर्च करेगा, दूसरा रुपया वह कपडे पर खर्च करेगा, परन्तु वह कपडे पर खर्च किये जाने वाला प्रथम रुपया होगा और उससे उसे ६० उपयोगिता मिलेगी। तीसरा और चौथा रुपया वह गेहूँ और चावल पर खर्च करेगा, दोनो से उसे बराबर उपयोगिता प्राप्त होगी, वह पाँचवाँ रुपया कपडे पर खर्च करके ७० उपयोगिता प्राप्त करेगा। छठवाँ, सातवाँ और आठवाँ रुपया वह गेहूँ, चावल और चीनी पर बराबर खर्च करके बराबर उपयोगिता प्राप्त करेगा। इस प्रकार रुपया खर्च करने पर उसे सबसे अधिक उपयोगिता मिलेगी।

इस प्रकार अपने रुपये चारो वस्तुओ पर विभाजित करने से उसने प्रत्येक वस्तु पर खर्च किये हुये अंतिम रुपये से प्राप्त उपयोगिता करीब बराबर कर ली। उसने गेहूँ पर ३ रुपया, चावल पर २ रुपया, कपडे पर २ रुपया और चीनी पर १ रुपया खर्च किया। गेहूँ पर तीसरा रुपया खर्च करने से जो उपयोगिता प्राप्त हुई वह ६० है। इसी प्रकार चावल, कपड़ा और चीनी पर अंतिम रुपया खर्च करने से प्राप्त उपयोगिता क्रमश. ६०, ७० और ६० है। इससे यह सिद्ध होता है कि उसने अधिकतम उपयोगिता प्राप्त करने के लिये सम सीमान्त उपयोगिता नियम का पालन किया। वस्तुओ के खरीदने के लिये प्रत्येक मनुष्य इसी नियम का पालन करता है।

हम यह पहिले बतला आए है कि रुपये की भी सीमान्त उपयोगिता होती है और वह धीरे धीरे घटती है। मान लीजिये कि उपर्युक्त उदाहरण मे उस मनुष्य को रुपये की सीमान्त-उपयोगिता ३० है तो वह मनुष्य गेहूँ पर ६ रुपये खर्च करने को तैयार हो जायगा, यदि वह सातवाँ रुपया खर्च करेगा तो उसके बदले मे जो गेहूँ मिलेगा उसकी उपयोगिता केवल २० ही रहेगी। रुपये की उपयोगिता उसे ३० है इसलिये वह सातवाँ रुपया गेहूँ पर खर्च करने को राजी नही होगा। इसी प्रकार वह चावल पर चार रुपये, कपड़े पर चार रुपये और चीनी पर तीन रुपये खर्च करने को राजी होगा। इस तरह वह प्रत्येक वस्तु पर खर्च किये हुये अन्तिम रुपये से प्राप्त उपयोगिता को अपने रुपये की उपयोगिता के बराबर बनाकर समसीमान्त-उपयोगिता-नियम का पालन करेगा। पृष्ठ ६३ पर दिये हुये कोष्ठक के उपयोगिता-सम्बन्धी अको को अगले पृष्ठ पर दिये हुये रेखाचित्र मे गेहूँ, चावल, कपड़ा चीनी और द्रव्य को वक्र रेखाओ द्वारा दिखलाया गया है।

इस रेखाचित्र से यह स्पष्ट रूप से मालूम होता है कि वह मनुष्य प्रत्येक

वस्तु पर कितने रुपये खर्च करेगा। जिस बिंदु पर द्रव्य की रेखा किसी वस्तु की रेखा पर मिलती है उसी बिंदु से उस पर खर्च किये गये रुपये का परिमाण मालूम हो जाता है। इस रेखाचित्र से भी यही पता लगता है कि वह मनुष्य चीनी पर तीन रुपये, चावल पर चार रुपये, कपड़े पर




चार रुपये और गेहूँ पर छै रुपये खर्च करेगा। इसी प्रकार अन्य वस्तुओं के उपयोगिता-सम्बन्धी अंक प्राप्त करके या रेखाएँ खींचकर यह बतलाया जा सकता है कि कोई भी मनुष्य अधिकतम उपयोगिता प्राप्त करने के लिये प्रत्येक वस्तु पर कितना रुपया किसी समय खर्च करेगा।

सम सीमान्त उपयोगिता नियम से यह नहीं समझ लेना चाहिये कि जब कोई मनुष्य आवश्यक वस्तुओं को खरीदने के लिये बाजार जाता है, वह उन वस्तुओं की उपयोगिता की तालिका अपने साथ बनाकर ले जाता है या वह बाजार में जाकर इसी प्रकार की कोई तालिका बनाता है। परन्तु फिर भी हम देखते हैं कि वह इस नियम का उपयोग अवश्य करता है। खरीदते समय वह अपने मन में प्रत्येक वस्तु पर अन्तिम रुपया खर्च करके प्राप्त होने वाली उपयोगिता की तुलना करता है, और जब कभी दो वस्तुओं की इस प्रकार की उपयोगिता बिलकुल बराबर हो जाती है तब वह असमंजस

मे पड जाता है और यह निश्चय नही कर पाता कि किसको खरीदा जाय और किसको न खरीदा जाय। यदि उसके पास उस समय दोनो को खरीदने के लिये काफी द्रव्य न हो तो ऐसी दशा मे सम सीमान्त-उपयोगिता-नियम का पालन स्पष्ट रूप से दिखाई देता है।

इस नियम के सम्बन्ध मे हमे यह भी ध्यान मे रखना चाहिये कि प्रत्येक मनुष्य भविष्य के लिये कुछ न कुछ इन्तजाम करना चाहता है। इसके लिये उसको अपनी वर्तमान आवश्यकताओ मे काट छाँट करके भविष्य के लिये द्रव्य का सचय करना पडता है। उसको इस समय के आवश्यकीय पदार्थो की उपयोगिता की भविष्य मे खरीदे जाने वाले पदार्थो की उपयोगिता से तुलना करनी पड़ती है, जिससे वह भविष्य के लिये द्रव्य बचा कर रखे। लेकिन भविष्य के अनिश्चित होने के कारण मनुष्य को भविष्य मे खरीदी जाने वाली वस्तुओ की उपयोगिता का अन्दाज लगाना बहुत मुश्किल होता है।

इस नियम मे समय का विशेष ख्याल रखना पड़ता है। जिन वस्तुओ को खरीदने के लिये हम एक वस्तु की उपयोगिता को अन्य वस्तुओ की उपयोगिताओ से तुलना करते हे, यह तुलनात्मक काम एक ही समय मे होना चाहिये। समय के बदल जाने से वस्तुओ की उपयोगिताओ मे भी भिन्नता आ सकती है। आज हमको पहिले रुपये से गेहूँ खरीदने मे सौ और कपडा खरीदने मे ६० उपयोगिता मिलने से हम पहिले रुपये मे गेहूँ खरीद ले। लेकिन अगर हम वह रुपया आज खर्च न करके कल के ऊपर उठा रखे तो सम्भव है कि दूसरे दिन हमको प्रथम रुपया खर्च करने से गेहूँ से केवल ६० उपयोगिता ही प्राप्त हो और हम उस रुपये से कपडा ही खरीदे। इसलिये यह ध्यान मे रखना चाहिये कि जब हम सम-सीमान्त उपयोगिता नियम के अनुसार खर्च करने के लिये वस्तुओ की उपयोगिताओ की तुलना करते है तो वह तुलना एक समय विशेष के लिये ही लागू हो सकती है। दूसरे समय के लिये हमको नये सिरे से तुलना करनी पड़ती है।

**द्रव्य खर्च करने का उत्तम तरीका**—प्रत्येक मनुष्य समसीमान्त उपयोगिता नियम के अनुसार अपना द्रव्य खर्च करता है। इससे उसे अपने खर्च से सबसे अधिक उपयोगिता प्राप्त होती है। परन्तु अधिकाश व्यक्ति इस बात का ध्यान नही रखते कि जिन पदार्थो का वे उपयोग करते है उनका दीर्घकाल मे क्या परिणाम होगा। कुछ पदार्थ ऐसे है जिनकी दीर्घकाल की उपयोगिता या अतिम उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से बहुत कम रहती

है और कुछ पदार्थ ऐसे भी हैं जिनकी दीर्घकाल की उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से अधिक रहती है। जब हम किसी मादक पदार्थ जैसे भॉग, गॉजा इत्यादि का उपभोग करते हैं, तो उसके उपभोग करते समय हमारी इच्छा की पूर्ति होती है और हमको कुछ उपयोगिता प्राप्त होती है। परन्तु उसके उपभोग का प्रभाव दीर्घकाल मे हमारे स्वास्थ पर बहुत बुरा पड़ता है और हमारी कार्य-कुशलता कम हो जाती है। इसलिये मादक वस्तुओ की दीर्घकाल की उपयोगिता या अतिम उपयोगिता बहुत ही कम होती है। इसी प्रकार विलासिता की अतिम उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से कम होती है। यदि हम किसी निपुणता-दायक पदार्थ का उपयोग करते हैं तो दीर्घकाल मे उससे हमारा स्वास्थ सुधरता है और हमारी कार्यकुशलता भी बढ जाती है। इसलिये निपुणता-दायक पदार्थो की अतिम उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से अधिक होती है। यदि प्रत्येक मनुष्य अपने द्रव्य को इस तरह से खर्च करे कि पदार्थो की अतिम उपयोगिता सबसे अधिक हो जावे तो वह अपने द्रव्य का सबसे अच्छा उपयोग करेगा। द्रव्य खर्च करने का सबसे उत्तम तरीका यह है कि वह अपने द्रव्य को भिन्न भिन्न पदार्थो पर इस तरह से खर्च करे कि प्रत्येक पदार्थ पर खर्च किये हुये अतिम रुपये से प्राप्त अतिम उपयोगिता बराबर हो जावे अर्थात् वह समसीमान्त उपयोगिता के नियम का पालन अतिम उपयोगिता के सम्बन्ध मे सोच-विचार करके करे। इस उद्देश की प्राप्ति के लिये उसे अपने खर्च पर गम्भीरता पूर्वक विचार करना होगा और अपनी इच्छाओ पर नियत्रण करके जान बूझकर ऐसी वस्तुओ पर खर्च कम करना होगा जिनकी अतिम उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से कम है और ऐसी वस्तुओ पर खर्च अधिक करना होगा जिनकी अतिम उपयोगिता वर्तमान उपयोगिता से अधिक है। अपने द्रव्य से सबसे अधिक अतिम उपयोगिता प्राप्त करने लिये अर्थात् उसका सदुपयोग करने के लिये प्रत्येक व्यक्ति को अपने खर्च का पूरा हिसाब रखना चाहिये और उसके आधार पर अपने उपयोग की वस्तुओ की सूची बनाकर यह जानने का प्रयत्न करना चाहिये कि उसकी कृत्रिम आवश्यकताओं की वस्तुये, विलासिता की वस्तुये और निपुणता-दायक वस्तुये कौन-कौन सी हैं। फिर उसको जान-बूझकर कृत्रिम आवश्यकताओ और विलासिता की वस्तुओ पर कम खर्च करने का अभ्यास करना चाहिये और बचे हुये द्रव्य को निपुणता दायक वस्तुओ पर खर्च करने की आदत डालना चाहिये या उसे भविष्य में आपत्ति के समय

उपयोग करने के लिये किसी अच्छे बैंक में जमा कर देना चाहिये। इस प्रकार सोच विचार कर अपना द्रव्य खर्च करने से उसके अंतिम उपयोगिता की मात्रा में वृद्धि होने लगेगी और दीर्घकाल में वह अपने द्रव्य से सबसे अधिक सुख और शांति प्राप्त कर लेगा।

अपने द्रव्य के विलासिता की वस्तुओं पर या कृत्रिम आवश्यकताओं पर खर्च करना उसका दुरुपयोग है, फिजूलखर्ची है, क्योंकि उनसे दीर्घकाल में अंतिम उपयोगिता बहुत कम प्राप्त होती है। प्रत्येक व्यक्ति को इस फिजूल खर्ची से बचना चाहिये। यदि कोई धनी आदमी अपने द्रव्य के बहुमूल्य शराब, मेले और तमाशो में खर्च करे तो क्षणिक आनन्द के पश्चात् उसके कुछ और हाथ न आवेगा। लेकिन अगर वह इसी द्रव्य के जायदाद खरीदने में, मकान बनवाने में, पुस्तकों और कला-कौशल की वस्तुओं के खरीदने में, अथवा जवाहरात इत्यादि खरीदने में खर्च करे तो ये चीजें चाहे उस वक्त उसके कम काम में आवें परन्तु ये उसके पास एक तरह की पूँजी के रूप में हो जाती हैं, जो कि समय पर बेची जा सकती हैं, अथवा भविष्य में उसके काम में आ सकती हैं। इन टिकाऊ वस्तुओं पर किया गया खर्च एक प्रकार से भविष्य के उपभोग के लिये रक्षित द्रव्य है। टिकाऊ वस्तुओं पर किये खर्च के सम्बन्ध में भी एक बात ध्यान में रखने के योग्य है। ये वस्तुयें ऐसी नहीं होनी चाहिये जिससे समाज का उपकार न हो। अगर नदी के किनारे एक कुआँ बनाया जाय तो शायद उस पर खर्च की गई पूँजी और श्रम से बहुत कम फायदा होगा। इसी प्रकार अगर ऐसे मकान बना दिये जावें जिनमें कोई न रह सके तो उन पर किया गया खर्च भी फिजूलखर्ची माना जवेगा।

**खर्च और बचत**—मनुष्य की आवश्यकतायें दो प्रकार की होती हैं। एक तो दैनिक आवश्यकता जैसे भोजन वस्त्र आदि तथा दूसरी आकस्मिक या भविष्य में आने वाली जैसे किसी दुर्घटना एवं बीमारी के कारण उत्पन्न होने वाली आवश्यकतायें। दूसरी प्रकार की आवश्यकता के सम्बन्ध में मनुष्य विचार भी नहीं कर सकता कि वह कब, कहाँ और कैसे आयेगी। इसी लिये मनुष्य के भविष्य में उपस्थित होने वाली आवश्यकताओं के लिये कुछ न कुछ अवश्य बचा कर रखना चाहिये जिससे कि वह उन आवश्यकताओं का सामना सरलता से कर सके। वास्तव में मनुष्य को दूरदर्शी होना चाहिये। उसे अपनी सब आय वर्तमान आवश्यकताओं की पूर्ति में ही खर्च न कर डालनी चाहिये। उसे सोचना चाहिये कि भविष्य में उसे अपने लड़कों के भी शिक्षा देना है और उनका व्याह आदि करना है। अकस्मात् दैवी घटना

मृत्यु एव बीमारी आदि के लिये भी धन रखना चाहिये। इसलिये जो लोग इतना धनोपार्जन करते हैं कि उसमे से उनका जीवन निर्वाह हो जाने के उपरान्त कुछ बचत हो सकती है, उन्हे अपनी परिस्थित के अनुसार थोड़ा बहुत अवश्य बचाना चाहिये। कम से कम प्रत्येक मनुष्य को अपनी आय का १०% अवश्य बचाना चाहिये। यदि किसी मनुष्य की आय बहुत कम हो तो भी उसे अपनी आवश्यकताओ पर नियत्रण करके प्रति माह कुछ बचाने का अवश्य प्रयत्न करना चाहिये जितना वह मितव्ययिता से काम लेगा उतनी ही बचत अधिक होगी। यह पहले बताया जा चुका है कि मनुष्यो का अपने जीवन निर्वाह के खर्च की अपेक्षा ऐशोआराम तथा विलासिता की वस्तुओ पर खर्च अधिक घटता बढ़ता है। इसलिये जब किसी आदमी की बचत कम ( या ज्यादह ) होती है तो बहुधा यह अनुमान किया जा सकता है कि उसने अपने एशोआराम की वस्तुओ पर खर्च बढा दिया ह, ( या घटा दिया ह। ) निदान, खर्च और बचत का एक दूसरे पर बड़ा प्रभाव पड़ता है, और इन दोनो का घनिष्ठ सम्बन्ध है।

अपने बचत के द्रव्य को गाड के नहीं रखना चाहिये। इसमे कुछ लाभ नही होगा और उसके चुराये जाने का भय बना रहता है। कुछ व्यक्ति बचत के रुपयो से सोने या चाँदी के गहने बनवा लेते हैं। उनको इन गहनो के गुम जाने या चोरी जाने का भय रहता है और आवश्यकता पडने पर जब गहने बेचे जाते हैं तो उनकी साधारणत उतनी कीमत नहीं मिलती जितने मे वे खरीदे जाते है। बचत के सदुपयोग का सब से उत्तम तरीका यह है कि वह किसी अच्छे सुरक्षित बेंक मे जमा कर दी जाय या उससे सरकारी ऋणपत्र खरीद लिये जावे। इससे यह लाभ होगा कि जमा की हुई रकम पर थोड़ा बहुत सूद भी मिलेगा, उसकी रक्षा की कोई चिन्ता नहीं रहती और आवश्यकता पड़ने पर वे आसानी से बैंक से निकाले जा सकेंगे।

**विशेष वक्तव्य**—वास्तव मे धन का सदुपभोग करना एक बडी भारी कला है। बहुत कम आदमी यह जानते हैं कि द्रव्य का उचित उपभोग किस प्रकार किया जाना चाहिये। परन्तु खर्च करते समय प्रत्येक मनुष्य को यह ध्यान रखना चाहिये कि वह अपनी आमदनी से अधिक खर्च तो नही करता। दैनिक आवश्यकताओ का खर्च तो दैनिक आमदनी से कभी भी किसी प्रकार किसी भी दशा मे न बढने देना चाहिये। यदि दैनिक आवश्यकताओं के लिये कर्ज लिया जाय तो उससे छुटकारा पाना कभी भी सम्भव न होगा। और उस व्यक्ति का जीवन हमेशा के लिये दुखमय हो जावेगा। ऐसी दशा में तो व्यक्ति को अपनी आमदनी बढ़ाने का ही दत्तचित्त

होकर प्रयत्न करना चाहिये। और जब तक आमदनी न बढ़े तब तक अपनी दैनिक आवश्यकताओं का नियन्त्रण कर खर्च कम करने का पूरा प्रयत्न करना चाहिये। यह देखा गया है कि मनुष्य विवाह, श्राद्ध आदि समयों पर अपनी आमदनी का ध्यान न रखकर बहुधा कर्ज लेते हैं और व्यर्थ में रुपया बर्बाद करते हैं। यह बहुत ही निन्दनीय है। ऐसा कभी न करना चाहिये। इस प्रकार का खर्च अपनी हैसियत के अनुसार ही करना चाहिये। वास्तव में जो आदमी सोच समझ कर खर्च करता है वह परिमित आय से भी अपने आपको उन आदमियों से अधिक सुखी बना सकता है जिनकी आय उतनी ही है, परन्तु जो उनकी अपेक्षा कम सोच समझ कर काम करते हैं। खर्च के सुप्रबन्ध करने में इस अध्याय में बतलाई हुई बातों पर ध्यान देने से बड़ी सहायता मिलेगी।

## अभ्यास के प्रश्न

१—सर्वाधिक सन्तोष प्राप्त करने की दृष्टि में आप अपनी बहिन को पारिवारिक व्यय के प्रबन्ध के सम्बन्ध में क्या राय देंगे? (१९३८)

२—मनुष्य की आवश्यक वस्तुओं की मुख्य विशेषताएँ क्या हैं? उदाहरण सहित आवश्यक, आराम की या विलासिता की वस्तुओं की भिन्नता स्पष्ट कीजिये। (१९३५, १९२९)

३—निम्नलिखित की भिन्नता स्पष्ट कीजिये तथा भिन्नता का महत्व बताइये :—

(अ) आवश्यक व विलासिता की वस्तुएँ।
(ब) जीवन-रक्षक वस्तुएँ व निपुणतादायक पदार्थ। (१९२८)
(स) किसी वस्तु की वर्तमान उपयोगिता और अंतिम उपयोगिता।

४—यदि कोई कुली अथवा मामूली किसान आपके पास अपने खर्च के सुप्रबन्ध के सम्बन्ध में राय लेने आवे तो आप उसे कौन कौन सी व्यावहारिक बातें बताएँगे? (१९२८)

५—खर्च और बचत के सम्बन्ध को समझाइये। साधारण परिस्थिति के व्यक्तियों को कम से कम प्रतिमास कितनी बचत करनी चाहिये।

६—अपनी बचत के धन से सोने चाँदी के गहने बनवा लेना कहाँ तक उचित है?

७—विलासिता की वस्तुओं से क्या तात्पर्य है ? कुछ मनुष्य विलासिता की वस्तुओं के बिलकुल विरुद्ध हैं। क्या वे सही रास्ते पर हैं ? विलासिता से समाज को क्या हानि लाभ होते हैं ? (१९४३)

८—बचत का क्या उद्देश्य है ? आदमी इस बात को कैसे तै करता है कि उसे अपनी आमदनी में से कितना हिस्सा खर्च करना चाहिये और कितना बचाना चाहिये। (१९४३)

---

# आठवाँ अध्याय

## उपभोग के पदार्थ

**अन्न**—अब हम भारत में उपभोग के कुछ पदार्थों के सम्बन्ध में विचार करते हैं। सबसे पहिले हम अन्न को लेते हैं। सन १९२० में पंडित दयाशंकर दुबे ने हिसाब लगाकर यह सिद्ध किया था कि भारत में अनाज की कमी के कारण करीब दो तिहाई देशवासियों को उतना अन्न भी नहीं मिल पाता जितना कि जेलों में कैदियों को दिया जाता है। यहाँ करीब ७ करोड़ व्यक्तियों को आधा पेट भोजन पाकर ही अपना जीवन व्यतीत करना पड़ता है। सन् १९११-१२ से १९३५-३६ तक २५ वर्षों में सम्पूर्ण भारत में अनाज की कमी की वार्षिक औसत करीब ४० करोड़ मन की थी।* आज कल भी जो सरकारी हिसाब लगाया गया है उसके अनुसार देश में अनाज की औसत वार्षिक कमी १०० लाख टन अर्थात् २७ करोड़ मन मानी गई है।

भारत में शाक भोजी भारतवासियों को केवल २८½ सेर गेहूँ और १३२ सेर चावल प्रति व्यक्ति प्रति वर्ष मिलता है। जबकि मांसभोगी अमेरिका वासी १९२ सेर गेहूँ प्रति वर्ष प्रति व्यक्ति खा लेते हैं।

अधिकांश भारतवासी गरीबी के कारण गेहूँ और चावल का यथेष्ठ परिणाम में उपभोग नहीं कर पाते। वे प्रायः ज्वार, बाजरा, मकई, चना आदि का अधिक उपयोग करते हैं। प्रति मनुष्य अन्न के होने के उपभोग का औसत आध सेर भी कम है। नई फसल तैयार होने के पहिले अथवा दुर्भिक्ष के समय असंख्य व्यक्ति बेर, महुआ, इमली, गूलर आदि

---

*देखिये भारत में कृषि सुधार दूसरा संस्करण) पृष्ठ ७-८

के बीजो को पीसकर आटे मे मिलाकर खाते है या गाजर, शलगम, प्याज, ककड़ी या आम की गुठली आदि से अपनी भूख मिटाने की चेष्टा करते है। इस अनाज की कमी के कारण देशवासियो के स्वास्थ पर बहुत बुरा असर पड रहा है। उनकी कार्य क्षमता बहुत कम हो गई है और मृत्यु सख्या बहुत बढ गई है। अनाज की कमी कैसे दूर की जा सकती है यह किसी अगले अध्याय मे बताया जायगा।

**नमक**—यह एक जीवन रक्षक पदार्थ है, भारतवर्ष मे यह काफी पैदा होता है, और इसकी उत्पत्ति सहज ही बढाई भी जा सकती है। विशाल समुद्र-तट, नमक की झील तथा नमक के पहाड़ होने के कारण यहाँ इतना नमक पैदा हो सकता है कि जनता की आवश्यकता सहज ही पूरी हो जाय। तथापि पिछली दशाब्दियो मे यहाँ नमक बाहर से आता रहा है, कारण, अगरेज सरकार स्वाभाविक रूप से पाए जाने वाले तथा आसानी मे बन सकने वाले इस पदार्थ का जनता को स्वेच्छापूर्वक उपभोग नही करने देती थी। वह इस पर अपना एकाधिकार रखती थी। वह समय-समय पर फी-मन आठ आने से, ढाई रुपये मन तक कर लगाती रही। यहाँ अधिकाश आदमी बहुत गरीब है। इसलिये इस पदार्थ के जीवन-रक्षक होने पर भी, कीमत बढ़ते ही इसका उपभोग कम हो गया। अन्य देशो मे नमक के उपभोग का प्रति मनुष्य वार्षिक औसत भारत से बहुत अधिक है। इसकी आवश्यकता आदमियो के लिए ही नही, पशुओ के लिए भी होती है। परन्तु मँहगी के समय भारत के पशुओ की कौन कहे, आदमियो को भी नमक काफी नही मिला। जनता को इस जीवन-रक्षक पदार्थ पर लगने वाला सरकारी कर बहुत अखरता रहा। नेताओ ने इसका निरतर विरोध किया। आखिर, सन् १६४६ मे जब यहाँ केन्द्र मे अन्तरिम सरकार थी, यह कर उठा दिया गया। अब तो भारतवर्ष स्वतन्त्र ही है, और सरकार के लिये लोकहित का ध्यान रखना अनिवार्य है। अब जनता को नमक के उपभोग मे कमी न करनी होगी।

**घी-दूध**—भारतवर्ष मे अधिकाश आदमी निरामिष-भोजी या शाकाहारी हैं। उनके लिये मुख्य पौष्टिक पदार्थ घी-दूध है। इस देश मे गाय भैसो की सख्या, जनसख्या की दृष्टि से, बहुत कम है। फिर, यहाँ गाय-भैस रखने वाले अधिकतर किसान लोग है। इनकी गाय भैसे जो दूध देती है, वह या तो पास के नगरो मे बिकने चला जाता है, या उसका घी निकाल कर बेचा जाता है। किसानो तथा इनके बच्चो को मट्ठा या छाछ मिल जाय, वही बहुत है घी-दूध की चीजे तो किसी त्योहार या सामाजिक

भोज के अवसर पर नसीब होती है। भारतवर्ष में एक समय था, जब घर-घर गाय-भैंस, और खासकर गाय, होने से किसी को दूध, दही या घी आदि खरीदने की आवश्यकता नहीं होती थी। आज दिन वह है कि दाम देकर भी यह चीजें, विशेषतया शहरों में, शुद्ध और काफी परिमाण में मिलना कठिन होता है।

बच्चों के भरण-पोषण के लिये, रोगियों की चिकित्सा के लिये, और बूढ़ों की शक्ति की रक्षा के लिये गाय का दूध अमृत है। पर सर्व साधारण के लिये दूध है कहाँ! यहाँ प्रति व्यक्ति दूध का दैनिक औसत साढ़े तीन छटाँक है, उसमें से भी सिर्फ एक-तिहाई पीने के काम आता है। नतीजा यह है कि भारतवासियों की शक्ति का ह्रास हो रहा है और उनकी कार्य कुशलता बहुत कम हो रही है। यही नहीं, वे निर्बल और रोगी होने के साथ संसार के अनेक देशों के आदमियों की अपेक्षा, अल्पायु होते हैं— जल्दी मर जाते हैं।

**खाँड़ और गुड़**—माँस न खाने वाले गरीब मनुष्यों के लिये खाद्य पदार्थों में खाँड ही एक विलास-सामग्री है। यह मिठाइयों में बहुत खर्च होती है, जिन्हें हिन्दू, मुसलमान, ईसाई और योरोपियन भी जन्मोत्सव, ब्याह-शादी, मृतक-संस्कार अथवा अन्य त्योहारों या दावतों में बहुत खाते हैं। नगरों में बहुत-से विद्यार्थी तथा अन्य पेशे वाले बहुधा मिठाई का नाश्ता करते हैं। सन् १९३२ ई० पूर्व यहाँ विदेशी खाँड की खपत बहुत होती थी। उस वर्ष सरकार ने विदेशी खाँड पर काफी कर लगा कर स्वदेशी खाँड के व्यवसाय को संरक्षण दिया, तब से यहाँ स्वदेशी खाँड अधिक तैयार होने लगी। अब यह पहले की अपेक्षा काफी अधिक खपती है। तो भी बहुत से आदमियों के लिये यह बहुत महँगी है, इसलिये वे इसका उपभोग नहीं कर सकते। इसके तैयार करने की लागत में कमी की जानी चाहिये और इसकी कीमत घटाई जानी चाहिये जिससे इसकी खपत बढ़े।

अस्तु, अभी यहाँ जन-साधारण में गुड़ का ही उपभोग अधिक है, जैसा कि अखिल भारतीय ग्राम-उद्योग संघ द्वारा प्रकाशित सूचना में कहा गया है, स्वास्थ्य की दृष्टि से खाँड की अपेक्षा गुड़ कहीं ज्यादा फायदेमन्द है गुड़ में शरीर के लिये बहुत जरूरी कुछ ऐसे पोषक द्रव्य और जीवन-तत्व रहते हैं, जो खाँड में बिलकुल नहीं रह जाते। गुड़ जल्दी हजम हो जाता है और अकेला भी पेट का आधार हो सकता है, पर खाँड अकेली नहीं खाई जाती। गुड़ खाँड से सस्ता भी है।

गुड़ का प्रचार बढ़ना चाहिये। ऐसा होने से खाँड पर खर्च होने वाला बहुत-सा पैसा गरीब गाँववालों को मिलेगा, जिससे उन्हें बहुत सहायता मिलेगी। जो लोग खाँड खाना न छोड़ सकें उन्हें हाथ की बनी शक्कर का इस्तेमाल करके गरीबों की सहायता करनी चाहिये। सरकारी कृषि-रसायन विशेषज्ञ रायबहादुर डी० एल० सहस्रबुद्धे का मत है कि हिन्दुस्तान में हर साल लगभग तीस लाख टन गुड़ बनता है, यदि उसकी खाँड बनाई जाय तो सिर्फ साढ़े इक्कीस लाख टन ही होगी। कोई कारण नहीं कि साढ़े आठ लाख टन स्वास्थ्यप्रद बढ़िया खाद्य पदार्थ का इस तरह नुकसान किया जाय। हाँ, गुड़ बहुत शुद्ध और साफ बनाया जाना चाहिये।

**कपड़ा**—भारतवर्ष में विशेषतया चार प्रकार के कपड़ों का उपयोग होता है—(क) विदेशी, (ख) भारतीय मिलों के सूत से मिलों में ही बुना हुआ (ग) भारतीय मिलों के सूत का जुलाहों द्वारा हाथ से बुना हुआ, और (घ) हाथ से कते सूत का हाथ से बुना हुआ खद्दर कपड़ा।

यह सब मिलाकर भी यहाँ बहुत से आदमियों को आवश्यकतानुसार कपड़ा नहीं मिल पाता। प्रति मनुष्य प्रतिवर्ष केवल १६ गज के हिसाब से ही भारतवासियों को कपड़ा मिल पाता है। यह ठीक है कि विवाह-शादी अथवा मेले-तमाशों में कुछ आदमी तरह-तरह के चटकीले भड़कीले और कुछ बढ़िया वस्त्र पहन कर निकलते हैं, एवं सरकारी नौकर अथवा उच्च श्रेणी के कुछ आदमी कपड़ों में फैशन का बहुत ध्यान रखते हैं। परन्तु वास्तविक दशा को जानने के वास्ते तो हमें साधारण आदमियों को साधारण परिस्थिति में देखना चाहिये। भारतीय जनता का वास्तविक प्रतिनिधि यदि कोई हो सकता है तो वह किसान है। और वह क्या पहनता है? गर्मियों के दिनों वह प्रायः 'अर्ध-नग्न' रहता है। एक छोटी-सी, घुटनों से भी ऊपर तक रहने वाली धोती, और सिर पर कभी मामूली पगड़ी होती है। उसके बच्चे बहुधा नंगे फिरा करते हैं। लड़कियाँ भी बहुधा लंगोटी लगाकर अपनी लज्जा निवारण करती हैं। जाड़े के दिनों में बहुत से किसानों या कृषि-श्रमजीवियों के बदन पर केवल एक सूती मिर्जई या अँगरखा होता है, जिसके बदलने का अवसर प्रायः उसके फटजाने पर ही आता है। ऊनी वस्त्रों का तो अभाव ही रहता है। रात्रि में ओढ़ने के लिए एक मामूली रजाई, और बिछाने को पयाल या फूस मिल जाय तो गनीमत है। बहुत-से आदमियों को खेतों पर पहरा देते समय एक फटी-पुरानी चादर में रात काटनी पड़ती है।

यदि किसान और श्रमजीवी अपने अवकाश के समय ( जो बहुत काफी होता है ) कपास ओटले, और रुई का सूत कातकर कपड़ा बुनवाले तो वह इन्हे मुफ्त-सरीखा पड सकता है। इसमें स्त्रियों के श्रम का भी बहुत अच्छा उपयोग हो सकता है। किसानों के अतिरिक्त, गाँवों तथा नगरों के अन्य आदमियों को भी चाहिए कि यथा-सम्भव खद्दर का ही इस्तेमाल करें, जिससे कपास पैदा करनेवाले, ओटनेवाले, सूत कातनेवाले और कपडा बुननेवाले—इन सब गरीब भाई-बहिनों को सहायता मिले। अस्तु, यदि सर्वसाधारण के लिए कपडे की समस्या का कुछ हल हो सकता है तो विशेष आशा खद्दर के धन्धे की उन्नति से ही हो सकती है।

**चाय**—इस पदार्थ का उपभोग उत्तरोत्तर बढता जा रहा है, गत वर्षों में इसमें विलक्षण वृद्धि हुई है। इसका शौक पहले उच्च दर्जे के रहन-सहन वाले ही करते थे। धीरे-धीरे युवकों और विद्यार्थियों ने इसे अपना लिया। अब तो साधारण मजदूरों तक में इसका प्रचार खूब जोर से हो रहा है। इसका कारण बहुत-कुछ चाय की कम्पनियों की व्यापार-कुशलता और विज्ञापनबाजी है। जगह-जगह इनके ऐजन्ट घूमते हैं, और ग्रामोफोन के गीत सुनाकर, सिनेमा आदि के चित्र दिखाकर, जहाँ-तहाँ दीवारों पर, स्टेशनों और चौराहों पर सुन्दर बढ़िया रंगीन चित्रवाले विज्ञापन चिपकाकर एवं भिन्न-भिन्न भाषा के पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित कराकर सर्वसाधारण के मन में यह बात बैठाई जाती है कि चाय हरेक आदमी के लिए प्रत्येक ऋतु में स्वास्थ्य-वर्द्धक है यह गर्मी में ठंडक पहुँचाती है, और सर्दी में बदन गरम रखती है। निर्धन नागर वासियों को अब गाय का दूध दुर्लभ होता जा रहा है, और वे इस नये हानिकर पदार्थ का शौक करके सन्तोष प्राप्त करते हैं। अनेक स्थानों में अब यह स्वागत-सत्कार की चीज बन गई है कितने ही आदमी तो प्रति दिन कई-कई प्याले उड़ा जाते हैं।

कई डाक्टरों की सम्मति है कि चाय एक हल्का उत्तेजक पदार्थ है, जो मनुष्य की शक्ति को उसी प्रकार बढाता है, जैसे दुर्बल घोडे की शक्ति को चाबुक या हंटर बढ़ाता है। लोगों को चाहिए कि वे मिथ्या या अत्युक्ति-पूर्ण विज्ञापनों के धोखे में न आवें। यदि उन्हें अपनी शक्ति वास्तव में बढानी है तो दूध, घी फल, मेवा आदि पौष्टिक पदार्थों का सेवन करें, न कि चाय जैसे उत्तेजक पदार्थों का।

**तम्बाकू**—बहुत से लोगों के लिए तम्बाकू एक आवश्यक पदार्थ हो गया है। नवयुवकों अथवा शौकीनों को हुक्का अच्छा नहीं लगता, वे सिगरेट या बीड़ी पीते हैं, यद्यपि इसका धुआँ हुक्के के धुएँ से अधिक हानिकारक है।

मिलो मे काम करनेवाले तथा अन्य नीचे दर्जे के मजदूर अपने वेतन से चाहे जीवन-रक्षक पदार्थ यथेष्ट मात्रा मे ना पा सके, परन्तु इस शौक के लिए तो पैसे निकाल ही लेते है। बहुतेरे आदमी तम्बाकू पीते नही, तो सूँघते या खाते ही हैं। निदान, बहुत कम आदमी ऐसे मिलेगे, जो इसका बिलकुल ही व्यवहार नही करते। सभव है, कुछ आदमी तम्बाकू का सेवन किन्ही विशेष अवस्थाओं मे, कोई खास बीमारी दूर करने के लिये, औषधि-रूप मे करते हो, परन्तु इनकी सख्या मुश्किल से एक फी-सदी होगी। अधिकाश आदमी देखा-देखी, शौक के लिये, इसका खुद इस्तेमाल, और मित्रो मे प्रचार करते है। बडे-बडे वैद्यो और डाक्टरो का यह मत है कि तम्बाकू खाने, पीने या सूँघने से इन विकारो के होने का भय रहता है—मद-दृष्टि, मुर्च्छा, मुँह मे बदबू, कलेजे मे जलन, छाती मे कफ बढना, दाँतो की कमजोरी, पित्त की वृद्धि, और शरीर की कमजोरी आदि।

देश के जो आदमी इसका सेवन करते है, उनके एक दिन के इस उपभोग का औसत खर्च यदि एक पैसा माना जाय, तो पाठक अनुमान कर सकते है कि देश का कुल कितने करोड रुपया प्रति वर्ष इस मद मे खर्च हो जाता है। एक लेखक ने तो हिसाब लगाकर दिखाया है कि इससे प्रति वर्ष कम-से-कम दो अरब रुपय व्यर्थ जाते है स्वास्थ्य-हानि रही अलग। सिगरेट-बीडी पीनेवालो ने देश मे दियासलाई का भी खर्च बेहद बढा दिया है।

**मादक द्रव्य**—बहुत से आदमी भाँग, गाँजा चरस और अफीम आदि का सेवन करते है। पश्चिमी सभ्यता के ससर्ग से यहाँ शराबखोरी का प्रचार बढता ही जा रहा है। ऊँची श्रेणी के वे मनुष्य, जो विलायती ढग से रहने लगे है, मद्य-पान से परहेज नही करते। मजदूर, विशेषतया कल-कारखानो मे काम करने वाले, एक-दूसरे की देखा-देखी अपनी बहुत-सी गाढी कमाई इसमे खर्च कर डालते है।

गतवर्षो मे कुछ सज्जन मादक वस्तु-प्रचार-विरोध ('टेम्प्रेस') सभाएँ कायम करके मद्यपान आदि के विरुद्ध लोकमत तैयार करते रहे है, परन्तु कई स्थानो मे, अधिकारियो का यथेष्ट सहयोग न मिलने और विरोध होने के कारण, उन्हे यथेष्ट सफलता नही मिली। अगरेज सरकार मादक पदार्थो के उपभोग को नियत्रित करती थी, परन्तु वह इससे होनेवाली आय की वृद्धि को बुरा नही समझती थी। अनेक स्थानो मे मादक पदार्थ खुले आम बाजार के बीच बिकते रहे है, कोई तीर्थ-स्थान भी इनसे बचा नही रहा।

मजदूरों के लिये बहुधा कारखानों और खानों के पास ही शराब की दुकानों की व्यवस्था रहती थी। इससे ये अभागे अकसर अपना साप्ताहिक वेतन लेकर, घर पहुँचने से भी पहले अपनी गाढ़ी कमाई के पैसे मदिरा देवी की ही भेंट कर देते थे। सन् १९३७-३९ में, जब अधिकतर प्रान्तों में कांग्रेसी मन्त्रिमंडल थे, अनेक स्थानों में सरकार मादक-वस्तु निषेध की नीति अमल में लाई थी। अब तो देश स्वतंत्र ही है केन्द्र में तथा सब प्रान्तों में जनता की सरकार है। परन्तु आमदनी घटने की आशंका से कई प्रान्तों की सरकारों ने मादक पदार्थों का सेवन रोकने की व्यवस्था नहीं की। आवश्यकता है लोक-हित के लिये इस दिशा में हरेक प्रान्त में जल्दी कदम उठाया जाय।

**भोजन-वस्त्र का आवश्यक परिमाण**—पहले कहा जा चुका है कि अधिकांश भारतवासी या तो यथेष्ट परिमाण में भोजन नहीं पाते अथवा घटिया भोजन से ही किसी तरह काम चलाते हैं। वैज्ञानिकों का मत है कि साधारणतया एक आदमी की औसत दैनिक आवश्यकता निम्नलिखित होती है—अनाज ८ छटाँक, दाल डेढ़ छटाँक, चीनी १ छटाँक, साग भाजी ३ छटाँक, फल १ छटाँक, घी-तेल चार तोले, और दूध जिसमें से मक्खन या मलाई आदि न निकाली गई हो ४ छटाँक, कपड़े के बारे में प्रति व्यक्ति की वार्षिक आवश्यकता का अनुमान कम से कम तीस गज किया गया है।

महात्मा गाँधी के विचार में हर आदमी को साधारण भोजन के साथ-साथ हर रोज आध सेर दूध और दो तोले घी या ढाई तोले मक्खन साग तरकारी और कुछ मौसमी फल मिलने ही चाहिये।

**भोजन वस्त्रादि के उपभोग की विधि**—उपभोग की वस्तुओं के अतिरिक्त, उपभोग की विधि की ओर भी ध्यान देना आवश्यक है। बहुत से आदमी बढ़िया अन्न तो खाते हैं, पर उनका खाने का तरीका ऐसा है कि उसमें अन्न के कई आवश्यक तत्व नष्ट हो जाते हैं, शरीर को उनका यथेष्ट लाभ नहीं पहुँचता। उदाहरण के लिये आजकल शहरों में ही नहीं, अनेक कस्बों में, और कहीं-कहीं तो गाँवों तक में, आटा पीसने के लिये मिल लग गई हैं। और साधारण श्रेणी के आदमी भी अपने लिये आटा स्वयं न पीस कर, वहाँ पिसवा लाते हैं। मशीन की चक्की की गरमी से आटे के जीवन-तत्व कम हो जाते हैं, और आटा महीन हो जाने से पचने में भारी, तथा स्वास्थ्य के लिये हानिकर, हो जाता है। अतः आटा हाथ की चक्की का ही पिसा हुआ इस्तेमाल करना चाहिये,* तथा उसमें से बहुत छानस या चोकर नहीं निकालना

* जो आदमी आटा स्वयं पीसें, उनके पिसाई के पैसे बचें, तथा

चाहिये, जिससे वह जल्दी हजम हो सके और शरीर को उसके सब पोषक तत्वों का लाभ मिले। बेसन या मैदा बहुत हानिकर वस्तु है।

चावल भी 'पूरा' खाया जाना चाहिये, जो धान का केवल छिलका निकाल देने के बाद शेष रहता है। परन्तु प्राय. इस चावल को घिस कर इसके ऊपर का कुछ हिस्सा घटा दिया जाता है जिससे चावल बहुत सफेद हो जाय और उसमे चमक आ जाय। प्राय: मध्य तथा ऊँची श्रेणी के आदमी एव शौकीन लोग इस 'घटाये हुये' चावल का उपभोग करते है, इससे बहुत सा पोषक तत्व निकल जाता है। यह स्वास्थ्य के लिये अच्छा नही होता। यही बात दालो के विषय मे है। आजकल धोई हुई दाल का प्रचार अधिक हो गया है। छिलकेवाली दाल को, जिसे 'काली' दाल कहते हैं, आदमी कम पसन्द करते है। स्वास्थ्य की दृष्टि से छिलके सहित दाल का सेवन करना अधिक उपयोगी है।

तिल या सरसो का तेल ऐसा इस्तेमाल किया जाना चाहिये, जो कोल्हू या घानी से निकाला गया हो। मिल से निकले हुये तेल मे मूगफली आदि का अन्य सस्ता तेल मिला रहता है तथा वह अधिक समय तक पडा रहने से खराब न हो जाय, इस आशका से उसमे कुछ रासायनिक द्रव्य डाले जाते है। यह स्वास्थ्य के लिये हानिकर है। घानी या कोल्हू से निकाला हुआ तेल बारीकी से न छाने जाने के कारण उतना साफ नही होता, पर उसमे जो चीज रहती है, वह उन दानो का ही अश होता है, जिनसे तेल निकला है, अत. स्वास्थ्य के वास्ते हानिकर नही है।*

तली हुई चीजे, अथवा जिनमे खटाई मिर्च मसाले बहुत हो, शरीर के लिये हानिकर होती है। इनका उपयोग नही किया जाना चाहिये। शौक या जिह्वा के स्वाद के लिये स्वास्थ्य को नुकसान पहुँचाना ठीक नही।

वस्त्र के विषय मे इस बात का भी ध्यान रखना चाहिये कि हमारे कपडो के रग बहुत चटकीले भडकीले न हो ये आँखो के लिये हानिकारक है।

---

व्यायाम का लाभ होगा। यह व्यायाम विशेषत: स्त्रियो के लिये बहुत उपयोगी है। और, जो व्यक्ति आटा दूसरो से पिसायेंगे, वे पीसनेवालो की सहज ही आर्थिक सहायता कर सकेंगे।

*मिल की खली निस्सत्व होती है, पर घानी या कोल्हू की खली पशुओ के लिये बहुत अच्छा पौष्टिक भोजन है, इस प्रकार घानी के तेल से यह भी लाभ है। इसके धन्धे मे गरीब आदमियो को रोजी तो मिलती ही है।

वास्तव में हमारे भोजन-वस्त्र आदि का मन पर बहुत प्रभाव पड़ता है, और सात्विक रहनसहन का मानसिक उन्नति से ऐसा घनिष्ठ सम्बन्ध है कि 'सादा जीवन और उच्च विचार', एक कहावत ही हो गई है।

**उपभोग के पदार्थों के शुद्ध होने की आवश्यकता**—आजकल हम बहुत-सी ऐसी वस्तुओं का उपभोग करते हैं, जो बाजार से मोल लाई जाती हैं, घर पर नहीं बनाई जातीं। शहरों में पूरी कचौरी और मिठाई आदि का ही कितना खर्च हो जाता है! हमारे उपभोग की कितनी वस्तुएँ तो दूर-दूर के नगरों में ही नहीं, अन्य देशों में आती हैं। और, अनेक आदमी अपने लाभ के लिये बहुत पुरानी, घटिया या मिलावट वाली चीजों को अच्छी, ताजी और बढ़िया कह कर बेचते हैं। मिलावटवाले तेल, और चमकाए हुये चावल का जिक्र पहले किया गया है। अनेक स्थानों में हल्दी, सोंठ, इलायची और दाल आदि का खास तरह से रंग कर बेचा जाता है। कई मिठाइयों में भी रंग डाला जाता है। बाजारों में शुद्ध घी-दूध मिलना तो कठिन ही होता है। गेहूँ के आटे में अन्य घटिया आटा मिला होना साधारण बात है। कहाँ तक गिनावें, करीब-करीब सभी चीजों में मिलावट की आशंका होने लगी है। इसका परिणाम यह होता है कि मनुष्यों को, किसी वस्तु के उपभोग से जितना लाभ या सुख मिलना चाहिये, नहीं मिल पाता। बहुत आवश्यकता है कि उपभोक्ता प्रत्येक वस्तु को खूब जाँच करने के बाद लें, बाजार की चीजों का उपयोग ही कम हो, और, कानून से, तथा नागरिकता की शिक्षा द्वारा, उपभोक्ताओं के हित की समुचित व्यवस्था की जाय।

**भारतवासियों के मकान**—भारतवर्ष में औसतन प्रति पाँच मनुष्यों पीछे एक घर है कस्बों तथा देहातों में, यह औसत लगभग समान ही है। यह ठीक है कि बम्बई, कलकत्ता और देहली आदि में कितने ही मकान शाही महलों की भाँति भव्य और विशाल हैं, कुछ देशी राज्यों की राजधानियों में भी स्वयं राजाओं तथा उनके उच्च कर्मचारियों या कृपा-पात्रों आदि के मकान साधारण दर्शक को चकित करनेवाले हैं। परन्तु सब मिलाकर, ये भारतवर्ष के कुल मकानों में प्रति सहस्र या प्रति लाख कितने हैं! नगरों में कुछ थोड़े-से सौभाग्यशाली व्यक्तियों को छोड़ कर, सर्वसाधारण को मकान की कितनी असुविधा है, यह सब जानते हैं। मकानों की संख्या कम, उनका किराया बहुत अधिक, और अधिकतर आदमियों की आय मामूली! इसका परिणाम यह होता है कि बहुत से आदमी तंग, और अंधकार वाली गलियों के छोटे-छोटे मकानों में रहते हैं, एक कमरे में कई-कई आदमियों को रहना पड़ता है अथवा एक ही कमरे में एक से अधिक परिवारों को गुजर करनी

पडती है। बड़े-बडे शहरो मे मिलो और कारखानो ने श्रमियो के लिये मकानो की अलग ही समस्या उपस्थित कर रखी है। बम्बई के औद्योगिक क्षेत्रो मे एक आदमी को रहने के लिये औसतन २८ वर्ग फुट जगह मिलती है, जब कि स्वास्थ्य की दृष्टि से उसे १०० वर्ग फुट मिलनी चाहिये। पाकिस्तान से आये हुये शरणार्थियो के कारण कितने ही शहरो मे इस समस्या ने और भी उग्र रूप धारण कर लिया है।

अब तनिक देहातो के मकानो की बात ले भारतवर्ष अधिकाश मे देहातो का ही देश है। यहाँ कुछ जमीदारो या महाजनो के घर कुछ बडे, दुमजिले और पक्के है, मध्य श्रेणी के आदमी भी क्रमश. पक्के मकान बनवा रहे है। यह होते हुये भी सर्वसाधारण के मकानो की क्या दशा है! बहुत से मकान कच्चे है, जिनकी प्रति वर्ष, बरसात से पहले मरम्मत करने की जरूरत होती है, अन्यथा वे टपकते है, और दो-तीन साल बाद तो गिरने ही लगते है। अधिकाश घरो मे रसोई के लिये अलग कोठरी नही होती, पशु भी वहाँ ही रहते है। इससे होनेवाली असुविधा एव स्वास्थ्य हानि स्पष्ट है।

हमारे अनेक भाई तो फूस की झोपडियो म ही जैसे-तैसे गुजर करते है, जहाँ धूप, सर्दी और वर्षा सभी सहनी पडती है। इन झोपडियो के भीतर जाते समय तथा इनसे निकलते हुये आदमियो को सिर नवाना और कमर झुकानी पड़ती है, दुर्भाग्य से इनमे रहनेवालो का सिर समाज मे सदैव ही नीचा रहा है। फिर, शहरो और गाँवो मे अनेक आदमी ऐसे है जिनका अपना कोई घर या झोपडी नही, जो जहाँ तहाँ फिरते रहते है, और रात मे सडको के किनारे पडे रह कर अपना समय काटते है।

कुछ समय से मकानो की समस्या हल करने के विविध प्रयत्न हो रहे है। कही-कही मिलो के पास ही मजदूरो की बस्तियाँ बन रही है। मिल-मालिको को मजदूरो के लिये मकान बनवाने से लाभ ही है, ऐसा होने पर मजदूरो की कार्यक्षमता बढती है। परन्तु अधिकाश स्थानो मे मिले नगरो के बीच मे है, उनके पास जगह न होने के कारण वे मजदूरो के लिये मकान नही बना पा रही है। प्रान्तीय सरकारे खास-कर शरणार्थियो के लिये मकान बनाने का काम हाथ मे ले रही है कुछ शहरो की म्युनिसपेलटियाँ अपने क्षेत्र मे नये मकान बना रही है अथवा उप-नगरो का निर्माण कर रही है। कितने ही स्थानो मे सहकारी गृह-निर्माण समितियाँ काम कर रही है। यह सब होते हुए भी अभी विशेष प्रगति नही हुई है। इसका एक मुख्य कारण काफी इमारती

सामान ( ईटें, लकड़ी, लोहा, सीमेंट आदि ) का न मिलना है। सीमेंट की बात लीजिये, इस समय यह प्रति वर्ष १८ लाख टन ही बनता है, जब कि आवश्यकता ५० लाख टन की है । अब इस उद्योग के बढाने का प्रयत्न किया जा रहा है। तथापि अभी देश की आवश्यकता पूरी होने में समय लगेगा।

**घरो का सामान**—हमने घरों की स्थिति देख ली, अब यह भी जान ले कि घरो मे सामान कैसा रहता है। कुछ राजा-महाराजाओ, या पूंजीपतियो, सेठ साहूकार या जमींदारो, ताल्लुकेदारो, वकीलो या उच्च सरकारी नौकरो के घरो के सामान की सूची अवश्य कुछ लम्बी होती है। परन्तु जैसा कि पहले कहा गया है, इनकी सख्या कुल भारतीय जनता के हिसाब से बहुत ही कम है। मध्य श्रेणी के भी कुछ आदमियो को अपने घरो मे 'फर्नीचर' बढाने की फिक्र होती है। बहुत से आधुनिक शिक्षा-प्राप्त युवको के यहाँ मेज, कुर्सी आदि होना साधारण बात है। रसोई के साधारण बरतनो के अतिरिक्त 'कुकर' 'स्टोव' ( जिसमे मिट्टी के तेल की आँच मे खाना पकाया जाता है ) 'टिफन-केरियर', ( भोजन रखने का बरतन ) भी होते है । कपड़े रखने के लिये सन्दूको की जगह बडे-बडे ट्रन्क, आलमारी, 'हड-बेग' तथा सोने के वास्ते साधारण चारपाइयो की जगह लोहे के स्प्रिंगदार बढिया 'कोच' ( पलग ) होते है। रोशनी के लिये लालटैन या तरह-तरह के लैंपो का प्रचार हो रहा है, और अब तो बिजली की व्यवस्था हो जाने से, उसके 'बल्ब' रखे जाते है। मनोरजन के लिये बडे-बडे रगीन चित्र, तथा ग्रामोफोन या हारमोनियम आदि का उपयोग होता है। फुटकर सामान—आइना, हजामत का सामान, चायदानी, तश्तरी, प्लेट, प्याले या 'कप', कुछ पुस्तके, पूजा का सामान आदि भी क्रमश. अधिक परिमाण मे रहने लगा है। परन्तु अधिकतर आदमियो के साधन परिमित होते है, और उनका बहुत-सा सामान ज्यादहतर दिखावट के लिये होता है।

भारतीय जनता का अधिकाश भाग गाँवो मे रहनेवाले कृषक हैं। इनके यहाँ खेती के औजारो के अतिरिक्त, साधारण कीमत की कुछ इनी-गिनी वस्तुएँ—चक्की, चर्खा, सूप, चारपाई, या चटाई, और कुछ मिट्टी के घडे होते है, जिनमे अनाज या आटा दाल आदि होता है। भोजन पकाने और खाने के लिये ये कुछ मिट्टी के बरतन, अथवा कुछ दशाओ मे पीतल आदि के मामूली बरतन रखते हैं। पानी के वास्ते एक लोहे या टीन का डोल या बाल्टी, कुछ मिट्टी के घडे, और कही-कही एकाध पीतल का हन्डा होता है। आजकल कुछ आदमी लैंप या लालटेन का

उपयोग करते जा रहे हैं, अब से कुछ समय पहले तक अधिकांश आदमी मिट्टी के दिये से ही काम चलाते थे, जिसमें सरसों का तेल जलता है। कुछ सस्ता होने के कारण, मिट्टी के तेल का प्रचार बढ़ रहा है, जिसका धुआँ बहुत हानिकारक होता है। कितने ही घरों में तो किसी भी प्रकार रोशनी करने का साधन नहीं होता। अनेक आदमियों में इतनी सामर्थ्य नहीं कि महीने में कुछ पैसों का भी तेल जला सकें।

धनी और सम्पन्न गिने जानेवाले बम्बई, कलकत्ता, देहली और इन्दौर आदि नगरों में भव्य विशाल भवनों के बरांडों में, या छज्जों के नीचे अनेक ऐसे घर-हीन दरिद्र रहते हैं, जिनका कुछ सामान एक फटे-पुराने कपड़े की छोटी-सी पोटली में लिपटा होता है। इस सामान के परिमाण या प्रकार का पाठक स्वयं अनुमान करलें।

**सामूहिक उपभोग के पदार्थ**—अब सामूहिक रूप से उपभोग किए जाने वाले पदार्थों के विषय में विचार करते हैं। यद्यपि गत वर्षों में कुछ प्रगति हुई है, तो भी शहरों को छोड़ कर, जिनकी कुल जनसंख्या कम ही है, हमारे कितने कस्बों या ग्रामों में सरकारी या गैर-सरकारी वाचनालय और पुस्तकालय हैं। यह ठीक है कि देश में शिक्षा-प्रचार कम है, पर उसके बढ़ाने का भी तो एक उपाय यही है कि स्थान-स्थान पर ये संस्थाएँ कायम की जाएँ। उद्यान (पार्क), व्यायामशाला, क्रीडा-शालाएँ आदि कितने स्थानों में हैं। शहरों में चल-चित्र और वाक्-पट ('टाकी') बढ़ रहे हैं, पर उनका मुख्य लक्ष्य जनता का द्रव्य खींचना है। हमारे लाखों गाँवों और कस्बों में से कितनों में चिकित्सालय, दवाखाने या औषधालय हैं। यात्रियों को समुचित आश्रय मिलने की व्यवस्था कितने स्थानों में है। यह ठीक है कि विशेषतया तीर्थ-स्थानों में कुछ धर्मशालाएँ बनी हुई हैं, पर इन स्थानों में भी उत्सवों या पर्वों के समय सहस्रों आदमी खुले मैदान में डेरा डाले हुए देखे जाते हैं। इन बातों से इस विषय की कुछ कल्पना हो सकती है कि हम कैसे पदार्थों का, और कहाँ तक व्यक्तिगत अथवा सामूहिक रूप से उपभोग करते हैं।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारत में अनाज की दशा का दिग्दर्शन कीजिये प्रति मनुष्य को प्रतिदिन कितने अनाज की आवश्यकता है और कितना अनाज साधारणतः मिल पाता है?

२—आजकल भारतवासियों को औसत के हिसाब से कितना दूध मिल पाता है ? प्रति-व्यक्ति प्रति दिन आध सेर दूध मिलने के लिये दूध की उत्पत्ति में कितनी वृद्धि करनी होगी ?

३—देश में प्रति व्यक्ति को औसत के हिसाब से वर्ष भर में १६ गज से अधिक कपड़ा नहीं मिल पाता। क्या यह परिमाण पर्याप्त है ? कम से कम कितना कपड़ा आवश्यक है ?

४—चाय और तम्बाकू के प्रचार से देशवासियों को जो हानियें होती हैं उनका दिग्दर्शन कीजिये।

५—मादक वस्तुओं के उपयोग से क्या हानियें होती हैं ? इनका प्रचार कैसे रोका जा सकता है ?

६—सादे जीवन के लिये किस प्रकार के भोजन के पदार्थों और कपड़ों की आवश्यकता है ? आजकल भारत में इस सम्बन्ध में क्या प्रयत्न हो रहे हैं ?

७—भारतवासियों के मकानों की क्या दशा है ? मकानों में किन सुधारों की आवश्यकता है ?

८—ग्रामों में वाचनालय, पुस्तकालय, चिकित्सालय, व्यायामशाला इत्यादि की क्या दशा है ?

---

# नवाँ अध्याय

## माँग (Demand)

उपभोग के लिए मनुष्यों को विविध वस्तुओं की आवश्यकता होती है। हम बहुधा सुनते हैं कि अमुक वस्तु की माँग बढ़ गयी, या अमुक वस्तु की माँग घट गयी। हमें विचार करना चाहिये कि वस्तुओं की माँग किन कारणों से बढ़ती अथवा घटती है और उसका क्या नियम है। पहले हम यह जान लें कि अर्थशास्त्र में माँग किसे कहते हैं, यद्यपि साधारण व्यवहार में इच्छा, आवश्यकता और माँग शब्द प्रायः समान अर्थ में प्रयुक्त किये जाते हैं अर्थशास्त्र में इनका प्रयोग विभिन्न अर्थों में होता है। इच्छा और आवश्यकता के सम्बन्ध में, इस खण्ड के दूसरे अध्याय में लिखा जा चुका है। किसी वस्तु की माँग से इच्छित वस्तु के उस परिमाण का बोध होता है जिसको कोई

मनुष्य, किसी खास समय मे, किसी निश्चित कीमत पर खरीदने को तैयार हो। उदाहरण के लिये मान लीजिये कि किसी बच्चे को उसके पिता ने एक आना दिया। उसने बाजार जाकर नारगियॉ देखी। उसकी नारगी खरीदने की इच्छा हुई। पूछने पर उसे मालूम हुआ कि एक नारगी की कीमत दो पैसा है। उस लडके ने दो नारंगियॉ खरीद ली। अब यहॉ पर हम कह सकते हैं कि लड़के को नारगी की मॉग थी। हम उस मॉग को इस प्रकार बतलाते है कि जब फी नारगी की कीमत दो पैसा है तो उस लडके को उस समय, उस कीमत पर दो नारगियो की मॉग है। मॉग और कीमत का बहुत घनिष्ठ सम्बन्ध है। बिना कीमत के मॉग हो ही नही सकती। अर्थशास्त्र के अनुसार हम यह नही कह सकते कि अमुक व्यक्ति को ५०० नारगियो की मॉग है जब तक हम नारगी की कीमत उसके साथ न जोडे। हम कह सकते हैं, नारगियो की दर दो रुपया सैकडा हो तो किसी मनुष्य की मॉग उस समय पॉच सौ है।

मॉग कीमत पर निर्भर होती है, और किसी वस्तु की कीमत उसका द्रव्य के रूप मे मूल्य होता है, अतः मॉग के नियम को समझने के लिये हमे ज्ञात होना चाहिये कि अर्थशास्त्र मे मूल्य, कीमत और द्रव्य का क्या अर्थ होता है।

**मूल्य**—इस शब्द का व्यवहार दो प्रकार से किया जाता है। कभी कभी मूल्य शब्द का प्रयोग उपयोगिता के अर्थ मे भी किया जाता है। जैसे हम कहते हैं कि अमुक वस्तु बहुमूल्य है। लेकिन यह अर्थ गौण है। अर्थशास्त्र मे इस प्रकार के मूल्य के लिये हम उपयोगिता शब्द का उपयोग करते है।

मूल्य (Value) शब्द का प्रधान अर्थ विनिमय मूल्य होता है। जब हम किसी एक वस्तु के बदले मे एक दूसरी वस्तु को लेते हैं तो दूसरी वस्तु का परिमाण पहली वस्तु का मूल्य कहलाता है। जैसे अगर हम एक गाय के बदले तीन बकरियॉ ले ले तो उस गाय का मूल्य तीन बकरियॉ हुआ। यह व्यावहारिक मूल्य भी कहलाता है। इस मूल्य की नीव उपयोगिता मे होती है, क्योकि जब किसी मनुष्य की दृष्टि मे तीन बकरियो की उपयोगिता एक गाय से अधिक या कम से कम उसके बराबर न हो, और उसके होश हवास दुरुस्त हो तो वह एक गाय के बदले तीन बकरियॉ कभी न लेगा।

**कीमत**—किसी वस्तु की एकाई का द्रव्य के रूप मे मूल्य उसकी कीमत price कहलाती है। अगर हमे एक गाय साठ रुपये मे प्राप्त होती है, तो ६० रु० गाय की कीमत हो गयी।

जानता है कि किस काम के लिए कौनसी मशीन, औजार या कच्चा पदार्थ अधिकतर उपयोगी है तथा उसे किस तरह मितव्ययिता-पूर्वक काम मे लाना चाहिये, इसके विपरीत अकुशल श्रमी मशीन बिगाड देता है तथा बहुत सा कच्चा माल नष्ट कर देता है। आजकल पूँजी के अन्तर्गत मशीनों का भाग बहुत बढ गया है, तथा बढता जा रहा है, अत. इस प्रसंग मे मशीनों के लाभ-हानि का विचार कर लेना उचित होगा। पहले लाभो को लीजिये।

**मशीनों से हानि-लाभ** - सक्षेप मे मशीनों से होने वाले लाभ निम्न-लिखित हैं :—( १ ) अब अनेक कठिन श्रम के कार्य मशीनो द्वारा हो जाते हैं। पहले अधिक श्रम करने से श्रमी की शक्ति बहुत क्षीण होती थी, उसका स्वास्थ्य बिगड़ता था, और इससे उसकी आयु कम होती थी। अब मशीनो के प्रयोग से यह बात नहीं रही, मनुष्य को शारीरिक श्रम कम करना पड़ता है।

( २ ) मशीनों से बहुत से ऐसे काम हो सकते हैं, जो पहले या तो होते ही नही थे, या अत्यन्त कठिनाई से हो सकते थे। उदाहरणवत् आजकल के बडी बड़ी नदियों और नहरो के पुल तथा एक एक नगर के अनेक विशाल गगन-चुम्बी भवन आदि प्राचीन काल मे आश्चर्यजनक दृष्टि से देखे जाते। इसी प्रकार जेबी या कलाई की घड़ियो के सूक्ष्मातिसूक्ष्म पुर्जे इतने बड़े परिमाण में मशीनों के बिना बनने असम्भव ही थे। इन पुर्जो के हाथ से बनाने में मनुष्यों की आँखों पर कितना जोर पड़ता, बहुतों की तो नजर ह खराब हो जाती।

( ३ ) मशीनों द्वारा श्रम-विभाग के लाभ ( जो पहले बताये जा चुके हैं ) चरम सीमा तक मिलते हैं। उत्पत्ति बढ़ जाती है। माल सस्ता होता है, सर्वसाधारण भी उन वस्तुओं को खरीद सकते हैं, जो मशीनों के अभाव में केवल कुछ धनी लोगों के ही काम आती। आजकल पोस्टमेन, विद्यार्थियो, और कार्यालयों के कर्मचारियो और चपरासियो आदि के पास घर घर साइकल मौजूद हैं, कुछ अच्छी स्थिति वाले लोग तो मोटर रखने लगे हैं, यह मशीनों का ही प्रताप है।

( ४ ) मशीनो द्वारा ही यह सम्भव है कि एक ही नमूने की और पूर्ण-तया एक ही आकार की सैकडो वस्तुएँ बनायी जायँ। हाथ से बनायी जाने-वाली बहुधा दो वस्तुएँ भी पूर्णतया समान नहीं होती। आजकल भिन्न भिन्न मशीनो मे जो सूक्ष्म तथा पेचोदा पुर्जे लगते हैं, वे एक ही साँचे के होते हैं, और बने बनाये चाहे जिस नगर मे तैयार मिल सकते हैं।

( ५ ) कितने कार्य जो बहुत नीरस है, अब मशीनो के द्वारा सुभीते से किये जा सकते हैं—उदाहरणयत् नालियाँ साफ करना, कूड़ा, कचरा ढोना, लकड़ी चीरना, रन्दा करना आदि। ये सब काय अब मशीन से होते हैं, मनुष्य को केवल थोडी सी देख-भाल आदि का साधारण कार्य करना होता है।

( ६ ) मशीनों की सहायता से अब समय और दूरी की समस्या बहुत कुछ हल हो गयी है। महीनो का कार्य केवल कुछ दिनों मे, और दिनो का काम केवल कुछ घटो मे पूरा हो जाता है। सैकडों हजारों माल दूर रहने वाले व्यक्ति एक दूसरे से आसानी से सलाह-मशविरा कर सकते हैं। अमरीका और इगलैंड के वक्ताओ के भाषण भारतवासी उनके ही स्वर मे घर बैठे रेडियो द्वारा सुन सकते हैं।

मशीनों से लाभ के साथ साथ हानियाँ भी हैं और यद्यपि उन्हे कम करने के लिये निरन्तर प्रयत्न हो रहा है और उसमे कुछ सफलता भी मिल रही है, तथापि हानियाँ विचारणीय हैं।

१—मशीनों से दो चार आदमी दर्जनों श्रमियो का काम कर लेते हैं, इस प्रकार बहुत से आदमी बेकार हो जाते है, हाँ, जब वस्तु सस्ती बनती है तो उसकी माँग बढने से कुछ और आदमियों को भी काम मिल जाता है, तथापि एक तो इसमे समय लगता है, दूसरे जितने आदमी खाली होते हैं, उन सब को काम नही मिलता। पदार्थों के सस्ते होने से आदमियो को नयी आवश्यकताएँ होने लगती हैं, इनकी पूर्ति के प्रयत्न मे भी कुछ आदमियो को काम मिलता है। तथापि, बेकारों की सख्या क्रमशः बढ़ती ही जाती है।

२—मशीनो से कारीगरी को बड़ा धक्का पहुँचता है। यद्यपि हाथों द्वारा बनाया हुआ माल कभी कभी अधिक मजबूत तथा बढिया होता है, पर वह महँगा पड़ने के कारण सर्वसाधारण मे उसकी माँग न होकर केवल सम्पन्न या धनी व्यक्ति ही उसे खरीदते हैं। इस प्रकार प्रायः स्वतन्त्र कारीगरों का निर्वाह नही होता, उन्हे पराधीन श्रमजीवियों का जीवन बिताना पड़ता है।

३—मशीनों से माल जल्दी और अधिक परिमाण मे बन जाने से उस सब की उस देश मे खपत नहीं हो पाती। माल रुका रहने से उसमे लगे रुपये के सूद की हानि होती है, तथा माल खराब होने की आशका होती है। अतः उसे अनौद्योगिक देशो के सिर मढने का प्रयत्न किया जाता है। इससे भिन्न भिन्न औद्योगिक देशों मे पारस्परिक सघर्ष, द्वेष और युद्ध की

वृद्धि होती है। इस प्रकार आधुनिक अशान्ति और रक्तपात का मशीनों के प्रयोग से घनिष्ठ सम्बन्ध है। कभी कभी माल न बिकने की दशा में, आगे होने वाली उत्पत्ति में कमी करने का विचार किया जाता है, और इस हेतु श्रमजीवियों की संख्या तथा काम करने के घंटे कम किये जाते हैं। परन्तु इससे भी उक्त समस्या पूर्णरूप से हल नहीं होती तथा कुछ अंश में मजदूरों के वेतन में कमी, अथवा उनकी बेकारी की समस्या आ जाती है।

४—मशीनों का अधिक उपयोग करने वाले देशों में प्रायः पूँजी और मजदूरी का झगड़ा, और हड़ताल होती है, घनी बस्तियाँ स्वास्थ्य की दृष्टि से हानिकर होती हैं, तथा स्त्री-पुरुषों का सदाचार ठीक नहीं रहता, परन्तु इन बातों का मशीनों के प्रयोग से प्रत्यक्ष तथा अनिवार्य सम्बन्ध नहीं है, और इसका क्रमशः सुधार भी हो रहा है।

**व्यवस्था की क्षमता**—व्यवस्था की क्षमता उत्पत्ति के अन्तिम परिणाम से जानी जाती है। व्यवस्थापक का लक्ष्य यह रहता है कि भूमि, श्रम और पूँजी का इतने परिमाण में तथा ऐसी विधि से उपयोग करे कि कम से कम खर्च होकर, अधिक से अधिक उत्पत्ति हो, अर्थात् लाभ अधिक से अधिक हो, जहाँ तक वह इसमें सफल होता है, उस सीमा तक उसके कार्य अर्थात् व्यवस्था की क्षमता अधिक मानी जाती है। उक्त साधनों की क्षमता के विषय में ऊपर लिखा जा चुका है। व्यवस्थापक उस क्षमता को निरंतर बढ़ाने के लिए प्रयत्नशील रहता है। वह बड़े पैमाने की उत्पत्ति करता है, जिसमें बाह्य तथा आन्तरिक बचत होती है, इसके सम्बन्ध में अगले अध्याय में लिखा जायगा।

## अभ्यास के प्रश्न

१—आधुनिक कल कारखानों में होने वाले श्रम विभाग से आप क्या समझते हैं? इससे होने वाले आर्थिक तथा सामाजिक परिणाम की विवेचना कीजिए (१९३८)।

२—कल-कारखानों में श्रम की क्षमता किन किन बातों पर निर्भर रहती है? भारतीय परिस्थितियों पर विचार करके बताइए कि यहाँ के श्रम की क्षमता क्यों कम है। (१९३७)

३ "श्रम विभाग" को सावधानी पूर्वक समझाइए। किस प्रकार इसका विकास होता है? इससे क्या लाभ हैं? उदाहरण दीजिए। (१९३४)

४—उत्पत्ति के किसी साधन की क्षमता से आप क्या समझते हैं? क्या भारतीय श्रम की क्षमता ठीक है? यदि नहीं, तो इसे अधिक क्षमता पूर्ण बनाने के लिए आप क्या उपाय कीजिएगा? (१९३३)

५—भारतीय श्रम की क्षमता क्यों कम है? समझाइए कि कैसे और कहाँ तक इस श्रम की क्षमता बढ़ाई जा सकती है। (१९३२)

६—श्रम की क्षमता किस प्रकार की पढ़ाई से किस प्रकार बढ़ जाती है :—
(अ) प्राइमरी शिक्षा (ब) शिल्प-शिक्षा (१९२६)

७—श्रम की क्षमता किन बातों पर निर्भर है? हमारे औद्योगिक केन्द्रों में ये बातें कहाँ तक पाई जाती हैं? (१९३०)

८—मशीनों के प्रयोग से क्या हानि-लाभ होते हैं? उदाहरणों सहित लिखिए।

९—श्रम विभाग के गुणों और दोषों का वर्णन कीजिये। बड़ी मात्रा की उत्पत्ति से इसका क्या सम्बन्ध है? (दिल्ली १९३०)

१०—मशीन के गुणों और दोषों को बतलाइये। (यू० पी० १९४१)

११—श्रम विभाग के अर्थ को समझाइये और इसके गुणों और दोषों को बतलाइये। (यू० पी० १९४२)

---

# अठारहवाँ अध्याय

## बड़ी मात्रा की उत्पत्ति

पिछले अध्यायों में उत्पत्ति के साधनों का विचार कर चुकने पर अब इस अध्याय में इस बात का विवेचन करना है कि उत्पत्ति की मात्रा का उत्पादन कार्य पर क्या प्रभाव पड़ता है, यदि छोटी मात्रा में उत्पत्ति की जाय तो उसमें क्या लाभ-हानि है, और यदि बड़ी मात्रा में की जाय तो क्या सुविधाएँ या असुविधाएँ होंगी।

प्राचीन काल में, छोटी मात्रा की उत्पत्ति होती थी, जैसा पिछले अध्याय में बताया जा चुका है, बहुधा एक ही आदमी अपनी भूमि पर, अपने श्रम और पूँजी से उत्पत्ति करता था, वह आवश्यकतानुसार अपने परिवार के व्यक्तियों से सहायता ले लेता था। क्रमशः कुछ कुछ आदमियों

ने मिलकर कार्य करना आरम्भ किया, अब तो बहुत-सा उत्पादन कार्य बडी बड़ी पूँजी से कल-कारखानो मे मशीनो द्वारा होता है। एक एक जगह सैकडों हजारो आदमियों के सहयोग से, श्रम विभाग के विकसित सिद्धान्तो के अनुसार, बड़ी मात्रा की उत्पत्ति होती है। हाँ, इसमे छोटो मात्रा की उत्पत्ति सर्वथा बन्द नही हुई है, वरन् जैसा आगे मालूम होगा, कुछ दशाओं मे अब छोटी मात्रा की उत्पत्ति को ऐसी सुविधाएँ प्राप्त हो गई हैं, जो पहले प्राप्त नही थी।

**बड़ी मात्रा की उत्पत्ति** ( Large-scale Production ) **से बचत**— अब हम यह विचार करते हैं कि बडी मात्रा की उत्पत्ति से क्या लाभ-हानि है। पहले यह उल्लेखनीय है कि बड़ी मात्रा की उत्पत्ति मे कई प्रकार की बचत होती है। यह तो ऊपर कहा ही जा चुका कि बड़ी मात्रा की उत्पत्ति अधिकतर कल-कारखानों मे होती है। बडे कल-कारखानो में यन्त्रो के सुधार और मरम्मत के लिये अपनी व्यवस्था होती है, इसके लिये उन्हे बाहर वालों की सहायता लेनी नहीं पडती। इससे बचत होना स्वाभाविक ही है। फिर बढिया यन्त्रो के कारण बिजली और कोयले आदि की सचालन शक्ति का प्रति वस्तु व्यय भो कम होता है।

बड़े कारखाने वालों को, छोटी मात्रा की उत्पत्ति वालो की अपेक्षा, कच्चा माल अधिक परिमाण मे, थोक खरीदना होता है इससे उन्हे यह सस्ता मिल जाता है और उसकी ढुलाई आदि का खर्चा भी औसतन कम लगता है। इन्हे पूँजी भी कम सूद पर मिल जाती है। इन्हे अपना माल बेचने मे भी बचत होती है, कारण, इनके पास अनेक प्रकार का काफी सामान रहने से ये ग्राहको की विभिन्न रुचि के अनुसार वस्तुएँ दे सकते हैं। इन्हे अपने यहाँ तैयार माल भी औसतन कम रखना होता है।

बड़ी मात्रा की उत्पत्ति मे, भूमि को आवश्यकता औसतन कम होती है, अर्थात् किसी छोटी मात्रा के एक कार्य के लिये जितनी भूमि चाहिये, उससे सौ गुना उत्पादन करने वाले कारखाने के लिये सौ गुना भूमि नहीं चाहिये, सम्भव है, बीस-पच्चीस गुणा भूमि से ही काम चल जाय। इससे लगान का खर्च औसतन कम लगता है।

छोटी मात्रा की उत्पत्ति मे कुछ पदार्थ अवशिष्ट रह जाते हैं, प्रायः इनका कुछ उपयोग नही हो पाता, बड़ी मात्रा की उत्पत्ति में इन अवशिष्ट पदार्थों का यथासम्भव व्यर्थ नही जाने दिया जाता, इससे अन्य पदार्थ बनाये जाते हैं। यहाँ तक कि कोयले की राख आदि का भी उपयोग होता है, अथवा उसे बेचकर काफी दाम बसूल किये जाते हैं!

माल बेचने मे विज्ञापन का कितना भाग होता है, यह सर्व-विदित है, और इस सम्बन्ध मे कुछ अन्यत्र लिखा भी गया है। अस्तु, बड़ी मात्रा की उत्पत्ति वाले जितने अधिक परिमाण मे तथा जितने कम मूल्य मे अपनी वस्तुओं का विज्ञापन कर सकते हैं, छोटी मात्रा वाले नही करा सकते। इन्हे एजेन्ट, दलाल या प्रचारक भी औसतन कम रखने होते हैं। इसका अर्थ यह है कि बड़ी मात्रा वालों के बिक्री-खर्च के इन अशों मे काफी बचत होती है।

ऊपर जो भिन्न भिन्न प्रकार की बचत बतायी गयी है, इसके मुख्य दो भेद किये जा सकते हैं :—( १ ) वाह्य, और ( २ ) आभ्यन्तरिक। वाह्य बचत ( External Economies ) मे वे बचत गिनी जाती हैं, जो किसी उद्योग-धन्धे की व्यापक रूप से होने वाली उन्नति के कारण होती हो, उस उद्योग-धन्धे के किसी विशेष कारखाने की व्यवस्था आदि के कारण नही। उदाहरणवत् जब कोई व्यवसाय किसी विशेष स्थान पर केन्द्रीभूत हो जाता है, तो उसके कारखानों को उसकी मशीनें, औजार तथा कच्चा माल मँगाने, और तैयार माल बाहर भेजने की बड़ी किफायत होने लगती है, यातायात की सुविधाएँ हो जाती हैं तथा उस व्यवसाय सम्बन्धी विविध उपयोगी बातों का ज्ञान सहज ही होने लगता है। इन सब बातों से व्यवसाय सम्बन्धी खर्च मे बचत होती है।

आभ्यन्तरिक बचत ( Internal Economies ) मे वे बचते समझी जाती हैं, जो किसी व्यवसाय के एक विशेष कार्यालय की व्यवस्था आदि के कारण हो। उदाहरणवत् श्रम विभाग और अच्छी तरह करने, बढिया मशीनों के उपयोग करने, सचालन शक्ति ( भाफ या बिजली आदि ) के उपयोग मे मितव्ययिता होने, आदि से बहुत बचत हो सकती है। सुयोग्य प्रबन्धक ऐसी बहुत सी बाते सोच सकता है और उन्हे सुविधानुसार कार्यान्वित कर सकता है।

**अन्य लाभ**—उपर्युक्त बचत के परिमाण स्वरूप, बड़ी मात्रा की उत्पत्ति में लागत खर्च कम होता है। इससे समष्टि रूप से समाज को बड़ा लाभ होता है। सर्वसाधारण उपभोक्ताओं को फायदा है, कारण कि इससे वस्तुओ का मूल्य प्रायः कम हो जाता है, उपभोक्ता पदार्थों का अधिक परिमाण में, या अधिक सख्या मे उपभोग कर सकते हैं। कुछ दशाओं मे, छोटी मात्रा की उत्पत्ति की अपेक्षा बड़ी मात्रा की उत्पत्ति करने वाले श्रमजीवियों को अधिक वेतन तथा कार्य करने में अधिक सुविधाएँ दे सकते हैं। प्रत्येक आदमी को उसकी योग्यता के अनुसार काम मिलता है, साधारण कार्य

के लिए साधारण कुशलता के आदमी रहते हैं, और विशेष कार्यों के वास्ते उच्च वेतन और अधिक योग्यता वाले वैज्ञानिकों तथा विशेषज्ञों की नियुक्ति की जा सकती है।

बड़ी मात्रा की उत्पत्ति के कामों मे नये बढिया से बढिया यन्त्रों का उपयोग हो सकता है, और यन्त्रों और आविष्कारों सम्बन्धी विविध प्रयोग और परीक्षण किये जा सकते हैं। इससे उत्पत्ति की वृद्धि होती है। बहु-व्यय साध्य होने के कारण ये बाते छोटी मात्रा की उत्पत्ति वाले कार्य मे सम्भव नहीं हैं। बड़े बडे कल-कारखानों मे ही इनके लिये हजारों लाखों रुपये खर्च किये जा सकते हैं। बड़ी मात्रा की उत्पत्ति वालों का बाजार बहुत विस्तृत होता है, वे विविध स्थानों मे होने वाले कीमत के उतार-चढाव मे परिचित रहते हैं। यदि एक स्थान पर उन्हे कच्चा माल महँगा मिलता है, या उनके तैयार माल की बिक्री कम होती है, तो उनके लिये दूसरे अनेक स्थानो का क्षेत्र खुला रहता है।

**कुछ विरोधक बातें**—एक सीमा के बाद, ज्यों ज्यों कोई व्यवसाय बढता है, उसका प्रबन्ध एक व्यक्ति द्वारा योग्यता तथा मितव्ययिता पूर्वक होना कठिन हो जाता है, क्रमशः बड़ी मात्रा की उत्पत्ति से होने वाली बचत मे कमी होने लगती है. और औसत खर्च बढने लगता है। अन्ततः व्यवसाय की और अधिक वृद्धि हानिकर होती देखकर, उसे रोक देना पड़ता है।

बड़ी मात्रा की उत्पत्ति मे व्यवस्थापक अर्थात् प्रबन्धक और साहसी विशेष कार्य-कुशल होने चाहिये, उनके आवश्यक गुण हर किसी मे नही होते। अतः साधारण आदमी को उसमे सफलता नही मिलती। विफलता की आशका से अनेक आदमी उसका उत्तरदायित्व नहीं लेते। इसके विपरीत, उन्हे छोटी मात्रा की उत्पत्ति के कार्य मे सफलता की बहुत आशा होती है, और इसलिये वे उसी की ओर आकर्षित होते हैं।

आधुनिक वैज्ञानिक उन्नति से छोटी छोटी परन्तु खूब काम करने वाली मशीनें तथा बिजली आदि की सचालन शक्ति घर घर पहुँच सकने से अब अनेक स्वाधीनता प्रेमी व्यक्ति अपनी स्वतत्रता की रक्षा करते हुये (कारखानो के श्रमियों की तरह किसी की अधीनता मे न रहते हुए) उत्पादन कार्य करना पसन्द करते हैं, चाहे इसमे उन्हे अपने परिश्रम का फल कुछ कम ही मिले। फिर,, आजकल शिक्षा, साहित्य, समाचार-पत्रों तथा तार, टेलीफोन और बेतार के तार आदि सम्वाद-वाहक यन्त्रों के अधिकाधिक प्रचार के कारण छोटे छोटे व्यवस्थापक भी बाजार भाव से सहज परिचित रह

सकते हैं, उनसे कोई बात छुपी नहीं रहती। इससे छोटी मात्रा की उत्पत्ति को एक बाधा दूर होकर, उसको ओर प्रवृत्ति बढने मे सहायता मिल रही है।

छोटी मात्रा की उत्पत्ति करने वालो मे सहकारिता की भावना बढने पर, उन्हे कुछ बचत हो सकती है। कच्चे माल, औजार और यन्त्र खरीदने मे, तैयार माल को बेचने और अवशिष्ट माल का उपयोग करने मे, एव आवश्यक रुपया उधार लेने मे सहकारिता द्वारा छोटे उत्पादको को भी बहुत लाभ हो सकता है। यह भी बडी मात्रा की उत्पत्ति के विरुद्ध, और छोटी मात्रा की उत्पत्ति के पक्ष की बात है।

कुछ आदमी मशीन के बने हुये माल की अपेक्षा हाथ से बना हुआ ही अधिक पसन्द करते हैं, और उसके लिये अपेक्षाकृत कुछ अधिक मूल्य भी देने को तत्पर रहते हैं। ऐसा माल छोटी मात्रा मे ही तैयार हो सकता है, उदाहरणवत् शाल-दुशाले, कालीन, हाथ के कते हुए सूत का हाथ से बुना बढ़िया कपड़ा, धातु या लकडी का बारीक काम। जो काम बहुत मोटा होता है, जिसमे निपुणता की आवश्यकता नहीं होती, जिसमे कच्चा माल बहुत चाहिये वह भी छोटी मात्रा मे ही उत्पन्न हो सकता है, यथा मोटा खद्दर, मिट्टी की ईटे। मशीनों तथा उनसे बनी हुई कल पुर्जों वाली चीजे, जैसे मोटर, बाइसिकल, घडी आदि को सुधारने का काम बड़ी मात्रा में नहीं हो सकता, इसके लिये छोटी मात्रा की उत्पत्ति के ही कार्यो की आवश्यकता होती है।

**बड़ी मात्रा की उत्पत्ति से हानियाँ**—अब हम बडी मात्रा की उत्पत्ति से होने वाली हानियों का विचार करते है। स्मरण रहे कि अधिकाश हानियाँ पूँजीवाद-पद्धति में ही होती है, जब साम्यवाद मे, सरकार द्वारा बड़ी मात्रा की उत्पत्ति होती है, तो वे हानियाँ नहीं होती। बड़ी मात्रा की उत्पत्ति करने वालों के बहुधा 'ट्रस्ट' बन जाते हैं, जो बाजार के एक बडे भाग पर एकाधिकार-सा प्राप्त कर लेते हैं। इनकी प्रतियोगिता मे छोटे उत्पादक और दुकानदार टिक नहीं सकते, उन्हे प्रायः बडे बडे कारखानो में श्रमजीवी बनने की नौबत आ जाती है, जिनकी आर्थिक स्थिति व्यवस्थापको की तुलना में अत्यन्त चिन्तनीय होती है। अस्तु, उपर्युक्त एकाधिकारी ट्रस्ट अन्य उत्पादको को क्षेत्र से हटा कर, पदार्थों की कीमत बढा देते हैं, और उन्हे घटिया बनाने लगते हैं। ये क्रमशः अन्य देशों के बाजार को भी हथियाने की तरकीबें सोचते हैं, अनुकूल अवसर पाकर वहाँ अपना माल सस्ता बेचकर वहाँ के कारखानो को बन्द करा देते हैं। एकाधिकार के सम्बन्ध मे विशेष विचार आगे एक स्वतंत्र अध्याय मे किया जायगा।

बडी मात्रा की उत्पत्ति का, जब वह श्रमजीवियों या राज्य के नियत्रण मे न होकर, कुछ पूँजीपतियों द्वारा हो, एक परिणाम देश के धन का असमान वितरण होता है। मुट्ठी भर आदमियों का, देश के अधिकाश धन पर अधिकार हो जाता है, वे क्रमश: लखपति और करोडपति ही नही, अरबपति और खरबपति बन जाते हैं, और बृहत् जन समुदाय के हिस्से मे धन की शेष थोड़ी सी मात्रा आती है। इससे असतोष क्रान्ति और अनाचार की बृद्धि होती है। पुनः व्यवस्थापक सोचते हैं कि हम अपने तैयार माल को विज्ञापन, या प्रचार आदि के बल पर खपा देंगे, उसके लिये नये नये बाजारों की खोज करके उन पर अधिकार प्राप्त कर लेगे। यह भावना सभी व्यवसायियों में होती है, इसलिये एक देश के व्यवसायियों में परस्पर विरोध होता है, और एक देश के व्यवसायियों का दूसरे देश के व्यवसायियों से झगडा रहता है। और, क्योंकि प्रायः प्रत्येक देश की राष्ट्रीय सरकार अपने यहाँ के व्यवसायियों के पक्ष का समर्थन करती है और उन्हे आवश्यक सुविधाएँ और सहायता देती है, इसलिये विविध देशों की सरकारों का आपस मे मनोमालिन्य हो जाता है, जिसके परिणाम-स्वरूप थोडे बहुत समय मे परस्पर विरुद्ध स्वार्थ वाले देशो का युद्ध होता है। भिन्न भिन्न राष्ट्रो के गुट बनने या दलबन्दी होने से तो राष्ट्रों का युद्ध अन्तर्राष्ट्रीय महायुद्ध का रूप धारण कर लेता है। आजकल महायुद्ध की आशका हर समय बनी रहती है, इसका मूल बहुत कुछ आर्थिक स्वार्थों का सघर्ष, और बडी मात्रा की उत्पत्ति है।

**बड़े बड़े कारखाने**—अब हम भारतवर्ष के बडे बडे कारखानो के सम्बन्ध में कुछ विचार करते हैं। सन् १६४३ ई० में ब्रिटिश भारत मे (जिसमें बर्मा सम्मिलित नही है) कुल मिला कर १३,२०६ कारखाने थे, सन् १६४५ में कुल कारखानों में प्रतिदिन औसतन ३०½ लाख आदमी काम करते थे, जिनमें से २३ लाख व्यक्ति निरतर साल भर चलनेवाले कारखानो में काम करते थे, और शेष व्यक्ति मौसमी कारखानों में। महायुद्ध के पहिले सन् १६३८-३६ में कुल कारखानों की सख्या ११,११४ थी। प्रातो की दृष्टि से सबसे अधिक कारखाने क्रमश. बबई, बगाल और मदरास में थे, इनमे से प्रत्येक प्रात के कारखानों की सख्या दो हजार से अधिक, और तीनों को मिला कर ६०७८ थी। इस प्रकार देश भर के कुल कारखानों के आधे से अधिक इन्हीं तीन प्रातो मे थे। इन तीनों प्रान्तों के श्रम जीवियों की सख्या १२ लाख (कुल श्रमजीवियों की सख्या की लगभग ६७ फी-सैकडे) थी। सयुक्त प्रात मे कारखानों और उनमे कार्य करने वाले श्रमियो की सख्या क्रमशः ५३० और १ लाख ५५ हजार थी।

भारत के उपर्युक्त कुल कारखानों मे से ३६१ सरकारी तथा स्थानीय स्वराज्य-सस्थाओं के थे, (३२४ निरतर काम करने वाले, और ३७ मौसमी)। कारखाने विशेषतया खाद्य पदार्थों, रूई ( कातने बुनने ), जूट, कागज, इजिनियरिंग, खनिज द्रव्यों, रासायनिक द्रव्यों और रगों, जीन, प्रेस, चमडे, शीशे, लकडी और पत्थर के थे। देशी रियासतों मे सन् १९३२ ई० मे कुल १,६४६ कारखाने थे, जिनमे से ६६ तो राज्यो के थे, और शेष, जनता के। इनमे कुल मिलाकर प्रति दिन औसतन लगभग दो लाख व्यक्ति काम करते थे। इस प्रकार भारत पाकिस्तान और देशी रियासतों मे, कुल कारखानों मे काम करनेवाले व्यक्तियो की सख्या ३५ लाख से अधिक नही है। इससे स्पष्ट है, कि समस्त जनसख्या का विचार करते हुए इनका अनुपात बहुत साधारण ही है।

पिछले सात-आठ वर्षों मे यहॉ नए कारखाने बहुत कम खुले हैं, कारण ( १ ) विदेशों से बड़ी बड़ा मशीनें आदि नही मिलीं। ( २ ) पूँजीपतियों और रुपया लगानेवालो की सरकार की टेक्स-नीति के कारण मनचाहा लाभ नही हुआ। ( ३ ) समाजवाद की लहर के कारण उन्हे कल-कारखानों का भविष्य अन्धकारमय प्रतीत होता है। ( ४ ) पाकिस्तान बन जाने से जूट, रूई आदि पैदा करने वाले भाग भारतीय सघ से अलग होगए, इससे यहॉ कच्चे माल की प्राप्ति मे बडी कठिनाई है।

**कारखानों में मजदूरों का जीवन**—कारखानों मे काम करने वालों का जीवन इतना स्वतत्र नहीं हो सकता, जितना गॉव वालों का अथवा घरू उद्योग-धधों का काम करने वाले बढई, लुहार आदि कारीगरो का, होता है। यद्यपि हमारे देहात प्राय. मैले-कुचैले है, फिर भी वहॉ खुली हवा और रोशनी का लाभ अधिक है। कारखानो मे हरदम शोर मचानेवाली मशीन के पास घटो काम करते रहने से श्रमजीवियो के स्वास्थ्य पर बुरा प्रभाव पडता है। श्रमजीवियों पर कारखानो के जीवन से, सामाजिक और नैतिक प्रभाव भी बहुत बुरा होता है, खासकर इसलिए कि वहॉ औरतें भी काम करती हैं। घर पर छोडे हुए बच्चो की देख-भाल नहीं होती।

भारतवर्ष की बहुत सी मिलों मे ठेकेदार मजदूरों को भरती कराते हैं। इसके लिए उन्हे पुरस्कार मिलता है। इस पद्धति से मिलो के सचालक, श्रम-जीवी एकत्र करने की चिन्ता मे मुक्त रहते हैं, परन्तु श्रमजीवी प्रायः एक लोभी आदमी के अधीन हो जाते हैं।

**सन् १९४८ का कारखानों का कानून**—स्वतत्र भारत मे, सन् १९४८ में नया कारखाना-कानून कारखानो के दोष दूर करने के लिये बनाया गया

है । इसे तैयार करने मे काफी समय लगा है, और इसके लिए कई बडे बड़े देशो के कारखाना-कानूनो का अध्ययन किया गया है।

इस कानून से ३५,००,००० मजदूरों को सुविधाऍ मिल गई हैं। प्रान्तों के अतिरिक्त यह उन रियासतो मे भी लागू हो गया है जिन्होने केन्द्रीय सरकार का प्रभुत्व मान लिया है। यह उन सभी कारखानों मे अमल मे लाया गया है, जहॉ दस या इससे अधिक मजदूर काम करते हो और बिजली की शक्ति से काम लिया जाता हो, अथवा बीस या इससे अधिक व्यक्ति काम करते हों, चाहे शक्ति का प्रयोग होता हो या न होता हो।

मालिकों को श्रमजीवियों के स्वास्थ्य के लिए ठीक प्रबन्ध करना होता है। हरेक मजदूर को नए कारखाने मे कम-से-कम ५०० घन फुट और पुराने में ३५० घन फुट जगह देनी पड़ती है। उनके पीने के लिए ठडे पानी का प्रबन्ध करना होता है।

मालिकों को ऐसी व्यवस्था करनी होती है कि कारखाने आदमियों के रहने योग्य हो। उनमे प्रकृति की देन—धूप, रोशनी और हवा— का यथेष्ट प्रबन्ध हो। मजदूरों की पूरी रक्षा हो, उन्हे गन्दगी और छूत की बीमारियो और कारखाने की जोखिमों से सुरक्षित रखा जाय। उनके आराम करने और खाना खाने के कमरों की व्यवस्था की जाय।

जवान व्यक्ति प्रति सप्ताह ४८ घटे काम करेंगे परन्तु बालकों से प्रतिदिन साढ़े चार घटे से अधिक काम नहीं लिया जायगा, और उनकी उम्र १३ वर्ष से कम नहीं होनी चाहिये। जवान मजदूर को २० दिन, और बालक को १५ दिन, काम करने पर एक दिन की वेतन सहित छुट्टी मिलेगी।

इस कानून को तोडने वालों को कडी सजा दी जायगी, जुर्माने के अलावा कैद की सजा दी जाने की भी व्यवस्था है।

भारतीय श्रम-मत्री श्री जगजीवनराम की इस कानून के बनवाने के लिए, व्यवस्थापक सभा के सभी सदस्यों ने प्रशसा की। इस कानून को 'मजदूरों का अधिकार-पत्र' कहा गया है। श्रम-मत्री ने कहा कि मजदूर अपने अधिकारों के साथ कर्तव्यों को भी समझे। उद्योगपतियों को चेतावनी देते हुए उन्होने कहा कि यदि उन्होंने मजदूरों को अपने जैसा ही मनुष्य समझना शुरू नहीं किया तो वे अपने सर्वनाश को आमत्रित करेंगे। यह स्पष्ट हा है कि इस कानून से मजदूरों को यथेष्ट लाभ तभी पहुँचेगा, जब कारखानों के इन्सपेक्टर अपने कर्तव्य का टीक इमानदारी से पालन करेंगे।

**खान और उनमे काम करने वाले मजदूर**—सन् १६३६ मे भारतवर्ष मे ऐसी खाने, जिन पर खानों का कानून लगता था, १८६४ थीं, और

उनमे ३,६४,६४८ आदमी काम करते थे। सन् १९४४ में कुल खान-मजदूरो मे से लगभग दो-तिहाई कोयले की खानो मे हैं। अधिकतर खानों मे मजदूरो को जमीन के अदर, तथा बहुत नीचे काम करना होता है। कोयले की खानों में आग लगने की बहुत आशका रहती है। पिछले दिनो ऐसी दुर्घटनाएँ विशेष हुई हैं। कुछ खानों मे किनारे पर पानी निकलता है, और इससे वहाँ बहुत सील रहती है। बडी खानो मे ताजी हवा जाने-आने का प्रबन्ध किया हुआ रहता है, पर छोटी खानों में यह बात नहीं होती। सूर्य का प्रकाश तो खानो में जा ही नहीं पाता। अत इनमें मजदूरों का स्वास्थ्य जल्दी बिगड़ जाता है। फिर, मजदूरों को शराब पीने की आदत पड़ जाती है, ( दुर्भाग्य से कितने ही स्थानो मे शराब, खानों के पास ही मिलने की व्यवस्था है, ) उससे वे अपनी कमाई —जो मामूली होती है बहुत-कुछ उसमे उडा देते हैं। इसका परिणाम यह होता है कि अपने भरण-पोषण के लिए भी उनके पास काफी पैसा नहीं रहता, फिर, दूध आदि की तो बात ही क्या ! अधिकाश मजदूर कर्ज में फसे रहते हैं, साहूकार उनसे खूब व्याज वसूल करता है। इससे उनकी आमदनी में और भी कमी हो जाती है। ऐसी दशा मे उनके पास स्वास्थ्यप्रद मकान होने की आशा नही की जा सकती, प्रायः वे बहुत तग, नमी वाले और अधेरे स्थानों मे गुजर करते हैं, और विविध बीमारियों के शिकार बनते हैं।

**खानों का कानून**—कानून द्वारा कुछ बातो का सुधार होने में सहायता मिलती है। सन् १९३५ ई० के कानून की, जो १९२३ के कानून का सशोधित स्वरूप है, कुछ मुख्य-मुख्य बाते निम्नलिखित हैं :—

( १ ) कोई मजदूर सप्ताह में छ दिन से अधिक काम मे नही लगाया जा सकता।

( २ ) श्रमजीवी जमीन के ऊपर एक सप्ताह मे ५४ घटे, और एक दिन मे दस घटे से अधिक काम नहीं कर सकता।

( ३ ) जो श्रमी जमीन के अन्दर काम करते हैं, उनका समय, जमीन के अन्दर जाना आरभ करने से, लौट कर ऊपर आने तक गिना जाता है। यह सब समय नौ घटे से अधिक नहीं होना चाहिए।

( ४ ) पन्दरह वर्ष से कम उम्र वालों से खानों में काम नहीं लिया जा सकता। स्त्रियों से जमीन के अन्दर काम लेने का निषेध है।*

* महायुद्ध ( १९३९-४५ ) के समय स्त्रियों से जमीन के अन्दर खानों मे काम लिया गया था; इसका जनता ने बहुत विरोध किया था।

इन मजदूरो की उन्नति के सम्बन्ध मे भी बहुत कुछ वे ही बाते हैं जो कारखानो के मजदूरों के विषय में पहले बतायी जा चुकी हैं।

**कोयला-खान-मजदूर सम्बन्धी कानून**—स्वतन्त्रता के पहले इन मजदूरों की दशा बहुत शोचनीय थी। इनका असन्तोष, बढ जाने पर गतवर्ष सरकार ने इनकी जॉच करने के लिए एक समझौता-बोर्ड नियुक्त किया था। उसकी खासकर मजदूरी और महॅगाई सम्बन्धी कितनी ही सिफारिशें मानली गई और लागू करदी गई थीं। प्रोविडेंट फड और बोनस सम्बन्धी सिफारिश पर कार्रवाई होना बाकी था। इस विषय की योजना के सिद्धान्तों पर कोयला-खान-औद्योगिक समिति ने विचार करके उन्हे स्वीकार किया। इस समिति मे सरकार, खान मालिक और मजदूर तीनों के प्रतिनिधि भाग लेते हैं। इस योजना को शीघ्र लागू करने के लिए सरकार ने पहले एक आर्डिनेंस जारी किया था। अब ( सन् १९४८ ) एक कानून बना दिया गया है।

इस कानून की मुख्य बातें ये हैं—प्रोवीडेंट फड कोयले की सब खानो मे काम करने वालो के लिए अनिवार्य होगा। मजदूर और खान मालिक दोनों इस फड मे बराबर बराबर रुपया देंगे। शुरू में इस फड के लिए मजदूर के वेतन में से फी रुपया एक आना काटा जायगा। बोनस उत्पादन और हाजरी के हिसाब से मिलेगा। यदि कोई मजदूर एक खान छोडकर दूसरी खान मे काम करेगा तो उसका उसके प्रोविडेंट फड पर कोई प्रभाव नहीं पड़ेगा। इस योजना से अपनी नौकरी छोड़ने या बुढापे के समय में मजदूरों को एक खासी रकम मिल जायगी, जो उन्हे भूख और भीखमगी से बचाएगी।

**पूँजी और श्रम का संघर्ष; हड़ताल और द्वारावरोध**—कल-कारखानों में यद्यपि श्रम और पूँजी दोनों सहायक होते हैं, परन्तु प्राय; श्रम-जीवियो में आपस मे विरोध रहता है। प्रत्येक अपने स्वार्थ को देखता है। आधुनिक औद्योगिक ससार में यह सघर्ष बढता ही रहा है। भारतवर्ष मे सन १९२५ मे औद्योगिक झगडे १३४ हुए, और सन् १९३३ ई० मे १४६। सन् १९३९ में तो इनकी सख्या ४०६ हो गई। इन झगडों मे ४ लाख ९८ हजार आदमी लगे हुए थे। और, इनके कारण इतने काम की क्षति हुई, जितना एक लाख आदमी मिलकर पचास दिन मे कर सकते हैं।

कल-कारखानों के मालिक मजदूरो से वेतन और छुट्टी आदि की शर्तें मनवाने के लिए कभी कभी उनका काम पर आना रोक देते हैं—द्वारावरोध या तालाबन्दी करते हैं। इसी प्रकार असतुष्ट मजदूर सम्मिलित रूप से अपना काम बन्द करके हडताल कर देते हैं।

हड़तालों के मुख्य कारण ये है . ( क ) जीवन निर्वाह के पदार्थों की महँगाई । मजदूरी या बोनस कम मिलना या समय पर न मिलना । ( ख ) कुछ मजदूरों को काम पर से हटा देना, और उनके सगठन को अस्वीकार करना । ( ग ) मजदूरों की बरखास्तगी तथा अन्त असुविधाएँ ( घ ) अधिक समय ( घन्टे ) तक काम लेना । ( ङ ) अफसरो तथा फोर-मैनो का दुर्व्यवहार । ( च ) काम करने की जगह का स्वास्थ्यप्रद न होना, और रहने के स्थान का यथेष्ट प्रबन्ध न हाना । द्वारावरोध हो, या हडताल, इनसे मालिक और मजदूर दोनों का ही नुकसान है । जनता के भी दुःखो का अन्त नहीं, धनोत्पत्ति मे भी ये बहुत बाधक हैं । इनसे बचने के लिए पूँजी और श्रम के पारस्परिक सघर्ष को दूर किया जाना चाहिए । इसे रोकने के उपाय ये हैं:— ( १ ) कारखाने से होने वाले लाभ का काफी अश मजदूरों मे बाँट दिया जाय । ( २ ) मजदूर अपनी थोडी-थोड़ी आमदनी इकट्ठी करके कारखानों मे लगाएँ और इस प्रकार कारखाने वालों से होने वाले लाभ मे हिस्सा लें, ( ३ ) सब मजदूर एकमात्र अपनी ही पूँजी से ( और अपने ही श्रम से ) कारखाने को चलाएँ । इस दशा मे कारखाना उनका ही होगा, दूसरा पक्ष होगा ही नही और इसलिए विरोध की बात भी न रहेगी ।

**समझौते की व्यवस्था**—भारत सरकार ने सन् १९२९ ई० मे एक कानून बनाया था, १९३८ मे इसमे सशोधन किया गया। इसके अनुसार यह व्यवस्था की गई कि जब मालिक और मजदूर दोनों पार्टियाँ चाहे, तो सरकार तटस्थ आदमियो की जाँच अदालत या समझौता-बोर्ड, स्थापित करे । इसकी रिपोर्ट प्रकाशित की जाया करे। रेल, डाक, तार, टेलीफोन, ट्राम या पानी के नल आदि सार्वजानिक उपयोगिता के कामों मे मासिक वेतन पर लगे हुए मजदूर हड़ताल करने से निर्धारित समय पूर्व सूचना दिया करें, मालिक भी पहले से सूचना देकर द्वारावरोध किया करें । जिस हड़ताल या द्वारावरोध का उद्देश्य औद्योगिक झगडे को अपने निर्धारित क्षेत्र से अधिक बढाने का हो, अथवा जिससे जनता को बहुत कष्ट हो, उसे गैर-कानूनी ठहराया जाता है ।

प्रान्तो मे, इस विषय की कानूनी व्यवस्था खासकर बम्बई में हुई थी । साधारणतया मजदूर उससे असन्तुष्ट ही रहे । उन्हे यह शिकायत रही कि कानून में मजदूरों के हितो का यथेष्ट सरक्षण नही किया गया । भारतवर्ष के स्वतत्र होने पर यहाँ सरकार ने इस ओर विशेष ध्यान दिया । दिसम्बर १९४७ में दिल्ली में औद्योगिक सम्मेलन हुआ, उसमे यह समझौता करने का विचार किया गया कि औद्योगिक क्षेत्रो मे अभी कम-से-कम तीन साल शान्ति

बनाई रखी जाय। उस सिलसिले मे एक केन्द्रीय श्रम-सलाहकार समिति तथा प्रान्तो मे प्रान्तीय समितियाँ नियुक्त करने का निश्चय किया गया। ये समितियाँ उद्योग और श्रम सम्बन्धी मुख्य मुख्य प्रश्नो—यथा मजदूरों का उचित पारिश्रमिक, उन्हे मिलने योग्य सुविधाएँ और मुनाफे मे हिस्सा आदि—पर विचार करेंगी। ऐसी समितियाँ निष्पक्ष और विचारपूर्ण निर्णय दे, और उन निर्णयो को सचाई और लगन के साथ अमल मे लाया जाता रहे तो श्रमजीवी और पूँजीपतियो का आपसी विरोध हटने और औद्योगिक विकास होने मे बहुत सहायता मिले। इस समय उत्पादन बढाने की बहुत ही आवश्यकता है, इसलिए मजदूरो की हडताले, सरकार द्वारा अवैध घोषित की हुई हैं।

**श्रमजीवियों की उन्नति के कार्य**—हर्ष का विषय है कि भारतवर्ष के स्वतत्र होने पर यहाँ केन्द्रीय तथा प्रान्तीय सरकारे श्रमजीवियों के हित की ओर अधिकाधिक ध्यान दे रही हैं। पुराने कारखाना-कानूनों मे सशोधन तथा नए कानूनो का निर्माण किया जा रहा है, यह पहले बताया जा चुका है। तथापि अभी कई सुधारो की आवश्यकता है। उदाहरणवत् मजदूरो के स्वास्थ्य, और रहने के लिए मकान आदि का उचित प्रबन्ध करना आवश्यक है। जहाँ मिले नगर के बाहर हो और स्थान काफी हो, वहाँ उनके लिए एक मजिल के सादे मकानो की सहज व्यवस्था हो सकती है। इस काम के लिए मिलों के निकट भूमि प्राप्त करने मे सरकार को पूँजीपतियों की सहायता करनी चाहिए, और कुछ नियमों के अनुसार श्रमजीवियों की बस्तियाँ बनाने की आज्ञा देनी चाहिए। बहुत से मजदूरों को ऋण लेने की बुरी आदत पड़ जाती है। महाजन इससे अनुचित लाभ उठाते हैं। उनसे इनकी रक्षा की जाने की आवश्यकता है। कारखानों के मालिकों को चाहिए कि किसी खास महाजन को श्रमजीवियो के लिए आवश्यक और अच्छी वस्तु, साधारण दर से देने का ठेका दे दे। सहकारी समितियों से उनका बड़ा उपकार हो सकता है। मजदूरों के दिल-बहलाव और खेल कूद का, तथा उन्हे शराब और जुए आदि की बुरी आदतो से बचाए रखने का भी प्रबन्ध होना चाहिये।

**मज़दूरों को मुनाफे मे साझा**—पहले कहा गया है कि पूँजी और श्रम के सघर्ष का एक उपाय यह है कि कारखाने मे जो लाभ हो, उसमे मजदूरों का भी काफी हिस्सा रहे। पिछले दिनों इस प्रश्न पर विचार करने के लिये एक कमेटी नियुक्त की गई थी। उसकी कुछ सिफारशे इस प्रकार हैं—सूती कपडा, जूट, लोहा और इस्पात, सिगरेट, सीमेट और टायर ये छ ऐसे उद्योग हैं, जिनमे अलग-अलग मुनाफे में साझे की योजना परीक्षार्थ पाँच साल के लिये काम मे लाई जाय। जिन कारखानों को मुनाफा न हो,

वे अपने श्रमियों को कुछ न दें। व्यवसाय के लिये प्राप्त पूँजी पर छ प्रतिशत मुनाफे से पहले, निकाल लिया जाय, और यह रकम अलग जमा होती रहे। बची हुई रकम से २० से ३० प्रतिशत भाग रक्षित धन मे ले जाया जाय, और इसके बाद जो बचे वह मालिकों और श्रमिजीवियों मे बराबर-बराबर हिस्से बाँटा जाय। बम्बई, अहमदाबाद और शोलापुर में से, प्रत्येक की सब सूती मिलों के मुनाफे के आधार पर, हिस्से का निश्चय किया जाय। जिन कारखानों को ज्यादा मुनाफा हो, वे श्रमियों को ज्यादा रकम दें। शर्त यह रहे कि बढती का केवल एक चौथाई भाग नकद दिया जाय, और बाकी हिस्सा प्रोविडेन्ट फंड मे जमा कर दिया जाय।

**बीमा योजना**—कुछ समय से मजदूरों का बीमारी-बीमा विचाराधीन था। योजना यह थी कि कुछ रकम सरकार दे, कुछ रकम कारखानो के मालिक, और कुछ स्वयं मजदूर लोग। इस प्रकार बनाए हुए कोष से मजदूरो को बीमारी के समय सहायता दी जाय, जिससे उन्हे उस समय आर्थिक कठिनाइयाँ विशेष न हों। अक्तूबर १९४८ में भारत के गवर्नर जनरल श्री राजगोपालचारी ने मजदूरों के लिये सरकारी-बीमा-कारपोरेशन का उद्घाटन किया। इस योजना से कम से कम बीस लाख मजदूर लाभ उठाएँगे। इसके अन्तर्गत मजदूरी की सब तरह की जोखिमे नही आती और न इनका सम्बध समस्त मजदूरो से है। अभी केवल संगठित उद्योगों मे काम करने वालो मे स्वास्थ्य और चिकित्सा का ही आयोजन किया गया है। धीरे धीरे इसका क्षेत्र बढाया जायगा। आशा है, इसे कुछ समय में राष्ट्रीय सुरक्षा योजना के रूप मे परिणत कर दिया जायगा। मालिकों की ओर से इसे यथेष्ट सहयोग प्रदान करने का आश्वासन दिया गया है।

**श्रमजीवी-संघ**—कल कारखानों मे काम करने वाले मजदूरों को क्रमशः यह अनुभव हुआ है कि यदि हम बिना संगठन के अलग अलग रहेंगे, और कम मजदूरी स्वीकार करने के सम्बन्ध मे आपस में प्रतियोगिता करेंगे, तो कारखाने का मालिक हमारी फूट से लाभ उठायेगा और मजदूरी कम से कम देगा, इसलिये हमें मिलकर काम करना चाहिये।। इस विचार से अब मजदूर अपना एक संगठित संघ बनाते हैं। संघ के सभासद नियमानुसार चन्दा देकर एक कोष स्थापित कर लेते हैं। जब कोई सभासद बीमार पड़ जाता है, या किसी दुर्घटना अथवा हडताल आदि के कारण काम करने योग्य नहीं रहता, तो उसे इस कोष से सहायता दी जाती है। यदि किसी के व्यवसायोपयोगी औजार आदि नष्ट हो जाते हैं, तो वे खरीद दिये जाते हैं। वह संघ मजदूरों के सुधार, शिक्षा, मनोरंजन और स्वास्थ्य आदि के विषय

में यथाशक्ति ध्यान देता रहता है। मजदूरी की दर ऊँची रखने के लिए कभी कभी कुछ श्रमजीवी-सघ यह भी कोशिश करते हैं कि उनके क्षेत्र में काम करने वालों की सख्या परिमित रहे। ये बाहर से आए हुए नये मजदूरों को, वह काम नहीं करने देते, जिसे ये खुद करते हैं। इन संघों का बहुधा यह काम भी रहता है कि वे निर्बल मजदूरों को समर्थ पूजीपतियों का सामना करने की शक्ति प्रदान करें।

भारतवर्ष मे पहले ट्रेड-यूनियन या मजदूर-संघ का सूत्रपात सन् १८६० से हुआ। पहले महायुद्ध के पश्चात् क्रमशः इनकी वृद्धि होती गई; बम्बई और बगाल मे विशेष प्रगति हुई, अब तो भारतवर्ष के सभी मुख्य औद्योगिक स्थानों मे मजदूर-सघ कार्य कर रहे हैं। सन् १६३८-३६ मे भारतवर्ष के प्रान्तों मे रजिस्टर्ड मजदूर संघ, ५५४ थे। इनमे से ३६४ का हिसाब प्रकाशित हुआ, उनके लगभग चार लाख सदस्य थे, जिनमे से करीब ११ हजार स्त्रियाँ थीं। उनकी आय लगभग नौ लाख रुपये थी। अधिकतर स्थानों में उनका सगठन या आर्थिक स्थिति अच्छी नही है। मज़दूर-सघ कानून सन् १६२६ मे बना। सघों का प्रबन्ध प्रान्तवार है। जिस प्रान्त मे किसी सघ का प्रधान कार्यालय होता है, उसमे सघ के सात या अधिक सदस्य उसकी रजिस्टरी करा सकते हैं। पन्द्रह वर्ष से कम उम्र के आदमी रजिस्टर्ड संघ के सदस्य नही हो सकते।

भारतवर्ष मे अहमदाबाद आदि कुछ स्थानों मे मजदूर-सघ बहुत कुछ म० गाँधी के आदेशानुसार काम करते रहे हैं। बम्बई मे वे प्रायः कम्युनिष्ट तथा दूसरे लोगों के नेतृत्व में थे। और, कानपुर आदि कुछ स्थानों मे दोनो ही तरह के सघ थे। जहाँ एक जगह दोनों तरह के सघ थे, वहाँ उनमे अकसर आपस मे ही विरोध और सघर्ष होता था। सन् १६४६ मे सरकारी तौर पर मजदूरो की केन्द्रीय सस्था 'अखिल राष्ट्रीय ट्रेड यूनियन कॉंग्रेस' की स्थापना हुई। इसे मजदूरों सम्बन्धी विविध विषयों का समझौता करने-न-करने का अधिकार है।

अन्य औद्योगिक देशों की तुलना मे, भारतवर्ष में मजदूरों के संगठन बहुत कम हैं। यहाँ जो कुछ सगठन है, वह प्रायः शहरों मे रहने वाले, तथा कारखानों मे काम करने वाले मजदूरों का है। परन्तु देश मे खासी बड़ी संख्या उन लोगो की भी है, जो खेती पर काम करते हैं, और गाँवों मे रहते हैं। इनका मजदूर-सघ आदि के रूप मे कोई सगठन नहीं है। इनकी जातिगत पचायतें अवश्य हैं, पर वे केवल सामाजिक विषयों का विचार करती हैं, और जिन्हे अपराधी समझती हैं, उन्हे दण्ड देती हैं। वे मजदूरों की आर्थिक

दशा सुधारने की ओर ध्यान नही देती। इन मजदूरों की भिन्न भिन्न जातियों की पचायतों मे परस्पर कोई सहयोग नही होता। इस प्रकार देहाती मजदूरो की शिकायते दूर करने का सगठित प्रयत्न प्राय. कुछ नही हो रहा है। इस ओर बहुत ध्यान दिए जाने की आवश्यकता है।

स्मरण रहे कि हम मजदूरों के इन सघो की स्थापना को एक सामयिक युक्तिमात्र समझते हैं, यह हमारा आदर्श नही। परमात्मा करे, औद्योगिक ससार के लिए वह समय शीघ्र आ जाय, जब पूँजोपतियो और मजदूरो को एक दूसरे के विरुद्ध दलबन्दो करने की जरूरत ही न रहे, दोनो पक्ष पारस्परिक हितों का यथेष्ट ध्यान रखे।

**औद्योगिक उन्नति की आवश्यकता**—कुछ वर्षों से भारतवर्ष की औद्योगिक उन्नति हो रही है, परतु सरकारी तथा गैर-सरकारी सब विचारशील सज्जन यह स्वीकार करते हैं कि उन्नति, इस देश की जनसख्या और क्षेत्रफल को देखते हुए जैसी होनी चाहिए थी, नही हुई है, तथा यहाँ इसकी बहुत आवश्यकता है, इससे कई लाभ होगे :—

( १ ) कृषि पर निर्वाह करनेवालों की सख्या घटेगी, और फसल खराब होने की दशा मे आर्थिक सकट विशेष न होगा। ( २ ) राष्ट्रीय आय की वृद्धि होगी, और लोगों का रहन-सहन का दर्जा ऊँचा होगा। इससे उनकी कार्य-क्षमता और उत्पादन शक्ति बढ़ेगी, जिसके परिणाम-स्वरूप पुनः जनता की आय बढ़ेगी। इस प्रकार पारस्परिक लाभदायक क्रिया प्रतिक्रिया होती रहेगी। ( ३ ) सरकार तथा म्युनिसिपैलिटियों आदि स्थानीय सस्थाओं की आय बढ़ेगी और वे सार्वजनिक उपयोगिता के अधिकाधिक कार्य कर सकेंगी। ( ४ ) अनेक आदमियों को रोजगार मिलेगा, और उनकी बेकारी दूर होने मे सहायता मिलेगी। ( ५ ) देश स्वावलम्बी होगा। आवश्यक वस्तुएँ यहाँ ही बनाई जा सकेंगी, उनके लिए विदेशों को रुपया भेजना, तथा उनके आश्रित रहना न होगा। ( ६ ) लोगो को, धन गाड़ कर रखने, या उसे जेवर आदि अनुत्पादक कार्यो मे लगाने की प्रवृत्ति मे सुधार होगा। मिश्रित पूँजी की व्यवस्था मे लोगों की बचत की छोटी-छोटी रकमों का भी उपयोग हो सकता है, जो अन्यथा बेकार पड़ी रहती हैं। ( ७ ) लोगों के विचारों की संकीर्णता दूर होगी, उनका दृष्टि-कोण उदार होगा। वे परम्परा के अध-भक्त न रहेगे, हानिकर रूढ़ियों को तोड़ते हुए समाज सुधार मे अधिक अग्रसर होंगे। ( ८ ) कृषि को भी लाभ होगा। देश मे धन अधिक होने से, कृषि की उन्नति के लिए आवश्यक पूँजी मिलना सुगम होगा।

**औद्योगिक उन्नति पर यातायात के साधनों का प्रभाव, उद्योग-धन्धों का स्थानीयकरण** ( Localisation of Industries )-बहुधा यह देखने मे आता है कि उद्योग-धन्धे के कारखाने कुछ खास खास स्थानों पर विशेष रूप से चलने लगते हैं, कुछ स्थान किसी खास व्यवसाय के केन्द्र बन जाते हैं। इसे उद्योग-धन्धो का स्थानीयकरण कहते हैं, उदाहरण-स्वरूप भारतवर्ष मे कलकत्ता जूट के कारखानो का, और अहमदाबाद और बम्बई कपडे की मिलों के केन्द्र हैं। इसी प्रकार इगलैंड मे लकेशायर और मेनचेस्टर कपडे की मिलो के लिये प्रसिद्ध है। इन स्थानों मे तैयार किये जाने वाले पदार्थ केवल अपने नगर मे ही पर्याप्त नही होते, वरन् दूर दूर के, सैकडो हजारों मील के फासले पर रहने वाले आदमियों की आवश्यकताओं की पूर्ति करते हैं। किसी उद्योग-धन्धे के स्थानीयकरण के कई कारण होते हैं, कभी कभी दो या अधिक कारणों का एक साथ भी प्रभाव पड़ता है, कुछ दशाओं मे प्राकृतिक कारण बहुत महत्वपूर्ण होते हैं तथापि यातायात के साधनों का इस पर बड़ा प्रभाव पडता है।

जिन स्थानों मे रेल, जहाज आदि से यातायात का सुविधा होती है, वहाँ अन्य स्थानो की अपेक्षा, स्थानीयकरण की प्रवृत्ति अधिक होती है। बगाल मे कलकत्ता और बम्बई प्रान्त मे बम्बई नगर की विशेषता बहुत कुछ इस दृष्टि से भी है। दूर दूर से कच्चा माल मँगाने, तथा तैयार माल को दूर दूर तक भेजने मे यातायात सम्बन्धी मितव्ययिता का ध्यान रखना आवश्यक होता है, अतः अन्य बातें समान होने की दशा में जिस स्थान मे यातायात की सुविधाएँ अधिक होंगी, और खर्च कम पडेगा, वहाँ उद्योग-धन्धों का स्थानीयकरण अधिक होगा। कुछ दशाओं मे यातायात की उन्नति का उलटा परिणाम भी होता है। अब यातायात का खर्च तथा उसमे लगने वाला समय कम हो गया है, इसलिये कारखानो को कच्चे माल के उत्पत्ति-स्थान, मडी, या बन्दरगाह से दूर स्थापित करने की असुविधा तथा हानि घट गयी है। उद्योग-धन्धे को एक ही स्थान पर केन्द्रित की जाने की अब उतनी जरूरत नही रही।

**उद्योग-धन्धे के स्थानीयकरण से लाभ**—किसी उद्योग-धन्धे के बहुत से कारखाने एक ही स्थान पर स्थापित होने से वहाँ के अनेक श्रमी उसी काम मे लगे रहते हैं, फलस्वरूप वहाँ की जनता के एक खासे भाग को उसके विषय मे जानकारी हो जाती है, विशेषतः श्रमियों की सन्तान को उस विषय का शिक्षण प्राप्त करना बहुत सुगम हो जाता है। अन्य श्रमी भी वहाँ अधिकतर ऐसे ही आते हैं, जिन्हे उस विशेष व्यवसाय का अच्छा

ज्ञान होता है। इस प्रकार वह जगह उस विशेष प्रकार के श्रमियो का केन्द्र बन जाती है। इससे श्रमियो के अतिरिक्त, उस उद्योग-धन्धे का नया कारखाना खोलने वालो को भी सुविधा होती है।

जब किसी उद्योग-धन्धे के कई कारखाने एक ही स्थान पर होते हैं, तो एक कारखाने के मालिक, प्रबन्धक, और इजिनियर आदि को दूसरे कारखाने वालो से मिलने और विचार-विनिमय करने का खूब अवसर मिलता है। वे यत्रो तथा कार्य-पद्धति आदि के सम्बन्ध मे सोच-विचार करते हैं। इससे एक कारखाने मे जो प्रयोग या उन्नति होती है, उसकी वहाँ के दूसरे कारखाने वालो को भी जानकारी हो जाती है। इस प्रकार सब कारखाने वालो को उससे लाभ होता है।

जब कोई उद्योग-धन्धा किसी विशेष क्षेत्र मे केन्द्रित हो जाता है, तो उसके लिये वह स्थान दूर दूर तक प्रसिद्ध हो जाता है, और वहाँ उसके वास्ते आवश्यक कच्चा माल लाने, तथा उसका तैयार माल दूर दूर के बाजारों मे ले जाने का मार्ग प्रशस्त हो जाता है, इसके सम्बन्ध मे पहले लिखा जा चुका है।

एक उद्योग-धन्धे के स्थानीयकरण से उसके अवशिष्ट पदार्थों के व्यर्थ जाने की बात नही रहती। जब कारखाने पृथक् पृथक् क्षेत्रों में होते हैं तो उनमे प्रत्येक का अवशिष्ट पदार्थ कम मात्रा मे होने से, उनका यथेष्ट उपयोग नहीं किया जाता, ऐसा करने में विशेष लाभ भी नही होता। किन्तु कई कारखाने एक ही स्थान मे होने की दशा में, उनका अवशिष्ट पदार्थ काफी मात्रा मे इकट्ठा हो जाता है, उसका उपयोग करने के लिये अर्थात् उससे अन्य उपयोगी पदार्थ बनाने के लिये अच्छे बढिया यत्र मँगाने और बडा कारखाना स्थापित करने का विचार किया जा सकता है, इसमे काफी लाभ की भी आशा रहती है। इस प्रकार उद्योग-धन्धे के स्थानीयकरण से कुछ गौण उपयोगी पदार्थों की उत्पत्ति होने लगती है। इन गौण पदार्थों के कारखानों से यातायात, महाजनी, बैंकिंग कार्य आदि की जो वृद्धि होती है, उसका लाभ मुख्य उद्योग-धन्धे को मिलता है।

कुछ उद्योग-धन्धो के स्थानीयकरण से दूसरे पूरक उद्योग-धन्धे की स्थापन्ना मे सहायता मिलती है। उदाहरणवत् लोहे के कारखानों मे हृष्ट पुष्ट श्रमियो की आवश्यकता होती है। उन कारखाने वालो को उन्हे अपेक्षाकृत अधिक वेतन देना होता है, पर उक्त श्रमियो की स्त्रियों तथा बालकों को वहाँ काम न मिलने से उन्हे परिवार की दृष्टि से वह

वेतन कम ही मालूम होता है। इसलिये जब तक उन्हे काफी वेतन की प्राप्ति न हो, वे वहाँ काम करने को तैयार नहीं होते। अब यदि लोहे के कारखाने के पास कपडे की मिले स्थापित हो जाय तो उक्त श्रमियों की बेकार स्त्रियों और बालकों को उसमे उपयुक्त काम मिल सकता है। जब उन्हें वेतन-प्राप्ति होने लगती है तो उक्त श्रमी लोहे के कारखाने में अपेक्षाकृत कुछ कम वेतन पर भी काम करने लगते हैं। इस विचार से कुछ स्थानों मे लोहे के कारखानों के पास कपड़े के कारखाने स्थापित किये गये हैं, और किये जाते हैं। इस प्रकार मुख्य और पृथक् उद्योग-धन्धे दोनों एक दूसरे की सहायता करते हैं।

**स्थानीयकरण से हानियाँ और उनसे बचने के उपाय**—यह तो पहले ही कहा जा चुका है कि जब किसी उद्योग-धन्धे मे एक विशेष प्रकार के ही श्रमियों की, उदाहरणवत् केवल मनुष्यों की आवश्यकता हो, तो उससे बड़ी असुविधा और हानि होती है। उसका उपाय यही है कि वहाँ कोई पूरक व्यवसाय भी स्थापित किया जाय, जिसमें अन्य प्रकार के श्रमियों की, जैसे उपर्युक्त उदाहरण मे स्त्रियों और लड़कों की, आवश्यकता हो।

स्थानीयकरण की दूसरी हानि यह है कि जब किसी ऐसे क्षेत्र मे जो विशेषतया एक ही उद्योग-धन्धे के आश्रित हो, वहाँ तैयार होने वाले विशेष माल की माँग किसी कारण से कम हो जाय, या उसके लिये आवश्यक कच्चा माल मिलने में कठिनाई हो जाय, तो उस समस्त क्षेत्र मे आर्थिक सकट उपस्थित हो जाता है—श्रमियों का वेतन कम हो जाता है, उनमें बेकारी बढ जाती है, व्यापार मदा हो जाता है। इससे बचने का उपाय यही है कि उपर्युक्त क्षेत्र मे दूसरे भी उद्योग-धन्धे हों, यदि एक उद्योग-धन्धे को किसी कारण धक्का लगे तो दूसरे उद्योग-धन्धों द्वारा आर्थिक सकट कम होने में सहायता मिले।

सभी उद्योग-धन्धे ऐसे नहीं है कि उनका स्थानीयकरण हो सके। वही उद्योग-धन्धा केन्द्रित हो सकता है, जिसकी वस्तु की माँग स्थिर हो, तथा काफी परिमाण मे हो, जिसका बाजार विस्तृत हो, जो दूर दूर तक सुगमता-पूर्वक ले जाकर बेची जा सके। इससे स्पष्ट है कि जो वस्तुएँ जल्दी खराब होने वाली हैं, जो अपने परिमाण की दृष्टि से बहुत भारी होने के कारण दूर दूर तक ले जायी जाने में बहुत व्यय-साध्य होती हैं, जिनका बाजार ( माँग कम या अस्थिर होने के कारण ) परिमित होता है; उनके उद्योग-धन्धे का स्थानीयकरण बहुत अधिक नहीं होता। पुनः किसी स्थान में एक ही उद्योग-धन्धा न रहना चाहिये, उसमें या उसके

निकट ऐसे अन्य उद्योग-धन्धों की स्थापना होनी चाहिये, जिनमे गौण पदार्थ तैयार किये जायँ या जो मुख्य धन्धे के लिये श्रमियों की दृष्टि से पूरक उद्योग-धन्धे का काम करें, अर्थात् जिनमे स्त्रियाँ और लड़के काम करें। इससे श्रमियो को साधारण समय मे कार्य-विविधता, और मंदी के समय मे कुछ आर्थिक सहायता प्राप्त होगी। यह बात श्रमियों के अतिरिक्त कारखाने वालों के लिये भी उपयोगी है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—बडी मात्रा की उत्पत्ति के गुण-दोष विस्तार पूर्वक समझाइए। ऐसी उत्पत्ति किस हद तक वाछनीय है ? उदाहरण सहित समझाइए। ( १६२६ )

२—बडी और छोटी मात्रा पर की जाने वाली उत्पत्ति के गुण-दोषों की विवेचना कीजिए। आप अपने देश के लिए किसकी उन्नति चाहेंगे और क्यों ? ( १६३३ )

३—यातायात के साधनों का भारतीय ग्रामीण उद्योग-धन्धों और कृषि पर क्या आर्थिक प्रभाव पड़ता है ? विस्तारपूर्वक समझाइए। ( १६३७, १६३५ )

४—भारत मे प्रचलित यातायात के भिन्न भिन्न साधनों को बताइए। उनके प्रचलन और उन्नति से भारत की राष्ट्रीय हलचलो पर क्या प्रभाव पडा है ? ( १६३३ )

५—कारखाने के मजदूरो की दशा का वर्णन कीजिये। सन् १६४८ के कारखाना कानून द्वारा उनकी दशा सुधारने के क्या उपाय किये गए हैं ?

६—खानों मे काम करने वाले मजदूरों की दशा का वर्णन कीजिये। उनकी दशा कैसे सुधारी जा सकती है ?

७—आपने किसी बड़ी मात्रा या छोटी मात्रा के किसी उद्योग-धन्धे का निरीक्षण किया हो तो उसका वर्णन कीजिये। ( यू० पी० १६४५ )

८—सयुक्त प्रान्त मे कौन कौन से बड़ी मात्रा के उत्पत्ति करने वाले धन्धे लाभदायक हो सकते हैं ( यू० पी० १६४५ )

६—बड़ी मात्रा की उत्पत्ति के लाभ इतने अधिक हैं कि सम्पूर्ण आर्थिक जगत मे छोटी मात्रा की उत्पत्ति का अस्तित्व ही न रह जायगा। परन्तु ऐसा नहीं होता। स्पष्ट कीजिये। ( पजाब १६३६ )

१०—बडी मात्रा के उत्पत्ति के लाभों को बतलाइये। किन दशाओं मे वह सीमित हो जाती है? ( यू० पी० १६३६ )

११—आभ्यतरिक एव वाह्य बचत के भेद को बतलाइये। बडी मात्रा के उत्पत्ति के धन्धे मे ये किस प्रकार सहायक होती है। ( यू० पी० १६४० )

१२—पूँजी और श्रम का हित विरोध कैसे दूर किया जा सकता है?

१३—श्रमजीवी सघो की भारत मे क्या दशा है? उनके द्वारा अभी तक क्या उन्नति हुई है?

---

# उन्नीसवाँ अध्याय

## खेती

**भारतवर्ष मे खेती की उपज**—जैसा पहले बताया जा चुका है, भारतीय सघ मे १७ करोड़ एकड भूमि जोती जाती है। यहाँ के भिन्न-भिन्न भागों की जलवायु, उष्णता, तथा तरी आदि विविध प्रकार की होने से यहाँ प्रायः सब प्रकार के खाद्य पदार्थ उत्पन्न होते हैं।

**भारत मे नीचे लिखी मुख्य फसले पैदा की जाती हैं:—** गेहूँ, चावल, जौ, जुआर, बाजरा, चना, मकई, दाले, तरकारी और फल, गन्ना, चाय, कहवा, कपास, और तेलहन। इनके सम्बन्ध में आवश्यक बातें आगे दी जाती हैं।

**गेहूँ**—ससार मे अनाजो मे गेहूँ सबसे अधिक महत्वपूर्ण है। जनता का बहुत बडा भाग गेहूँ हो खाता है और गेहूँ अत्यन्त प्राचीन काल से उत्पन्न किया जाता है। यही कारण है कि गेहूँ को बहुत प्रकार के जलवायु मे उत्पन्न करने का प्रयत्न किया गया है।

गेहूँ मटियार भूमि में खूब उत्पन्न होता है, परन्तु अधिक कठोर भूमि इसके लिये हानिकारक सिद्ध होती है। गेहूँ के लिये नरम मटियार भूमि ही सबसे उत्तम मानी जाती है। इस अनाज के बोने के समय सर्दी और नमी होना आवश्यक है। परन्तु फसल पकने के समय तेज धूप भी उतनी ही आवश्यक है। यदि पकते समय गरमी न पडे, अथवा वायु मे किसी कारण से भी नमी आ जावे तो गेहूँ को हानि पहुँच जाती है। यह अनाज उन देशों मे भी उत्पन्न हो सकता है जहाँ शीत अधिक पडती है। किन्तु पकने के समय

गरमी और सूखी हवा आवश्यक है। बीज बोने के समय अथवा जब पौधा छोटा हो साधारण वर्षा लाभदायक है परन्तु फसल कटने के समय वर्षा होना अत्यन्त हानिकारक है।

भारतवर्ष मे गेहूँ रबी की मुख्य फसल है। देश का कोई ऐसा भाग नही है जिसमे यह थोडा बहुत पैदा न होता हो किन्तु पूर्वी पजाब, सयुक्त प्रान्त, मध्य प्रान्त, तथा मध्य भारत मे इसकी पैदावार होती है। पजाब की कैनाल-कालोनी तथा सक्खर बाँध से निकाली हुई नहरों द्वारा सीचे हुए सिंध के प्रदेश मे जो अब पाकिस्तान मे सम्मिलित हैं गेहूँ बहुतायत से पैदा होता है।

नवम्बर में गेहूँ बोया जाता है। उसकी तीन या चार बार सिंचाई होती है, और एप्रिल तथा मई मे जब अनाज खूब पक जाता है फसल काट ली जाती है।




**हिन्दोस्तान में दो तरह का गेहूँ होता है**—एक कड़ा और दूसरा नरम। कड़ा गेहूँ सूजी बनाने के और नरम गेहूँ आटा बनाने के काम आता है। भिन्न-भिन्न प्रान्तों मे भिन्न जाति का गेहूँ उत्पन्न किया जाता है किन्तु

अब तो पूर्वी पजाब, सयुक्त प्रान्त तथा मध्य प्रान्त में पूसा रिसर्च इंस्टिट्यूट द्वारा उत्पन्न किए गए अच्छे बीजों का खूब प्रचार हो गया है और किसान अधिकतर उत्तम बीज ही बोते हैं।

ससार मे भारतवर्ष गेहूँ उत्पन्न करने वाले प्रमुख देशों मे से है। अभी तक वह नियमित रूप से प्रतिवर्ष बहुत सा गेहूँ ब्रिटेन को भेजता रहा है। किन्तु पिछले वर्षों मे गेहूँ का बाहर भेजा जाना अनिश्चित हो गया है। जिस वर्ष फसल अच्छी होती है उस वर्ष गेहूँ विदेशों को भेजा जाता है नही तो किसी किसी वर्ष केवल नाम मात्र को ही बाहर जाता है। देश मे फसल खराब हो जाने पर गेहूँ बाहर से मँगाया भी जाता है।




भारत में गेहूँ की पैदावार ( प्रान्तों की पैदावार )

भारतवर्ष मे गेहूँ बाहर भेजने वाला मुख्य बन्दरगाह करॉंची है, क्योंकि वह पजाब और सिंध जो मुख्यतः गेहूँ उत्पन्न करने वाले प्रान्त हैं उनके समीप है। जितने क्षेत्रफल में गेहूँ बोया जाता है उसका ३० प्रति सैकड़ा भाग पाकिस्तान मे चला गया है। इससे भारत मे गेहूँ की और भी कमी हो गई है।

## चावल ( Rice )

चावल उष्ण कटिबन्ध की पैदावार है। एशिया के पूर्वीय देशों मे जहाँ मानसून से वर्षा होती है यह अत्यधिक उत्पन्न होता है। ससार मे चावल पर निर्वाह करने वालों की सख्या सबसे अधिक है। एशिया के पूर्वीय देशों का तो यह मुख्य भोजन ही है।

चावल की फसल के लिए उर्वरा भूमि आवश्यक है। यही कारण है कि चावल अधिकतर नदियों के डेल्टों तथा उनकी घाटियों और मैदानो मे उत्पन्न किया जाता है। क्योकि नदियाँ प्रति वर्ष नई मिट्टी लाकर उन खेतो मे जमा कर देती हैं जिससे खेतो की उपज बढ जाती है। अच्छी भूमि के साथ साथ चावल के लिए पानी और गरमी की खूब आवश्यकता होती है। यदि चावल के पौधे आरम्भ मे पानी मे डूबे रहे तो पैदावार अच्छी होती है। जिन प्रदेशों में वर्षा ६०" के लगभग रहता हो वह प्रदेश चावल की खेती के योग्य है। एक ही खेत से एक वर्ष में चावल की दो या तीन फसलें तक पैदा की जा सकती हैं। चावल की खेती दो प्रकार से होती है—एक बीज बोकर और दूसरा पौधे लगा कर। छोटी क्यारियों मे चावल बो दिया जाता है और जब पौधा कुछ बडा हो जाता है तो उसे जड सहित उखाड कर खेत मे रख देते हैं। चावल पहाडों पर भी उत्पन्न हो सकता है, किन्तु गरमी और वर्षा नितान्त आवश्यक है।




चावल उत्पन्न करने वाले देश बहुधा घने आबाद हैं। क्योकि चावल की पैदावार प्रति एकड और अनाजा से अधिक होती है। चीन तथा अन्य

पूर्वीय देशो मे असख्य जनसख्या केवल चावल और कढी पर ही निर्वाह करती है। किन्तु चावल गेहूँ की भाँति पुष्टिकर नहीं है।

भूसा सहित चावल धान कहलाता है। धान को साफ करने मे बहुत परिश्रम पड़ता है। गाँव मे किसान हाथ से ही कूट कर धान साफ कर लेते हैं। किन्तु बगाल, आसाम, तथा बर्मा मे धान साफ करने और उन पर पालिस करने के लिये बहुत सी मिलें खुल गई हैं। वैज्ञानिकों का कहना है कि हाथ का कुटा हुआ चावल पालिश किए हुए मिल के चावल से अधिक पौष्टिक होता है। किन्तु शहरों मे अधिकतर पालिश किया हुआ चावल ही खाया जाता है।

भारतवर्ष के पूर्वीय प्रान्तों मे चावल अधिक उत्पन्न होता है तथा वहाँ के निवासियों का यह मुख्य भोजन है। बगाल, आसाम, बर्मा, मद्रास तथा पश्चिमीय घाट चावल अधिक उत्पन्न करते हैं। इनके अतिरिक्त सिध का डेल्टा भी चावल उत्पन्न करने के लिए उपयुक्त है। यों तो सयुक्त प्रान्त, बिहार, बम्बई, पजाब, मध्य प्रान्त तथा अन्य प्रान्तो मे भी थोडा चावल उत्पन्न होता है किन्तु वहाँ की यह मुख्य पैदावार नहीं है। जितने क्षेत्रफल मे चावल बोया जाता है उसका २७·५ प्रतिशत भाग पाकिस्तान मे चला गया है। इससे भारत मे चावल की बहुत कमी हो गई है।

## जौ ( Barley )

जौ गेहूँ की ही जाति का अनाज है। किन्तु यह और अनाजों से अधिक कठोर होता है। साधारण भूमि पर भी जौ की अच्छी फसल उत्पन्न हो सकती है। जौ गरमी और सरदी खूब सहन कर सकता है। जौ की कुछ जातियाँ ऐसी हैं जो उत्तरी ध्रुव के समीप भी उत्पन्न हो सकती हैं और कुछ जातियाँ गरम देशों में भी उत्पन्न होती हैं। वैसे भूमध्य सागर (Mediterranean) की जलवायु मे जौ खूब पैदा होता है, पकने के समय वर्षा जौ के लिए हानिकर है।

हिन्दोस्तान मे जौ की खेती अधिकतर पजाब, सयुक्त प्रान्त, मध्य प्रान्त तथा मध्य भारत मे होती है। गेहूँ के साथ ही जौ की भी फसल पैदा की जाती है। जौ ग्रामो मे निर्धन जनता का मुख्य भोज्य पदार्थ है। यहाँ अधिकतर जौ का उपयोग खाने के लिए ही होता है न कि शराब बनाने मे। हिन्दोस्तान से बहुत कम जौ विदेशों को भेजा जाता है।

## जुआर ( Millet )

हिन्दोस्तान के उन हिस्सों की जहाँ पानी कम बरसता है यह मुख्य

फसल है। किसी-किसी प्रदेश मे किसानों के लिए जुआर गेहूँ से भी अधिक महत्त्वपूर्ण है। जुआर की फसल अनाज के अतिरिक्त किसानों के पशुओं को चारा भी देती है। पूर्वीय प्रान्तो को छोडकर जुआर सभी प्रान्तों मे उत्पन्न होती है। जुआर कमजोर जमीन पर भी पैदा होती है। इसकी फसल को अधिक पानी की आवश्यकता नही होती। किन्तु रेगिस्तान मे यह अच्छी तरह पैदा नही हो सकतो। चावल पैदा करने वाले प्रान्तों को छोड़ कर जुआर अन्य प्रान्तो के निर्धन किसानों का मुख्य भोजन है।

## बाजरा

हिन्दोस्तान के अत्यत सूखे प्रदेशों का बाजरा मुख्य आधार है। बाजरा के लिए रेतीली भूमि चाहिये। बाजरे की फसल को सिंचाई की आवश्यकता नही होती, इस कारण पजाब, राजपूताना तथा मध्य भारत के लिए यह सर्वथा उपयुक्त है। इन प्रान्तों के अतिरिक्त सयुक्त प्रान्त के पश्चिमी भाग तथा मध्यप्रान्त मे भी बाजरा खूब पैदा होता है।

## चना ( Gram )

चना रबी की फसल है और गेहूँ, जौ और सरसों के साथ भी बोया जाता है। चने के लिए सिंचाई की आवश्यकता नही होती किन्तु बोते समय भूमि में नमी होना आवश्यक है। चने के लिए मटियार भूमि उपयोगी है। यह सयुक्त प्रान्त, बिहार, उड़ीसा, मध्य प्रान्त तथा दक्षिण में उत्पन्न होता है।

## मकई ( Maize )

मकई की फसल के लिए लम्बी गरमी तथा कई बार वर्षा आवश्यक है। मकई की अच्छी पैदावार के लिए रेत मिली हुई मटियार भूमि की आवश्यकता होती है। एक साथ अधिक वर्षा मकई के छोटे पौधे को हानि पहुँचाती है परन्तु पौधे के बडे होने पर अधिक वर्षा से उसे हानि नहीं पहुँचती। संसार में सबसे अधिक मकई उत्पन्न करने वाले सयुक्त राज्य अमेरिका में मकई का उपयोग पशुओं को खिलाकर मोटा करने के लिए होता है क्योंकि वहाँ मास का धन्धा बहुत उन्नति कर गया है। किन्तु हिन्दोस्तान में तो वह केवल निर्धनों का मुख्य भोजन है।

## दालें ( Pulses )

भोज्य पदार्थों में दालों का बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान है। भारतवर्ष में दाल भोजन का एक आवश्यक अग है। अरहर, चना, मटर, मसूर, मूँग तथा उर्द

मुख्य दालें अधिकतर ऊष्ण कटिबन्ध तथा शीतोष्ण कटिबन्ध में उत्पन्न होती हैं। दालों को पैदा करने से खेतो की मिट्टी अधिक उपजाऊ हो जाती है क्योंकि दालों के पौधे मिट्टी में नाइट्रोजन जमा कर देते हैं।

## तरकारी और फल ( Vegetables and Fruits )

हिन्दोस्तान में अधिकतर हिन्दू शाकाहारी हैं और जो लोग मास खाते भी हैं उन्हें भी मास कम ही मिलता है। इस कारण हिन्दोस्तान मे तरकारी और फल अत्यत आवश्यक भोज्य पदार्थ हैं। प्रत्येक, भारतीय घर मे तरकारी ( शाक ) किसी न किसी रूप मे प्रति दिन खाई जाती है।

तरकारियों को उत्पन्न करने के लिये बहुत उर्वरा भूमि, यथेष्ट खाद और जल की आवश्यकता होती है। किन्तु तरकारियो के शीघ्र ही खराब हो जाने के कारण शहर तथा समीपवर्ती कस्बों के लिए ही तरकारियाँ उत्पन्न की जाती हैं। क्योंकि भारतवर्ष मे शीत-भण्डार ( Cold Storage ) की सुविधाये नही हैं और रेलें भी तरकारियों को एक स्थान से दूसरे स्थान भेजने के लिए कुछ विशेष प्रबन्ध नही करती। सयुक्त राज्य अमेरिका मे तरकारियों और फलों को एक स्थान से दूसरे स्थान तक भेजने के लिए प्रतिदिन प्रातःकाल फल और तरकारी की एक्सप्रेस ट्रेन दौडती है। यही कारण है कि भारत मे तरकारियों की पैदावार शहरों के आस पास ही होती है। जैसे जैसे गमनागमन के साधन अधिक उपलब्ध होते जावेंगे, वैसे ही तरकारी का व्यापार बढ़ता जावेगा और जहाँ की मिट्टी और जलवायु तरकारी उत्पन्न करने के उपयुक्त है वहाँ इसकी पैदावार बढती जावेगी।

फलों को उत्पन्न करने का धधा भारतवर्ष मे अभी उन्नत दशा में नहीं है। यदि प्रयत्न किया जावे और फलों की माँग बढ जावे तो लगभग सब प्रकार के फल इस देश मे उत्पन्न किए जा सकते हैं, क्योंकि यहाँ सब तरह की भूमि मौजूद है और गरम और सरद जलवायु भी पाई जाती है। यही कारण है कि हिन्दोस्तान मे जहाँ आम और केला इत्यादि ऊष्ण कटिबध के फल उत्पन्न होते हैं वहाँ सेव, अगूर, इत्यादि शीतोष्ण कटिबन्ध ( Temperate zone ) के भी फल उत्पन्न होते हैं।

हिन्दोस्तान में कुछ ऐसे स्थान हैं जहाँ फलों की पैदावार वैज्ञानिक ढग से बडी मात्रा में की जाती है। पेशावर के समीप का प्रदेश, क्वेटा, चमन, तथा बिलोचिस्तान के अन्य भाग, पजाब की कूलू और कागडा की घाटियाँ, सयुक्त प्रान्त का कुमायूं पहाडी प्रदेश, मध्य प्रान्त तथा आसाम के वह भाग जहाँ नारगियाँ और सतरे उत्पन्न होते हैं और बम्बई का कोणकण प्रदेश जो

कि आम बहुतायत से पैदा करता है फल उत्पन्न करने मे मुख्य हैं। आम तथा बेर देश के बहुत बडे भाग मे पाये जाते हैं।

## गन्ना

गन्ने से शक्कर तैयार होती है। प्रति वर्ष फूलने के पहिले ही गन्ना काट लिया जाता है परन्तु जड़ छोड दी जाती है। उसी जड़ से दूसरे वर्ष भी फसल तैयार हो सकती है। इस प्रकार एक बार गन्ना बोने से वह तीन वर्ष तक फसल दे सकता है। परन्तु पेड़ी से तैयार की गई फसल कमजोर होती जाती है, इस कारण दूसरे या तीसरे वर्ष फिर नया गन्ना बोया जाता है। कही प्रति वर्ष नई फसल बोई जाती है। बीज की जगह गन्ने के छोटे छोटे टुकडे करके खेत मे रख दिए जाते हैं।

गन्ने की फसल के लिये गरमी की बहुत आवश्यकता है। लम्बी गरमियाँ गन्ने की फसल के लिये लाभदायक होती हैं। केवल गरमी ही से फसल अच्छी नही हो सकती इसके लिए जल की भी आवश्यकता बहुत होती है। कम से कम ६० इंच वर्षा तो इसके लिये आवश्यक है, जहॉ वर्षा ६० इंच से कम होती है वहॉ सिचाई करनी पड़ती है।




गन्ना मार्च और एप्रिल मे बोया जाता है और फरवरी मे काटा जाता है। अब शक्कर की मिलें बहुत खुल जाने से दो प्रकार की फसलें तैयार की जाती हैं। एक तो जल्दी पकने वाला गन्ना जो नवम्बर और दिसम्बर में तैयार हो जाता है, दूसरा जो फरवरी, मार्च और एप्रिल मे तैयार होता है। संसार मे भारतवर्ष सब से अधिक गन्ना उत्पन्न करता है। १६२६

मे जब से विदेशों से आने वाली शक्कर पर संरक्षण कर लग गया है तब से भारतवर्ष मे सैकड़ों शक्कर के कारखाने खुल गए और गन्ने की पैदावार भी बहुत बढ गई ।

गन्ना सयुक्त प्रान्त और बिहार मे बहुत उत्पन्न होता है । इनके अतिरिक्त बगाल , पजाब , मध्य प्रान्त और मध्य भारत मे भी गन्ने की पैदावार होती है ।

## चाय ( Tea )

चाय एक प्रकार की झाड़ी की सूखी पत्ती है । सम्भवतः इसका मूल निवास स्थान चीन है । चीन मे तो चाय का प्रचार बहुत पुराने समय से था किन्तु योरोप मे इसका प्रवेश अट्ठारहवीं सदी मे हुआ और तब से इसकी माँग बराबर बढ़ती जा रही है ।

चाय का वृक्ष उष्ण कटिबन्ध मे ही उत्पन्न हो सकता है । इसकी पैदावार के लिये गरमी और जल की बहुत आवश्यकता है परन्तु यदि जल वृक्ष की जड के पास देर तक रहे तो वृक्ष को हानि पहुँच जाती है । इस कारण चाय ढालू पृथ्वी पर ही अच्छी तरह पैदा हो सकती है । पहाड़ी प्रदेश की ढालू भूमि जहाँ वर्षा खूब होती हो चाय की पैदावार के लिए उपयुक्त है । अच्छी पैदावार के लिए ६० इच वर्षा ठीक है परन्तु यदि ढाल अच्छा हो तो अधिक वर्षा भी लाभदायक हो सकती है । चाय की खेती के लिये केवल जलवायु और भूमि ही महत्वपूर्ण नहीं है, कुलियों की समस्या इनसे भी अधिक महत्वपूर्ण है । कारण यह है , कि चाय की पत्तियाँ केवल हाथों से ही तोड़ी जा सकती हैं । इस कारण चाय की खेती मे बड़ी सख्या मे कुलियों की आवश्यकता होती है । जिन देशो मे कुली सस्ते दामों पर नहीं मिल सकते वहाँ जलवायु के अनुकूल होने पर भी चाय की खेती नहीं हो सकती ।

चाय की झाड़ी लगभग पाच वर्षो मे चाय उत्पन्न करने योग्य हो जाती है और ३० वर्ष तक पत्तियाँ देती रहती हैं । झाड़ की ऊँचाई लगभग आठ फुट होती है । कोहरा और ठडक पत्तियों को हानि पहुँचाती हैं परन्तु वृक्ष नष्ट नही हो सकता । चाय के लिये वनों को साफ करके निकाली हुई भूमि, जिसमे .बनस्पति का अधिक अश मिला हो, उपयोगी है ।

चाय बहुत तरह की होती है । भिन्नता केवल पत्तियों के छाँटने और चाय तैयार करने के ढग पर निर्भर है । भिन्न-भिन्न जाति के झाड़ों की

पत्ती की लम्बाई भिन्न होती है। लुशाई और कछार की पत्ती एक फुट लम्बी होती है और आसाम की केवल ६ इच लम्बी होती है।

वर्ष मे पत्तियॉ कई बार तोड़ी जाती हैं। चाय का अच्छा और बुरा होना पत्ती को तोड़ने के समय पर निर्भर है। बरसात के मौसम मे तोड़ी हुई पत्ती की चाय सबसे खराब होती है। पत्तियॉ बड़ी सावधानी से तोड़ी जाती हैं जिससे मुलायम पत्तियॉ दब कर खराब न हो जावें। यही कारण है कि पत्तियों को तोड़ने के लिये विशेषकर स्त्रियों को रक्खा जाता है।

हिन्दोस्तान और सीलोन ससार की ६० प्रतिशत चाय उत्पन्न करते हैं। आसाम, बगाल और दक्षिण भारत मे चाय बहुतायत से पैदा होती है। बर्मा भी बहुत चाय उत्पन्न करता है। सयुक्तप्रान्त मे भी चाय उत्पन्न होती है। ईस्ट इन्डिया कम्पनी ने हिन्दोस्तान मे सारे चाय के बागों को अपने हाथ मे ले लिया। आज भी चाय का धधा विदेशी पूँजीपतियों के ही हाथ मे है। हिन्दोस्तान प्रतिवर्ष लगभग पच्चीस करोड रुपये से अधिक की चाय विदेशो को मुख्यतः ब्रिटेन को भेजता है। कुछ वर्षो से चाय की धधे की हालत अच्छी नही है और चाय के उत्पन्न करने वालों को इस बात की आवश्यकता प्रतीत होने लगी है कि हिन्दोस्तान मे ही चाय की खपत बढाई जावे। यही कारण है कि टी-सेस-कमेटी कुछ वर्षों से हिन्दोस्तानियों को चाय पीना सिखाने के लिये खूब प्रचार कर रही हैं।

## चाय की उत्पत्ति

| प्रान्त | कुल उत्पत्ति का प्रतिशत |
|---|---|
| आसाम ... ... | ५८% |
| बगाल .. .. | २५% |
| ट्रावकोर ... ... | ८% |
| मदरास .. ... | ७·५% |
| अन्य प्रान्त .. ... | १·५% |

## कहवा ( Coffee )

कहवा एक झाड़ी के फल से तैयार होता है। कहवे के लिये बहुत उपजाऊ भूमि की आवश्यकता होती है। कहवे का वृक्ष गर्मी और अधिक जल चाहता है। किन्तु कहवे का पौधा जब वह छोटा होता है सूर्य की तेज धूप को सहन नही कर सकता है। इस कारण उसको बड़े बड़े पेड़ों की छाया मे उत्पन्न किया जाता है। कहवे का पेड़ कोहरा पड़ने से नष्ट हो

जाता है है इस कारण वह ठंडे देशों में उत्पन्न नहीं हो सकता। पहाडों की ढाल पर ही कहवे की पैदावार होती है। एक हजार से पाँच हजार फुट की ऊँचाई पर पैदा किया जाता है और चालीस वर्ष तक फल देता रहता है। कहवे का पौधा जब नरसरी मे एक वर्ष का हो जाता है तब उसको बाग मे लगाया जाता है। एक वर्ष और बीत जाने पर उसको उपर से छाट देते हैं जिसमे कि वह अधिक न बढे। इसके उपरात वृक्ष में फल लगते हैं और प्रति वर्ष अक्टूबर से जनवरी तक फल इकट्ठे किये जाते हैं।

कहवे के फल ( जिसे "चेरी" कहते हैं ) मे गूदे के अन्दर दो बीज होते है। इन बीजो का कहवा बनता है। सब से पहिले मशीन की सहायता से गूदा हटा दिया जाता है और बीज निकाल लिए जाते हैं। गूदा अलग हो जाने पर उन बीजो को भूना जाता है जिससे कि उनके ऊपर वाला एक ऐसा पदार्थ नष्ट हो जाता है जो बीज को सूखने नही देता। फिर बीज को तलावो मे साफ किया जाता है और सूर्य की तेज धूप मे सुखाने के लिये डाल दिया जाता है। एक सप्ताह तक सूख चुकने के उपरात बीज की भूसी मशीन के द्वारा साफ करदी जाती है। भूसी साफ करने के उपरात बीजो को फिर सुखाया या गरम किया जाता है और अन्त मे उनको मिल मे पीसा जाता है। पिसे हुए कहवे को साफ करके बाजार मे बिकने के लिये भेज दिया जाता है।

दक्षिण के नीलगिरी पहाडी प्रदेश मे कहवा खूब पैदा होता है। मैसूर, कुर्ग, मदरास, कोचीन तथा ट्रावन्कोर मे मुख्यतया यह उत्पन्न होता है। अधिकतर भारतवर्ष मे कहवा ब्रिटेन को जाता है। पहले अग्रेज व्यवसायियों ने सीलोन मे बहुत से कहवे के बाग लगाये थे किन्तु कहवे के वृक्षो मे कीडा लग गया और सारे बाग नष्ट हो गये। तब से सीलोन मे कहवे के स्थान पर चाय के बाग लगाये जाने लगे।

## कपास ( Cotton )

कपास एक पौधे का फूल है जिसके रेशे से सूत तैयार होता है। मनुष्य कपास का जितना उपयोग अपने कपड़ो के तैयार करने मे करता है, शायद उतना उपयोग किसी दूसरी चीज का नहीं करता।

कपास ऊष्ण कटिबन्ध ( Tropics ) की पैदावार है। कपास की पैदावार के लिए गरमी और धूप की बहुत जरूरत होती है, परन्तु अधिक गरमी उसके लिए हानिकारक है। गरमी के दिनो मे साधारण वर्षा की आवश्यकता होती है। किन्तु अधिक वर्षा पैदावार कम करती है। पाला कपास को नष्ट कर देता है। कपास के लिए हलकी मटियार भूमि जिसमे चूना हो उप-

युक्त है। जिन देशों मे समय पर वर्षा नही होती वहाँ सिंचाई के द्वारा फसल उत्पन्न की जाती है। संसार मे सयुक्तराज्य अमेरिका, भारतवर्ष और मिस्र कपास उत्पन्न करने वालों मे मुख्य हैं।

हिन्दोस्तान की कपास अच्छी जाति की नहीं होती। इसका फूल बहुत छोटा होता है जिससे बारीक सूत तैयार नही हो सकता। अब हिन्दोस्तान मे भी अच्छी कपास (भडौच, सूरत इत्यादि जिलो मे) उत्पन्न करने का प्रयत्न किया जा रहा है। यदि यहाँ अच्छी कपास उत्पन्न होने लगे तो बढ़िया कपडा अधिक तैयार होने लगे।

कपास उत्पन्न करने वाले प्रान्तों मे बरार, खानदेश, मध्य भारत, मध्य प्रान्त, गुजरात तथा बम्बई का उत्तरी-पश्चिमी भाग मुख्य है। सयुक्तप्रान्त और पजाब मे भी कपास पैदा होती है। अखड भारत मे जितने क्षेत्रफल में कपास पैदा होता है उसका १३ प्रतिशत भाग पाकिस्तान में है।

## कपास की उत्पत्ति

| प्रान्त | कुल उत्पत्ति का प्रतिशत |
|---|---|
| बम्बई .. ... ... | ३६% |
| पजाब ( पूर्वी और पश्चिमी ) ... ... | २३% |
| मध्य प्रान्त बरार ... ... | १४% |
| हैदराबाद ( निजाम ) ... ... | १०% |
| मदरास ... .. .. | ८% |
| अन्य प्रान्त ( सयुक्त प्रान्त सिंध, इत्यादि ) | १६% |

## जूट ( Jute )

जूट एक प्रकार के लम्बे पौधे का छिलका होता है। इस रेशेदार छिलके को कातकर सूत तैयार करते हैं और इसी के सूत से कैनवैस और टाट बुने जाते हैं। अनाज भरने के बोरे जूट के ही बने होते हैं।

जूट की खेती ससार मे केवल भारत और पाकिस्तान मे ही होती है। जितने क्षेत्रफल मे जूट बोया जाता है उसका ७३ प्रतिशत भाग पाकिस्तान में है। जूट की खेती के लिए बहुत ज्यादा पानी और गरमी की जरूरत होती है। जूट की खेती से भूमि बहुत जल्द कमजोर हो जाती है। इस कारण जूट की खेती उन्ही स्थानों पर की जा सकती है कि जहा हर साल नदियाँ उपजाऊ मिट्टी लाकर खेतों पर जमा कर देती हों। जो भूमि हर साल प्रकृति की सहायता से उपजाऊ मिट्टी पा जाती है वही जूट की खेती के लिए उपयुक्त है।

बगाल में गगा की बाढ से खेतों पर नई मिट्टी बिछ जाती है। यही कारण है कि बगाल ही अधिकतर जूट उत्पन्न करता है। पिछले वर्षों मे जूट की पैदावार बगाल मे इतनी बढ गई कि उसका मूल्य गिर गया और फिर भी जूट की खपत नहीं हो पाती थी। जूट के मूल्य गिरने तथा खपत न होने का एक कारण यह भी है कि अमेरिका, जर्मनो, जापान आदि देशों मे कागज तथा एक प्रकार के बनावटी जूट के बोरे का उपयोग जोर पकडता जा रहा है। अब पूर्वी बगाल के कृषि-विभाग ने जूट की खेती को कम करवाने का प्रयत्न किया है।

दो तिहाई जूट बगाल की जूट मिलों मे ही खप जाता है और शेष डडी ( स्काटलैंड ), जर्मनी और बेल्जियम को जाता है।

## तिलहन ( Oil Seeds )

भारतवर्ष ससार मे तिलहन उत्पन्न करने वाले देशो मे मुख्य है और प्रतिवर्ष करोड़ो रुपयो का तिलहन यह विदेशों को मुख्यतः फ्रास को भेजता है। तिलहन की मुख्य फसलें निम्नलिखित हैं:—सरसों, लाही, सन का बीज, बिनौला, तिल, अडी और मूँगफली, इनके अतिरिक्त नारियल और महुआ के फलों से भी तेल तैयार होता है।

## रबर के बाग

भारतवर्ष ससार की दो प्रतिशत रबर उत्पन्न करता है। रबर दक्षिण भारत में उत्पन्न होती है। मदरास, कुर्ग, मैसूर, ट्रावकोर और कोचीन में रबर उत्पन्न होती है।

ट्रावकोर सबसे अधिक रबर उत्पन्न करता है। भारत मे उत्पन्न होने वाली रबर यूनाइटैड किगडम, सीलौन, हालैंड, स्ट्रेट सैटिलमैट को भेजी जाती है। कोचीन रबर को बाहर भेजने वाला मुख्य बन्दरगाह है। द्वितीय महायुद्ध के फल स्वरूप हिन्दोस्तान मे रबर की उत्पत्ति बहुत बढ गई है।

**कृषि सम्बन्धी बाधाएँ**—भारत मे प्रति एकड फसलो की उपज अन्य देशों की तुलना में बहुत कम है। कृषि विभाग के अफसर जमीन पर नए तरीकों से खेती करके दुगनी उपज पैदा कर लेते हैं। किसानों की असुविधाएँ दूर करने से फसल बहुत बढाई जा सकती है। भारतवर्ष मे कृषि-सम्बन्धी मुख्य-मुख्य बाधाएँ ये हैं :—

१—किसान अशिक्षित और निर्धन हैं। उन्हे व्याज बहुत देना होता है। गैर-मौरूसी, और शिकमी दर-शिकमी काश्तकारों से लगान बहुत लिया जाता है।

२—उनकी जमीन बहुत छोटे-टुकड़ों में विभक्त है, जो बहुधा दूर-दूर भी हैं।

३—बहुत सी भूमि बजर है, या परती छोड़ दी जाती है।

४—देश के कई भागों मे सिचाई के साधन नहीं हैं।

५—उत्तम बैल, बीज, खाद और औजारो की कमी है।

६—यहाँ बढिया और नई किस्म की चीजे पैदा नही की जाती।

**किसानों की निर्धनता और निरक्षरता**—अब हम उपर्युक्त बाधाओ के निवारण के सम्बन्ध मे क्रमशः विचार करते हैं। किसानों की निर्धनता अधिक है। उनकी आय का बडा भाग लगान और सूद में चला जाता है। इन दोनों मद्दो मे कमी होनी चाहिए। इस विषय मे सविस्तार आगे प्रसगानुसार लिखा जायगा। इसके अतिरिक्त, वर्तमान अवस्था में किसान अपनी शेष आय का खासा भाग मुकदमेबाजी, या विवाह-शादी और मृतक भोज आदि सामाजिक कार्यो मे खर्च कर डालते हैं, इसे भी कम करने की आवश्यकता है। इसमे विशेष सफलता, किसानों मे ज्ञान का प्रसार होने पर मिलेगी। उनकी शिक्षा कैसी हो, यह पहले बताया जा चुका है।

**खेतों के छोटे-छोटे और दूर दूर होने को रोकने के उपाय**—भारतवर्ष मे बहुत से खेतों का क्षेत्रफल एक एक, दो दो एकड भी नहीं है। कितने ही खेतो का विस्तार तो केवल आधा-आधा एकड ही है, अथवा इससे भी कम। इसके अतिरिक्त अनेक किसानों के पास एक से अधिक खेत हैं, जो प्रायः एक दूसरे से दूर-दूर पर हैं। इससे काश्तकारों को बहुत नुकसान होता है—आने जाने मे उनका बहुत सा समय नष्ट हो जाता है, उन्हे वैज्ञानिक यत्र इत्यादि का उपयोग करने मे बहुत असुविधा होती है तथा वे उससे यथेष्ट लाभ नही उठा सकते, रखवाली करने मे बहुत दिक्कत होती है, उन खेतों की मेड़, तथा उनमे जाने के लिए रास्ता बनाने मे और उनमे नहर से पानी ले जाने मे बड़ी अडचन पडती है, और काश्तकारों का पारस्परिक झगडा भी बढता है। इन हानियो का मिटाना आवश्यक है, और उसका एक मात्र साधन यह है कि प्रत्येक किसान की जोत के खेत एक स्थान मे एक में—एक चक मे—हो जायें और भविष्य मे उनका छोटे छोटे टुकड़ों मे बाँटा जाना कानूनन रोक दिया जाय। इसकी विधि यह है कि जिस गॉव के किसान चकबदी के लाभ समझ जाते हैं वहाँ चकबदी सहकारी समिति सब किसानों से प्रायः चार वर्ष तक के लिए त्याग-पत्र लिखा लेती है। फिर, सब जमीन के चक बनाकर वे किसानों में उचित परिमाण मे इस तरह बॉट दिये जाते हैं कि प्रत्येक किसान की भूमि

एक ही स्थान मे हो जाय। और, हर एक किसान को दी जानेवाली भूमि का मूल्य उतना ही हो, जितना पहले उस किसान की जमीन के विविध टुकडों का था। इस भूमि विभाजन मे सहकारी समिति के दो तिहाई सदस्यो का सहमत होना आवश्यक है। चार वर्ष के बाद, यदि किसी किसान का विरोध न हो ( और, प्रायः विरोध नहीं होता ) तो उक्त भूमि विभाजन की व्यवस्था स्थाई कर दी जाती है।

आजकल खेतों के बटवारे का मुख्य कारण हिन्दू और मुसलमानो का दाय विभाग कानून है। इस कानून मे ऐसा परिवर्तन हो जाना चाहिए कि किसी हकदार को खेत के उतने भाग से कम मिलना नाजायज समझा जाय जितने से उसके परिवार का पोषण हो सके।* और, जब कोई ऐसा प्रसग आए, तो पूरा खेत सब हकदारों मे ही नीलाम कर दिया जाय। जो उनके लिए सब से ज्यादा रुपए देने को तैयार हो, उसी को वह खेत मिले और दूसरे हकदारों को उनके हिस्से के अनुसार रुपया दिला दिया जाय। हम सारी जमीन बडे लडके को दिए जाने के पक्ष मे नही हैं। ऐसा करना हिन्दू और मुसलमान, दोनो के धर्म-शास्त्रो के सिद्धान्त के विरुद्ध होगा। उपर्युक्त थोडे-से परिवर्तन से ही अभीष्ट सिद्धि हो सकती है।

**बंजर भूमि**—भारतीय सघ मे फी सैकडे लगभग १८ भूमि ऐसी है जो कृषि योग्य, किन्तु बजर है। यह आसाम, मध्य प्रात, पजाब, मद्रास, सयुक्त प्रात आदि विविध प्रातो मे है। विज्ञान की सहायता से इस भूमि की समस्या बहुत कुछ हल हो सकती है। मिट्टी का परीक्षण और विश्लेषण करके यह मालूम किया जाता है कि इसमें कौन कौन से तत्व किस परिमाण में विद्यमान हैं, कृषि को दृष्टि से उसका कौन सा तत्व अधिक है, और कौन-सा कम। पश्चात् उसमे ऐसा कृत्रिम तथा रासायनिक खाद दिया जाता है, जिसमे विविध तत्वों का अनुपात ऐसी मात्रा मे हो जाय कि उस मिट्टी मे कोई उपयोगी फसल भली भाँति पैदा हो सके। जर्मनी आदि देशो मे यह कार्य बहुत सफलतापूर्वक किया गया है। भारतवर्ष मे भी इसके प्रयोग की बहुत आवश्यकता है। यहाँ कुछ स्थानों मे यह अनुभव किया गया है, कि जिस भूमि मे खार अधिक हो, उसमे गुड के शीरे का खाद

*देश के भिन्न-भिन्न भागों की भूमि की उत्पादकता पृथक् पृथक् होने से प्रत्येक किसान के लिए समान भूमि निर्धारित करना उचित नही हो सकती है। एक जगह चार पॉच एकड भूमि की उपज इतनी हो सकती है जितनी अन्य स्थान की दस बारह या इससे भी अधिक एकड भूमि की।

देने से वह काफी उपजाऊ हो सकती है। युक्त प्रात की तराई और गगा खादर मे हजारों बीघा जमीन ट्रेक्टरो के उपयोग से खेती करने लायक बनाई जा रही है। बुदेल खड और मध्य प्रात के कुछ जिलों मे हजारो बीघा जमीन कास के कारण खेती लायक नही रह गई है। ट्रेक्टरों द्वारा ये कास उखाडे जा रहे हैं और जमीन सरकारी प्रयत्नो से खेती के लायक बनाई जा रही है।

**परती भूमि का उपयोग**—यहाँ प्रति वर्ष लगभग १० फी सैकडे भूमि ऐसी होती है, जिस पर एक फसल बोकर बाद मे उसे परती छोड़ दिया जाता है जिसमे वह आराम करले और उसके जो-जो तत्व फसल बोने से चले गए हैं, वे वायुमडल द्वारा उसमे आ जायें। विचार पूर्वक फसलों को हेर फेर से बोने का सिद्धात काम मे लाने से परती भूमि पर फिर खेती की जा सकती है। इसका अभिप्राय यह है कि भूमि मे एक फसल के बाद दूसरी ऐसी फसल बोई जाय, जो उन तत्वो को लेनेवाली हो, जो पहली फसल के तैयार होने के बाद शेष हो। इस बीच मे वायुमडल द्वारा अन्य तत्वों की पूर्ति हो जायगी। उदाहरणार्थ मकई, नील या सन के बाद गेहूँ, ज्वार के बाद चावल और ज्वार-बाजरे या गेहूँ के साथ साथ दालें या तेलहन बोए जा सकते हैं। इस प्रकार भूमि सारे वर्ष जोती जा सकती है, और निरर्थक परती छोडनी नहीं पडती।

**गहरी ( Intensive ) और विस्तृत ( Extensive ) खेती**—कृषि के सम्बन्ध मे एक प्रश्न प्रायः विचारणीय होता है। कल्पना करो कि एक किसान के पास पाँच एकड़ भूमि है, उसमे वह अपने लकड़ी के हल तथा एक जोड़ी बैलो से खेती करता है और उसमे निर्धारित परिमाण मे अन्न की उत्पत्ति होती है। अब, यदि किसी कारण से अन्न की माँग बढ जाय तो किसान के सामने दो मार्ग होते हैं, (क) वह अधिक भूमि मे खेती करे, श्रम और पूँजी का परिमाण पहले की भाँति ही रखे। इसे विस्तृत खेती कहते हैं। (ख) यह सम्भव है कि उसे अधिक भूमि न मिल सके, अथवा अधिक भूमि का उपयोग करना उसे लाभप्रद न हो और वह उसी भूमि मे खेती करे, परन्तु श्रम और पूँजी की मात्रा बढा दे। वह लोहे के बढिया हल का उपयोग करे, जिनमे बैल भी एक जोडी की अपेक्षा दो जोड़ी लगें, साथ ही वह अपनी सहायता के लिए एक और भी श्रमजीवी को रखले। और इस प्रकार विस्तृत खेती की जगह गहरी खेती करने लगे।

( १ ) आस्ट्रेलिया जैसे नये देशो मे जहाँ भूमि खूब होती है, खेत प्रायः बड़े होते हैं। इसके विपरीत, भारतवर्ष या चीन जैसे प्राचीन देशों

मे वे छोटे होते हैं। पुनः पहाड़ी भूमि की अपेक्षा समतल मैदानों में बड़ी मात्रा की उत्पत्ति की सम्भावना अधिक होती है।

( २ ) बगीचे आदि का काम ऐसा है कि उसके लिए खेत छोटा होने मे सुविधा होती है, जिससे उस पर यथेष्ट ध्यान दिया जा सके। इसके विपरीत गन्ने या कपास की फसल के लिए बडे बडे क्षेत्रों की आवश्यकता होती है।

( ३ ) जलवायु तथा आबपाशी का भी खेतो के आकार पर बडा प्रभाव पड़ता है। जहाँ आबपाशी कुएँ या तालाब से होती है, वहाँ खेत छोटे छोटे ही होगे।

( ४ ) उत्तराधिकार के कानून का असर भी इस प्रसग मे विचारणीय है। भारतवर्ष मे पैत्रिक सम्पत्ति का सब पुत्रों मे बॅट जाने से खेत कैसे छोटे-छोटे टुकडो मे बट गए हैं, हम इसी अध्याय मे चकबन्दी के प्रसग में उल्लेख कर चुके हैं।

बडे खेतो मे वैसी बचत और लाभ होता है, जैसा बड़ी मात्रा की उत्पत्ति मे पहले बताया जा चुका है। पूजी सुगमता से, कम व्याज पर मिल सकती है, श्रम विभाग का अधिक उपयोग किया जा सकता है, अच्छे बढिया यत्रों का उपयोग, फसलो के हेर-फेर, वैज्ञानिक खेती, विक्रय की सुविधा भी इसमें विशेष होती है। हॉ, खेतों के आकार बढने की एक सीमा है, बड़े क्षेत्र का निरीक्षण अच्छी तरह नही हो सकता। फिर, क्योकि खेती का काम बारहों महीने नहीं होता, खास खास ऋतुओं और महीनो मे होता है, अतः श्रम-विभाग का इतना उपयोग नहीं हो सकता जितना कल-कारखानों में होता है। बडे बडे खेतों की पद्धति मे कुछ सामाजिक दोषो को सम्भावना रहती है, जमीदार अपनी भूमि से दूर रहता है, वह उसकी उन्नति की ओर यथेष्ट ध्यान नही देता, धन का वितरण असमान रूप से होता है, और किसानो मे असन्तोष बढता है।

अब छोटे छोटे खेतो की बात लोजिये। छोटा काश्तकार अपनी काम की ओर स्वय ध्यान देता है। भूमि बहुत से व्यक्तियों मे बॅटने से, सम्पति के वितरण की असमानता विशेष नही होती। हॉ, किसान, प्रायः पुराने विचारो के हुआ करते हैं, इस प्रकार छोटे खेतों की पद्धति से देश मे पुरातनवादी, दाकियानूसी, भाग्यवादी व्यक्तियो की अधिकता होती है। अगर किसान लोग सहकारिता से काम करे, तो उन्हे खेतो के छोटे होते हुए भी बडी मात्रा की उत्पत्ति के कई लाभ प्राप्त हो सकते हैं।

**खेती के पशुओं आदि का सुधार**—भारतवर्ष मे खेती पशुओं और विशेषतया बैलों द्वारा होती है। यहाँ इनकी दशा कैसी है, यह पहले बताया जा चुका है। इनकी नस्ल सुधारने, इनके लिये चरागाहों का प्रबन्ध होने और स्वय किसानो की आर्थिक दशा ऐसी होने की आवश्यकता है कि वे इन्हे भली भाँति पुष्टिकर भोजन दे सके, स्वास्थ्यप्रद वातावरण मे रख सके और आवश्यकता होने पर उनकी चिकित्सा आदि की समुचित व्यवस्था कर सके।

वर्तमान अवस्था मे बहुत कम किसान अच्छे बढिया बीज, खाद और औजारों का उपयोग करते हैं। सहकारी समितियों, तथा सरकारी कृषि विभाग से इस विषय मे यथेष्ट सहायता मिलनी चाहिए।

**बढ़िया तथा नई किस्म की चीजों की उत्पत्ति**—हमारे किसान जैसे तैसे पैदावार का परिमाण बढाने की तो फिक्र करते हैं, परन्तु उसे बढिया तरीके से करने की ओर प्रयत्नशील नहीं होते। अन्य अनेक देशों मे कई खाद्य पदार्थ तथा अन्य कृषि-जन्य पदार्थो का रूप रग और आकार आदि बदल कर उनकी उपयोगिता बहुत बढ़ा दी गई है, और दूसरे पदार्थों के सम्बन्ध मे ऐसा प्रयत्न किया जा रहा है। भारतवर्ष में ऐसा सफल प्रयत्न विशेषतया रुई मे हुआ है। अब यहाँ मिश्र की तरह की रुई पैदा की जाने लगी है, जिसका सूत बहुत महीन होता है। सरकारी फार्मो मे कुछ अन्य पदार्थों के प्रयोग हुए हैं, पर अभी जनता मे उनका यथेष्ट प्रचार नहीं हुआ।

भारतीय कृषक अपने रोजमर्रा के काम और चिन्ताओं मे ही व्यस्त रहते हैं, वे यह नही सोचते-विचारते कि उनके खेत मे कोई ऐसी नई वस्तु भी पैदा हो सकती है जो उनकी आय को बढाने के साथ जनता के लिए भी बहुत उपयोगी हो। कुछ समय से ग्राम-उद्योग-सघ, जिसके सम्बन्ध मे अगले परिच्छेद मे लिखा जायगा, ऐसे प्रयोग कर रहा है। पिछले दिनो उसने 'सोयाबीन' के गुणों की परीक्षा की, और किसानों को उसकी खेती के लिए प्रोत्साहित किया। इस दिशा मे कार्य करने के वास्ते बहुत क्षेत्र पड़ा है। उत्साही व्यक्तियों को पारस्परिक सहयोग पूर्वक उद्योग करना चाहिये।

**कृषि और सरकार**—भारतवर्ष मे यह बात अति प्राचीन काल से मानी जाती है कि राज्य को कृषि की उन्नति और कृषकों के उत्थान मे यथेष्ट भाग लेना चाहिये। हिन्दू राजा तो इस ओर अपना महान् कर्तव्य पालन करते ही थे, मुसलमान शासकों ने भी देश की आर्थिक उन्नति के लिए इस

दिशा में समुचित प्रयत्न किया। अंग्रेजी शासन मे एक विशेष सरकारी विभाग द्वारा कृषि की उन्नति करने का विचार सर्वप्रथम सन् १८६६ ई० में, उड़ीसा मे अकाल पड़ने के अवसर पर हुआ। सन् १८८० के दुर्भिक्ष-कमीशन ने भी इस विषय की सिफारिश की। फल-स्वरूप विविध प्रांतों मे कृषि-विभाग स्थापित किए गए, परन्तु बहुत समय तक इनसे विशेष कार्य न हुआ। सन् १६०५ ई० में इन विभागों के सगठन तथा आर्थिक स्थिति मे सुधार किया गया, और एक केन्द्रीय कृषि विभाग ( बोर्ड ) स्थापित किया गया। इस विभाग के प्रयत्नों से, विशेषतया भिन्न भिन्न प्रकार की जमीनो मे उचित खादों का उपयोग, अच्छे बीज, पौदो के रोग और उनके निवारण, नई तरह के औजारों के उपयोग, पशु-चिकित्सा और नए तरीको से खेती करने के सम्बन्ध में कई उत्तम बातों का ज्ञान प्राप्त हुआ है, परन्तु जनता मे उनका यथेष्ट प्रचार नहीं हो पाया है। बात यह है कि इस विभाग के कार्यक्रम का ढग बहुत ही खर्चीला और आडबरपूर्ण है, और वह यहाँ की कृषक-जनता के लिए यथेष्ट उपयोगी नहीं। यदि कृषि विभाग जनता के प्रति उत्तरदायी होकर अपना उचित कर्तव्य पालन करे, तो उसकी उपयोगिता बढ़ सकती है।

सन् १६२६ ई० मे यहाँ एक शाही कृषि कमीशन नियत हुआ था। उसने अपनी रिपोर्ट में कृषि सम्बन्धी उन्नति, अनुसधानो, भूमि-विभाजन, कृषि-प्रदर्शनियों ( नुमायशों ), पशु-चिकित्सा, आबपाशी, देहाती जीवन, कृषि शिक्षा, सहकारी-साख सभाओं और कृषि-सम्बन्धी नौकरियो पर अपने विचार प्रगट किए थे। इस रिपोर्ट के आधार पर एक कृषि-कौंसिल बनाई गई है, जिसका कर्तव्य कृषि की उन्नति का विचार करना है। सन् १६३५ ई० से भारत सरकार ग्रामोन्नति के लिए कुछ कार्य करने लगी। सन् १६३७ ई० से प्रान्तों मे नये विधान के अनुसार बहुत कुछ उत्तरदायी शासन की स्थापना हो जाने पर, प्रान्तीय सरकारें अपने परिमित साधनों के अनुसार इस दिशा मे प्रयत्नशील हैं। अब महायुद्ध समाप्त हो जाने से यह आशा की जाती है कि प्रान्तीय सरकारें खेती की उन्नति की ओर विशेष ध्यान देंगी और ग्रामवासियों की दशा सुधरेगी।

**भूमि-सुधार**—भारत के स्वतन्त्र होने के बाद इस बात की ओर विशेष ध्यान दिया जाने लगा है कि अधिक-से-अधिक भूमि मे खेती की जाय, जो भूमि कुछ सुधार करने से खेती के योग्य हो सके, उसमे सुधार किया जाय। इस विषय पर प्रान्तीय सरकारें अपने अपने प्रान्त की भूमि के भेद के अनु-सार विचार कर रही हैं। उदाहरण के लिए बम्बई प्रान्त मे खार-भूमि की

रक्षा और उन्नति, तथा ज्वार-भाटा वाली भूमि का निर्माण तथा मरम्मत करने का निश्चय किया गया है। इस कार्य के लिए एक उत्तरदायी समिति बना दी गई है। इस प्रकार वहाँ उस सैकड़ों एकड़ भूमि का खेती के लिए उपयोग हो सकेगा, जो इस समय जमीदारों और किसानों की उपेक्षा से बेकार पड़ी है। इसी प्रकार के प्रयत्न अन्य प्रान्तों मे चल रहे है।

**ट्रेक्टरों का उपयोग**—देश के विविध भागों मे बड़े-बडे ट्रेक्टरों और हलों द्वारा बडे परिमाण मे भूमि सुधार किया जाने लगा है। इस प्रकार की योजनाएँ सयुक्त प्रान्त, मध्य प्रान्त और मत्स्य सघ मे जारी की गई हैं। अब तक प्रान्तो को लगभग ४५,००० एकड़ भूमि के सुधार करने मे सहायता दी गई है। किन्तु ऐसा अनुमान है कि आवश्यक मशीनरी और अन्य सामान प्राप्त करने मे कठिनाइयाँ होने के कारण आगामी पाँच-छः वर्षो मे ६० लाख एकड से अधिक भूमि का सुधार करना सम्भव न होगा, इसके लिए भी १०० और मशीनें खरीदनी होंगी। ससार की उत्पादन और माँग की वर्तमान स्थिति मे १८ मास की समाप्ति पर ३००, और उसके बाद प्रति वर्ष ३००, से अधिक मशीनें प्राप्त करने की आशा नही है। इन मशीनो के साथ भूमि-सुधार के आवश्यक भारी हलों को भारत मे बनाना सम्भव है, किन्तु उसके कुछ हिस्सों को फिर भी बाहर से मँगवाना होगा।

**कृषि-यन्त्रीकरण और बैल**—कितने ही कृषि-विशेषज्ञो और सस्थाओं का मत है कि भारतवर्ष मे कृषि मे ट्रेक्टर और हारवेस्टर मशीनों का उपयोग किया जाय। परन्तु क्या भारतवर्ष मे, मशीनें बैलो का स्थान ले सकती हैं। मशीनों के विदेशों से आने की कठिनाई का उल्लेख पहले किया गया है। फिर, उन्हे चलाने के लिए पेट्रोल की आवश्यकता होती है। उसके लिए भी हमे दूसरे देशों के आश्रित रहना पडता है। पेट्रोल की जगह कोयले, या बिजली शक्ति का प्रयोग व्यावहारिक नही है। यह भी विचारणीय है कि पच्चीस से तीस घोड़ों की शक्ति वाले ट्रेक्टर का उपयोग करने के लिए, डेढ़ सौ से दो सौ एकड तक भूमि होनी चाहिए: और इस भूमि मे फसलों का परिवर्त्तन-क्रम इस प्रकार होना चाहिए कि वर्ष मे कम-से-कम अट्ठारह सौ घण्टे ट्रेक्टर का उपयोग हो सके। इसके लिए आवश्यक है कि भूमि की पूरी सिंचाई हो, और उसमे दो फसलें हों। वर्तमान अवस्था में यह व्यावहारिक नही है।

हमारे देश में इगलैंड, अमरीका की तरह मनुष्य शक्ति की कमी नहीं है, यहाँ तो मनुष्य-शक्ति का यथेष्ट उपयोग करने की ही समस्या बनी हुई है।

हमे घरेलू उद्योग-धन्धों की ओर विशेष ध्यान देने की आवश्यकता है, जिससे प्रत्येक व्यक्ति को काम मिल सके। ट्रैक्टर आदि से तो बेकारी बढती है।

इस प्रकार भारतीय-कृषि मे ट्रैक्टर आदि यन्त्रों को विशेष स्थान नही दिया जा सकता। कुछ खास दशाओं मे, और बहुत परिमित सीमा तक ही इनका उपयोग किया जाना चाहिए। निस्सदेह यहाँ कुछ उन्नत एव आधुनिक यत्रों का उपयोग होना आवश्यक है, परन्तु हमे सदैव स्मरण रखना चाहिए कि वे यत्र ऐसे ही हो जो मनुष्य-शक्ति के उपयोग मे बाधक न हो, यहाँ बेकारी न बढावे। इन यत्रो की मरम्मत की व्यवस्था स्थान स्थान पर होनी चाहिए, और कुछ समय मे तो ये यत्र ही यहाँ बनने लगे, ऐसी योजना होनी चाहिए। निदान, हमे बैलों की नस्ल सुधारने और उनकी सख्या बढाने की बहुत आवश्यकता है। उसके साथ ही हमे उनके लिए अच्छा चारा उगाने की ओर भी विशेष ध्यान देना चाहिए। स्मरण रहे कि अच्छे बैलो की सख्या बढने से कोई हानि नही है, वरन् लाभ ही है, जैसा कि एक अँग्रेज कृषि-विशेषज्ञ का कथन है, अधिक चारे की उत्पत्ति सम्भवत. कृषि की उपज में उन्नति एव वृद्धि करेगी। अधिक चारे का अर्थ हुआ अधिक खाद और भूमि की अधिक उत्पादन शक्ति।

**खाद्य उत्पादन बढ़ाने की योजनाएँ**—स्वतत्र भारत की सरकार को खाद्य उत्पादन बढाने की बहुत चिन्ता है। इसका विचार करने के लिए उसने खासकर निम्नलिखित समितियाँ बनाई हैं। 'खाद्य-उत्पादन समिति' अधिक खाद्य उत्पन्न करने और उत्पादन मे होने वाली बाधाओं को दूर करने का विचार करेगी। दूसरी समिति खेती की पैदावार के मूल्य मे स्थिरता रखने का विचार करेगी। तीसरी समिति कृषि सम्बन्धी आँकडे तैयार करने के लिए बनी है। चौथी समिति का उद्देश्य भारत सरकार की वन-नीति पर विचार करना है।

प्रान्तीय सरकारे अपने-अपने क्षेत्रो मे विविध योजनाओ को अमल मे लाने का प्रयत्न कर रही हैं। उदाहरण के लिए मध्य प्रान्त की सरकार ने जो योजनाएँ तैयार की हैं, उनमे से कुछ ये हैं :—( १ ) सन की हरी खाद को योजना। ( २ ) खली की खाद की योजना। ( ३ ) रासायनिक खाद की योजना। ( ४ ) कचरे, कूडे और मैले से ( कम्पोस्ट ) खाद तैयार करके उसके वितरण की योजना। ( ५ ) नई तोड़ी हुई पड़ती जमीन मे चने की फसल पैदा करने की योजना। ( ६ ) गेहू, चना, धान, मूँगफली और आलू आदि फसलो के लिए बीज के वितरण की योजना। ( ७ ) तरकारी, भाजी आदि के वितरण की योजना। ( ८ ) सिचाई के लिए पुराने कुओं की मर-

स्मत की योजना। ( ९ ) जमीन को फसली बनाने के लिए बॉध बॉधने की योजना। ( १० ) सिचाई के लिए छोटे-छोटे तालाबों को खोदने की योजना।

सयुक्त प्रान्त की सरकार ने गत वर्ष खासकर निम्नलिखित तीन आन्दोलन चलाए :—( १ ) खाद ( कम्पोस्ट ) निर्माण आन्दोलन ( २ ) तालाबो को गहरा करने का आन्दोलन ( ३ ) वृक्षारोपण का आन्दोलन।

इसी प्रकार अन्य प्रान्तों की सरकारें भी खेती की उपज बढाने के लिए प्रयत्नशील हैं। यथेष्ट खाद्य प्राप्त करने का प्रश्न इतने महत्व का है कि उसमे सरकार और जनता को पूरी शक्ति लगा देनी चाहिए। इस दृष्टि से एक सुझाव यह भी है कि देश भर के डाक-बँगले, शिक्षा सस्थाएँ, मौसमी कारखाने, न्यायालय, रेलवे स्टेशन आदि की वह सब भूमि जिसमे आसानी से खाद्यान्न उत्पन्न हो सकता हो, इस काम में लाई जानी चाहिये। आशा है स्वतत्र भारत शीघ्र ही अपने खाद्य पदार्थों के लिए ही नही, खेती की अन्य पैदावार के वास्ते भी स्वावलम्बी होगा। हमारा आदर्श तो यह है कि हम यथा-सम्भव अन्य देशो की भी सहायता करे, हमे स्वय दूसरो की सहायता का आसरा ताकना तो कदापि शोभा नही देता।

**कृषि की व्यवस्था**—कृषि के सम्बन्ध मे, उत्पत्ति के अन्य साधनो भूमि, श्रम, और पूँजी के विषय मे पहले कहा जा चुका है। व्यवस्था के सम्बन्ध मे यहाँ कुछ विशेष उल्लेखनीय है। जब बड़ी मात्रा की उत्पत्ति होती है, और औद्योगिक व्यवस्था बढती जाती है, तथा यातायात के साधनो की उन्नति होने लगती है तो फसलो का व्यापारिककरण बढता जाता है अर्थात् फसलो की पैदावार का लक्ष्य खाद्य वस्तु की उन्नति की अपेक्षा व्यापार होने लगता है। ऐसी चीजे पैदा करने की ओर ध्यान अधिक दिया जाने लगता है, जिनसे आय अधिक हो, चाहे उन्हे दूर दूर भेज कर बेचना हो। भारतवर्ष मे अभी किसानों को ऐसा ज्ञान तथा अनुभव नही हुआ है कि वह अपनी जोती जाने वाली भूमि का बाजार की बदली हुई आवश्यकता के अनुसार फसलो मे उचित विभाजन करे। उदाहरणार्थ सयुक्त प्रान्त मे चीनी के कारखाने बढ जाने से किसानो को खेतो मे गन्ने की काश्त करना लाभदायक होने लगा। इस पर किसानों ने इसकी खेती बढाने मे बहुत जल्दाबाजी से काम लिया, इसका परिणाम यह हुआ कि गन्ना इतना पैदा होने लगा कि कारखानो में उसका उपयोग न हो सका। यदि सरकार द्वारा गन्ने की कीमत निर्धारित न की जाती तो गन्ने की खेती करने वालो की दशा बहुत दयनीय हो जाती।

### अभ्यास के प्रश्न

१—गहरी खेती से आप क्या समझते हैं ? यू० पी० मे किस हद्द तक गहरी खेती की जाती है, तथा इसकी उन्नति की क्या सभावना है ? ( १६३३ )

२—यह बताइये कि विस्तृत खेती किसे कहते हैं ? भारत मे विस्तृत खेती का कितना उपयोग होता है, और इस उपयोग के बीच क्या अडचनें पडती हैं ? ( १६२६ )

३—कृषि सम्बन्धी प्रधान बाधाओं का वर्णन कीजिये और उनके दूर करने के उपाय सक्षेप मे बताइये ।

४—खेतों की चकबन्दी की एक व्यावहारिक योजना लिखिये ।

५—युक्त प्रान्त की सरकार किसानो की दशा सुधारने के जो प्रयत्न कर रही है उनका वर्णन कीजिये ।

६—पूर्णरूप से समझाइये और बतलाइये कि भिन्न भिन्न परिस्थितियों मे खेती मे किस प्रकार सुधार किया जा सकता है ?

७—पूँजी और श्रम प्रधान ( Intensive ) तथा भूमि प्रधान (Extensive) खेती करने मे क्रमागत ह्रास नियम किस प्रकार लागू होता है ? खेती मे श्रम और पूँजी के सीमान्त मात्रा को समझाइये । ( राजपूताना १६३८ )

८—गेहूँ और चावल की पैदावार भारत के किन किन भागों मे होती है । उसकी कमी के मुख्य कारण क्या हैं ?

---

# बीसवाँ अध्याय

# घरेलू उद्योग-धन्धे

पिछले अध्याय मे खेती का विचार किया गया । किन्तु, केवल कृषि-जन्य वस्तुओं से ही हमारा काम नहीं चल जाता, हमें अनेक प्रकार के तैयार माल की भी जरूरत होती है, इसलिए उसकी उत्पत्ति की जाती है । दस्तकारियों और उद्योग धन्धों का, खेती से घनिष्ठ सबध है, कारण कि इनके लिए जो कच्चा माल आवश्यक होता है, वह खेती से ही मिलता है । कृषि-सबध मे विचार कर चुकने पर अब हम घरेलू उद्योग-धन्धो पर विचार करते हैं । बडे उद्योग-धन्धों का विचार पहिले ही हो चुका है ।

**भारतवर्ष में छोटी दस्तकारियों की विशेषता**—भारतवासी अधिकाश तैयार पदार्थ अब विदेशों से मॅगाते हैं। वह जमाना गया, जब यहाँ की बनी चीजें दूर दूर तक आदर, आश्चर्य और ईर्षा की दृष्टि से देखी जाती थी। किस प्रकार कम्पनी के समय ने हमारे उद्योग धन्धो का ह्रास हुआ, और हमारी जगत्-विख्यात कारीगरियाँ नष्ट की गई। उन्नीसवी शताब्दी के उत्तरार्द्ध मे यहाँ की औद्योगिक जागृति को किस प्रकार कटकाकीर्ण किया गया, यह इतिहास का विषय है। अस्तु, धीरे-धीरे अनेक बाधाओं का सामना करते हुए यहाँ कुछ बडे बडे कारखाने खुले है, परन्तु अधिकाश देश मे छोटी दस्तकारियों की ही विपुलता है। इसके कुछ विशेष कारण ये है।

( १ ) जाति-प्रथा के कारण जुलाहे, कुम्हार आदि अपने पूर्वजो के ही काम करते हैं। स्थान-परिवर्तन या आजीविका के नए साधन प्राप्त करने मे उन्हे बहुधा सामाजिक पार्थक्य सहन करना पडता है।

( २ ) बहुधा मनुष्यो को स्वेच्छानुसार काम करने की आदत पडी हुई है, वे कारखानों मे निश्चित घटे काम करना अथवा अन्य कायदे कानून का बन्धन पसंद नही करते।

( ३ ) कारखानों मे मिलने वाली मजदूरी इतनी अधिक नही हुई कि गॉव से लोग सहसा नगर मे रहने की असुविधाएँ और खर्च सहन करने लगें। वे भूख से विशेष पीडित तथा ऋणग्रस्त होने पर ही, लाचार होकर, घर या कुटुब का मोह छोड़ते हैं।

( ४ ) परदे की प्रथा के कारण अनेक औरतें बाहर जाकर काम नहीं कर सकती, उनके लिए घरू धन्धे ही हित कर हैं।

( ५ ) कृषकों को चार से छः महीने तक बेकार रहना पड़ता है और इस समय के लिये अन्य महीनों की आय मे से उनके पास प्रायः कुछ बचा नही रहता, अतः उन्हे घरू उद्योग-धन्धों की बहुत आवश्यकता है।

**घरेलू उद्योग-धन्धे**—अब हम कुछ मुख्य मुख्य घरेलू उद्योग-धन्धों का विचार करते हैं। इन धन्धो के दो भेद किये जा सकते हैं :—( १ ) ऐसे धन्धे जो खेती में सहायक हो सकते हैं, जिन्हे किसान अपने अवकाश के समय कर सकते हैं, जैसे पशु-पालन, दूध, मक्खन का काम, चटाई या टाट-पट्टी बुनना, टोकरी बनाना, गुड़ बनाना, सूत कातना, कपड़े बुनना आदि। ( २ ) ऐसे धन्धे जिन्हे गॉव या कस्बे वाले एक स्वतत्र धन्धे के रूप में करें। जैसे चमड़ा कमाना, जूता बनाना, तेल निकालना, दरी, कालीन बुनना, लकड़ी, लोहे, पीतल आदि की चीजें बनाना, धान कूटने या आटा पीसने की मिल चलाना, साबुन बनाना, चूड़ियाँ आदि बनाना।

**कृषि सहायक धन्धेः पशु पालन**—अब ऐसे कुछ धन्धों के विषय में कुछ मुख्य मुख्य बातें बतलायी जाती हैं। पहले पशु-पालन की बात लें। यह कहा जा चुका है कि कृषि प्रधान भारतवर्ष के लिए पशु-धन कितना बहुमूल्य है। खेतों के विविध कामों के लिए किसानों को विशेषतया बैलों की जरूरत होती है, परन्तु वे अन्य पशुओं की भाँति इनका भी अच्छी तरह पालन नहीं करते। यहाँ पशुओं को प्रायः अस्वच्छ पानी तथा घटिया दर्जे का और कम चारा दिया जाता है, इससे उनकी आयु कम हो जाती है; उनके श्रम तथा रोग की ओर यथेष्ट ध्यान नहीं दिया जाता, उनके रहने की जगह अच्छी नहीं होती और उनकी नस्ल उन्नत करने का उपाय भी बहुत कम किया जाता है। यदि बछड़ों का ठीक तरह से पालन पोषण हो तो वे अच्छे बैल बन कर खेती के लिए बहुत अधिक उपयोगी हों। दूध देने वाले पशुओं के पालन से किसान को दूध या घी की बिक्री से आय हो सकती है और उसके बच्चों को यदि दूध नहीं तो मट्ठा तो मिल ही सकता है। गाय-भैंस का गोबर, खाद के लिये बहुत उपयोगी होता है, यहाँ उसका खासा बड़ा भाग कंडों (उपली) के रूप में जलाने के काम में ले आया जाता है।

**दूध-घी का काम**—प्रायः यह काम काफी सफाई और ईमानदारी से नहीं किया जाता, दूध दुहते समय हाथों तथा गाय के थनों को धोया नहीं जाता, दूध का बर्त्तन साफ नहीं किया जाता। दूध में पानी मिला दिया जाता है। अनेक स्थानों में कच्चे दूध में से ही मक्खन निकालकर मखनियाँ दूध बेचा जाता है। बहुत से आदमी, रोगी गाय भैंस के दूध को भी दूसरे दूध के साथ मिला देते हैं। प्रायः मक्खन का घी बनाते समय उसे काफी गर्म नहीं करते, इससे घी अच्छा नहीं होता और जल्दी बिगड़ जाता है। फिर, आजकल तो घी में तरह तरह का मिलावट करदी जाती है। वनस्पति घी का भी बहुत उपयोग हो रहा है। इस प्रकार शुद्ध घी मिलना ही बहुत कठिन होगया है। आवश्यकता है कि इस धन्धे को करने वाले इन दोषों से बचें, और सरकार बनस्पति घी का रंगा जाना अनिवार्य करदे, जिससे वह साफ पहचाना जा सके।

**गुड़ बनाना**—मनुष्य के शरीर के पोषण के लिए अन्न और दूध-घी की तरह गुड़ भी बहुत उपयोगी है। किसान गन्ना पैदा करते ही हैं। वे आसानी से ऐसी व्यवस्था कर सकते हैं कि गन्ने के रस से गुड़ बनालें। हाँ, जो गुड़ बनाया जाय, वह अच्छा साफ होना चाहिए। वर्तमान अवस्था में रस में से तिनके और पत्तियाँ आदि पूरी तरह से नहीं निकाली जाती, और

रस को उबालते समय उसका सारा मैल भी नही निकाला जाता। इससे बहुत-सा गुड़ घटिया होता है। यदि गुड़ अच्छा बढिया बनाया जाय, जैसा सयुक्त प्रान्त मे मेरठ, बरेली और शाहजहापुर आदि मे होता है, तो गुड की माँग भी बढ सकती है। जो लोग चीनी का उपयोग करते हैं, उनमे से कुछ गुड़ का ही उपयोग करने लगें, क्योंकि गुड मे पोषक तत्व अधिक होते हैं। भारतवर्ष मे प्रति व्यक्ति गुड और चीनी का खर्च २६ पौंड है जब कि आवश्यकता कम से कम ४६ पौड की है। इस प्रकार गुड और चीनी का मौजूदा पैदावार दुगनी बढने की आवश्यकता है। इससे इस उद्योग-धन्धे का भविष्य कितना उज्वल है, यह स्पष्ट है।

**बगिया लगाना**—खेती के साथ एक छोटा-सा बगीचा मामूली खर्च से सहज ही लगाया जा सकता है, जिसमे स्थानीय परिस्थिति तथा आवश्य कता के अनुसार भाँति-भाँति के फल, सब्जी ( तरकारी ), या फूल लगाए जायँ। इसमे यह विचार रखा जाय कि प्रत्येक ऋतु मे उसके अनुकूल पदार्थ उत्पन्न किए जायँ, जिससे बारहो महीने कुछ-न कुछ आमदनी होती रहे। अगर फल आदि के बेचने की व्यवस्था किसान खुद न कर सके तो बगीचा ठेके पर उठाया जा सकता है। जो जमीन खेती के योग्य न हो, उस पर पेड लगा देने से बढिया लकडी बेचने के, और मामूली लकडी जलाने के, काम मे आ सकती है।

किसान रस्से बटने, टोकरी बनाने, रगने, छापने आदि का काम भी बखूबी कर सकते हैं।

**हाथ की कताई-बुनाई** –किसानो के लिए सब से महत्वपूर्ण धधा हाथ की कताई बुनाई का है, कारण, भोजन के अलावा कपडे की जरूरत सब को होती है। बहुत से किसानो के पास कपास होती ही है, उसे ओट कर रुई तैयार की जा सकती है। किसान की स्त्री घर का काम करने के साथ साथ थोडे समय ही कात लेने से अपने तमाम घर वालो के लिये ओढने-पहिनने के कपडे बना सकती है। किसानो के लिए यह धधा खास महत्त्व का इस-लिए है कि साल मे कुल मिलाकर चार छः महीने उन्हे बेकार रहना पड़ता है, और यह धधा ऐसा है, जिसे आदमी आसानी से कर सकते हैं। इसे सीखने मे समय तथा इसे चलाने मे अधिक पूँजी की विशेष आवश्यकता नही होती। इसके अलावा इससे जो वस्तु तैयार होती है, वह मनुष्य की प्रमुख आवश्य-कताओं मे से होने के कारण, कुछ तो उत्पादक के ही काम आ सकती है, और जो शेष बचे, वह आसानी से आस-पास ही खप सकती है।

भारतवर्ष मे कुल मिला कर लगभग छः सौ करोड गज कपडे की खपत है। हाथ की खड्डियाँ हर साल करीब डेढ सौ करोड़ गज कपडा तैयार करती हैं, जो बगैर किसी सरकारी अथवा जनता की सहायता के बिक जाता है। यह कपडा मिल के सूत और हाथ के सूत दोनों का होता है। कुछ कपडा तो केवल मिल के ही सूत का होता है। अगर इस धन्धे को अपनी खोई हुई बपौती फिर से प्राप्त करनी है, तो इसे मशीनों के सूत पर निर्भर नहीं रहना चाहिए। मिल का सूत यद्यपि पूरा इकसार होता है तो भी हाथ के सूत के मुकाबले में मजबूत नहीं होता। पिछले सालों मे चर्खा-सघ ने सूत में बहुत-कुछ सुधार किया है। अगर हाथ की खड्डियाँ, मिल के सूत की जगह, केवल हाथ काता सूत काम मे लावें, तो किसानों की दरिद्रता बहुत हद तक कम हो सकती है।

**अखिल भारतीय चर्खा संघ**—राष्ट्रीय जागृति के समय हाथ की कताई-बुनाई के धन्धे की उन्नति की ओर नेताओ का ध्यान जाना स्वाभाविक था। इसका सगठित प्रयत्न सन् १९२५ से हुआ, जब कि महात्मा गाधी की प्रेरणा से यहाँ अ० भा० चर्खा सघ की स्थापना हुई। इसका कार्य दृढतापूर्वक और सुव्यवस्थित रूप से होता रहा है। सन् १९३८ मे जब कई प्रान्तों में कांग्रेसी मन्त्रिमण्डल बने तो वे खादी के काम को यथाशक्ति मदद देने को तैयार थे। सघ ने भी उनकी सहायता से इस काम को बढ़ाने और फैलाने की योजनाओं पर अमल किया। परन्तु यह सुअवसर बहुत समय तक न रहा। अगले वर्ष कांग्रेस मत्रिमण्डलों ने त्याग-पत्र दे दिए, और अगस्त १९४२ में तो देश में राष्ट्रीय-आन्दोलन का जो भयकर दमन हुआ, उससे कई प्रान्तों मे चर्खा सघ पर कठोर प्रहार हुआ। छोटे-बडे बहुत से कार्यकर्ता जेलों में बन्द रहे इसलिए सघ का काम व्यवस्थित रूप से न चल सका। इससे म० गाँधी को अनुभव हुआ कि खादी के काम की दृष्टि मे परिवर्तन होना आवश्यक है। बिक्री के लिए खादी बनाने से वह व्यापक नहीं हो सकती। सर्वसाधारण गरीब लोगों के लिए वह बहुत मँहगी रहती है, और केवल भावना से उसे कितने आदमी खरीद सकते हैं! फिर, सार्वजनिक सहायता या दान के भरोसे उसका काम कब तक चलाया जा सकता है। इसलिए महात्मा जी ने लोगों को अपने लिए स्वयं खादी तैयार करने अर्थात् वस्त्र-स्वावलम्बन की प्रेरणा की। उन्होंने "कातें, वे पहिनें, और पहिनें, वे कातें।" का सूत्र चलाया।

**खादी का विकेन्द्रीकरण**—खादी के विकेन्द्रीकरण की बात विशेष रूप से १९४४ के बाद काम में आई। देश भर के लिए किसी एक केन्द्र

से, या प्रान्त भर के लिये किसी एक प्रान्तीय सगठन से, काम चलाने मे वस्त्र-स्वावलम्बन का उद्देश्य सिद्ध नही हो सकता। म० गाँधी ने 'हरिजन' मे लिखा, "अब वक्त आ गया है जब सूबे इसके लिए बिल्कुल स्वतत्र या आजाद होना चाहे तो हो जॉय, सूबे न हों या न हो सकें तो जिले; जिले न हो सकें, तो ताल्लुके, और ताल्लुके न हो सकें तो गॉव के छोटे-छोटे समूह, और वे भी न हो सकें तो गाँव स्वतन्त्र हो जॉय। हर एक व्यक्ति तो इसके लिए स्वतन्त्र है ही"। आखिर, बिहार और उसके बाद सयुक्त प्रान्त की शाखा अखिल भारत चर्खा सघ से स्वतन्त्र हो गई, वैसे वे चर्खा सघ की नीति के अनुसार काम करती रहीं।

**खादी की शिक्षा**—कार्यकर्ताओं को कताई के सब अगों मे निपुण बनाने के हेतु एक खादी की परीक्षा का सिलसिला चल रहा है। सन् १९४६-४७ की क्रियात्मक परीक्षाओं मे १९०१ परीक्षार्थी बैठे, जिनमे से ५७३ परीक्षार्थी उतीर्ण हुए। लिखित परीक्षा मे बैठनेवाले ६४७ थे, इनमे से २१७ उत्तीर्ण हुए। इन परीक्षाओं के कारण कार्यकर्त्ताओं की धुनाई-कताई आदि की जानकारी बढ़ी है। पास होने वालों की संख्या कुछ कम दीखने का कारण यह है कि कुछ कार्यकर्त्ता सभी विषयों मे पास नही हो सके हैं।

इस वर्ष चर्खासघ की शिक्षा समिति के अभ्यास-क्रम चलानेवाले आठ विद्यालय थे। उनमे शिक्षा पानेवाले और उत्तीर्ण होने वाले विद्यार्थियों की सख्या क्रमशः ३८६ और ५० थी।

**चर्खा-संघ का वर्तमान क्षेत्र**—अब सघ की दृष्टि उत्पत्ति-बिक्री और बाँटी गई मजदूरी पर उतनी नही है जितनी पहले थी। इनके स्थान पर, सघ वस्त्र-स्वावलम्बन, खादी-शिक्षा, और खादी-विचार के प्रचार पर अधिक शक्ति लगा रहा है। इसके लिए सरजाम बनाने की ओर भी अधिक ध्यान दिया जा रहा है।

चर्खा-सघ के प्रारम्भ अर्थात् सन् १९२४—२५ से सन् १९४७ तक संघ तथा उससे प्रमाणित सस्थाओं की ओर से लगभग साढ़े सात करोड़ रुपया देश के गरीब जनता मे दिया गया। इसमे से तीन करोड़ साठ लाख रु० कत्तिनों को, २ करोड़ ९० लाख रुपए जुलाहों को, और ९० लाख रुपये अन्य कारीगरों को मिले। जिन क्षेत्रों में काम हुआ, वहाँ के देहातों की कुल संख्या इस वर्ष लगभग दस हजार रही। चर्खा-सघ और उससे प्रमाणित सस्थाओं के उत्पत्ति-केन्द्र ६२२ और बिक्री-केन्द्र ३०९ थे। सघ के कुल कार्यकर्ताओं की सख्या का अन्दाज़ १९०० है। भारतवर्ष के विशाल क्षेत्र और जन-

संख्या को देखते हुए ये अक बहुत कम हैं। यद्यपि उनका अपना महत्व है, यह स्पष्ट है कि अभी इस कार्य को बहुत अधिक बढाने की आवश्यकता है।

**सरकार और खादी**—भारतवर्ष मे कपड़े की तगी होना स्पष्ट है। जैसा आगे बताया गया है, मिले हमारी कपड़े की समस्या को हल करने मे असमर्थ हैं। इसके अलावा, लगभग पचास लाख शरणार्थी पाकिस्तान से भारतीय-सघ मे आए हुए हैं। इन्हे आजीविका का साधन देना है, और इनमें से बहुतसों को खादी का काम आसानी से दिया जा सकता है। इस प्रकार सरकार को खादी के उत्पादन और प्रचार मे सहायक होना आवश्यक है। सौभाग्य से भारतवर्ष अब स्वतन्त्र है, और यहाँ शासन-सत्ता उस वर्ग के हाथों मे है, जिसने अपने अल्पकालीन शासन ( १९३८-३९ ) मे खादी को यथेष्ट सहायता दी थी। अब यह स्वाभाविक ही है कि प्रान्तीय सरकारें इस ओर कदम उठावे। अस्तु, पश्चिम बगाल, बम्बई, तथा उडीसा प्रान्त की सरकारे इस दिशा मे क्रियात्मक कार्य कर रही हैं, जैसे कुछ ग्राम-केन्द्र स्थापित करना, जिनमे लोगों को कातने बुनने, धुनने आदि की शिक्षा दी जाय, चर्खे कपास तथा अन्य सरजाम आसानी से मिल सकने की व्यवस्था करना, आदि। पाकिस्तान की सरकार भी इस ओर झुक रही है। वहाँ सन् १९४८ के अन्त मे ९ लाख ५१ हजार चर्खे चलाने की योजना बनाई गई है। आशा है, भारतवर्ष के सभी भागों की सरकारे इस गृह उद्योग को यथेष्ट सहायता देगी।

जनता मे कताई के प्रति रुचि और प्रेम पैदा करने का सबसे अच्छा तरीका यह है कि उच्चपदाधिकारी इस कार्य को करने लगे, जिससे सामान्य जनता उनका अनुकरण कर इस कार्य को अपनावे। उदाहरण के लिए श्री० कैलाशनाथ जी काटजू ने, जब वे उड़ीसा के गवर्नर थे, कटक मे अपनी कोठी पर कताई क्लब स्थापित किया था, जिसमे वे स्वय तथा अन्य ३० ४० स्त्री-पुरुष हर रोज कातते थे। उनकी प्रेरणा से कटक मे ४-५ कताई-क्लब स्थापित हुए। उड़ीसा मे शहरों या देहातों मे, जहाँ वे गए, उन्होंने सामूहिक-कताई का कार्य-क्रम रखा। इस समय श्री० काटजू पश्चिम बगाल के गवर्नर हैं। वे यह आग्रह करने लगे हैं कि उन्हे जहाँ सार्वजनिक उत्सवो मे निमत्रित किया जाय, वहाँ के कार्य-क्रम में सामूहिक कताई का कार्यक्रम अवश्य रहे। वे खुद ऐसी कताई में भाग लेते हैं। ऐसे उदाहरणों का यथेष्ट प्रभाव पड़ना स्वाभाविक ही है।

**स्वतंत्र रूप से किए जानेवाले धंधे**—अब तक ऐसे घरू धधों का विचार किया गया है, जिन्हे किसान खेती के साथ साथ कर सकते हैं। अब

हम कुछ ऐसे उद्योग-धधों के विषय मे विचार कर सकते हैं, जो उन लोगों के लिए उपयोगी हैं, जो खेती नही करते। इन धन्धों का कार्य स्वतत्र रूप से किया जा सकता है। पहले लकडी और लोहे के काम की बात लेते हैं।

**लकड़ी और लोहे का काम**—लकड़ी और लोहे की अनेक चीजों की किसानों तथा साधारण आदमियों को भी आवश्यकता होती है, जैसे हल, जुआ, चारपाई, पीढा, खिड़की, दरवाजा, खुरपा, कुल्हाडी, बसूला तथा गाडी और छकडा आदि। वर्तमान अवस्था मे कोई आदमी इन चीजो को अच्छी बढिया बनाने का विचार नही करता। यह ठीक है, कि अच्छी बढिया चीजों की माँग भी कम है। तथापि यदि ये चीजें बढिया बनाई जाने लगे तो इनकी माँग भी बढने लगे। कही-कही दरवाजों, खिड़कियों आदि की लकड़ी पर बेल-बूटे का काम होता है, लकड़ी के खिलौने बनाकर उन पर चित्रकारी, वार्निश और रगाई की जाती है। इन कार्यो की बहुत उन्नति की जा सकती है।

**तेल पेरने का काम**—अधिकाश जनता के लिए तेल एक रोजमर्रा की जरूरतो मे से है। कुछ तेल खाने के काम आता है, और कुछ जलाने के। यह सरसों, तिल्ली, अलसी, मूँगफली, महुआ आदि कितने ही पदार्थों के पेरने से निकाला जाता है। अब आयल (तेल) - एजिनों के चलने से तेल पेरने का काम सस्ता होने के कारण इसके घरू-धन्धे का ह्रास होता जा रहा है, परन्तु मशीन से तेल निकाले जाने पर जो खली बचती है वह पशुओं के लिए उतनी उपयोगी नही होती, जितनी कोल्हू आदि से तेल निकालने की दशा मे बची हुई खली होती है। इस उद्योग की तरफ देशवासियों को ध्यान देना चाहिए।

**चमड़े का काम**—यद्यपि बहुत से आदमी गरीबी के कारण जूते नहीं पहिनते, तथापि देश मे उनकी खपत काफी है। नगरो मे ही नही, गाँव-गाव मे उनकी जरूरत रहती है। आजकल देशी जूता बनानेवाले प्रायः घटिया माल तैयार करते हैं। कारखानों मे बननेवाले विलायती ढग के जूते (बूट या स्लीपर) की खपत बढती जा रही है, जिसके लिए बहुत सी गायों को मारा जाता है। हमारे कारीगरों को चाहिये कि वे मुर्दा-खाल (स्वय मरे हुए पशुओं की खाल) से ही अच्छा बढिया और मजबूत सामान तैयार करें। बहुत से आदमी चमडे के काम को घटिया समझते हैं और इसे करने से परहेज करते हैं। यह ठीक नही है, जो चीज समाज के काम आती है और मनुष्यों के लिए हितकर है, उसे बनाने का श्रम सदैव आदरणीय है।

**अ० भा० ग्राम-उद्योग-संघ**—ऊपर थोड़े से ही उद्योग-धन्धों के विषय

मे कुछ मुख्य-मुख्य बाते लिखी गई हैं। देश मे अनेक उद्योग-धन्धे ऐसे हैं जिनकी उन्नति और विचार की बहुत आवश्यकता है। इसके वास्ते पहले जरूरत इस बात की होती है कि प्रत्येक उद्योग-धन्धे के बारे मे यथेष्ट जानकारी हासिल की जाय, और इस जानकारी को ऐसे आदमियों के पास पहुँचाया जाय, जो वैसे ही उद्योग-धन्धों मे लगे हुए हों। काग्रेस ने आवश्यक जानकारी प्राप्त करने के बाद अक्तूबर सन् १९३४ ई० मे औद्योगिक उन्नति के कार्य को आगे बढाने का निश्चय किया।

इस वर्ष के अन्त में वर्धा ( मध्य प्रान्त ) में 'अखिल भारत ग्राम उद्योग-संघ' की स्थापना, एक स्वतत्र सस्था के रूप मे हुई। इसका उद्देश्य है—ग्रामों का पुनःसगठन, ग्रामोद्योगों को प्रोत्साहित करना, उनमे आवश्यक सुधार करना; और ग्राम-निवासी जनता की नैतिक और शारीरिक उन्नति करने की चेष्टा करना। सघ का सचालन एक मडल के अधीन है, जो समय-समय पर ग्राम सुधार अथवा ग्राम-रचना सम्बन्धी अपना कार्यक्रम निर्धारित करता है; भिन्न-भिन्न केन्द्रों मे जिन पद्धतियों अथवा नीति से काम लिया जायगा, उनका समन्वय और सुधार करता है, ग्रामवासियों की आर्थिक, नैतिक और शारीरिक अवस्था सम्बन्धी एवं ग्रामो के पिछड़े हुए तथा विकासशील उद्योग-धन्धों की वास्तविक स्थिति सम्बन्धी खबरे, कार्यकर्ताओं और प्रतिनिधियों से प्राप्त कर, उनका वर्गीकरण कर, उन्हे सर्वत्र फैलाता है, विशेषज्ञों की सहायता से खोज का काम करता है, तथा स्थानीय ग्रामवासियों की जरूरतो को पूरा करने के बाद बचे हुए तैयार माल के लिए बाजार ढूँढ़ता है, या पैदा करता है।

इस सघ की सरक्षता में निम्नलिखित ग्रामोद्योग या उनके प्रयोग चल रहे हैं :—१—धान से चावल निकालना, २—आटा पीसना, ३—गुड़ बनाना, ४—तेल निकालना, ५—मूँगफली छीलना, ६—शहद की मक्खियाँ पालना, ७—मछली पालना, ८—दूध शाला, ९—नमक बनाना, १०—कपास लुढ़ाई, ११—कम्बल बनाना, १२—रेशम और टसर का माल बनाना, १३—सन की कताई और बुनाई, १४—कालीन बनाना, १५—कागज बनाना, १६—चटाई बुनना, १७—कघियाँ बनाना, १८—चाकू कैंची आदि बनाना, १९—साबुन बनाना, २०—पत्थर की कारीगरी, २१—मरे हुए जानवरों की लाशों का उपयोग करना, और चमड़ा तैयार करके उसकी विविध वस्तुएँ बनाना।

आशा है, सघ उत्तरोत्तर उन्नति करेगा। कार्य करने के लिए क्षेत्र

विशाल है। आवश्यकता इस बात की है कि सब देश-प्रेमी सज्जन अपनी शक्ति भर इसको सहयोग प्रदान करें।*

## अभ्यास के प्रश्न

१—सयुक्तप्रात के मुख्य घरेलू उद्योग-धन्धो को गिनाइये। उनके ह्रास का क्या कारण है ? इन धन्धों की वृद्धि करने के उपाय बताइए। (१९३७)

२-—ग्रामीण उद्योग-धन्धों की व्यवस्था से सम्बन्ध रखनेवाले समस्याओं की विवेचना कीजिए। (१९३६)

३—ग्रामीण उद्योग-धधों की वृद्धि के लिए आप मुख्यतः क्या क्या उपाय बतावेंगे? (१९३०)

४—यदि आपको ५००) दे दिया जाय तो आप उसे अपने गॉव के किन घरेलू-धधों को सुधारने के लिए किस प्रकार खर्च करेंगे ?

५—युक्तप्रात मे गुड़ किस प्रकार बनाया जाता है ? इस प्रॉत मे गुड़ कहॉ अच्छा व सस्ता बनता है ?

६—जुलाहो की आर्थिक दशा का वर्णन करते हुए उसके सुधारने के उपाय बताइये।

७—आर्थिक दृष्टि से खद्दर प्रचार की आवश्यकता बताइए।

८—घरेलू उद्योग धन्धों से क्या तात्पर्य है ? उदाहरण से स्पष्ट कीजिये। भारतवर्ष के नाना प्रकार के उद्योग-धंधों की उन्नति के लिये उपाय बतलाइये (यू० पी० १९४१)

९—निम्नलिखित उद्योग-धन्धों में उत्पत्ति के साधन किस प्रकार प्राप्त होते हैं:—

क—गाँव मे कपड़े की बुनाई अथवा मिट्टी के बर्तन। ख—बनारस अथवा मुरादाबाद के ताँबे के बर्तन और कपास बुनने के कारखाने। (यू० पी० १९२७)

---

*इस विषय में विशेष जानने के लिए पाठक ग्राम-उद्योग-सघ, वर्धा, का विवरण तथा सघ द्वारा प्रकाशित साहित्य अवलोकन करें।

# इक्कीसवाँ अध्याय

## उत्पत्ति के नियम

- उत्पत्ति के साधनों का विचार पिछले अध्यायों में किया जा चुका है। अब हम इस बात का विचार करते हैं कि उन साधनों के सहयोग से जो उत्पत्ति होती है उसके क्या नियम हैं और वे किस प्रकार कहाँ तक लागू होते हैं। नियम पर विचार करने के पहिले यह जान लेना आवश्यक है कि लागत-खर्च का हिसाब कैसे लगाया जाता है। उदाहरण के लिए हम एक किसान परिवार के महायुद्ध के पहिले के लागत खर्च का हिसाब नीचे देते हैं।

शीतल एक किसान है। उसकी स्त्री जीवित है। उसका लड़का दस साल का है। परिवार मे तीन साल की छोटी लड़की को लेकर कुल चार प्राणी हैं। शीतल के पास पाँच एकड़ जमीन है, जिसका वह ३०) सालाना लगान देता है। महायुद्ध के पहिले खरीफ के शुरू में उसने दो पैसा रुपया माहवार पर ५०) कर्ज लिया था। वैसे बाजार में सूद की दर १२% सालाना है। उस रकम से उसने बैल खरीद कर करीब पंद्रह साल की छुट्टी पाई। शीतल के पास ५०) के लागत के औजार हैं। आम तौर पर ये दस साल चलते हैं। हर साल शीतल खेत में जितनी खाद लगाता है उसे बेचने पर पाँच रुपए वसूल किए जा सकते हैं। छोटी लड़की को छोड़ कर घर के सब व्यक्ति खेत में काम करते हैं। यदि ये मजदूरी करें तो शीतल ≡), उसकी औरत =)॥ और लड़का =) रोज पैदा कर लें। इस साल उन्होंने खेत में १५० दिन सिंचाई, निराई, कटाई, मड़ाई आदि में काम किया था। अपने परिवार के मनुष्यों के अतिरिक्त मजदूरों को उसने कुल मिलाकर ४०) दिए। इस चैत में शीतल ने गेहूँ काटा है। पिछली फसल पर बाजरा हुआ था। बोने के लिए फी एकड़ दो मन गेहूँ या साढ़े बारह सेर बाजरा की उसे जरूरत पड़ी। भूसा और कर्बी से शीतल को कुल २०) मिले। एकड़ पीछे शीतल ने १० मन गेहूँ व ७ मन बाजरा पैदा किया था। सन् १६३८ में गेहूँ १४ सेर का बिका और बाजरा बीस सेर का। अब यदि शीतल का उत्पत्ति-बजट बनाना हो तो वह निम्न प्रकार से बनेगा।

१—बीज व खाद :—

दो मन फी एकड़ के हिसाब से शीतल ने कुल १० मन गेहूँ बोया। और १२½ सेर फी एकड के हिसाब ६२½ सेर बाजरा।

| नाम | मात्रा | दर फी रुपया | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|
| गेहूँ | १७ मन | १४ सेर | २८ | ६ | — |
| बाजरा | ६२½ सेर | २० सेर | ३ | २ | — |
| खाद | | | ५ | — | — |
| | | कुल | ३६ | ११ | — |

२—लगान—शीतल साल भर मे तीस रुपया लगान देता है।

३—मजदूरी—यदि शीतल, उसकी स्त्री और उसका लडका अन्य जगह मजदूरी करते तो ।≈)॥ रोज कमा लेते। उन्होंने अन्य मजदूरों के साथ अपने खेत मे जोताई, निराई, सिंचाई, कटाई, इत्यादि मे १५० दिन काम किया।

| नाम | दर फी दिन | दिन | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|
| शीतल का परिवार | ।≈)॥ | १५० | ७१ | ५ | — |
| अन्य मजदूर | | | ४० | — | — |
| | | कुल | १११ | ५ | — |

४—सूद—शीतल की पूँजी बैल और औजार हैं। प्रत्येक मे ५०) फँसे हैं। बैलो के खरीदने मे जो पूँजी लगी है, उस पर दो पैसा रुपया माहवार सूद है और औजारों पर १२% सालाना का सूद लगाया गया है।

| पूँजी का रूप | पूँजी | सूद की दर | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|
| बैल | ५०) | )॥ रुपया माहवार | १८ | १२ | — |
| औजार | ५०) | १२% सालाना | ६ | — | — |
| | | कुल | २४ | १२ | — |

५—घिसावट—

| सामान | कीमत | अनुमानित जिंदगी | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|
| बैल | ५०) | १५ साल | ३ | ५ | — |
| औजार | ५०) | १० साल | ५ | — | — |
| | | कुल | ८ | ५ | — |

६—बिक्री खर्च—उपज को बेचने के लिए बाजार मे जाने का खर्च इस प्रकार है :—

| | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|
| किराया गाडी | ३ | ८ | ० |
| चुगी | ३ | ० | ० |
| बयाई (कमीशन) | २ | १२ | ० |
| फुटकर | ० | १० | ० |
| कुल | ६ | १४ | ० |

७—उपज की बिक्री से आमदनी—

१० मन फी एकड़ के हिसाब से खेत मे ५० मन गेहूँ हुआ और ७ मन फी एकड़ से ३५ मन बाजरा हुआ।

| नाम | मात्रा | दर फी रुपया | कीमत | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | रु० | आ० | पा० |
| गेहूँ | ५० मन | १४ सेर | १४२ | १३ | — |
| बाजरा | ३५ मन | २० सेर | ७० | — | — |
| भूसा और कर्बी | | | २० | — | — |
| | | कुल | २३२ | १३ | — |

शीतल का नफा नुकसान खाता निम्न प्रकार मे है .—

## नफा नुकसान खाता

| आय | रु० | आ० | पा० | व्यय | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गेहूँ | १४२ | १३ | — | बीज व खाद | ३६ | ११ | — |
| बाजरा | ७० | — | — | लगान | ३० | — | — |
| भूसा } कर्बी } | २० | — | — | मजदूरी | १११ | ५ | — |
| | | | | सूद | २४ | १२ | — |
| | | | | घिसावट | ८ | ५ | — |
| | | | | बिक्री | ६ | १४ | — |
| | | | | मुनाफा | ११ | १४ | — |
| | २३२ | १३ | — | | २३२ | १३ | — |

## उत्पादन व्यय का संक्षिप्त विवरण

नीचे लिखे अनुसार है :—

| | रु० आ० | प्रतिशत |
|---|---|---|
| बीज व खाद | ३६—११ | १५·८ |
| लगान | ३०—० | १२·६ |
| मजदूरी | १११—५ | ४७·८ |
| सूद | २४—१२ | १०·६ |
| घिसावट | ८—५ | ३·६ |
| बिक्री | ६—१४ | ४·२ |
| मुनाफा | ११—१४ | ५·१ |
| मीजान | २३२—१३ | १००·० |

उपर्युक्त खर्च की मदे नीचे दिये हुए चित्र मे दिखलाई जाती हैं।

## किसान का प्रतिशत लागत खर्च




**उत्पति-वृद्धि-नियम**—(The Law of Increasing Retuins) खेती के लागत खर्च की भिन्न भिन्न मदे जान लेने पर अब हम उत्पत्ति-वृद्धि-नियम पर विचार करते हैं। किसी खेत पर या किसी कारखाने में जैसे जैसे लागत खर्च बढ़ाया जाता है वैसे वैसे उत्पत्ति में भो वृद्धि होती जाती है। परन्तु एक सीमा के बाद जिस अनुपात से लागत-खर्च में वृद्धि होती है उस अनुपात से उत्पत्ति में वृद्धि नही होती। जैसे जैसे लागत-खर्च बढता जाता है वैसे वैसे एक सीमा तक सीमान्त उत्पत्ति बराबर बढती जाती है। उस सीमा के बाद अधिक लागत खर्च लगाने पर फिर एक दूसरी सीमा तक सीमान्त उत्पत्ति पहले के बराबर ही रहती है, और फिर और भी अधिक लागत-खर्च बढाने पर सीमान्त उत्पत्ति घटने लगती है। जिस सीमा तक लागत-खर्च बढाने पर सीमान्त उत्पत्ति बढती जाती है उस सीमा तक क्रमागत उत्पत्ति वृद्धि-नियम लागू होता है। फिर उस सीमा से जिस सीमा तक सीमान्त उत्पत्ति एक सी रहती है, क्रमागत उत्पत्ति-समता-नियम लागू होता है। और उस सीमा से जिससे सीमान्त उत्पत्ति कम होने लगती है, क्रमागत उत्पत्ति-ह्रास नियम होता है। प्रत्येक वस्तु के उत्पन्न करने में—चाहे वे खेती द्वारा पैदा की जायँ या किसी कारखाने मे तैयार की

जायँ—लागत-खर्च क्रमशः बढाने से उपर्युक्त तीनो नियम क्रमशः लागू होते हैं। खेती मे क्रमागत उत्पत्ति ह्रास नियम शीघ्र लागू होने लगता है, और कारखानों मे लागत खर्च बढाने मे बडी देर तक क्रमागत उत्पत्ति-वृद्धि-नियम लागू होता है। परन्तु कारखाने मे भी एक सीमा के बाद क्रमागत उत्पत्ति ह्रास-नियम अवश्य लागू होने लगता है। उदाहरणों द्वारा हम इन नियमों को समझाने का प्रयत्न करते हैं।

**खेती का उदाहरण**—नीचे लिखे कोष्ठक मे किसी एक खेत पर किये हुए लागत-खर्च और उत्पत्ति का परिणाम दिया जाता है।

| लागत खर्च रुपयो मे | उत्पत्ति का परिमाण ( मन मे ) | सीमान्त उत्पत्ति ( मन मे ) |
|---|---|---|
| २५ | १० | १० |
| ५० | २२ | १२ |
| ७५ | ३६ | १४ |
| १०० | ५१ | १५ |
| १२५ | ६६ | १५ |
| १५० | ८० | १४ |
| १७५ | ९३ | १३ |
| २०० | १०५ | १२ |
| २२५ | ११५ | १० |
| २५० | १२३ | ८ |

इस कोष्ठक मे सीमान्त उत्पत्ति के अक, उत्पत्ति के परिमाण ( दूसरा कालम ) के अकों से निकाले गये हैं। ५० रुपये लागत खर्च लगाने पर सम्पूर्ण उत्पत्ति २२ मन होती है, २५ रुपये लगाने पर केवल दस मन। इस प्रकार दूसरे २५ रुपये लगाने पर उत्पत्ति मे १२ मन की वृद्धि हुई। यह बारह मन ५० रुपया लागत-खर्च की सीमान्त उत्पत्ति समझी जाती है। इसी प्रकार अन्य लागत-खर्च की सीमान्त उत्पत्ति का हिसाब लगाया जा सकता है।

इस कोष्ठक के देखने से मालूम होता है कि इस खेत पर १०० रुपयो तक लागत-खर्च बढ़ाते जाने पर सीमान्त उत्पत्ति बढती जाती है, १०० रुपया लागत खर्च लगाने पर सीमान्त उत्पत्ति १५ मन है। २५ रुपया और लागत खर्च बढाने पर सीमान्त उत्पत्ति १५ मन ही रह जाती है। सीमान्त उत्पत्ति मे वृद्धि यहाँ रुक जाती है। इसलिये हम यह कह सकते हैं

कि इस खेत मे १०० रुपया लागत खर्च लगाने तक क्रमागत उत्पत्ति वृद्धि नियम लागू होता है। इसके बाद १२५ रुपये की लागत खर्च तक क्रमागत उत्पत्ति समता-नियम लागू होता है। इसके बाद लागत खर्च बढाने पर सीमान्त उत्पत्ति कम होने लगती है। १५० रुपया लागत खर्च लगाने पर सीमान्त उत्पत्ति १५ मन से घट कर १४ मन ही रह जाती है। इसलिए इस खेत पर १२५ रुपया लागत-खर्च लगाने के बाद क्रमागत उत्पत्ति ह्रास-नियम लागू होने लगा है।

इन नियमों के सम्बन्ध मे एक ध्यान देने योग्य बात यह है कि इनका सम्बन्ध उत्पत्ति के परिमाण मे है, वस्तु के मूल्य से नही। जब तक निर्दिष्ट लागत-खर्च लगाने से उत्पत्ति के परिमाण मे कोई अन्तर नहीं पडता, जो नियम जिस सीमा से लागू हो रहा है उसी सीमा से लागू होता रहेगा—चाहे फिर वस्तु के मूल्य मे कितना ही घट बढ होता जाय। दूसरी बात ध्यान देने योग्य यह है कि जिस सीमा से क्रमागत उत्पत्ति ह्रास-नियम आरभ होता है, उसी सीमा पर उत्पादक को हानि होना आरम्भ नही हो जाता और न वह उसी सीमा पर अधिक लागत खर्च लगाना बन्द ही कर देता है। लागत-खर्च किसी खेत मे किस सीमा तक लगाया जाता है, यह वस्तु के मूल्य पर निर्भर है।

**कारखाने का उदाहरण**—अब हम इन नियमो के समझाने के लिये किसी कारखाने का उदाहरण लेते हैं। निम्नलिखित कोष्ठक मे किसी सूती कपड़े के कारखाने के लागत खर्च और उत्पत्ति का परिमाण दिया जाता है:—

| लागत खर्च | सम्पूर्ण उत्पत्ति | सीमान्त उत्पत्ति |
|---|---|---|
| १ हजार रुपये | २ हजार गज | २ हजार गज |
| २ ,, ,, | ४½ ,, ,, | २½ ,, ,, |
| ३ ,, ,, | ७½ ,, ,, | ३ ,, ,, |
| ४ ,, ,, | ११ ,, ,, | ३½ ,, ,, |
| ५ ,, ,, | १५ ,, ,, | ४ ,, ,, |
| ६ ,, ,, | १९½ ,, ,, | ४½ ,, ,, |
| ७ ,, ,, | २४½ ,, ,, | ५ ,, ,, |
| ८ ,, ,, | ३० ,, ,, | ५½ ,, ,, |
| ९ ,, ,, | ३६ ,, ,, | ६ ,, ,, |
| १० ,, ,, | ४२½ ,, ,, | ६½ ,, ,, |

| ११ ,, ,, | ४६½ ,, ,, | ७ ,, ,, |
| --- | --- | --- |
| १२ ,, ,, | ५७ ,, ,, | ७½ ,, ,, |
| १३ ,, ,, | ६५ ,, ,, | ८ ,, ,, |
| १४ ,, ,, | ७३ ,, ,, | ८ ,, ,, |
| १५ ,, ,, | ८०½ ,, ,, | ७½ ,, ,, |
| १६ ,, ,, | ८७½ ,, ,, | ७ ,, ,, |

उपर्युक्त उदाहरण मे, लागत-खर्च मे जमीन का लगान, मजदूरी, पूँजी का सूद, मशोनों की घिसाई, मुनाफा, कमीशन, विज्ञापन, कच्चे माल तथा भाफ, बिजली इत्यादि का खर्च सम्मिलित है। इस कोष्ठक मे भी सीमान्त उत्पत्ति के अक, सम्पूर्ण उत्पत्ति के अको से निकाले गये हैं। इसका तरीका पिछले उदाहरण मे समझाया जा चुका है।

इस कोष्ठक को देखने से मालूम होता है कि जैसे जैसे इस कारखाने पर लागत-खर्च बढता जाता है, सीमान्त उत्पत्ति १३ हजार रुपये के लागत-खर्च तक बढ़ती जाती है। इसलिए इस कारखाने मे १३ हजार रुपये के लागत खर्च तक क्रमागत उत्पत्ति-वृद्धि-नियम लागू होता है। १४ हजार रुपये लागत-खर्च लगाने पर सीमान्त उत्पत्ति पहिले के बराबर ( आठ हजार गज ) ही रहती है। इसलिये १३ हजार रु० लागत खर्च से १४ हजार रुपये लागत खर्च तक क्रमागत उत्पत्ति-समता-नियम लागू होता है और १४ हजार रुपये की लागत के बाद क्रमागत ह्रास-नियम लागू होता है। परन्तु ध्यान देने योग्य बात यह है कि कारखाने का मालिक इसी सीमा के बाद लागत-खर्च लगाना बन्द नही कर देता है। जैसा हम पिछले उदाहरण मे कह चुके हैं, यह सीमा वस्तु के मूल्य पर निर्भर रहती है।

**नियम-सम्बन्धी निष्कर्ष**—उपर्युक्त विवेचन से निम्नलिखित निष्कर्ष निकलते हैं :—

( १ ) किसी खेत या कारखाने मे जैसे जैसे लागत खर्च बढ़ता जाता है, सीमान्त उत्पत्ति पहले बढती जाती है, पश्चात् कुछ सीमा तक बराबर रहती है, और अन्त मे एक सीमा के बाद कम होने लगती है।

( २ ) खेती मे क्रमागत उत्पत्ति-ह्रास-नियम जल्दी लागू होने लगता है और कारखाने में यह नियम देर से लागू होता है।

( ३ ) जिस सीमा पर क्रमागत उत्पत्ति-ह्रास-नियम का लागू होना आरम्भ होता है, वस्तुओं की कीमत के घट-बढ़ का उस पर कुछ प्रभाव नहीं पड़ता।

उत्पत्ति की किस सीमा पर अधिक लागत खर्च लगना बन्द हो जाता है, इसका विचार आगे विनिमय के खड मे किया जायगा।

## अभ्यास के प्रश्न

१—लागत खर्च मे कौन सी मदे रहती हैं? एक जुलाहा और एक हलवाई के लागत खर्च का बजट बनाइये।

२—समझाइये कि श्रम विभाग और मशीनों के उपयोग के कारण बड़ी मात्रा की उत्पत्ति में माल मँगाने और भेजने मे उत्पत्ति वृद्धि-नियम लागू होता है?

३—क्रमागत ह्रास-नियम की विवेचना कीजिये। क्या यह ( अ ) खान ( ब ) नदी मे मछली मारने और ( स ) कुम्हार के काम पर लागू होता है?

४—उत्पत्ति के कौन कौन से नियम हैं? उदाहरण सहित सब का हाल लिखिये।

५—"उत्पत्ति के प्रत्येक कार्य मे उत्पत्ति का प्रत्येक नियम बराबर लागू होता है।" इसकी अलोचनात्मक विवेचना कीजिए।

६—क्या कारण है कि खेती मे क्रमागत ह्रास और कल कारखानों में क्रमागत वृद्धि-नियम लागू होता है? समझाकर लिखिए।

७—उत्पत्ति वृद्धि नियम माल तैयार करने वाले कारखानो में किस प्रकार लागू होता है? बड़ी मात्रा उत्पत्ति से क्या किफायत होती है। ( यू० पी० १६४३ )

८—क्रमागत उत्पत्ति नियम को समझाइये और यह बतलाइये कि उससे क्रमागत लागत ह्रास नियम किस प्रकार निकलता है। ( राजपूताना १६४४ )

६—नये देश, भूमि प्रधान खेती, क्रमागत उत्पत्ति वृद्धि नियम, पुराने देश, गहरी खेती, क्रमागत ह्रास नियम मे सम्बन्ध स्पष्ट कीजिये। ( दिल्ली १६३५ )

—:*:—

# बाईसवाँ अध्याय

## उत्पत्ति और सरकार

**प्राक्कथन**—पिछले अध्याय मे इस बात का विचार किया जा चुका है कि उत्पत्ति के नियम क्या हैं। उसके पहले कई अध्यायों मे उत्पत्ति के विविध साधनों का विचार किया गया है और यह भी बतलाया गया है कि उनमे से प्रत्येक की उपयोगिता किस प्रकार बढायी जा सकती है। आशा है, इस ज्ञान को प्राप्त करने से उत्पत्ति की मात्रा अधिक से अधिक करने मे सहायता मिलेगी। इस अध्याय मे हम यह बतलाते हैं कि उत्पत्ति का सरकार से क्या सम्बन्ध रहता है।

**सरकार और उत्पत्ति**—किसी देश मे होने वाली उत्पत्ति बहुत कुछ वहाँ की शान्ति और सुव्यवस्था पर निर्भर रहती है। यदि राज्य मे चोरी-डाके का हर दम खटका लगा रहे 'जिसकी लाठी उसकी भैंस' हो तो उत्पत्ति बहुत कम होती है। सरकार, जेल, पुलिस, और न्याय की व्यवस्था करके इस बात का प्रबन्ध करती है कि राज्य मे बलवान निर्बलों को न सतायें, कोई दूसरे के माल का अपहरण न करे, सब के जान माल को समुचित रक्षा हो। विदेशी आक्रमण होने की दशा मे उनसे यथेष्ट उत्पत्ति का कार्य कैसे हो सकता है? विदेशी आक्रमण से रक्षा करने के लिये सरकार सेना रखती है। इससे स्पष्ट है कि उत्पत्ति के लिये सरकार की सहायता अनिवार्य है। सरकार का उत्पत्ति से निम्नलिखित प्रकार से प्रत्यक्ष सम्बन्ध हो सकता है।

( १ ) नियत्रण द्वारा
( २ ) सहायता द्वारा
( ३ ) स्वय उत्पत्ति करके

**( १ ) सरकारी नियंत्रण**—नियत्रण की आवश्यकता विशेषतया उस दशा में होती है जब पूँजीपति अपनी ओर से उत्पत्ति तो यथेष्ट करते हैं परतु उनकी कार्य-विधि से देश या समाज को हानि होने की सम्भावना रहती है। यदि उत्पादक व्यवसाय मे छल-कपट और बेईमानी का व्यवहार करें तो देश या जाति की औद्योगिक उन्नति मे विशेष रूप से हानि हो सकती है। अतः ऐसे दुर्व्यवहार को रोकने के लिये सरकार नाना प्रकार के कानून बनाती है। श्रमजीवियों, किसानों और कर्जदारों को शोषण से बचाने के लिये

सरकार को कानून बनाना पडता है। उन्ही के आधार पर पूँजीपति, जमींदार और साहूकार के कार्यों का नियन्त्रण किया जाता है। इस प्रकार सरकार विविध वस्तुओं की उत्पत्ति के एकाधिकार को नियन्त्रण करके एकाधिकार से होने वाली हानियों को भी रोकने का प्रयत्न करती है।

( २ ) **सरकारी सहायता**—कृषि, उद्योग तथा भिन्न-भिन्न व्यवसायों की शिक्षा से उत्पत्ति मे बडा लाभ होता है। और शिक्षा के प्रचार मे सहायक होकर अनेक देशो म सरकार अप्रत्यक्ष रूप से उत्पत्ति बढाने मे बहुत सहायक होती है। आधुनिक आर्थिक जगत मे मुद्रा का एक विशेष स्थान और उपयोगिता है। इसके निर्माण मे उचित मात्रा तथा प्रामाणिकता का विशेष ध्यान रखना पड़ता है। बहुत से देशों मे सरकार ही इस कार्य को करती है। परन्तु उत्पत्ति मे सरकारी सहायता दो प्रकार से होती है, प्रत्यक्ष और परोक्ष।

**प्रत्यक्ष**—कभी-कभी ऐसा होता है कि किसी नये उद्योग-धन्धे को आरम्भ करते हुए आदमियों को यह आशका होती है कि कही इसमे लगाई हुई पूँजी से साधारण लाभ या सूद आदि भी न मिले। ऐसी दशा मे उसका कार्य चल ही कैसे सकता है? ऐसे उद्योग-धन्धो को सरकार जब उपयोगी समझती है तो वह कई प्रकार से सहायता प्रदान कर सकती है। सरकार न्यूनतम लाभ का जिम्मा ले सकती है, अथवा किसी उद्योग-धन्धे में लगने वाली पूँजी के साधारण सूद का जिम्मा सरकार ले लेती है।

**परोक्ष**—जब कोई व्यक्ति कोई नई चीज तैयार करता है तो वह कुछ फीस देकर उसे कानून द्वारा पेटेन्ट करा सकता है, जिससे उस वस्तु को अन्य कोई पुरुष अथवा कम्पनी तैयार नहीं कर सकती। इस प्रकार उसे अपने आविष्कार पर पूर्ण लाभ उठाने का अवसर प्राप्त होता है। परोक्ष नीति मे एक व्यापार संरक्षण नीति है इसके अनुसार विदेशों से आने वाली वस्तुओं पर कर लगा दिया जाता है जिससे उनकी खरीद न हो या बहुत कम हो। और इस प्रकार स्वदेशी उद्योग-धन्धो का उत्पत्ति में सहायता मिलती है। कुछ समय के बाद यह वस्तु यहॉ सस्ती पड़ने लगती है, और विदेशी वस्तु की प्रतियोगिता मे ठहरने योग्य हो जाती है। भारतवर्ष मे सरकार ने प्रथम महायुद्ध से पहले उद्योग-धन्धो का सरक्षण नही किया। उस महायुद्ध के समय, तथा उसके बाद उसकी नीति मे कुछ परिवर्तन हुआ। सन् १९१६ ई० मे यहॉ की औद्योगिक परिस्थिति की जॉच करने के लिए कमीशन बैठाया गया। पश्चात् सन् १९२१ ई० मे एक आर्थिक जॉच समिति नियुक्त हुई। इसने सिफारिश की कि भारतीय उद्योग की रक्षा के लिए बाहर से

आने वाले माल पर विशेष कर लगाना चाहिए। उसके बाद यहाँ 'टेरिफबोर्ड' कायम किया गया और उसकी सिफारिश के अनुसार विदेशी लोहे, फौलाद के सामान, कागज, कपडे, सीमेंट और चीनी की आयात पर क्रमशः ऐसा कर लगाया गया कि वे यहाँ की बनी उन चीजो से कुछ मँहगी हो गई। इससे इन वस्तुओं के स्वदेशी उद्योग-धन्धे को प्रोत्साहन मिला। अस्तु, संरक्षण नीति से स्वदेशी उद्योग-धन्धों की उन्नति होती है। परन्तु यह कोई स्थायी या एकमात्र उपाय नही है।

( ३ ) **सरकार द्वारा उत्पत्ति**—कुछ उद्योग-धन्धे ऐसे होते हैं कि उनका केन्द्रीभूत प्रबन्ध करने से अधिक मितव्ययिता हो सकती है। यदि ये काम व्यक्तियों के एकाधिकार मे रहे तो उन्हे अच्छी तरह तथा मितव्ययिता पूर्वक कराने के लिये, उनका नियन्त्रण करना बहुत आवश्यक हो जाता है। इनके यथेष्ट नियन्त्रण की कठिनाई का अनुभव करके बहुत से देशों मे डाक, तार, रेल आदि का कार्य सरकार द्वारा होता है। प्रायः मनुष्य जब व्यक्तिगत उत्पादन करते हैं तब वे जनता के हित का ध्यान नही रखते। इसलिये ऐसा विचार किया जाता है कि जब दूरवर्ती हितों का प्रश्न हो तो सरकार द्वारा उत्पादन होना अच्छा है। कुछ कार्य से खर्च भी नहीं निकलता परन्तु वे जनता के हित के लिये अत्यन्त आवश्यक होते है, जैसे पुल तथा सडकें। ऐसे कार्य सरकार स्वयं करती है। कुछ कार्य ऐसे होते हैं जो विशेषतया आर्थिक नहीं होते। जैसे सैनिक अस्त्र-शस्त्र का निर्माण। ये कार्य पूर्णतया व्यक्तियों के भरोसे नहीं छोड़े जा सकते। अतएव प्रायः इनका उत्पादन सरकार ही करती है। कभी-कभी सरकार आय की दृष्टि से भी उत्पादन कार्य स्वय करती है। जैसे भारत मे नमक का उत्पादन। आपतकाल मे सरकार को सैनिक सामग्री की आवश्यकता होने के कारण वह उत्पादन के सब साधनों पर अपना नियन्त्रण कर लेती है तथा उसकी पूर्ति पर भी नियन्त्रण कर जनता मे उचित रीति से वस्तु का वितरण करती है।

रूस मे वर्तमान समय में प्रायः प्रत्येक वस्तु का उत्पादन सरकार स्वय करती है। सरकार जनता के मॉग की सारिणी तैयार कर उसके अनुसार नियत समय में उस मॉग को पूरा करने का प्रबन्ध करती है। उत्पत्ति के प्रायः सभी साधन उसी के अधीन है। इसलिये पूँजी की कमी नही हो पाती और उत्पत्ति की मात्रा भी सबसे अधिक कम खर्च मे होती है। धन का वितरण भी सम्पूर्ण जनता मे प्रायः बराबर होता है। दस

बीस वर्षों मे ही रूस ने जो आर्थिक उन्नति करली है वह दूसरे देशो के लिये अनुकरणीय है।

**उद्योग-धंधों की राष्ट्रीयकरण**—उत्पादन-कार्य दो प्रकार मे होता है। एक तो यह कि उत्पादक को उसे चलाने की पूर्ण स्वतन्त्रता हो, राज्य की ओर से उसमे कोई हस्तक्षेप न हो। इसे व्यक्तिवाद कहते हैं। दूसरा प्रकार यह है कि उत्पत्ति के साधनों का स्वामित्व राष्ट्रीय सरकार के हाथ मे हो। प्रारम्भ मे बहुत समय तक पहले मार्ग का अनुसरण हुआ, उससे पूँजीवाद की वृद्धि हुई, जिसका परिणाम हुआ मजदूर तथा पूँजीपतियो का सघर्ष। इस पर ऐसे कानून बने जिनसे उत्पादन तथा वितरण सम्वन्धी समस्याओं मे सरकार को पर्याप्त अधिकार मिले। आजकल प्रायः इसी नीति का अनुसरण किया जा रहा है। अब प्रत्येक देश मे, यहाँ तक कि ब्रिटेन जैसे पूँजी वाले देशों मे भी, राष्ट्रीयकरण की माँग बढती जा रही है। श्रमजीवियो के हितों की रक्षार्थ कानून बनाना, उनको सामाजिक सुरक्षा प्रदान करना, धधों की वाह्य प्रतियोगिता से रक्षा करना, अनुसन्धान सम्बन्धी सामग्री प्रदान करना तथा आर्थिक सहायता देना—ये सब बाते उद्योग-धधों को राष्ट्रीयकरण की ओर ले जा रही हैं।

राष्ट्रीयकरण के मुख्य दो रूप हैं। एक तो यह है कि सरकार ही उद्योग-धधों का प्रबन्ध तथा सचालन करे और उसमे लगाने के लिए आवश्यक पूँजी भी जुटाए। दूसरा यह है कि उत्पादन-कार्य का सचालन तथा प्रबन्ध व्यक्तियों के हाथ में हो और वे ही मुनाफे के अधिकारी हों परन्तु उनका नियत्रण या कन्ट्रोल सरकार करे।

आर्थिक बातों मे देश-काल तथा परिस्थिति के अनुसार ही परिवर्त्तन हुआ करते हैं और होने भी चाहिए। साधारणतया रेल, सडकें और अन्य मुख्य यातायात के साधनों का राष्ट्रीयकरण होना चाहिए, इनमे बहुत सी बातें ऐसी हैं, जिनकी ठीक-ठीक व्यवस्था राष्ट्रीय सरकार द्वारा ही हो सकती है। बहुत से आधारभूत धधे ऐसे हैं जिनका उचित सचालन सरकार द्वारा अच्छी तरह हो सकता हैं। भारी रासायनिक द्रव्य और मशीन बनाने के कारखानों का भी राष्ट्रीयकरण होना उचित है, उनमे पर्याप्त पूँजी का जुटाना तथा देश-हित के उद्देश्य से उन्हे चलाने का कार्य राष्ट्रीय सरकार द्वारा ही सुगमता से हो सकता है। छोटे पैमाने के व्यवसायों का सचालन राष्ट्र के हाथ मे देने की आवश्यकता नहीं है, क्योंकि इनके द्वारा धन-वितरण की बहुत असमानता नही होती। हाँ, इनके सचालन के साधनों के लिये सरकार को सचालकों की उचित सहायता करनी चाहिए।

**आर्थिक योजना**—(Economic Planning) अभी हम यह बता चुके है कि उत्पत्ति के कार्य मे सरकार का भाग प्रायः सब देशों मे बराबर बढता जा रहा है। सरकार को इस कार्य मे तभी सफलता मिल सकती है जब अपना सब कार्य निश्चित योजना के अनुसार करे। इसलिये अपना कार्य आरम्भ करने के पहिले प्रत्येक सरकार आर्थिक योजना तैयार करती है। भारत मे भी आर्थिक योजना तैयार करने का कार्य आरम्भ हो गया है। भारत सरकार ने एक राष्ट्रीय योजना समिति की स्थापना कर दी है। भारत के कुछ उद्योगपतियों ने एक आर्थिक योजना बनाई है जो बम्बई योजना के नाम से प्रसिद्ध है। काग्रेस ने भी प० जवाहरलाल नेहरू के सभापतित्व मे एक समिति राष्ट्रीय दृष्टि से आर्थिक योजना तैयार करने के लिये स्थापित की है। इसकी कुछ रिपोर्टें प्रकाशित भी हो गई हैं। आर्थिक योजना के अनुसार देश को सबसे अधिक लाभ तभी हो सकता है जब देश की सरकार राष्ट्रीय हो। राष्ट्रीय सरकार की स्थापना हो जाने से हम आशा करते हैं कि वह ऐसी आर्थिक योजना को कार्यान्वित करने मे सफल होगी जिससे दस पन्द्रह वर्ष के अन्दर भारत मे इतनी उत्पत्ति होने लगेगी कि कोई भी मनुष्य अन्न-वस्त्र की कमी के कारण कष्ट न भोगेगा, दरिद्रता हमेशा के लिये दूर हो जायगी और देश भर मे सुख और शान्ति का साम्राज्य स्थापित हो जायगा।

## भारत सरकार की औद्योगिक नीति

अप्रेल सन् १९४८ मे भारत सरकार ने जिस औद्योगिक नीति की घोषणा की है उसकी मुख्य बाते नीचे दी जाती हैं :—

( १ ) शस्त्र और गोला बारूद का उत्पादन, परमाणु शक्ति का उत्पादन और रेलवे यातायात पर सरकार का अधिकार होगा।

( २ ) कोयला, लोहा, इस्पात, वायुयान निर्माण, जहाज निर्माण, रेडियो सेट, टेलीफोन यत्र और खनिज तेल पर सरकार का आवश्यक नियत्रण रहेगा। यद्यपि सरकार का इन उद्योगों के कारखानों पर कब्जा करने का सदा ही अधिकार रहेगा, १० वर्ष तक इन उद्योगों को पूँजीपतियो द्वारा ही पनपने का अवसर दिया जायगा।

( ३ ) सब आधारभूत उद्योग-धधे केन्द्रीय सरकार द्वारा सयोजित या नियमित होंगे।

शेष औद्योगिक क्षेत्र में साधारणतः व्यक्तिगत और सामुहिक उद्योगों को प्रोत्साहन दिया जायगा।

**अभ्यास के प्रश्न**

१—धन की उत्पत्ति में सरकार की सहायता की कब और किस प्रकार आवश्यकता होती है ?

२—धन की उत्पत्ति में सरकार का नियंत्रण किन किन दशाओं मे किस सीमा तक आवश्यक होता है ?

३—सरकार द्वारा उत्पत्ति किन दशाओं मे आवश्यक है ? किन उद्योग धधों का राष्ट्रीयकरण इस समय भारत मे होना चाहिये ?

४—भारत सरकार की औद्योगिक नीति को समझाइये और उसकी आलोचना कीजिये ।

५—आर्थिक योजना की आवश्यकता समझाइये । इस सबध मे सरकार का क्या कर्तव्य है ?

---

# तेईसवाँ अध्याय

## उत्पत्ति की वृद्धि और आदर्श

पिछले अध्यायो मे भारतवर्ष मे होनेवाली उत्पत्ति के सम्बन्ध मे विविध बातो का विचार किया जा चुका है । अब हमे यह सोचना है कि क्या यहाँ उत्पत्ति बढाने की आवश्यकता है ? तथा उत्पत्ति के विषय मे हमारा आदर्श क्या रहना चाहिए ? आदर्श-हीन तो कोई कार्य उचित नही है ।

**उत्पत्ति की वृद्धिः स्वावलम्बन की आवश्यकता**—हम पहले बता चुके हैं कि भारतवर्ष में यहाँ की जनसख्या को देखते हुए उत्पत्ति का परिमाण बहुत कम है, और इसलिए लोगों की आर्थिक अवस्था अच्छी नहीं है । उपज की मात्रा कम होने के कारणों पर प्रसगानुसार विचार किया जा चुका है । एक मुख्य कारण यह है कि अनेक आदमी यहाँ ऐसे हैं, जो उत्पादन मे भाग नही लेते । जब कि प्रत्येक व्यक्ति भोजन-वस्त्र आदि की विविध वस्तुओं का उपभोग करता है, अथवा अपने बच्चों को खिलाता पहिनाता है, तो उसके लिए आवश्यक है कि वह अपनी सामर्थ्य और सुविधानुसार उन चीजों की वृद्धि करे । किसी व्यक्ति का निठल्ला या निरुद्यमी रहना अनुचित है, यह एक अपराध है, पाप है । इस दृष्टि से वे सब बडे सेठ-साहुकार, पूँजीपति, जमीदार आदि दोषी हैं, जो कुछ विशेष काम नही करते और ऐश्वर्य का जीवन व्यतीत करते हैं । फिर, उन आदमियो के दोषी होने में तो

कोई सन्देह ही नही है, जो समर्थ होते हुए भी समाज के लिए कुछ भी सेवा या उपकार नही करते, और भिक्षा, या दान-वृत्ति आदि से अपनी गुजर करते हैं। जनता की श्रद्धा या धार्मिक भावनाओं का इस प्रकार लाभ उठाया जाना निंदनीय है। हाँ, जो व्यक्ति अपने किसी शारीरिक या मानसिक विकार के कारण कुछ उत्पादन-कार्य नही कर सकते, उनका दूसरों के आश्रित रहना बुरा नहीं। बच्चो, लगडे-लूले, अपाहिजों या रोगियों के निर्वाह की समुचित व्यवस्था करना उनके परिवारवालों तथा समाज का कर्त्तव्य है। अस्तु, यदि इन बातो का ध्यान रखा जाय, और श्रम करने योग्य हरेक आदमी स्वावलम्बी हो तो देश मे उत्पत्ति यथेष्ट हो जाय, कुछ कमी न रहे, यह स्पष्ट ही है।

**कैसी चीज़ों की उत्पत्ति की जानी चाहिए ?**—अच्छा, क्या ऐसी प्रत्येक चीज बना ली जाया करे, जो विनिमय-साध्य हो ? हम पहले बता चुके है कि कई प्रकार की वस्तुएँ ऐसी हैं, जिनके बनाने का श्रम व्यक्तिगत दृष्टि से उत्पादक माना जाने पर भी सामाजिक दृष्टि से उत्पादक नही होता। उदाहरण के तौर पर एक आदमी मादक वस्तुएँ बनाता है, अथवा, आतिशबाजी या विलासिता की चीजे बनाता है। समाज की मौजूदा हालत मे उस आदमी को उन चीजों की कीमत मिल जाती है, और वह अपने आपको उत्पादक कह सकता है। परन्तु उसके समय या शक्ति से समाज की कुछ भलाई न होकर, हानि ही होती है। यदि यह आदमी अन्न-वस्त्र आदि बनाता, कृषि के लिए उपयोगी औजार बनाता, दूध देनेवाले पशुओं के भरण-पोषण का काम करता, अथवा किसी उद्योग-धन्धे मे लगता तो उसको लाभ होने के साथ-साथ उससे समाज का भी बहुत हित-साधन होता। इसलिए हमे ऐसी ही चीजो की उत्पत्ति करनी चाहिए, जो केवल हमारे लिए कुछ आमदनी का साधन न हों, वरन् उनसे समाज की भी भलाई हो।

यही नही समाज की सुरक्षा और विकास के लिए यह भी आवश्यक है कि कुछ आदमी अपने निजी स्वार्थ को त्याग कर अपने श्रम का लाभ जाति और देश को पहुँचाएँ, वे ऐसी चीजे बनाएँ, ऐसे आविष्कार या अनुसधान करे, जिनसे समाज की मौजूदा समस्याओं का हल हो। वे ऐसी सेवाएँ करे, जिनसे चाहे उन्हे विशेष आमदनी न हो पर समाज का हित अवश्य हो। भारतवर्ष मे बहुत से साधु-सत, महात्मा, कथावाचक, लेखक, कवि, चिकित्सक आदि समय-समय पर अपना जीवन समाज के लिए अर्पण करते रहे हैं। इस समय भी स्वार्थ त्याग करनेवाले परोपकारी नेताओ और कार्यकर्ताओ का अभाव नहीं है। हाँ, राष्ट्र की वर्त्तमान अवस्था मे ऐसे आदमी काफी अधिक सख्या मे होने चाहिएँ।

**उत्पत्ति का आदर्श स्वार्थवाद या पूँजीवाद**—प्रायः प्रत्येक देश मे कुछ व्यक्ति ऐसे होते हैं, जो धन कमाना ही अपना ध्येय बना लेते हैं। वे किसी भी साधन से, ईमानदारी से अथवा बेईमानी से, जायज तरीके से, अथवा नाजायज तरीके से, सदैव धन प्राप्त करने की धुन मे लगे रहते हैं। इस स्वार्थवाद का चरम स्वरूप आजकल के पूँजीवादियों मे दिखाई देता है। इसके मुख्य दो लक्षण होते हैं :—

(क) पूँजीपति उत्पादन के सब साधनों के स्वामी होते हैं। अनेक किसान उस जमीन के भी मालिक नहीं होते, जिसे वे जोतते हैं। खेती का बीज, औजार या मशीनें भी उनकी नहीं होतीं। फलतः जो पैदावार होती है, वह भी सब उनकी नही होती। पूँजीपतियों के आश्रित मजदूरों का सा जीवन बिताते हैं। अब मजदूरों की बात लीजिये। उनका कल-कारखानों पर कुछ अधिकार नही होता, वे जब चाहे कारखाने से निकाले और काम करने से रोक जा सकते हैं। निदान, पूँजीवादी की दशा मे मुट्ठी भर आदमी लखपति या करोड़पति होते हैं तो लाखों व्यक्ति निर्धन और अनेक तो अपने जीवन-निर्वाह की साधारण आवश्यकताओं की पूर्ति मे भी असमर्थ, भूखे और नगे रहते हैं।

(ख) पूँजीवादी उसी उत्पादन को सफल समझता है, जिससे उसको नफा हो। अन्य पैदावार को वह व्यर्थ मानता है, इसलिए अनेक बार हजारों और लाखों आदमियों के भूखे नगे रहते हुए भी वस्तुओं का भाव बढाने के लिये भोजन वस्त्र की विपुल सामग्री समुद्र या अग्नि की भेट कर दी जाती है, अथवा देश की बहुत सी शक्ति विलासिता की, या युद्धोपयोगी वस्तुएँ बनाने में लगायी जाती है, जिससे धन-जन की अपार क्षति होती है।

पूँजीवादी प्रथा मे धन तो पैदा होता है, परन्तु जनता को अभीष्ट सुख की प्राप्ति नहीं होती। जनता दो भागों मे विभक्त हो जाती है। इन दोनों मे परस्पर कलह और ईर्षा रहती है। पूँजीपतियों को अधिकाधिक धन की तृष्णा लगी रहती है, अथवा उन्हे यह चिन्ता सताती है, कि इस दिन दूनी, रात चौगुनी बढनेवाली सम्पत्ति का क्या किया जाय। श्रमजीवी वर्ग अपने जीवन-निर्वाह की आवश्यकताओं के अभाव से होने वाले दुःख का अनुभव करता है, और अपनी आहों से पूँजीपतियों का और पूँजीवाद के युग का अन्त करना चाहता है। इससे स्वय पूँजीपतियों की भी अपार हानि होती है। उन्हे चैन या शान्ति नही मिलती। पुनः यदि वे अपने लिये सब प्रकार से स्वास्थ्यप्रद भवन भी बनवा लें तो जब उनके चहुँओर निर्धन श्रमजीवियों का निवास है, जो तग और गन्दी झोपडियों में रहने, घटिया भोजन खाने और मैले

वस्त्र पहिनने से आये दिन बीमार रहते हैं, तो विविध रोगों के कीटाणुओं से परिपूर्ण ऐसे वातावरण मे पूँजीपति भी स्वस्थ और निरोग नही रह सकते। यही कारण है कि कुछ पूँजीपति, स्वय अपने स्वार्थ की दृष्टि से भी श्रमजीवियों के लिये स्वास्थ्य-नियमों के अनुसार अच्छे मकान बनवाते हैं, तथा उनके खान-पान आदि की भी व्यवस्था करने की ओर ध्यान देते हैं। तथापि जैसा ऊपर कहा गया है, अधिकाश पूँजीपतियों का दृष्टिकोण स्वार्थमय रहने के कारण वे उक्त कार्य बड़ी कृपणता से करते हैं। वे मजदूरों को आखिर मजदूर ही रखना चाहते हैं, उन्हे अपनी बराबरी का तो बनाने से रहे। निदान, पूँजीवाद मे दो श्रेणी रहनी अनिवार्य हैं, पूँजीपति और मजदूर अथवा मालिक और नौकर। और, यह भेद समाज के लिये कभी हितकर नही होता।

ससार की रचना इस प्रकार की है कि यदि कोई व्यक्ति या वर्ग चाहे कि सर्वत्र नरक-यातनाएँ बनी रहे और केवल उसके लिए स्वर्गीय सुख उपलब्ध हो तो यह हो नही सकता। औरों के कष्ट मे रहते हुए हमे अभीष्ट सुख नही मिल सकता। हम सुख चाहते हैं तो हमे दूसरों के लिये भी त्याग करके उदारता पूर्वक सुख की सृष्टि करनी चाहिये।

**परमार्थवाद**—उत्पत्ति के ध्येय की एक सीमा पूँजीवाद है, तो दूसरी सीमा परमार्थ है। इसके कई दर्जे या भेद हैं। ( १ ) कुछ आदमी वस्तुओं की उत्पत्ति मे ही परमार्थ या परोपकार का भाव रखते हैं, ( २ ) अपनी सेवाएँ त्याग-भाव से करते हैं, ( ३ ) कुछ अपने उपार्जित धन को दूसरों के हितार्थ लगाते हैं। कुछ उदाहरणो से यह स्पष्ट हो जायगा।

कुछ आदमी या सस्थाएँ बहुत रुपया लगाकर गीता, रामायण, बाइबल आदि धार्मिक पुस्तको की हजारों लाखो प्रतियाँ छपाते हैं, या कोई धार्मिक पत्र-पत्रिका प्रकाशित करते हैं, और उसे बिना मूल्य या नाम मात्र के मूल्य पर सर्व साधारण में वितरित कराते हैं। कितने ही धनी मानी सज्जन धर्मशाला, कुआँ, तालाब, पाठशाला, अनाथालय, औषधालय, प्रसूत-गृह, विधवाश्रम आदि बनवाते हैं तथा उनके प्रबन्ध के लिए रुपया इसलिए लगाते हैं कि उससे दूसरों का हित हो। इनमे से बहुत से आदमी ऐसे होते हैं, जो स्वयं अपने लिए भी काफी उत्पत्ति करते हैं, और इस प्रकार उन्हे अपने खान-पान या रहन सहन मे विशेष कष्ट या असुविधा नही होती। तथापि कुछ व्यक्ति ऐसे भी होते हैं, जो अपनी उत्पत्ति का प्रधान लक्ष्य परोपकार रखते हैं। अनेक साधु महात्मा अपने लिए कुछ दान-दक्षिणा ग्रहण नहीं करते, रूखे-सूखे भोजन और नाम-मात्र के वस्त्र से सन्तोष करते हैं, परन्तु इस बात का

उद्योग करते रहते हैं कि स्थान-स्थान पर कुएँ, बावड़ी, बाग, प्याऊ या धर्मशाला आदि बन जायँ, जिनसे सर्वसाधारण को लाभ हो।

परमार्थ की दृष्टि से सेवा करने वालों की थोड़ी-बहुत सख्या सभी देशों मे होती है। भारतवर्ष मे कितने ही आदमी अपना बहुमूल्य समय राष्ट्रीय कार्य, साहित्य सेवा, या शिक्षा-प्रचार आदि मे लगाते हैं, जिसका प्रतिफल वे सामान्य भोजन वस्त्र के अतिरिक्त और कुछ नहीं लेते। यदि ये चाहे तो अपनी शक्ति और योग्यता का उपयोग ऐसे उत्पादन कार्य मे कर सकते हैं, जिससे इन्हे प्रति मास सैकड़ों रुपयों की आमदनी हो, परन्तु ये उस आमदनी को त्याग कर अपनी सेवा देश और समाजहित मे लगाने का ही ध्येय रखते हैं।

कितने ही आदमी अपना उपार्जित धन दूसरों को भोगने देते हैं, तदुपरान्त यदि कुछ शेष रहे, तो जो कुछ भी उन्हे मिलता है, उसी मे वे सन्तोष कर लेते हैं और यदि कुछ शेष न रहे तो भी उन्हे कुछ चिन्ता नहीं होती। भारतीय इतिहास मे ऐसे अनेक उदाहरण भरे पडे हैं, कि एक व्यक्ति के पास केवल उसकी ही आवश्यकता की पूर्ति के लिये भोजन था, पर अनायास कोई अतिथि आ गया, उसने भोजन उसे दे दिया और स्वय भूखा रह गया और स्वेच्छानुसार भूखा रहने मे ही उसने परमानन्द का अनुभव किया। कितने ही महान् आत्माओं ने घोर शीतकाल मे अपना एक मात्र वस्त्र उतार कर दूसरे को दे दिया, जिसमे उसे ठड न लगे। ये महापुरुष दूसरों की आवश्यकताओं को अपनी आवश्यकताओं की अपेक्षा अधिक महत्व देते हैं। इनकी नीति 'आत्मवत् सर्वभूतेषु' अथवा 'वसुधैव कुटुम्बकम्' होती है। समस्त विश्व ही इनका परिवार होता है।

**मध्यम मार्ग**—सर्वसाधारण इन महानुभावों को श्रद्धाजलि चढाते हैं, और इनका गुण-गान करते हैं। तथापि इनका मार्ग कुछ थोडे से व्यक्तियों का ही होता है, और हो सकता है साधारण आदमी इनका अनुकरण नहीं कर सकते, ऐसा करना उनके लिये व्यावहारिक नहीं है। सर्वसाधारण के लिए उत्पत्ति का ध्येय न परम स्वार्थवाद होता है, और न विशुद्ध परमार्थवाद ही। उनका लक्ष्य 'जीओ और जीने दो', का होता है। यह बतलाता है कि हमे आत्म-रक्षा करनी चाहिये, अपना भरण-पोषण करना चाहिये, पर दूसरों को कष्ट देकर या दूसरों का शोषण करके नहीं, वरन् उनका भी हित साधन करते हुए ही। भारत का, विशेषत. हिन्दुओं का धनोत्पत्ति सम्बन्धी आदर्श यही है।

**उत्पत्ति का आदर्श**—उत्पत्ति के तीन ध्येय ऊपर बताए गये है, इनमे पूँजीवाद तो आदर्श योग्य है ही नही, उससे कितना अनर्थ होता है, यह पहले बताया जा चुका है। परमार्थवाद से समार का बडा कल्याण हो सकता है, उसमे सब कष्टो का अन्त हो कर जन-समाज के लिये स्वर्गीय सुख की प्राप्ति हो सकती है। इसलिए वह आदर्श के सर्वथा योग्य है, यही एक ऐसा आदर्श है जिसे विचारवान और विवेकशील व्यक्ति प्राप्त करने के इच्छुक हो। कुछ आदमियों को इस आदर्श की प्राप्ति मे थोड़ी बहुत सफलता भी मिल सकती है। परन्तु यदि हम यह समझे कि इसे सर्वसाधारण अपने जीवन मे पूर्णतया परिणत कर सकेगे तो यह दुराशा मात्र है, स्वाभाविक नही है। अतः सर्वसाधारण के लिये परमार्थवाद व्यावहारिक न होने से, उसे मध्यम मार्ग ही ग्रहण करना चाहिये, पूँजीवादी बनने को तो किसी भी दशा मे विचार ही न किया जाना चाहिये। रूस मे जो उत्पत्ति की जाती है, उसका ध्येय यही है कि उससे किसी विशेष व्यक्ति या व्यक्ति-समूह का लाभ न होकर समस्त समाज का ही लाभ हो। क्योंकि वहाँ सभी व्यक्ति समाज-हित की दृष्टि से उत्पादन मे भाग लेते हैं, इसलिये वहाँ किसी व्यक्ति वा व्यक्तिगत समूह के मुनाफे का प्रश्न ही नही रहता। वहाँ 'प्रत्येक सब के लिये, और सब प्रत्येक के लिये' का भाव है।

हिन्दुओं के धर्म ग्रन्थो मे स्पष्ट रूप से यह आदेश किया गया है कि प्रत्येक मनुष्य धन को धर्मपूर्वक ही प्राप्त करे। उसे इस बात का सदैव ध्यान रखना चाहिये कि उसका धन-प्राप्ति का कोई तरीका धर्म-विरुद्ध न हो अर्थात् ऐसा न हो जिससे दूसरो की हानि होती हो या शोषण होता हो। हमारे धर्म-शास्त्र कहते हैं कि बेईमानी से अथवा अधर्म से प्राप्त किये धन से कभी सुख और शांति प्राप्त नहीं होती—वह धन मनुष्य को अन्त मे पशु बना देता है। धन मे अपार शक्ति है। उस शक्ति का उपयोग अपनी और समाज की दशा सुधारने मे किया जा सकता है। उसी का उपयोग अपनी और समाज की दशा बिगाडने मे भी किया जा सकता है। अधर्म से प्राप्त धन द्वारा देश और समाज के हित की बहुत कम सभावना होती है। यदि देश मे प्रत्येक व्यक्ति धन कमाते समय, उसके तरीके धर्म के अनुसार ही बनाये रखने का हमेशा ध्यान रखे, किसी का शोषण न करे, कभी भी अधर्म से धन प्राप्त करने का प्रयत्न न करे, तो ससार के भिन्न-भिन्न देशों मे जो आर्थिक सघर्ष दिखायी देता है, वह मिट जाय, सब देश पूँजीवाद, भौतिकवाद इत्यादि के हानि कारक परिणामो से बच जायँ और ससार मे सुख और शांति की वृद्धि हो।

**उपसंहार**—अस्तु, प्रत्येक व्यक्ति को धन इस प्रकार से प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिये जिससे किसी दूसरे व्यक्ति की, या अपने देश की हानि न होने पावे। यदि कोई व्यक्ति किसी दूसरे का माल चुराता है तो सरकार उसे दंड देती है। परन्तु कई कार्य ऐसे भी हैं जिनके लिये सरकार दंड नहीं देती, तथापि जिनसे दूसरों का तथा देश का नुकसान होता है। यदि कोई पूँजीपति अपने कारखाने में मजदूरों से, अधिक मुनाफे की लालच से, अत्यधिक काम लेकर उनको बहुत कम मजदूरी देता है और उनके स्वास्थ्य की परवाह नहीं करता तो वह देश और समाज को हानि पहुँचाता है। यदि कोई वकील अपने मुवक्किलों को उचित सलाह न देकर अपनी आमदनी की लालच से उनको व्यर्थ की मुकदमेबाजी में फँसाता है तो वह समाज और देश को हानि पहुँचाता है। इस प्रकार के कार्य वे ही लोग करते हैं जो धन को ही अपना ध्येय बना लेते हैं। वे यह भूल जाते हैं कि धन केवल सुख का साधन मात्र है और जब धन प्राप्त करने के प्रयत्नों से समाज या देश का दुःख बढ़ता है, तो यह स्पष्ट है कि उस धन की उत्पत्ति आदर्श-विरुद्ध है। धनोत्पत्ति के ऐसे हानिकारक उपायों को अमल में न लाया जाना चाहिये। आशा है, पाठक धनोत्पादन में धर्म की विस्मृति न करेंगे, अर्थात् उत्पत्ति का आदर्श केवल अपना स्वार्थ-साधन न रख कर, उनके साथ ही, देश और समाज का हित-साधन रखेंगे।

## अभ्यास के प्रश्न

१—धनोत्पत्ति का मुख्य उद्देश क्या है? इस प्रश्न पर सामाजिक दृष्टि से भी विचार कीजिये।

२—धनोत्पत्ति का आदर्श क्या होना चाहिये?

३—पूँजीवाद के गुण-दोष लिखिये।

४—धर्म और अर्थ का संबंध समझाइये।

५—परमार्थवाद कहाँ तक व्यावहारिक है?

६—भारत में धनोत्पत्ति के ऐसे उदाहरण दीजिये जो आदर्श के अनुसार दोषपूर्ण हैं।

७—वकील, जमींदार, साधु, सट्टेबाज और तीर्थ-स्थानों के पंडों के कार्यों की सामाजिक दृष्टि से आलोचना कीजिये।

८—भारत में कैसी वस्तुओं की उत्पत्ति को बढ़ाना चाहिये?

---

# चौबीसवाँ अध्याय

## अदल-बदल ( Barter )

**विनिमय के भेद, अदल बदल और क्रय-विक्रय**—पहले बताया जा चुका है कि किसी आदमी का काम केवल अपनी ही बनाई वस्तुओं से नहीं चल सकता। उसे दूसरो की बनाई हुई वस्तुओं की आवश्यकता होती है, इन्हें लेने के लिये उसे दूसरों को बदले मे ऐसी वस्तुएँ देनी होती हैं, जिनकी उन्हे जरूरत हो। इस प्रकार का व्यवहार अति प्राचीन काल से होता रहा है। इस समय भी कहीं-कहीं विशेपतया ग्रामों मे इसका चलन है। इसे विनिमय ( Exchange ) कहते हैं। यह दो प्रकार से होता है। ( १ ) जिसमे वस्तु के बदले वस्तु दी जाती है। यथा राम को मोहन की पुस्तक की आवश्यकता है, और मोहन को राम की कमीज की जरूरत है। इस दशा मे राम मोहन को कमीज देकर उससे पुस्तक ले लेता है। इसे अदल-बदल कहते हैं। ( २ ) जिसमे वस्तु के बदले द्रव्य दिया जाता है। राम को मोहन की पुस्तक की आवश्यकता है, और वह मोहन को पुस्तक का मूल्य दो रुपये देकर उससे पुस्तक ले लेता है। इस दशा मे राम पुस्तक खरीदता है अर्थात् क्रय करता है। यदि मोहन की दृष्टि से विचार करे तो वह पुस्तक बेचता है अर्थात् विक्रय करता है। इसे क्रय-विक्रय कहते हैं।

**अदल-बदल से दोनों पक्ष को लाभ**—अदल-बदल दो वस्तुओं का होता है, और विनिमय करने वाले कम से कम दो व्यक्ति होते हैं। जैसे, उपर्युक्त उदाहरण मे अदल-बदल करने वाले राम और मोहन हैं। अदल-बदल से दोनों पक्ष को किस प्रकार लाभ होता है, यह नीचे समझाया जाता है।

कल्पना करो कि अ के पास छः सेव हैं, और ब के पास छः केले हैं। अ को कुछ केलों की आवश्यकता है, और ब को कुछ सेवों की। अ अपना एक सेव देकर एक केला उसी दशा मे लेगा, जब उसे केले द्वारा उससे अधिक सतुष्टि प्राप्त हो, जितनी कि उसे सेव के देने मे त्याग करना पड़े, अथवा यों कह सकते हैं जब कि अ के लिये केले से मिलने वाली उपयोगिता उसके सेव की सीमान्त उपयोगिता से अधिक हो। इसी प्रकार ब अपना केला उसी दशा मे देना स्वीकार करेगा जब उसके लिये सेव की प्रारम्भिक उपयोगिता केले की सीमान्त उपयोगिता से अधिक हो।

कल्पना करो अ और ब के लिए सेव और केलों की उपयोगिता निम्नलिखित कोष्ठक के अनुसार है :—

| सेव और केलो की क्रम सख्या | अ के लिये सेवों की उपयोगिता | अ के लिए केलों की उपयोगिता | ब के लिए केलो की उपयोगिता | ब के लिए सेवों की उपयोगिता |
|---|---|---|---|---|
| १ | १०० | ११० | १२० | १३५ |
| २ | ९९ | १०५ | ११५ | १२५ |
| ३ | ९८ | ९५ | ११० | १०० |
| ४ | ९६ | ८५ | १०० | ७० |
| ५ | ९३ | ७० | ८५ | ३५ |
| ६ | ८८ | ५० | ६० | २० |

अ, ब से एक केला प्राप्त करने के लिए उसे एक सेव देता है तो इस अदल-बदल से, अ सेव की अन्तिम उपयोगिता ८८ इकाई के बदले केले की प्रारम्भिक उपयोगिता की ११० इकाई प्राप्त करेगा। इससे उसे ११०—८८=२२ इकाई का लाभ होगा। ब केले की अतिम उपयोगिता की ६० इकाई के बदले सेव की प्रारम्भिक उपयोगिता की १३५ इकाई प्राप्त करेगा। उसे १३५—६० = ७५ इकाई का लाभ होता है। इस प्रकार इस अदल-बदल मे दोनों को लाभ है, अतः दोनों इसे प्रसन्नतापूर्वक करना चाहेगे। अब आगे की बातें लें।

अ अपने पाँचवें सेव की अन्तिम उपयोगिता की ९३ इकाई के बदले दूसरे केले की उपयोगिता की १०५ इकाई प्राप्त करता है, इससे उसे १२ इकाई का लाभ होता है। ब अपने पाँचवे केले की अन्तिम उपयोगिता की ८५ इकाई के बदले दूसरे सेव की प्रारम्भिक उपयोगिता की १२५ इकाई प्राप्त करता है, इससे उसे १२५—८५ = ४० इकाई का लाभ होता है।

इस प्रकार इस अदल-बदल में भी दोनों को लाभ है, अतः दोनों इसे प्रसन्नतापूर्वक करेंगे।

अब यदि अ ब को तीसरा सेव देता है तो वह अपने चौथे सेव की अन्तिम उपयोगिता की ९६ इकाई के बदले तीसरे केले की उपयोगिता ९५ इकाई प्राप्त करता है। इससे अ को एक इकाई की हानि होती है। ब अपने चौथे केले की अन्तिम उपयोगिता की १०० इकाई के बदले तीसरे सेव की प्रारम्भिक उपयोगिता की केवल १०० इकाई प्राप्त करेगा, अर्थात् उसे १०० – १००=० हानि लाभ कुछ न होगा। इस अदल - बदल मे अ को हानि है इससे अ उसके लिए तैयार न होगा और इस प्रकार यह अदल-बदल नहीं होगा।

कोष्ठक के अंकों पर ध्यान देने से विदित होगा कि यदि अदल-बदल न हो तो अ को अपने छः सेवों से उपयोगिता की १००+९९+९८+९६+९३+८८=५७४ इकाई प्राप्त होती। परन्तु अब अदल-बदल करके उसने दो केलों और चार सेवों से उपयोगिता की (११०+१०५)+(१००+९९+९८+९६)=२१५+३९३=६०८ इकाई प्राप्त कर ली। इसी प्रकार अदल-बदल न होने की दशा मे ब को अपने छः केलों से उपयोगिता की १२०+११५+११०+१००+८५+६०=५९० इकाई मिलती, परन्तु अदल-बदल करने से उसे दो सेवों और चार केलों की (१३५+१२५)+(१२०+११५+१२०+१००)=२६०+४५५=७०५ इकाई प्राप्त कर ली। इस प्रकार अदल-बदल से दोनो को लाभ हुआ।

**अदल-बदल की शर्तें**—उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि अदल-बदल होने के लिए निम्नलिखित बातें होनी आवश्यक हैं :—

१—दो व्यक्ति (या दल) ऐसे हों, जिनमे प्रत्येक को दूसरे की वस्तु की इच्छा हो। उपर्युक्त उदाहरण मे यदि अ को ब के केलों की, और ब को अ के सेवों की इच्छा न होती तो अदल-बदल का प्रश्न ही उपस्थित न होता।

२—दोनों पक्ष मे से प्रत्येक दूसरे की वस्तु प्राप्त करने के लिए अपनी वस्तु देने को राजी हों।

३—प्रत्येक पक्ष को अदल-बदल द्वारा प्राप्त वस्तुओं से इतनी उपयोगिता मिले जो उसकी अपनी वस्तुओं की उपयोगिता से अधिक हो।

यदि कोई अदल-बदल की क्रिया होती है, तो यह समझना होगा कि अदल-बदल करने वाले दोनों पक्ष को उस समय उसमे लाभ हुआ है।

### अभ्यास के प्रश्न

१—विनिमय की परिभाषा लिखिए। सिद्ध करिए कि विनिमय द्वारा दोनों पक्षों को उपयोगिता का लाभ होता है। क्या किसी हालत मे यह लाभ शून्य हो जाता है? (१९३४)

२—अदल-बदल की शर्तों को समझाइए। क्या कारण है कि अदल-बदल की जगह मुद्रा का प्रचार आरम्भ हुआ? (१९२७)

३—अदल-बदल की असुविधाएँ उदाहरणों सहित समझाइए।

४—"किसी वस्तु की बिक्री मे बेचने वाले और खरीदने वाले दोनों को लाभ होता है।" उदाहरण सहित समझाएँ।

५—नीचे के कोष्ठक मे चावल, कपडा और दूध की सीमात उपयोगिता अ, ब और स तीन व्यक्तियो का दी जाती है। अ के पास ५ सेर चावल है, ब के पास ५ गज कपड़ा है और स के पास ५ सेर दूध है। यदि एक सेर चावल के बदले मे एक गज कपड़ा या एक सेर दूध का अदल-बदल होता है तो बतलाइये कि अ अपने चावल के बदले मे कितने गज कपड़ा और कितने सेर दूध लेगा? यह भी सिद्ध कीजिये कि इस अदल-बदल से तीनो को लाभ होगा।

**सीमान्त उपयोगिता**

| | चावल | कपड़ा | दूध |
|---|---|---|---|
| १ | ६० | ५० | ५० |
| २ | ५५ | ४० | ३५ |
| ३ | ५० | ३० | २० |
| ४ | ४५ | २० | १० |
| ५ | ४० | १० | ५ |

---

# पच्चीसवाँ अध्याय

## वस्तुओं की कीमत

पिछले अध्याय में विनिमय के एक स्वरूप अदल-बदल के सबध मे लिखा जा चुका है। इस अध्याय में उसके दूसरे स्वरूप क्रय-विक्रय के विषय में विचार किया जाता है।

**अदल-बदल की असुविधाएँ** आजकल हमें जब किसी वस्तु की आवश्यकता पडती है तो बाजार जाकर उसे मोल लेते हैं अर्थात् जिस मनुष्य के पास वह वस्तु रहती है उसे कुछ पैसे या रुपए देकर बदले मे उस वस्तु को ले लेते हैं। इस खरीद-फरोख्त की इस प्रणाली का विकास क्यों हुआ ? बात यह है कि अदल-बदल मे एक बडी दिक्कत होती है। उसमें खरीददार और बेचने वाला ऐसा होना चाहिए कि एक को दूसरे की वस्तु की आवश्यकता हो। यदि श्याम के पास आम है और मोहन के पास खरबूजा, तो अदल-बदल के लिए यह आवश्यक है कि श्याम को खरबूजों की आवश्यकता हो और मोहन को आम की। यही नहीं, यह भी जरूरी है कि आमों को लेने के लिए मोहन खरबूजा देने को तैयार हो, और इसी प्रकार श्याम का आम देने को राजी होना आवश्यक है।

एक बात और मान लीजिए। राम के पास एक पुस्तक है और वह उसके बदले मे आम और खरबूजा दोनों लेना चाहता है। परन्तु वह तो तभी हो सकता है जब श्याम और मोहन मिल कर किसी निश्चित दर से आम और खरबूजा देकर पुस्तक लेने को तैयार हों।

इन असुविधाओं को दूर करने के लिए धीरे धीरे विनिमय के माध्यम अर्थात् रुपए-पैसों अर्थात् मुद्रा का विकास हुआ। इनके सम्बन्ध में विशेष आगे लिखा जायगा। मुद्रा के आविष्कार के पश्चात् राम अपनी पुस्तक को बाजार में बेच सकता है, मान लीजिए उसे आठ आने पैसे मिले। इसमे से कुछ पैसों के वह आम खरीद लेगा और कुछ के खरबूजे। इसी प्रकार मोहन और श्याम भी आपस में पैसे देकर आम और खरबूजों की अदल-बदल कर सकते हैं।

**खरीद** (Purchase) **और बिक्री** (Sale)—रुपए-पैसो का माध्यम के रूप मे उपयोग करने से पहले की होने वाली अदला-बदली अब बहुत आसान हो गई है। मान लो शीतल किसान को कपडा लेना है। वह बाजार मे जाकर अनाज को रुपए के बदले मे दे देता है। उसके इस कार्य को बिक्री कहते हैं। बिक्री के द्वारा बेचने वाला, कोई वस्तु विशेष तो दूसरे को दे देता है और उससे रुपए ले लेता है। अनाज बेच चुकने पर शीतल कपड़े वाले के पास जाता है। वह रुपए के बदले उससे अपने मतलब के कपड़े ले लेता है। इस कार्य को "खरीद" कहते हैं। खरीद के द्वारा खरीददार रुपए देकर कोई वस्तु खरीद लेता है।

**पूर्ति** (Supply)—प्रश्न उठता है कि शीतल किस भाव में अनाज

बेचेगा। अनाज बेचने की दर पर माँग और पूर्ति दोनों का प्रभाव पड़ता है। उपभोग वाले खड मे माँग के बारे मे बताया जा चुका है। उसी प्रकार हमे पहले पूर्ति के सम्बन्ध मे भी ज्ञान प्राप्त कर लेना चाहिए।

जिस प्रकार इच्छा और माँग मे भिन्नता है, उसी प्रकार पूर्ति स्टाक से भिन्न होती है। कृष्ण के पास सौ आमों का स्टाक हो परन्तु वह छै आना सैकडा पर केवल साठ आम बेचना चाहे तो हम कहेगे कि छै आना सैकड़ा पर आमो की पूर्ति साठ है।

**पूर्ति की सारिणी और रेखा**—भिन्न-भिन्न भावों पर किसी वस्तु की जो पूति रहती है उससे हम उसकी सारिणी बना सकते हैं। नीचे चीनी की पूर्ति की एक सारिणी उदाहरण स्वरूप दी जाती है।

| मूल्य फी मन ( रुपए मे ) | चीनी की पूर्ति ( मन मे ) |
|---|---|
| ४ | ५०,०० |
| ८ | २०,००० |
| १२ | ३१,००० |
| १६ | ३६,५०० |
| २० | ४७,००० |
| २४ | ५४,००० |
| २८ | ६०,००० |

इसी से पूर्ति की रेखा खीची जा सकती है जिसकी शक्ल नीचे दिए हुए चित्र मे दी गई है।

**चीनी की पूर्ति की रेखा**




२०,००० ४०,००० ६०,०००

चीनी की पूर्ति ( मन में )

माँग को सारिणी से पता चलता है कि जैसे-जैसे मूल्य बढता है वैसे-वैसे माँग घटता है। पूर्ति की उपरोक्त सारिणी और रेखा से स्पष्ट है कि जैसे-जैसे मूल्य बढता है पूर्ति की मात्रा भी बढती जाती है।

**पूर्ति का नियम**—आमतौर पर हम हमेशा कह सकते हैं कि जैसे-जैसे मूल्य बढता है वैसे-वैसे पूर्ति बढती है और अधिकतर मूल्य घट जाने पर पूर्ति भी घट जाती है। यह पूर्ति का नियम है।

जिस प्रकार हम किसी समाज या बाजार की माँग की सारिणी और रेखा बनाते हैं ठीक उसी प्रकार भिन्न-भिन्न भावों पर सब दूकानदारों की पूर्ति को मिलाकर बाजार की पूर्ति की सारिणी और रेखा खींच सकते हैं।

**माँग और पूर्ति की समता** ( Equilibrium )—विनिमय या क्रय-विक्रय—खरीद-फरोख्त उस मूल्य पर होता है जिस पर माँग और पूर्ति बराबर होती है। उदाहरणार्थ मान लीजिए कि रमेश सेर भर खरबूजा खरीदने गया। उसने तीन पैसे सेर के भाव खरबूजा खरीदना चाहा। बेचनेवाले पाँच पैसे सेर का दाम माँगते हैं। यहाँ सौदा नहीं पटता। तब रमेश सेर भर के चार पैसे देता है। खरबूजा वाला बेचने को तैयार हो जाता है, और रमेश को सेर भर खरबूजा तौल देता है।

किसी मूल्य पर सौदा तय होने के लिए यह परमावश्यक है कि मूल्य पर माँग और पूर्ति बराबर हो। नीचे कोष्ठक मे कपडा सीने की मशीन की माँग और पूर्ति की सारिणी दी जाती है।

| कीमत फी मशीन ( रुपए में ) | मशीनों की सख्या | |
|---|---|---|
| | माँग | पूर्ति |
| २०० | १५० | २००० |
| १५० | ५०० | १७०० |
| ११० | ६०० | १२०० |
| १०० | ११०० | ११०० |
| ७५ | १५०० | ७५० |
| ५० | १२०० | २०० |

जैसे जैसे कीमत घटती जाती है वैसे-वैसे माँग बढती है और पूर्ति घटती है। सारिणी से स्पष्ट है कि १०० रु० फी मशीन की दर पर माँग और पूर्ति दोनों बराबर हैं, अतएव यही माँग पूर्ति का समताबिन्दु है।

## मशीन की माँग और पूर्ति




ऊपर दिये हुए चित्र मे मॉग और पूर्ति की रेखाएँ अ विन्दु पर एक दूसरे को काटती हैं। अतएव मशीन की कीमत १००) होगी और इस भाव पर ११०० मशीनें बिकेंगी। अस्तु, विनिमय उसी दर पर होता है जिस पर मॉग और पूर्ति बराबर होती है।

अब हम यह बतला देना चाहते हैं कि अर्थशास्त्र मे वस्तु का मूल्य (Value) एव वस्तु की कीमत (Price) से क्या मतलब है। मान लीजिये कि एक सेर घी देने से दस सेर गेहूँ मिल जाता है, तो एक सेर घी का मूल्य (Value) दस सेर गेहूँ के बराबर होगा। इसी प्रकार हम यह कह सकते हैं कि दस सेर गेहूँ का मूल्य एक सेर घी के बराबर है। इसलिये मूल्य (Value) एक वस्तु का दूसरे वस्तु के प्रति सम्बन्ध बतलाता है।

परन्तु जब हम वस्तु का मूल्य (Value) द्रव्य (Money) मे प्रकट करते हैं तो वह द्रव्य इस वस्तु की कीमत (Price) कहा जायगा जैसे ऊपर के उदाहरण मे एक सेर घी यदि पॉच रुपयों मे खरीदा जा सकता है तो पॉच रुपये उस घी की कीमत होगी। कीमत सदैव इकाई की होती है। यदि दस सेर गेहूँ का मूल्य ढाई रुपया है तो ढाई रुपये दस सेर गेहूँ की कीमत नहीं कही जा सकती। ऐसी दशा मे एक सेर गेहूँ की कीमत चार आना होगी। इस प्रकार दस सेर गेहूँ का मूल्य ढाई रुपये हुआ और कीमत चार आना प्रति सेर हुई।

**उत्पादन व्यय** ( Expenses of Production )—किसी वस्तु को तैयार करने में जितनी लागत व्यय हो उसे उत्पादन-व्यय कहते हैं। मान

लीजिये कि १०० फाउन्टेन पेन बनाने में यदि हमारा खर्च १०००) होता है तो १०) एक फाउन्टेन पेन का औसत उत्पादन व्यय होगा। परन्तु यह सीमान्त उत्पादन-व्यय से भिन्न भी हो सकता है। इस कारखाने में सभी फाउन्टेन पेन बनाने का जो खर्च होगा वह सौ फाउन्टेन पेन का सीमान्त उत्पादन व्यय माना जायगा। मान लीजिये कि इस कारखाने में अंतिम फाउन्टेन पेन बनाने का उत्पादन-व्यय १२) है तो फाउन्टेन पेन का इस कारखाने का सीमान्त उत्पादन व्यय १२) होगा।

अब हमारे सामने यह प्रश्न आता है कि क्या वस्तु की बाजारू कीमत औसत उत्पादन-व्यय के अनुसार निश्चित होती है अथवा सीमान्त उत्पादन-व्यय से। यदि फाउन्टेन पेन बनाने वाला एक ही कारखाना है तो हमारे सामने कोई प्रश्न ही नहीं आता। कारण ऐसी परिस्थिति मे उत्पादन-कर्त्ता का एकाधिकार हो जायगा और वह वस्तु की कीमत इस प्रकार रखेगा कि उसे अधिक से अधिक लाभ हो। परन्तु जहाँ पर एक ही वस्तु के बनाने वाले दस कारखाने हैं वहाँ पर किस प्रकार मूल्य निर्धारित होना है? यदि हम औसत उत्पादन-कीमत लेते हैं तो कई एक कारखाने ऐसे भी होते हैं जिनका औसत उत्पादन-व्यय अधिक भी हो सकता है। ऐसी परिस्थिति मे तो वे कारखाने बन्द ही हो जावेंगे। इसलिये मूल्य हमेशा सीमान्त उत्पादन-व्यय से ही लिया जाता है। यदि यह सीमान्त उत्पादन-व्यय बाजारू कीमत से कम है तो उत्पादन-कर्त्ता फाउन्टेन पेन तब तक बढाता जायगा जब तक कि उत्पादन-व्यय बाजारू कीमत के बराबर नहीं होता। कारण उसे लाभ होता है। परन्तु यदि यह सीमान्त उत्पादन-व्यय बाजारू कीमत से घट जाता है तो उत्पादन-कर्त्ता उस वस्तु की उत्पत्ति को इस प्रकार कम कर देगा कि जिससे वस्तु की सीमान्त उत्पादन-व्यय बाजारू कीमत के बराबर हो जाय।

**बाजारू कीमत और सामान्य कीमत** (Market Price and Normal Price)—अब हम यह देखना चाहते हैं कि वस्तुओं की कीमत अल्पकाल एव दीर्घकाल मे किस प्रकार निर्धारित होती है। यह हम पहिले ही बता चुके हैं कि सभी वस्तु की कीमत उस वस्तु की माँग और पूर्ति पर निर्भर होती है। अतः कीमत निर्धारण में माँग और पूर्ति दोनों का ही महत्त्व रहता है। कभी माँग का महत्त्व अधिक रहता है तो कभी पूर्ति का। अतएव कीमत निर्धारण में रुपये का भी अधिक महत्त्व रहता है। साधारणत. हम कीमत को रुपये की दृष्टि से दो भागों में बाँट सकते हैं। (१) बाजारू कीमत (Market Price) (२) सामान्य कीमत (Normal Price) विनिमय के लिये आमतौर पर बाजारू कीमत उत्पादन व्यय के बराबर होती

है। बाजारू कीमत उसे कहते हैं जो बाजार मे किसी समय माँग और पूर्ति के सतुलन से निर्धारित हो। यह अस्थाई होने के कारण हम इसे अस्थाई सतुलन कहते हैं। यह कीमत अधिक समय तक स्थायी नही रहती। माँग और पूर्ति के सतुलन बाजार मे प्रति दिन घटते बढते रहते हैं। अतएव कीमत भी अस्थाई रहती है। बाजारू कीमत अल्पकालीन दृष्टि से तय होती है और सामान्य कीमत दीर्घकालीन दृष्टि से निर्धारित होती है। यह साधारण कीमत वस्तु के उत्पादन व्यय के बराबर होती है। अब हम बाजारू कीमत एव सामान्य कीमत अथवा साधारण कीमत पर अलग अलग विचार करते हैं।

**बाजारू कीमत**—( Market Price ) यह पहिले बता चुके हैं कि किसी समय किसी वस्तु की जो कीमत बाजार मे होती है उसे बाजारू कीमत कहते हैं। वैसे तो माँग और पूर्ति द्वारा ही कीमत निर्धारित होती है। किन्तु बाजारू कीमत को तय करने मे माँग का अधिक महत्त्व रहता है। बाजार मे किसी विशेष वस्तु की पूर्ति तो अल्पकाल में सीमित ही रहती है। वह किसी प्रकार शीघ्र घट बढ नही सकती। अतएव किसी रोज यदि माँग बढ जाती है तो वस्तु की कीमत भी बढ जाती है। तथा माँग कम होने पर कीमत घट भी जाती है। माँग कम होने पर वस्तु का मूल्य भी कम होगा। इसके दो भेद हो सकते हैं। वस्तु की कीमत कभी कभी माँग कम होने पर भी कम नहीं होती। मान लीजिये कि गेहूँ की माँग यदि कम हो जाय तो इसकी कीमत कुछ समय तक कम न होगी। कारण यह है कि गेहूँ शीघ्र खराब नहीं होता। बेचने वाला उसे रख छोडेगा और जब उसकी माँग बढ़े तो उसे वह बेच सकता है। परन्तु यदि तरकारी की माँग घट जाती है तो कीमत भी घट जायगी। कारण यह है कि वह वस्तु शीघ्र नष्ट हो जायगी। जो वस्तु शीघ्र नष्ट नही होने वाली है उस पर भी बेचने वाले को विचार करना पडता है। वह यह कि भविष्य मे उस वस्तु की माँग घटेगी अथवा बढेगी। यदि बढ़ेगी तो वह नही बेचेगा, नही त बेच देगा। अतएव बाजारू कीमत को निर्धारण करने मे माँग का अधिक महत्त्व रहता है। कारण पूर्ति सीमित रहती है और वह किसी प्रकार भी तुरन्त घटाई बढाई नही जा सकती।

**सामान्य कीमत**—( Normal Price ) अब हम सामान्य कीमत का विचार करते हैं। अल्पकाल मे माँग का प्रभाव अधिक होने के कारण बाजारू कीमत कम अथवा अधिक हो सकती है परन्तु हमेशा के लिए नही। ऐसी दशा मे जब उत्पादकों मे प्रतिस्पर्धा हो और किसी प्रकार का

है, देश के उद्योग-धन्धों की उन्नति होती है और वे क्रमशः स्वावलम्बी हो जाते हैं।

**इन नीतियों का व्यवहार**—ये बातें तो केवल सिद्धान्त की हैं। वास्तव में प्रत्येक स्वाधीन देश अपनी व्यापार-नीति, अपनी परिस्थिति के अनुसार स्थिर करता है, और उसे आवश्यकतानुसार बदलता भी है। बहुत-से राष्ट्र जो अब मुक्त द्वार-व्यापार की तारीफ कर रहे हैं, वे कुछ समय पहले तक अपने व्यापार की सरक्षण-नीति से रक्षा करते थे। महायुद्ध के समय मे उन्होंने फिर सरक्षण-नीति से लाभ उठाया। उदाहरण के लिए, अमरीका जैसा समृद्धिशाली देश भी विदेशी माल को अपने यहाँ हमेशा बेरोक-टोक नही आने देता। आवश्यकता होने पर वह अपने आयात पर १० से लेकर ४० फी-सैकड़े तक कर बैठा देता है। इसके सिवा, वह अपने यहाँ स्थापित व्यापारिक कम्पनियो को, विदेशों मे माल ले जाने के लिए बहुत प्रोत्साहन देता है। सरक्षण-नीति की, यह एक आँखे खोलनेवाली बात है।

**भारत की व्यापार-नीति**—अपने पराधीनता काल में भारतवर्ष की कोई स्वतत्र व्यापार-नीति नहीं रही है, उसे इगलैंड की इच्छानुसार चलना पड़ा और बेहद हानि उठानी पड़ी। उन्नीसवी सदी के आरम्भ मे, जब इगलैंड में अच्छा माल तैयार नहीं होता था, और वह संरक्षण-नीति का समर्थक था, तब उसकी उस नीति से भारत का तैयार माल वहाँ जाने से रुका, और यहाँ के उद्योग-धन्धे नष्ट हुए। पीछे, जब वहाँ विविध प्रकार का औद्योगिक माल तैयार होने लग गया, उसकी मुक्त द्वार-व्यापार-नीति से भारतवर्ष के कम उन्नत उद्योग-धन्धों को धक्का पहुँचा। इस प्रकार हर हालत मे पराधीन भारत घाटे मे ही रहा। पहले योरपीय महायुद्ध के बाद सरकार को भारतीय हित की ओर कुछ ध्यान देना आवश्यक हो गया। सन् १९२१ ई० की आर्थिक जॉच-समिति की रिपोर्ट के आधार पर यहाँ टेरिफ-बोर्ड की नियुक्ति होने, तथा उसकी सिफारिश के अनुसार लोहे और फौलाद के सामान, कागज, कपडे, सीमेंट और चीनी की आयात पर संरक्षण-कर लगाए जाने की बात हम उद्योग-धन्धों के प्रसग मे कह आए हैं।

**साम्राज्यान्तर्गत रियायत**—बीसवीं शताब्दी के आरम्भ से इंगलैंड साम्राज्यान्तर्गत रियायत ( 'इंपीरियल प्रेफ्रेंस' ) नीति की बात सोचने लगा। इसका अभिप्राय यह होता है कि ब्रिटिश सामाज्य भर में, साम्राज्य के देशों में बनी हुई चीजों पर कर बिलकुल न लगे, अथवा अन्य देशों की चीजों पर लगनेवाले कर की अपेक्षा कम लगे। सक्षेप मे यह, साम्राज्य के लिए मुक्त द्वार व्यापार-नीति, और बाहर के लिए संरक्षण-नीति है। इस नीति के

सिद्धात सन् १९०२ ई० की उपनिवेश-परिषद् में निश्चित हुए थे। तब से इंगलैंड की निरन्तर यह कोशिश रही कि उपनिवेशों और भारतवर्ष में जर्मनी, जापान और अमरीका के माल की खपत न होने पावे। प्रथम महायुद्ध के पश्चात् उसकी यह इच्छा और भी प्रबल हो गई, और भारतवर्ष को इस नीति से जकड़ देने का प्रयत्न किया गया।

ओटावा ( केनेडा ) मे होनेवाली सन् १९३२ ई० की साम्राज्य-परिषद की बात लीजिए। उसमे तीन वर्ष के लिए यह 'समझौता' हुआ कि जो वस्तुएँ भारत से इगलैंड अथवा किसी उपनिवेश को भेजी जायँ, उन पर कर में कुछ प्रतिशत के हिसाब से, अन्य ( अर्थात् साम्राज्य से बाहर के ) देशों की अपेक्षा, रियायत दी जाय। इसी प्रकार इगलैण्ड और उसके उपनिवेशों से जो चीजें भारत मे आवें उन पर भारत-सरकार कुछ रियायत किया करे। इस समझौते को भारतीय व्यवस्थापक सभा का विरोध होते हुए भी सन् १९३६ मे भारत सरकार ने, फिर मान लिया और वह सन् १९३९ तक रहा। सन् १९३९ मे फिर समझौता कर लिया गया।

इस बीच में भारतवर्ष और इगलैंड मे दो समझौते और हुए; सन् १९३३ में मोदी-लीस समझौता, और १९३५ मे न्यूनतापूरक समझौता। इनमें अन्य बातों के साथ इगलैंड द्वारा भारतवर्ष की रुई ली जाने की बात भी थी।

सन् १९३९ के व्यापारिक समझौते के अनुसार ( १ ) भारतवर्ष ने इंगलैंड से आनेवाले कुछ सामान पर साढ़े सात प्रतिशत और कुछ पर १० प्रतिशत आयात-कर की रियायत की, ( २ ) इगलैंड ने, भारत में जितना उसका कपड़ा आवे, उसके हिसाब से भारत की रुई लेने का निश्चय किया, ( ३ ) भारत और साम्राज्यान्तर्गत अन्य देशों में, कर में रियायत करने का निश्चय हुआ, और ( ४ ) इगलैंड ने भारत के कुछ माल को आयात-कर लिए बिना और कुछ को १० से २० प्रतिशत कर की रियायत पर लेना स्वीकार किया

इस समझौते को ( और इससे पहले के समझौते को ) भारतीय व्यवस्थापक सभा ने स्वीकार नहीं किया था। वायसराय ने इसे अपने विशेषाधिकार से कानून का स्वरूप दिया था। इससे स्पष्ट है कि ब्रिटिश सरकार भारतवर्ष से साम्राज्यातर्गत-रियायत-नोति के आधार पर व्यापार करने की अत्यन्त इच्छुक रही है।

**साम्राज्य सम्बन्धी व्यापार का स्वरूप**—साम्राज्यान्तर्गत रियायत-नीति के प्रभाव को समझने के लिए भारतवर्ष के आयात-निर्यात के स्वरूप

को जान लेना आवश्यक है। प्रायः ग्रेट-ब्रिटेन ही नही, समस्त ब्रिटिश साम्राज्य को भारतवर्ष से जितने मूल्य का माल जाता है, उसकी अपेक्षा यहाँ ब्रिटिश माल अधिक मूल्य का आता है। इसके विपरीत, साम्राज्य से बाहर के देश अपना माल यहाँ भेजते कम, और हमारा माल लेते अधिक हैं। इस प्रकार इन, साम्राज्य से बाहर के देशों के साथ व्यापार करने मे भातवर्ष को विशेष लाभ है।

जो देश अधिक कच्चा माल बाहर भेजता है, उसे विदेशी व्यापार मे मुकाबले का डर नही रहता। कारण कच्चे माल की आवश्यकता सब को रहती है। इस प्रकार मुकाबला न होने से कोई देश उस पर अन्य देशों की अपेक्षा अधिक कर नही लगा सकता। परन्तु बना हुआ माल भेजनेवाले देश को सदा ही यह भय बना रहता है कि कोई उसके माल पर बहुत कर न बैठा दे। दूसरे योरपीय महायुद्ध से पहले भारतवर्ष ऐसा देश था, जहाँ से ज्यादहतर कच्चा माल ही बाहर जाता था। अतः भारत को प्रतियोगिता या विरोध का भय नही हो सकता था।

ब्रिटिश साम्राज्यान्तर्गत उपनिवेशों से भारत का व्यापार बहुत कम होता है, इसीलिए उससे हानि-लाभ भी विशेष नही। इसके अतिरिक्त आयात निर्यात की वस्तुएँ ऐसी है कि भारतवर्ष विशेष हानि उठाए बिना ही उपनिवेशों से स्वेच्छानुसार व्यवहार कर सकता है।

**साम्राज्यांतर्गत रियायत से भारतवर्ष की हानि**—भारतवर्ष को साम्राज्यांतर्गत रियायत की नीति से ये हानियाँ हैं—

( क ) कर कम लगने से यहाँ इगलैंड का माल अन्य देशों के माल से सस्ता पडता है, और यहाँ का बाजार पूर्ण रूप से इगलैंड के हाथ चला जाता है।

( ख ) यहाँ जो माल बाहर से तैयार होकर आता है, उसमे बाहर के देशों मे बदाबदी है, जिसके कारण हमे चीजे सस्ती मिलती हैं। पर 'रियायत' की नीति से इगलैंड को बदाबदी का डर नही रहता, और हमे उसकी चीजे अधिक दाम पर खरीदनी पडती हैं।

( ग ) जिन देशों के माल पर, इगलैंड के लाभ के लिए, हम अधिक कर लगाते हैं, वे भी हमसे बदला लेने के लिए, भारत के निर्यात-व्यापार पर अधिक कर लगाते हैं, या हम अपना माल इगलैंड के व्यापारियों को उनकी मनचाही कीमत पर बेचते हैं।

( घ ) इस समय हमारी आयात का बडा भाग इगलैंड से ही आता

है। उस पर कर कम हो जाने से भारत-सरकार की आमदनी मे बहुत घाटा होता है।

**जापान और बर्मा से व्यापारिक समझौते**—साम्राज्यान्तर्गत रियायत व्यापारिक समझौते का एक रूप है। अब हम अन्य व्यापारिक समझौतो का विचार करते हैं। बहुधा कोई देश भिन्न-भिन्न देशो से ऐसा समझौता किया करता है कि तुम अमुक परिमाण मे मेरी ये वस्तुएँ खरीदोगे तो मैं इतने परिमाण मे तुम्हारी ये वस्तुएँ खरीदूँगा। ऐसी बाते स्वतत्र देशों मे ही होती हैं। प्रथम योरपीय महायुद्ध के पहले भारत की दूसरे देशों से स्वतत्र रूप मे व्यापार-चर्चा करने की कोई बात ही न थी, इस देश के व्यापार-सगठन का कर्ता-धर्ता इगलैंड ही था। सन् १६१६ के शासन-सुधारो के समय इगलैंड को भारत की आर्थिक विषयो मे भी कुछ स्वाधीनता स्वीकार करनी पड़ी। इससे हमारा दूसरे देशों से व्यापारिक सधियाँ करने का कुछ रास्ता खुला।

सन् १६३४ और १६३७ मे भारत ने जापान से व्यापारिक समझौते करके उसके उस वैमनस्य को दूर करने का प्रयत्न किया, जो १६३२ के ओटावा समझौते से हुआ था। उपर्युक्त समझौतो के अनुसार भारत ने जापान के कपड़ों के, और जापान ने भारत की रुई के आयात पर कर लगाने में रियायत करने का निश्चय किया। इससे भारत की रुई की खपत का सवाल हल हुआ।

सन् १६३५ के शासन विधान के अनुसार बर्मा भारत से अलग किया गया, तब से ही भारत का उससे व्यापारिक समझौता होने की बात चली थी। समझौता सन् १६४१ में हुआ, उस समय युद्ध चल रहा था, इसलिए उस समझौते से विशेष लाभ नहीं हुआ।

**स्वतन्त्र भारत और अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार**— गत दो वर्षों से अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार के क्षेत्र मे शाति एव सामञ्जस्य की स्थापना के लिए जो प्रयत्न हुए हैं, उनमे भारत ने भी भाग लिया है। इन प्रयत्नो का अन्तिम उद्देश्य एक अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार-सस्था स्थापित करना है। इस सस्था का एक अधिकार-पत्र होगा, जिसमे आयात-कर कम करने की तथा किन्हीं देशों की विशेष रियायते बन्द करने की व्यवस्था रहेगी।

अक्तूबर १६४७ मे जिनेवा में भारत सरकार ने आस्ट्रेलिया, कनाडा, चीन, फ्रान्स, अमरीका, इंगलैंड और पाकिस्तान आदि छोटे-बड़े २२ राष्ट्रों से व्यापारिक समझौता किया। इसके अनुसार भारत ने उन्हे निम्नलिखित सिद्धान्तो पर आयात-कर सम्बन्धी रियायतें दी हैं—

(१) रियायते ऐसी होनी चाहिएँ, जिनसे देश की आर्थिक व्यवस्था की हानि न हो, बल्कि लाभ हो।

(२) ऐसी वस्तु पर रियायत न दी जाय, जिस पर तीन वर्ष के भीतर पुनर्विचार की आवश्यकता पडे।

(३) रियायतो से देश की अधिक राजस्व-हानि न हो।

अब तक देश विशेष से वस्तु विशेष मँगाने के विषय मे भारत ने जो नीति अपना रखी थी, उसे शिथिल करके अन्य देशो को भी सुविधाएँ प्रदान की जाएँगी।

भारत ने निम्नलिखित मुख्य व्यापारिक वस्तुओं के आयात पर कर सम्बन्धी रियायते दी हैं—दूध और दूध की बनी हुई चीजे, डिब्बाबन्द खाद्य पदार्थ, फल और शाक, निर्दिष्ट रासायनिक पदार्थ, निर्दिष्ट कोलतार के रग, निर्दिष्ट प्रकार की मशीने, मोटर गाड़ियाँ, रेडियो सेट, टाइपराइटर, नेत्र-चिकित्सा-यन्त्र, कच्ची ऊन तथा घरेलू शीतकारक यन्त्र।

भारत को निम्नलिखित मुख्य व्यापारिक वस्तुओं के निर्यात पर कर सम्बन्धी रियायते दी गई हैं—जूट और जूट की बनी हुई चीजें, सूती वस्त्र, काजू, अभ्रक, लाख, नारियल के रेशे की चटाइयाँ, खेल का सामान, कालीन, मसाले, सुगन्धित तेल, चाय और तम्बाकू।

**भारत की आयात-नीति**—भारत-सरकार ने आयात मे न्यूनता या वृद्धि विदेशी विनिमय मुद्रा के उपलब्ध परिमाण के अनुसार की है। सन् १९४८ के आरम्भ से ही आयात के लिए पर्याप्त डालर-विनिमय-मुद्रा मिलना कठिन हो गया था। अतः डालर वाले देशों से तथा स्विटजरलैंड, पुर्तगाल और स्वीडन आदि अन्य दुर्लभ-मुद्रा वाले देशों से आनेवाले माल पर कड़ा नियन्त्रण लगाया गया। केवल बड़ी-बड़ी मशीनों के लिए ही लाइसेन्स देने का निश्चय किया गया। जुलाई १९४८ मे सरकार ने निश्चय किया कि पौडवाले तथा अन्य सुलभ-मुद्रा वाले देशों से आयात होनेवाली कतिपय श्रेणियो की वस्तुओं पर से नियन्त्रण तुरन्त हटा लिया जाय।

**केन्द्रीय निर्यात-नीति**—पिछले वर्ष भारत की निर्यात-नीति पर दो बातों का प्रभाव रहा है—( १ ) विदेशी विनिमय से देश के साधनों को सुरक्षित रखने और उन्नत करने की आवश्यकता, और ( २ ) विश्व की निर्यात-मडियो मे भारत की स्थिति दृढ बनाने की आवश्यकता। विशेषकर प्रशान्त तथा लालसागर के इलाकों और सुदूरपूर्व की मडियों को निर्यात करने की ओर ध्यान दिया गया, जहाँ योरपियन देशों और जापान का

मुकाबला न रहने के कारण भारत के लिए अच्छा व्यापारिक भविष्य है। इस बात पर जोर दिया गया कि देश की अन्तर्राष्ट्रीय देनदारियों की कमी को पूरा करने के लिए हमे ७५ करोड से १०० करोड रुपए तक की कीमत का सामान निर्यात करने के लिए प्रयत्न करना चाहिए। चालू वर्ष ( १९४८ ) मे निर्यात को बढाने के उद्देश्य से वस्तुओं का अनियन्त्रण करने तथा लाइसेन्स देने में बहुत छूट दी गई। दुर्लभ मुद्रा के क्षेत्रों में भारतीय सामान का निर्यात करने की विशेष व्यवस्था की गई।

**व्यापार-नीति और अन्तर्राष्ट्रीयता**—इस अध्याय मे हमने यह बतलाया है कि हमे अपनी आयात और निर्यात मे किन-किन बातों का ध्यान रखना चाहिए, तथा आवश्यकतानुसार उन पर किस प्रकार नियन्त्रण करना चाहिए। इन बातों को पढ कर कुछ लोग हम पर अन्तर्राष्ट्रीयता-विरोधी होने का आक्षेप कर सकते हैं। परन्तु स्मरण रहे कि हमे किसी भी सुन्दर शब्द के मोह-जाल मे न पडकर, गम्भीर विचार करना चाहिए। हमे वह 'विश्वबन्धुत्व' या 'अन्तर्राष्ट्रीयता' अभीष्ट नहीं है, जो हमे परावलम्बी बनाए। प्रत्येक व्यक्ति की भाँति राष्ट्र को भी जीवित जाग्रत रहना चाहिए और इसलिये अपने जीवन-निर्वाह के आवश्यक पदार्थ स्वय उत्पन्न तथा तैयार करने चाहिएँ; विशेषतया, जबकि उस देश मे आवश्यक कच्चे पदार्थ काफी उत्पन्न होते हों, या उत्पन्न होने की अनुकूलता हो। कोई भी राष्ट्र अपने जीवन-निर्वाह के लिए परावलम्बी रहकर अन्तर्राष्ट्रीय एकता स्थापित करने मे विशेष उपयोगी नही हो सकता।

हम किसी को हानि पहुँचाना या किसी का शोषण करना नही चाहते, तो हम यह भी नहीं चाहते कि दूसरे राष्ट्र हमे अपने स्वार्थ या पूँजीवाद का शिकार बना कर हमारे विकास को रोकें। अन्य क्षेत्रों की भाँति, व्यापार-क्षेत्र मे भी हमारी नीति 'जीओ और जीने दो' की होनी चाहिए।

**विशेष वक्तव्य**—पिछली सदी मे भारत का अधिकाश व्यापार इगलैंड के साथ रहा है, उसका एक मुख्य कारण, भारत पर इगलैंड का प्रभुत्व होना था। अब भारत स्वतत्र है, पर अभी वह पिछले संस्कारों से मुक्ति नही पा सका। हम पहले बता आए हैं कि इगलैंड ने इसे पौंड पावने के पाश मे फँसा रखा है। इसलिए अभी कुछ समय भारत बहुत सा सामान 'स्टर्लिंग ब्लाक' से, अर्थात् ब्रिटिश साम्राज्य आदि के कुछ खास-खास देशों से लेने के लिए मजबूर है। ऐसी परिस्थिति में वह मनचाही तरक्की नहीं कर पा रहा है। पर कुछ समय में इसमें यथेष्ट सुधार हो जायगा।

स्वतंत्र भारत अब अन्य कई देशों से व्यापारिक सधि कर अपना

निर्यात-व्यापार बढ़ाने की चेष्टा कर रहा है। इगलैंड, अमरीका और योरप के देशो के अलावा, वह खासकर दक्षिण-पूर्व तथा सुदूर पूर्व के देशो से व्यापार बढ़ाने की कोशिश मे है। भारत सरकार का एक विभाग व्यापारिक जानकारी और आँकडो सम्बन्धी कार्य करता है। साथ ही इगलैंड, अमरीका, आस्ट्रेलिया, अफ्रीका और अफगानिस्तान आदि देशो मे भारत के व्यापारिक राजदूत हैं, जो वहाँ भारत के व्यापारिक हितों का ध्यान रखते हैं। आशा है, थोड़े ही अर्से मे स्वतत्र भारत अन्य क्षेत्रो की तरह विदेशी व्यापार के क्षेत्र मे भी समुचित उन्नति कर सकेगा, और साथ ही अपनी उत्कृष्ट व्यापार-नीति से ससार मे अपनी महत्ता स्थापित करेगा।

**व्यापार का आदर्श**—हम पिछले अध्याय मे लिख चुके हैं कि व्यापार मे ईमानदारी आदि सद्गुणों की बहुत आवश्यकता है। विदेशों मे यदि हम भारतवर्ष का गौरव स्थापित करना चाहते हैं तो यह हमारी ईमानदारी और सद्व्यवहार से ही हो सकता है। हमे ऐसा व्यापार करना चाहिए कि भारतवर्ष मे बने हुए ( 'मेड-इन-इडिया' ) का अर्थ शुद्ध, खरा, बे-मिलावट का, और बढिया हो जाय। जो आदमी अपने स्वार्थ के लिए बाहर खराब और घटिया, अथवा वजन या सख्या मे कम माल भेजते हैं, वे अपनी साख तो खोते ही हैं, देश का नाम भी बदनाम करते हैं। हमारी देश-भक्ति का तकाजा है कि हम अपने शुद्ध और निष्कपट व्यवहार से देश-देशान्तर में भारतवर्ष का गौरव बढाने वाले हों।

## अभ्यास के प्रश्न

१—भारतीय विदेशी व्यापार की मुख्य विशेषताओ को बताइए। पिछले वर्षों मे भारत का निर्यात व्यापार क्यों गिर गया है ? ( १६३७, १६३५ )

२—भारत के मुख्य मुख्य पॉच निर्यात तथा पॉच आयात वस्तुओं के नाम लिखिए। भारत के तीव्र औद्योगीकरण का यहाँ के विदेशी व्यापार पर क्या असर पड़ेगा ? (१६३३)

३—स्थल-मार्ग से होने वाले भारतीय विदेशी व्यापार का हाल सक्षेप में लिखिए।

४—विदेशी वस्तुओं के बहिष्कार के क्या आर्थिक परिणाम होंगे ?

५—लोहा, फौलाद, सूती कपड़ा और चीनी के आयात कम होने के क्या कारण हैं ?

६—विदेशी व्यापार की वृद्धि से किन दशाओं में देश को लाभ और किन दशाओं में देश को हानि होती है ?

७—महायुद्ध का भारत के विदेशी व्यापार पर क्या प्रभाव पड़ा ?

---

# उन्तीसवाँ अध्याय

# मुद्रा

**विनिमय का माध्यम** ( Medium of Exchange )—पहले बताया जा चुका है कि मनुष्यों के लिए पदार्थों का अदल-बदल करना अनिवार्य है। प्राचीन काल में दो पदार्थों के पारस्परिक अदल-बदल के लिए कोई तीसरी वस्तु माध्यम नहीं होती थी। इससे बड़ी कठिनाई पड़ती थी। जो वस्तु हमारे पास अधिक होती थी, उसके लेने वाले, सब समय और सब जगह नहीं मिलते थे। फिर,जिन मनुष्यों को हमारी चीज की जरूरत होती थी,वे सभी हमें हमारी आवश्यकता की वस्तु नहीं दे सकते थे। अतएव हमें ऐसा आदमी ढूँढना पड़ता था जिसमें एक साथ दो बातें हों—वह हमारी बनाई हुई वस्तु ले सके और हमारी जरूरत की चीज, बदले में, दे भी सके। इस कठिनाई को दूर करने के लिए भिन्न-भिन्न वस्तुएँ विनिमय का माध्यम बनाई गईं। भारतवर्ष के देहातों में, अब भी, अन्न के बदले शाक-भाजी, लकड़ी, उपले आदि वस्तुएँ मिलती हैं। एक आदमी चीज बेचकर बदले में अन्न लेता है और फिर उस अन्न के बदले में, अपनी आवश्यकता की दूसरी वस्तुएँ। इस प्रकार अन्न विनिमय के माध्यम का काम देता है।

इसमें सन्देह नहीं कि अन्न की आवश्यकता सब को होती है, परन्तु माध्यम के लिए उपयोगी होना ही काफी गुण नहीं है। अन्न से छोटी-छोटी मात्रा के विनिमय का कार्य अवश्य चल सकता है, परन्तु बड़ी मात्रा के विनिमय में इससे बड़ी असुविधा होती है। मान लीजिए यदि सौ मन रुई बेचना है और उसके बदले में पाँच सौ मन गेहूँ मिलता है, तो इतने भारी वजन को, एक जगह से दूसरी जगह ले जाने में क्या कम कठिनाई पड़ेगी ? फिर अन्न ऐसा पदार्थ है, जो बहुत समय तक अच्छी दशा में नहीं रहता, उसके खराब हो जाने अथवा चूहे या कीड़ों द्वारा खाए जाने की आशंका रहती है। अतः ज्यों-ज्यों मानव समाज में सभ्यता बढ़ती गई, यह विचार पैदा होता गया कि विनिमय का कोई इससे अच्छा माध्यम निश्चित किया जाय।

माध्यम का कार्य वही चीज भली भाँति कर सकती है, जिसमे ये गुण हों—(१) उपयोगिता (२) चलन अर्थात् ले जाने का सुभीता, (३) अक्षय-शीलता ,अर्थात् जल्दी खराब या नाश न होना, (४) विभाजकता या टुकडे हो सकना, (पशु आदि के विभाग नही हो सकते) (५) मूल्य मे स्थायित्व होना, अर्थात् शीघ्र परिवर्तन न होना ' (६) पहचान ( इसी मे उसकी चिह्न या अक्षर धारण करने की शक्ति भी सम्मिलित है ) ।

यथेष्ट अनुभव और प्रयोगों के पश्चात् लोगों को धातुओं से माध्यम का काम लेने की बात सूझी । यदि किसी को रुई क बदले मे अन्न लेना हो, तो वह पहले रुई के बदले मे धातु ले ले, और फिर उस धातु के बदले मे अन्न । इस रीति मे विनिमय दो बार करना पडता है, किन्तु, तो भी, यह रीति सरल है । अतः माध्यम के लिए धीरे-धीरे धातुओं का, और उनमे भी विशेषतः सोने-चाँदी का, अर्थात् द्रव्य का चलन बढ गया । क्रमशः धातुओ के सिक्के बनने लगे ।

सबसे अच्छा सिक्का वह है ( १ ) जिसकी नकल न की जा सके, (२) जिससे यदि कुछ धातु निकाल ली जाय, तो फौरन पता लग जाय (३) जिससे धातु, रगड़ के कारण घिस जाने पर , कम न हो जाय, और (४) जो अपने समय की कला का एक खास नमूना हो ।

**द्रव्य के कार्य; उत्पत्ति में सहायता**—द्रव्य का प्रमुख कार्य यह है कि वह विनिमय का माध्यम है । विनिमय की आवश्यकता पहले बतायी जा चुकी है । द्रव्य ने विनिमय के माध्यम के रूप मे, उत्पत्ति मे विलक्षण सहायता दी है । यदि मनुष्यों को यह आशा न हो कि वे अपने पारिश्रमिक के बदले द्रव्य पा सकेंगे, जिससे नाना प्रकार की वस्तुएँ खरीदी जा सकती हैं, तो वे विविध वस्तुएँ न बनाकर केवल उन्हीं के बनाने का ध्यान रखें, जिनकी स्वय उनको अपने उपयोग के लिए आवश्यकता हो । कोई आदमी किसी विशेष वस्तु की उत्पत्ति के लिए विशेष कुशलता प्राप्त न करता, श्रम विभाग जो बड़ी मात्रा की उत्पत्ति की जान है, न होता और नाना प्रकार की वस्तुएँ न बनतीं ।

**वस्तुओं के मूल्य का माप**—यदि द्रव्य न हो तो हम विविध वस्तुओं के मूल्य का कुछ ठीक अनुमान नहीं कर सकते । प्रत्येक वस्तु की उपयोगिता भिन्न-भिन्न व्यक्तियों की रुचि, स्थिति आदि के अनुसार भिन्न-भिन्न होती है । द्रव्य के द्वारा ही हम सब के मूल्य का हिसाब लगाते हैं, और इस प्रकार उनके पारस्परिक मूल्य की तुलना कर सकते हैं । एक आदमी के पास

गत वर्ष के अन्त मे कुछ वस्तुएँ निर्धारित परिमाण मे थी, अब इस वर्ष के अन्त मे कुछ वस्तुओं का परिमाण घटा है, कुछ का बढा है, कुछ वस्तुएँ अब नहीं रही हैं, एव कुछ नयी वस्तुएँ हो गई हैं। ऐसी दशा मे द्रव्य के रूप मे कोई व्यापक मूल्य-मापक वस्तु होने पर ही यह कहा जा सकता है कि उसकी आर्थिक स्थिति अब पूर्वापेक्षा अच्छी है, या खराब। इसी प्रकार दो व्यक्तियो या देशों की आर्थिक स्थिति की तुलना द्रव्य द्वारा ही की जा सकती है।

**मूल्य का संग्रह**—द्रव्य ऐसी वस्तु है, जिसका सग्रह सुविधा-पूर्वक हो सकता है। यदि कोई आदमी अन्न का सग्रह करके रखना चाहे तो उसके लिए बहुत स्थान की आवश्यकता होगी। उसकी कीमत मे भी बहुत घट-बढ हो सकती है। फिर यदि किसी समय उस आदमी की यह इच्छा हो जाय कि अन्न की जगह कपडे का सग्रह करूँ तो अन्न का मूल्य साधारण-तया कम ही मिलने की सम्भावना है। परन्तु उपर्युक्त व्यक्ति द्रव्य का सग्रह करे तो उसके लिए बहुत कम स्थान की जरूरत होगी, कालान्तर मे द्रव्य के मूल्य मे विशेष घट-बढ भी न होगी। साथ ही वह आदमी उस द्रव्य द्वारा भविष्य मे जो वस्तु चाहे ले सकेगा। इस प्रकार द्रव्य का सग्रह मूल्य का सग्रह करना है। इसीलिए आदमी जब कुछ जोड़ कर रखना चाहते हैं तो अन्न वस्त्रादि का इतना सग्रह नहीं करते, जितना द्रव्य का सग्रह करते हैं, कारण कि द्रव्य का संग्रह मूल्य का सग्रह है, इसके द्वारा चाहे जो वस्तु खरीदी जा सकती है।

**लेन-देन का साधन**—यों तो आदमी कभी-कभी अन्नादि अन्य वस्तुएँ लेकर उन्हे उसी रूप मे चुकाते भी हैं, पर इसमे लेने वाले तथा देने वाले दोनों को असुविधा होती है। कल्पना करो एक आदमी को पाँच मन गेहूँ, एक मन चावल और तीन सेर गुड़, दस सेर तेल एव पाँच सेर घी लेना है। इसकी सम्भावना बहुत कम है कि ये सब चीजे उसे एक ही आदमी से मिल सकें। इस प्रकार उसे कई आदमियों से सम्बन्ध स्थापित करना पडेगा। इसके विपरीत, यह कार्य बहुत सरलता-पूर्वक हो सकता है कि वह एक आदमी से द्रव्य उधार ले ले और इस द्रव्य से अपने आवश्यकता-नुसार विविध वस्तुएँ खरीद ले। फिर, वस्तुओं के रूप मे ऋण चुकाना भी बहुत असुविधाजनक है। यदि वस्तुओं का मूल्य घट जाता है तो ऋणदाता को पूर्व परिमाण मे वस्तुएँ लेने से घाटा रहता है, और यदि मूल्य बढ जाता है तो ऋण चुकाने वाले का भार बढ जाता है। इसके विपरीत द्रव्य लेने और देने मे ऐसी बात नहीं होती, कारण कि यद्यपि इसके मूल्य मे कुछ

परिवर्तन तो होता है, पर वह बहुत ही कम होने मे ऋण देने अथवा लेने वाले को विशेष अखरता नही।

ऊपर द्रव्य के चार कार्य बताये गये हैं, इनमे से प्रथम दो मुख्य हैं और पिछले दो गौण हैं।

**प्रामाणिक ( Standard ) और सांकेतिक ( Token ) सिक्का**—सिक्के मूल्य के विचार से दो प्रकार के होते हैं—प्रामाणिक और साकेतिक। 'प्रामाणिक सिक्का' उस सिक्के को कहते हैं, जिसकी बाजारू कीमत उस सिक्के मे लगी हुई धातु की कीमत के लगभग हो। जिस देश मे इस सिक्के का चलन होता है, वहाँ के आदमी अपनी आवश्यकता के समय धातु तथा ढलाई-खर्च आदि का साधारण शुल्क देकर नये सिक्के ढलवा सकते हैं अथवा मोल ले सकते हैं। भारतवर्ष मे सन् १८९३ ई० तक ऐसी ही व्यवस्था थी। ऐसे सिक्कों को गलाने मे विशेष हानि नही होती।

'साकेतिक सिक्का' उस सिक्के को कहते हैं जिसकी बाजारू कीमत उस सिक्के मे लगी हुई धातु की कीमत से बहुत अधिक होती है। उदाहरणवत् भारतवर्ष मे रुपया सांकेतिक मुद्रा है; इसमे जितनी चाँदी होती है, उसकी क़ीमत बाजार मे प्रायः सात आने से नौ आने तक रही है, किन्तु सरकार ने उसकी क़ीमत सोलह आने ठहरा रक्खी है। इन सिक्कों के प्रचलित मूल्य का आधार सरकारी कानून तथा सरकार की साख है। विदेशों मे ऐसे सिक्कों का मूल्य बहुत कम—उनमे लगी हुई धातु की कीमत के लगभग—होता है। जब सरकार की साख जाती रहती है, अथवा सरकार बदल जाती है, तो स्वदेश मे भी इन सिक्कों की क़ीमत बहुत गिर जाती है।

साकेतिक रुपयो के चलन से जन साधारण की प्रवृत्ति, चाँदी के सस्ते होने की हालत मे, नकली रुपये बनाने की ओर, और चाँदी के महँगे होने की सूरत मे, रुपए गलाने की ओर होती है। इस प्रकार साकेतिक मुद्रा-प्रणाली, दोनों हालतों मे, असुविधा-जनक है। इस असुविधा को दूर करने का यही उपाय है कि लोगो को अपनी अपनी धातु के सिक्के ढलवाने के लिए टकसाल खुली रहे।

**परिमित और अपरिमित क़ानून ग्राह्य ( Legal Tender ) सिक्के**—भारतवर्ष मे पैसा ताँबे का, इकन्नी निकिल का, दुअन्नी और चवन्नी निकिल एव चाँदी की हैं। ये सिक्के मनमानी संख्या मे नहीं चल सकते, क्योंकि ये एक परिमित सख्या से अधिक कानूनन ग्राह्य नहीं हैं। इन सिक्कों को भारी ऋण मे लेने के लिए कोई वाध्य नही किया जा

सकता। इसके विपरीत, रुपया (तथा नोट,) अपरिमित कानून ग्राह्य सिक्के हैं। किसी आदमी को दूसरे आदमी को चाहे जितनी रकम देनी हो, वह उस रकम को रुपयों ( या नोटों ) के रूप मे दे सकता है। रुपया पाने वाला उसे स्वीकार करने से इनकार नही कर सकता। उदाहरण वत् वह यह नही कह सकता कि मुझको यह रकम गिन्नियों मे दो।

यह भी कहा जा सकता है कि रुपया भारतवर्ष का मुख्य सिक्का है और अठन्नी, चवन्नी, दुअन्नी, इकन्नी और पैसा आदि सहायक सिक्के हैं।

**मुद्रा ढलाई, स्वतत्र और परिमित**—प्रायः सभ्य देशो मे सिक्का ढालने का अधिकार अधिकतर वहाँ की सरकार को ही होता है। सरकार के अतिरिक्त यह अधिकार जनसाधारण को, अथवा सरकार द्वारा नियुक्त किसी बैंक या सस्था को भी हो सकता है। सिक्का ढालने की जगह को टकसाल कहते हैं।

कुछ देशो मे टकसाल जनता के लिए खुली रहती है, अर्थात् जनता को इस बात की स्वतत्रा होती है कि वह धातु टकसाल मे ले जाय और उसके सिक्के ढलवा ले। यदि सरकार जनता से बिना कुछ शुल्क लिए ही उसके वास्ते सिक्के ढाल देती है तो यह मुद्रा ढलाई स्वतत्र और नि.शुल्क कहलाती है। सन् १६३१ तक इगलैंड मे पौड ढलाने के लिए ऐसी ही प्रथा थी। कुछ देशों मे सरकार 'मुद्रा ढलाई' नामक शुल्क लेती है, वह शुल्क इतना ही होता है, जितना सरकार को खर्च पड़ता है, उससे अधिक नही। यह प्रथा फ्रास मे है। इसके विपरीत यदि सरकार सिक्का ढलवाने वालो से इस शुल्क की अपेक्षा कुछ अधिक लेती है तो यह अधिक रकम 'मुद्रा-ढलाई लाभ,' कही जाती है। यह प्रायः इसलिए ली जाती है कि जनता को टकसाल मे धातु लाकर सिक्के ढलवाने का उत्साह न हो। जिन देशो मे टकसाल जनता के लिए खुली हुई नही होती, वहाँ सरकार धातु खरीदती है, उसके सिक्के ढालती है और उन्हे जनता मे प्रचलित करती है। इसे परिमित मुद्रा-ढलाई कहते हैं। भारतवर्ष मे ऐसा ही होता है।

**द्रव्य को चलन-पद्धति, एक-धातु-चलन**—भिन्न-भिन्न देशों मे वहाँ की तत्कालीन परिस्थिति के अनुसार किसी चलन-पद्धति का विकास हो जाता है, तथापि मुख्य सिद्धान्त सब जगह समान ही होते हैं। मुख्य-मुख्य चलन-पद्धतियाँ निम्नलिखित हैं :—

१—एक-धातु-चलन

२—द्वि-धातु-चलन

३—स्वर्ण-विनिमय-चलन

एक-धातु-चलन-पद्धति मे एक ही धातु के सिक्के प्रामाणिक तथा कानूनन ग्राह्य सिक्कों के रूप मे चलते हैं, वह धातु सोना हो या चाँदी। प्रायः एक-धातु-चलन-पद्धति में सोने के सिक्कों का ही चलन होता है। जिम देश मे चलन-पद्धति होती है, वहाँ यह आवश्यक नही है कि किसी दूसरी धातु के सिक्कों का बिलकुल चलन ही न हो, और न यह ही जरूरी है कि वह सब मुद्रा धातु की ही हो अर्थात् कागजी मुद्रा ( नोट आदि ) का चलन न हो। आवश्यक बात इतनी ही है कि जहाँ एक-धातु-चलन-पद्धति है, उदाहरणवत् सोने का सिक्का प्रमाणित माना जाता है, अन्य सिक्के केवल सहायक सिक्को के तौर से बर्ते जाते है, और उन सिक्कों वाला यदि चाहे तो अपने सब सिक्को का मूल्य ( वे धातु के हो या वे कागजी सिक्के हों ), स्वर्ण-सिक्को के रूप मे ले सकता है। एक-धातु-चलन-पद्धति मे टकसाल जनता के लिए खुली रहती है, उसमे आदमी आवश्यक धातु देकर स्वतन्त्रता-पूर्वक अपने सिक्के ढलवा सकते हैं।

**द्वि-धातु-चलन-पद्धति** ( Bimetalism )—इस चलन-पद्धति मे, देश मे दो धातुओं के सिक्कों का चलन साथ-साथ ही होता है। दोनो प्रकार के सिक्के प्रामाणिक तथा कानूनन ग्राह्य होते हैं। कोई आदमी अपना ऋण उनमे से चाहे जिस सिक्के मे चुका सकता है, अथवा यह भी कर सकता है कि वह कुछ ऋण एक प्रकार के सिक्को मे चुकावे और शेष ऋण दूसरे प्रकार के सिक्कों मे। टकसाल दोनों धातुओं के सिक्को के लिए खुली होती है और दोनो धातुओ के विनिमय का अनुपात कानून द्वारा निर्धारित रहता है। जब तक यह अनुपात वही होता है जो इन धातुओ के विनिमय का बाजार में होता है, (उदाहरणवत् सोने और चाँदी के मूल्य मे कानूनी अनुपात २४:१ हो, और बाजार मे भी एक तोला सोने के बदले चौबीस तोले चान्दी मिलती हो ), यह चलन पद्धति सफलता-पूर्वक बनी रहती है। परन्तु कानूनी तथा बाजारी अनुपात मे तनिक भी अन्तर हो जाने पर इस चलन -पद्धति पर आघात हो जाता है। जिस धातु का मूल्य बाजार मे गिर जाता है उसके ही सिक्को का चलन रह जाता है, दूसरी धातु का सिक्का बाजार से हट जाता है; आदमी दूसरी धातु के सिक्को का अन्य उपयोग करने लगते हैं, उदाहरणवत वे उन सिक्कों को सग्रह करने लग जाते हैं, या उन्हे गला कर उनकी धातु बेचकर लाभ उठाने लगते हैं, या उनसे विदेशी व्यापारियों का भुगतान करते हैं।

**ग्रेशम का नियम**—ऊपर घटिया सिक्के द्वारा बढ़िया सिक्के को बाजार से हटा दिये जाने की बात कही गयी है। इसे ग्रेशम का नियम कहते

हैं, कारण कि सर्वप्रथम सर टामस ग्रेशम ने ही इस बात की ओर जनता का ध्यान आकर्षित किया था। यह नियम इस प्रकार बताया जा सकता है कि 'प्रत्येक देश मे, घटिया सिक्का बढिया सिक्के के चलन को हटा देता है'। द्विधातु-चलन-पद्धतिवाले देश मे इस नियम के व्यवहृत होने का उल्लेख पहले किया जा चुका है। परन्तु एक-धातु-चलन-पद्धति मे भी यह नियम लागू होता है। प्रायः देखने मे आता है कि यदि किसी आदमी के पास बीस सिक्के हों और उनमे से दो ऐसे हों जो नये हों, और शेष में से कुछ पुराने और कुछ घिसे हुए हों तो वह आदमी पहले पुराने और घिसे हुए सिक्कों को ही चलाना चाहता है, जहाँ तक सम्भव होगा, वह अपने दो नये सिक्कों को अपने पास रखेगा। हाँ, यदि उसे बीस के बीस ही खर्च करने हों, तो उपर्युक्त नियम का प्रश्न उपस्थित नही होता, वह दो नये सिक्कों को अपने पास रखने मे असमर्थ है।

**स्वर्ण-विनिमय-चलन**—जब किसी देश मे, आन्तरिक व्यवहार के लिए किसी कागज आदि सस्ती वस्तु के सिक्के का चलन हो और बाह्य व्यापार के लिए उस सिक्के को चलानेवाला सरकार ( या बैंक आदि ) उन सिक्को के बदले में अन्तर्राष्ट्रीय मुद्रा अर्थात् सोना देने का जिम्मेवारी लेती है तो उसे स्वर्ण-विनिमय-चलन-पद्धति कहते हैं। इस पद्धति का उद्देश्य यह होता है कि जनता को स्वर्ण-मुद्रा का सब लाभ भी मिल जाय और देश मे सांकेतिक मुद्रा के चलन होने से स्वर्ण का उपयोग बहुत कम हो, सोने के सिक्को के घिसने आदि की हानि न हो और सोना अन्य देशो को उधार देकर उस पर सूद प्राप्त किया जाय।

**भारतवर्ष मे प्रामाणिक सिक्के**—सिक्कों के सम्बन्ध मे साधारण सिद्धान्त की बात बतला कर हम अब भारतवर्ष के सिक्कों का वर्णन करते हैं। पहले उनका सक्षिप्त इतिहास जान लेना आवश्यक है। भारतवर्ष मे सिक्के का चलन बहुत प्राचीन समय से रहा है। ऋग्वेद मे 'निष्क' नामक सोने के सिक्के का उल्लेख मिलता है। रामायण तथा महाभारत काल मे उसके साथ 'सुवर्ण' नाम के एक अन्य सोने के सिक्के का प्रमाण मिलता है। उस समय यहाँ सोने की बहुतायत थी, और चाँदी हीन दृष्टि से देखी जाती थी। ईसा से लगभग ५०० वर्ष पूर्व यहाँ चाँदी के भी सिक्के बनने लगे। पाणिनी ने चाँदी के सिक्के 'रौप्य' का उल्लेख किया है। सम्भव है, इसी 'रौप्य' का अपभ्रंश आधुनिक रुपया हो। कौटिल्य के समय मे सोने, चादी तथा ताम्बे के सिक्के प्रचलित थे, यह हमने विस्तारपूर्वक अपनी 'कौटिल्य के आर्थिक विचार' पुस्तक मे बताया है।

अस्तु, मुसलमानों के आने के पहले तथा कुछ समय पीछे तक भारतवर्ष में मुख्य रूप से मोहर आदि सोने के सिक्कों का प्रचार रहा। चॉदी, ताम्बे और लोहे के सिक्के भी बनते थे, परन्तु उनका प्रचार कम था। बहुत कम कीमत की चीजों के लेन-देन मे कौड़ियो का व्यवहार होता था। दिल्ली के सुलतान अल्तमश ने, सन् १२३३ ई० मे, १६५ ग्रेन तौल का टक नामक सिक्का जारी किया। सन् १५४२ ई० मे बादशाह शेरशाह ने 'टक' के बदले लगभग १८० ग्रेन तौल का 'रुपया' नाम का सिक्का प्रचलित किया। उत्तरी भारत में चाँदी का सिक्का क्रमशः प्रामाणिक सिक्का हो गया।

सन् १७६६ मे ईस्ट इडिया कम्पनी ने दो धातुओं के सिक्कों का चलन स्थापित करने की—अर्थात् सोने और चॉदी के सिक्को के मूल्य मे कानूनी अनुपात निश्चय करने की—कोशिश की। उसकी सोने की मोहरों की कीमत पहले १६ 'सिक्के रुपए' लगाई गई, सन् १७६६ मे नई मोहरें १६ सिक्के रुपये की ठहराई गई। अठारहवी सदी के अन्त मे यहाँ अनेक प्रकार के सिक्के काम मे आते थे। इससे व्यापार आदि मे बड़ी असुविधा होती थी। इसे हटाने के लिए कम्पनी ने अपने अधिकार-क्षेत्र मे उस 'सिक्के' रुपए को प्रामाणिक सिक्का स्वीकार किया, जिसे वह कलकत्ते मे ढालती थी। सन् १८३५ मे चॉदी के रुपए को भारत-भर का एकमात्र कानून ग्राह्य सिक्का कर दिया गया। सन् १८५३ ई० मे लार्ड डलहौजी ने यह आज्ञा निकाली कि सरकारी खजाने से मोहरें न भुनने पावे। इससे भारतवर्ष से सोने के सिक्के का प्रचार उठ गया।

**भारतवर्ष में सांकेतिक मुद्रा**—मुद्रा के प्रश्न पर विचार करने के लिए, यहाँ सन् १८६२ मे, लार्ड हरसेल की अध्यक्षता मे, एक कमेटी नियुक्त की गई। इसकी सिफारिश से सन् १८६३ ई० मे, करेंसी-कानून पास हुआ। इससे (१) जन-साधारण को यह अधिकार न रहा कि वह अपनी चॉदी टकसाल मे ले जाकर उसके रुपए ढला सके, सिर्फ सरकार को ही रुपए ढालने का अधिकार रहा। (२) सावरेन का मूल्य १५) रखा गया।

टकसाल बन्द कर देने तथा उपर्युक्त व्यवस्था करने से सांकेतिक मुद्रा-प्रणाली प्रचलित हो गई। सरकार को रुपए के विदेश-सबन्धी विनिमय मे तो सुभीता हो गया, परन्तु देश को बड़ी विपत्ति का सामना करना पड़ा। लेखनी की एक चोट से देश भर की समस्त चॉदी की कीमत मे लगभग ३५ फी सदी की कमी हो गई। पहले, टकसाल मे सौ तोले चॉदी देने से लगभग १०६ रुपये बन सकते थे, किन्तु अब उसकी कीमत केवल ७० रु० के लगभग रह गई। सन् १८७७ ई० के दुष्काल मे करोड़ो रुपये के आभूषण टकसाल में

रुपये ढालने के लिए भेजे गए थे। परन्तु अब इस नई व्यवस्था के कारण गहनों के बदले बराबर की तौल के रुपए नहीं मिल सकते थे, और कम रुपये मिलने से बाजार मे माल भी कम मिलता था। अतएव इस व्यवस्था ने सन् १८६७-६८ ई० के भयंकर अकाल मे मरते हुओ को और मारा; और देश के शिल्प, व्यवसाय और वाणिज्य को भी भारी धक्का पहुँचाया।

**भारतवर्ष के वर्तमान सिक्के**—किसी-किसी देशी राज्य को अपने अलग सिक्के ढालने का अधिकार था, उन सिक्कों का व्यवहार उस राज्य मे ही परिमित रहता है, जो उन्हे जारी करता है। अब सब राज्यो को अपने यहाँ भारतीय रुपए को वही स्थान देना होता है, जो इसे भारतीय सघ मे प्राप्त है। यहाँ रुपया चाँदी का है, इसका वजन १८० ग्रेन है। यहाँ चाँदी के अन्य सिक्को अर्थात् अठन्नी, चवन्नी और दुअन्नी का वजन उत्तरोत्तर आधा है—क्रमशः ९०, ४५ और साढ़े बाईस ग्रेन। सन् १९३९ तक ढले हुए रुपयों तथा उपर्युक्त अन्य सिक्को मे, वजन के हिसाब से १२ मे से ११ हिस्से चाँदी होती थी, और १ हिस्सा मिलावट। ताबे के सिक्के बगाल अहाते मे सन् १८३५ के कानून से, और बम्बई और मदरास अहातो मे १८४४ के कानून से जारी किए गए थे। ये सिक्के अधन्नी, पैसा, धेला (आधा पैसा), पाई (एक-तिहाई पैसा) हैं। सन् १९०६ के कानून से निकल की इकन्नी जारी करने की व्यवस्था हुई।

ऊपर बताया जा चुका है कि भारतवर्ष मे जो रुपया प्रचलित है, उसमे लगी हुई धातु का मूल्य रुपए के सांकेतिक मूल्य से बहुत कम है। सरकार को उसे ढालने मे बहुत लाभ रहता है। इस लाभ की रकम पहले एक कोष मे जमा रहती थी उसे मुद्रा-ढलाई-लाभ-कोष (गोल्ड स्टैंडर्ड रिजर्व) कहते हैं। अब लाभ की रकम सरकारी आमदनी मे जमा कर ली जाती है।

**युद्ध का प्रभाव**—पहले योरपीय महायुद्ध (सन् १९१४ १८) के समय, रुपए से कम कीमत वाले चाँदी के सिक्को को घटिया धातु मे रखने और इस प्रकार चाँदी को बचाने का निश्चय किया गया। इसके फल-स्वरूप निकल की दुअन्नी सन् १९१७-१८ मे, और निकल की चवन्नी तथा अठन्नी १९१९ में जारी की गई। इनमें से निकल की अठन्नी का चलन पीछे बन्द कर दिया गया।

दूसरे महायुद्ध के समय, सिक्कों में लगी हुई चाँदी आदि की और अधिक बचत करने का विचार हुआ। सन् १९३९ के बाद दुअन्नी तो चाँदी की ढाली ही नही गई। सन् १९४० से चवन्नी, अठन्नी और रुपए मे आधी चाँदी और आधी मिलावट रखने का नियम किया गया। इस प्रकार, जहाँ

पहले इनके १२ हिस्से वजन मे चॉदी ११ हिस्से रहती थी, अब वह केवल ६ हिस्से ही रखी जाने लगी। कुछ समय बाद अधिक चॉदी वाले पहले सिक्के कानून-ग्राह्य न रहे। सन् १६४२ ई० से निकल की इकन्नी और दुअन्नी मे मिलावट बढ़ाई गई, और, नई अधन्नी जारी की गई जिसमे निकल के साथ काफी मिलावट है। सन् १६४३ मे नए ढग का पैसा चलाया गया, जो पहले के पैसे से आकार मे छोटा, और वजन मे ७५ ग्रेन की जगह ३५ ग्रेन है, और जिसके बीच मे गोल सुराख है। इन परिवर्तनों के साथ धेले और पाई का ढालना बन्द कर दिया गया।

**भारतवर्ष के लिए सोने का सिक्का**—सन् १८६८ ई० में भारतवर्ष की मुद्रा-व्यवस्था पर विचार करने के लिए सर हेनरी फाउलर की अध्यक्षता मे एक कमेटी बैठी। उसके प्रस्ताव के अनुसार सन् १८६६ ई० मे सावरेन भारत का प्रचलित सिक्का बना दिया गया। उसी वर्ष भारत के अर्थ-मत्री ने यह घोषित किया था कि कुछ ही सप्ताहों मे, बम्बई मे सोने की टकसाल खोल दी जायगी, परन्तु विलायत के कोषाधिकारियो के विरोध के कारण यह प्रस्ताव सन् १६०३ ई० में बिलकुल रद्द कर दिया गया।

सन् १६१० मे सर जेम्स मेस्टन ने साफ-साफ शब्दों मे स्वीकार किया कि वर्तमान मुद्रा-प्रणाली के दोष सोने की मुद्रा चलाने पर ही दूर हो सकते हैं। सन् १६१२ ई० मे सर विट्ठलदास थेकरसी ने भारतीय व्यवस्थापक सभा मे प्रस्ताव किया कि बिना टकसाली खर्च लिए जनसाधारण के सोने के सिक्के ढाले जायॅ। सब भारतीय सदस्यों ने इसका समर्थन किया। यद्यपि यह पास न हुआ, तो भी भारत-सरकार ने भारत-मत्री से, भारत मे सावरेन ढालने की एक टकसाल खोलने का अनुरोध किया। किन्तु भारत-मंत्री ने दस रुपए का सोने का नया सिक्का चलाने का प्रस्ताव किया, इसे भारत-सरकार ने स्वीकार कर लिया। १६१३ ई० मे भारत-सरकार के, माटेग्यू-कम्पनो द्वारा, गुप्त रूप से चॉदी खरीदने पर पार्लियामेट मे एक जोशीली बहस हुई। परिणाम-स्वरूप चेंबरलेन कमीशन की नियुक्ति हुई। इसने फाउलर-कमेटी के कुछ प्रस्तावो को रद्द कर दिया, और वर्तमान व्यवस्था को स्थिर रखने का अनुरोध किया। युद्ध-काल मे मुद्रा-सम्बन्धी आवश्यकताओं से विवश हो कर सरकार ने स्वय उपर्युक्त सब आपत्तियो की अवहेलना की, और अगस्त सन् १६१८ ई० मे, बम्बई मे सोने की टकसाल खोल दी, जो लन्डन की टकसाल की शाखा समझी गई। पर अप्रेल सन् १६१६ ई० मे वह बद कर दी गई।

भारतवर्ष मे इस टकसाल के फिर खोलने तथा जारी रखने की अत्यन्त

आवश्यकता है। लोगों को अपने सोने के सिक्के ढलवाने का अधिकार होना चाहिए। इससे एक लाभ तो यह होगा कि भारतवर्ष को अन्य देशों के व्यापार की बाकी चुकाने की सुविधा होगी, यहाँ विनिमय की दर स्थिर होगी, जिसके सम्बन्ध मे विशेष, आगे लिखा जायगा। दूसरे, इस टकसाल के खुलने और सोने के सिक्के जारी हो जाने पर लोगो की, अपना सोना गाड़ कर रखने की प्रवृत्ति कम हो जायगी और उनके द्रव्य का धनोत्पादन-कार्य मे अधिक उपयोग होगा।

**दशमिक पद्धति का विचार**—कुछ समय हुआ भारत-सरकार ने सिक्कों की वर्तमान पद्धति को बदलने और देश मे दशमिक या दशमलव पद्धति जारी करने का विचार जाहिर किया था, जिसके अनुसार रुपया सोलह आने के बजाय सौ सेंट का हो। सेंट शब्द अंगरेजी भाषा का है, और इस नाम, के सिक्के का चलन अमरीका मे है। भारतीय सिक्के का नाम, स्वरूप और उसपर जिस लिपि मे लिखा जाय, सब ऐसी होनी चाहिएँ, जिसे अधिकाश भारतीय जनता समझे और पसन्द करे। वर्तमान दशा मे रुपए का आधा अठन्नी, अठन्नी का आधा चवन्नी, चवन्नी का आधा दुअन्नी, दुअन्नी का आधा इकन्नी, इकन्नी का आधा अधन्नो, अधन्नो का आधा पैसा होता है। व्यवहार मे चीजों का आधा हिस्सा करने की ही जरूरत बहुत रहती है। इसलिए गज मे सोलह गिरह, और सेर मे सोलह छटॉक रखी गई है। फिर, एक पैसे की तीन पाई होने से, वर्तमान पद्धति से रुपए की तिहाई चीज का भी हिसाब आसानी से लग सकता है। सौ सेंट का रुपया होने पर यह सुविधा न रहेगी, उसमे आधे, चौथाइ और पॉचवे हिस्से का ही हिसाब आसानो से लगेगा, इसमे से भी पॉचवे हिस्से का प्रायः आवश्यकता नही होती। इस प्रकार नए सिक्के से कठिनाई बढ़ेगा ही, इसलिए उसकी कोई उपयोगिता नही मालूम होती।

**स्वतंत्र-भारत का सिक्का**—पहले कहा गया है कि सिक्का विनिमय का माध्यम है। परन्तु इसके अतिरिक्त वह अपने समय मे अपने देश की सभ्यता, सस्कृति, कला और भाषा आदि का भी प्रतिनिधित्व करता है। ऐतिहासिक अन्वेषणों मे सिक्के को महत्त्वपूर्ण साक्षी माना जाता है। भारतवर्ष का वर्तमान मुख्य सिक्का ( रुपया ) हमारी पराधीनता का ही सूचक है। अब देश स्वतत्र हो गया है, और नया सिक्का ढाला ही जायगा। वह सिक्का हमारी सभ्यता और गौरव का सूचक होना चाहिए। उस पर देवनागरी मे 'एक रुपया', 'भारतवर्ष' तथा विक्रमीय सवत् तो अकित हो ही, इसके अलवा उसपर म० गाधी का या गाय आदि का लोकप्रिय चित्र

भी होना चाहिए, जिससे सिक्का हमारी अधिक-से-अधिक जनता की भावना और आदर्श का प्रतीक हो, इसके अतिरिक्त समय समय पर भारतवर्ष के राष्ट्रपति के बदलने के साथ उसमे परिवर्तन भी न करना पडे।

**कागजी मुद्रा; नोट आदि**—बडे व्यापारों मे सोने चाँदी आदि के भारी सिक्कों का एक स्थान से दूसरे स्थान को ले जाने मे बड़ी असुविधा होती है। इस असुविधा को दूर करने के लिए धातु का आधार छोडकर लोग कागजी रुपया से ही अपना काम निकाल लेना चाहते हैं। नोट या कागजी मुद्रा वास्तविक सिक्का नही, ये केवल एवजी सिक्का ही हैं, जो चलानेवाले के विश्वास या साख पर चलता है। ये अपने ही देश (या प्रात) मे भुनाए जा सकते हैं, विदेशों मे इनका कोई मूल्य नही होता। आवश्यकता से अधिक होने पर तो ये स्वदेश के लिए भी बहुत हानिकर होते हैं।

**भारतवर्ष में नोटों का प्रारम्भ**—यहाँ के व्यापारियों मे हुँडी-पुर्जे का प्रचार चिर काल से रहा है, परन्तु वर्तमान नोटों का चलन अँगरेजी शासन मे ही हुआ। नोटों का प्रचार यहाँ पहले-पहल सन् १८३९ ई० में हुआ, जब कि बगाल बैंक को नोट निकालने की अनुमति मिली। सन् १८४० ई० मे बम्बई के और सन् १८४३ ई० मे मदरास के प्रेसिडेंसी बैंको को भी नोट निकालने का अधिकार मिल गया। इन नोटों का प्रचार पहले अधिकतर उक्त नगरों मे ही हुआ। मदरास बैंक को एक करोड और अन्य दोनो बैंकों को दो दो करोड़ तक के नोट निकालने का अधिकार दिया गया था।

सन् १८६१ ई० से इन बैंको का अधिकार छिन गया और भारत सरकार ने नोट निकालने का काम अपने हाथ मे लेकर इसके लिए एक पृथक् विभाग खोला और नोट जारी करने के ६ केंद्र स्थापित किए। इन केन्द्रो से ५), १०), ५०), १००), ५००), १०००), और १०,०००) के नोट जारी किए गए। उस समय, जो नोट जिस केन्द्र से जारी किए हुए होते थे, वे केवल उसी केन्द्र से अधिकारपूर्वक भुनाए जा सकते थे।

**नोटों का प्रचार**—सन् १९०३ ई० तक नोटों का प्रचार बहुत शीघ्रता से नहीं बढा किन्तु इस वर्ष से ५ रुपए के, सभी केन्द्रों से निकले नोट सभी सरकारी खजानों मे भुनाए जा सकने लगे, अर्थात् उस समय से ५) के नोट सार्वदेशिक हो गए। सन् १९११ ई० मे १००) के नोट का प्रचार भी सार्वदेशिक हो गया। सन् १९१३ ई० के कमीशन ने यह सम्मति दी कि सब नोट भुनाए जाने के लिए अधिक सुविधा कर दी जाय। ऐसा हो जाने पर लोग नोटों को अधिकाधिक पसन्द करने लगे और उनके प्रचार की उत्तरोत्तर वृद्धि होने लगी।

**कागजी मुद्रा से हानि-लाभ**—कागजी मुद्रा से अनेक लाभ हैं। कागजी मुद्रा एक स्थान से दूसरे स्थान को बहुत आसानी से भेजी जा सकती है। इसके भेजने मे खर्च भी बहुत कम लगता है, कारण कि यह धातु की मुद्रा की अपेक्षा बहुत ही कम भारी होती है। इसके बनाने में धातु की आवश्यकता नही पडती। यह समयानुसार आसानी से घटाई बढ़ाई जा सकती है। इसके चलने से सोना-चाँदी आदि धातु का बड़ी मात्रा में बचत होती है। इस बची हुई धातु का उपयोग अन्य कार्यों में किया जा सकता है। इसलिए कागजी मुद्रा से बहुत लाभ होता है।

उपर्युक्त लाभों से यह न समझना चाहिये कि कागजी मुद्रा से केवल लाभ ही लाभ है। इससे हानियाँ भी बहुत हैं। यदि कागजी मुद्रा जरूरत से ज्यादा हो जाती है तो इस मुद्रा का मूल्य कम होकर वस्तुओं का मूल्य बहुत बढ जाता है। यह अवश्य है कि उचित नियंत्रण द्वारा वस्तुओं की कीमत स्थिर की जा सकती है। यह मुद्रा विश्वास पर ही चलती है। इसका सबसे बडा दोष यह है कि यह केवल अपने ही देश मे चलती है। एक देश की कागजी मुद्रा दूसरे देश मे नही चलती।

कागजी मुद्रा के दो प्रकार हैं। एक वह है जिसको बदलने वाली ( Convertable ) और दूसरी वह जिसको न बदलने वाली ( Inconvertable ) कहते हैं। आपने अपने यहाँ १० रुपये ५ रुपये के नोट देखे हैं। इन पर लिखा रहता है कि 'मैं इस नोट मे लिखी रकम का रुपया देने का वादा करता हूँ' इसका अर्थ यह है कि कभी भी ५ के नोट के बदले ५ रुपए के सिक्के बैंक से माँगे जा सकते हैं। बिलकुल इसी के विपरीत न बदलने वाली कागजी मुद्रा का हाल है। १ रुपया का नोट हमारे यहाँ इसी प्रकार का है। सरकार अथवा बैंक इस नोट के बदले मुद्रा देने को तैयार नहीं रहती। इसका चलन तभी सम्भव होता है जब सरकार बहुत मजबूत और सरकार पर जनता का विश्वास हो। ऐसे नोटों का चलन सरकार विशेष समय पर करती है।

**नोटों का प्रभाव**—नोटों के बनने का परिणाम ऐसा ही होता है, जैसा सिक्के ( रुपये आदि ) बनने का। प्रत्येक नोट पर यह छपा रहता है कि सरकार इस नोट वाले के माँगने पर, इस पर अंकित रकम देने का वादा करती है। लोगों को सरकार का विश्वास रहता है, अतः उनका कारोबार इन नोटों से सुगमता पूर्वक होता रहता है। वे नोटों से उसी प्रकार माल खरीद सकते हैं जिस प्रकार सिक्कों से। यदि ये नोट न हों तो इतनी कीमत के सिक्के अधिक बनाने पड़े। और यदि अधिक सिक्के न बनाये

जायँ तो बहुत सा कारोबार होना कठिन हो जाय, यही नही, कितना ही कारोबार बन्द हो जाय।

**नोटों के बदले नकदी जमा रखने की आवश्यकता**—सरकार यह प्रतिज्ञा अवश्य करती है, कि वह प्रत्येक नोट के स्वामी को उसके माँगने पर उस नोट पर अंकित रकम देगी। परन्तु क्या सरकार को, जितने रुपये के वह नोट निकालती है, उतना रुपया नगद खजाने मे रखना पड़ता है? नही, उसे नोटो के बदले मे उनकी पूरी रकम के सिक्के जमा रखने नही पडते। बात यह है कि सब आदमी एक साथ अपने अपने नोटों का रुपया माँगने नही आते। नोट एक आदमी के पास से दूसरे के पास दूसरे से तीसरे के पास चलता रहता है। बहुधा ऐसा भी होता है कि यदि एक आदमी को नोट भुनवाने अर्थात् उसके मूल्य का रुपया लेने की आवश्यकता होती है, तो दूसरे को रुपयों के बदले नोट की जरूरत होती है। इस प्रकार नोट वाले को अपने नोट का रुपया दूसरे आदमी से ही मिल जाता है, उसे सरकारी खजाने से रुपया लेने की जरूरत नही होती। निदान, किसी एक समय मे बहुत कम आदमियो को अपने नोटों का रुपया सरकारी खजाने से लेने की आवश्यकता होतो है। अनुभव से यह ज्ञात हुआ है कि यदि लोगों की आवश्यकता का ध्यान रखकर नोट जारी किये जायँ तो जितनी रकम के नोट निकाले जायँ, उसकी एक-तिहाई रकम खजाने मे नकद जमा रखने से काम बखूबी चल सकता है।

**कागजी मुद्रा सम्बन्धी सरकारी व्यवस्था**—रिजर्व बैंक स्थापित होने से पूर्व भारत-सरकार को ही नोट निकालने का अधिकार था। अब यह अधिकार रिजर्व बैंक को प्राप्त है। इस सम्बन्ध मे मुख्य नियम ये हैं:—

१—जितने रुपये के नोट निकाले जायँ, उतने रुपये का सोना, स्वर्ण-मुद्रा, ब्रिटिश सरकार की सिक्यूरिटियाँ, रुपया या भारत-सरकार की सिक्यूरिटियाँ कागजी-मुद्रा-कोष मे जमा रहनी चाहिएँ।

२—सम्पूर्ण कागजी-मुद्रा-कोष का ४० फी सैकड़ा भाग स्वर्ण-मुद्रा, सोना या ब्रिटिश-सरकार की सिक्यूरिटियों मे होना चाहिये, जिसमे कम से कम ४० करोड़ रुपया स्वर्ण-मुद्रा या स्वर्ण मे हो, और इसका ८५ फी सैकड़ा भाग भारतवर्ष में रहे।

३—कोष का शेष भाग रुपए, भारत सरकार की सिक्यूरिटियो और स्वीकृत हुंडियों मे होना चाहिए, परन्तु भारत-सरकार की सिक्यूरिटियाँ सम्पूर्ण कोष के चतुर्थांश से, या पचास करोड रुपए से अधिक की न होनी

चाहिए। गवर्नर- जनरल की पूर्व स्वीकृति से दस करोड रुपया, भारत-सरकार की सिक्यूरिटियों मे और रक्खा जा सकता है।

सन् १६०२ ई० के कानून से ऐसा नियम है कि भारत-सरकार इस कोष का वह भाग जिसे वह धातु के रूप मे रखना आवश्यक समझती है, लन्दन या भारत मे, सोने या चाँदी अथवा दोनों मे, अपनी इच्छानुसार रख सके। परन्तु चाँदी के सिक्के केवल भारतवर्ष मे ही रखे जाते हैं, लन्दन मे नहीं। कोष पर जो व्याज मिलता है, उसमे से कागजी-मुद्रा-विभाग का व्यय निकाल कर जो शेष रहता है, वह 'नोट-प्रचलन के लाभ,' मुद मे डाल दिया जाता है।

**कागजी-मुद्रा-कोष का रूप और स्थान**—पहले इमे अधिकतर रुपयों मे, और भारतवर्ष मे ही रखा जाता था। सन् १८६८ ई० से कोष के रूप और स्थान के सम्बन्ध मे परिवर्तन होने लगा। इसकी वर्तमान स्थिति जानने के लिए रिजर्व बैंक के नोट-विभाग का हिसाब देखना चाहिए। ३ सितम्बर १६४८ का यह हिसाब इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| बैंक विभाग मे नोट | ३५,६०,१२,०००) |
| चलते नोट | १२,१७,२३,६१,०००) |
| निकाले हुए कुल नोट | १२,५२,८४,०३,०००) |

इस प्रकार इस बैंक का कुल देना १२,५२,८४,०३,०००) था। इसके बदले इसका पावना इस प्रकार था—

| | |
|---|---|
| ( अ ) सोना और सोने के सिक्के | |
| ( १ ) भारत मे | ४२,७१,६१,०००) |
| ( २ ) भारत के बाहर पौंड स्टर्लिंग मे | ७,६६,६४,२८,०००) |
| ( आ ) रुपए ( सिक्के ) नकद | ४५,१६,८५,०००) |
| भारत सरकार के रुपए की सिक्यूरिटियाँ ( ऋण पत्र ) | ३,६८,३०,६६,०००) |
| योग | १२,५२,८४,०३,०००) |

[जून १६४८ मे पाकिस्तान का स्वतन्त्र स्टेट-बैंक बनने के समय रिजर्व बैंक की ओर से पाकिस्तान के लिए ३८,२७,००,००० रु० के नोट निकाले हुए थे। पाकिस्तान के नकद रुपए ( सिक्के ) उस समय ३,५६, ००,००० थे।]

उपर्युक्त हिसाब से स्पष्ट है कि यद्यपि भारतवर्ष स्वतन्त्र हो गया है, इस समय भी हमारा लगभग आठ सौ करोड़ रुपया भारत से बाहर इगलैंड में जमा है। इस प्रकार यह देश अपनी इतनी रकम के उपयोग से वचित है। यह कोष नोटा के बदले मे रखा जाता है। और नोट भारत मे चलते हैं, अतएव यह कोष भी यही रखा जाना चाहिए, जिससे आवश्यकता पड़ने पर तुरन्त काम आ सके। नोट भुनाने के अतिरिक्त, यदि उसे और भी किसी काम मे लाना अभीष्ट हो तो इसका भी लाभ भारत को ही होना चाहिए। ब्रिटिश सरकार गरीब भारत के रुपए को कम या नाम-मात्र के सूद पर लेकर अनुचित लाभ उठाती है। इधर भारत के उद्योग-धन्धों के लिए पूँजी की अत्यन्त आवश्यकता है, वे इसकी कमी के कारण पनपने ही नहीं पाते। अस्तु, कागजी-मुद्रा-कोष की सब रकम भारत में ही रखी जानी चाहिए। एक बार पिछला हिसाब निपट जाने पर, भारत सरकार ऐसी ही व्यवस्था करेगी, यह आशा है।

**नोटों की अधिकता से बट्टा और महँगी**—प्रत्येक देश को अपने व्यापार व्यवसाय या लेन-देन आदि के अनुसार किसी खास समय मे मुद्रा की, एक निर्धारित परिमाण मे आवश्यकता होती है। अगर मुद्रा उससे अधिक परिमाण मे हो ता उसका मूल्य (चीजो मे) गिर जाता है। यह बात विशेषतया कागजी मुद्रा के सम्बन्ध मे चरितार्थ होती है—सरकार को इसी मुद्रा के बढाने की प्रवृत्ति अधिक होती है।

उदाहरण के लिए पिछले योरपीय महायुद्ध (१९१४-१८) के समय यहाँ सरकार ने नोट अधिक परिमाण मे जारी कर दिए। इससे बाजार में नोटों की उन पर लिखी, पूरी कीमत मिलनी कठिन क्या असम्भव हो गई थी। यद्यपि नोटो पर बट्टा लेना सरकारी कानून से जुर्म है, तथापि बाजार में वह बराबर लिया और दिया जाता था। इससे नोट वालो को बहुत हानि उठानी पडी, और सरकार की साख को भी कुछ समय तक भारी आघात पहुँचा, जहाँ तहाँ लोगों मे यह बात फैल गई कि सरकार के खजाने में सोना-चाँदी नही रहा, वह कागज के टुकड़ो से काम चलाती है।

**युद्ध काल मे अत्यधिक मुद्रा**—जब नोटों की वृद्धि, लेन-देन या बाजार की आवश्यकताओं की अपेक्षा बहुत अधिक हो जाती है तो उनका मूल्य गिर जाता है, चीजों का दाम बढ़ जाता है, वे महँगी हो जाती हैं। इसका ज्वलन्त उदाहरण दूसरे योरपीय महायुद्ध के समय सामने आया। खासकर सैनिकों को वेतन देने तथा युद्ध-सामग्री खरीदने आदि के लिए सरकार ने नोटों को कितना बढ़ाया, यह इससे जाहिर हो जाता है, कि

जबकि सन् १६३६ के अन्त मे ढाई सौ करोड रुपए से कम के नोट थे, जून १६४३ मे ये ७४६ करोड़ के थे, और महायुद्ध की समाप्ति के समय सन् १६४५ के अन्त मे तो बारह सौ करोड रुपए से भी अधिक के नोट होने का अनुमान था। ( सितम्बर १६४८ मे निकाले हुए नोट १२५२ करोड़ रु० के थे।)*

मुद्रा-प्रसार का एक नतीजा यह होता है कि लोगों मे चीजे सग्रह करने या जोडकर रखने की प्रवृति बढ़ जाती है। जब व्यापारी यह देखते हैं कि चीजो के दाम स्थिर नहीं है और बेहिसाब बढते जाते हैं तो वे प्रायः अपना माल बेचते नही, उसे रोके रखते हैं, उन्हे यह आशा रहती है कि पीछे हमे और ऊँचे दाम मिलेगे, और अधिक मुनाफा होगा। इसके अलावा, कुछ आदमी अपनी जरूरत की चाजे पहले से ही इकट्ठी या बडे परिमाण मे खरीद लेते हैं। उन्हें आशका रहती है कि शायद पीछे ये चीजे न मिले, या अगर मिले भी तो न-मालूम कितने अधिक दाम देने पडे। इन बातो का परिणाम यह होता है कि देश मे पदार्थों की कृत्रिम कमी का वातावरण बन जाता है, अर्थात् कितनी ही चीजे बिक्री के लिए मौजूद होते हुए भी साधारण आदमियो को बाजार मे मामूली दर से नहीं मिलती। जो आदमी बहुत ऊँचे दाम से खरीद सकते हैं, वे मजबूर होकर, उन्हे लुक-छिपकर, चोर बाजार मे खरीदते हैं। सरकार इसे नियत्रण करने मे यथेष्ट सफल नहीं होती। बेचारे गरीब बुरी तरह मारे जाते हैं।

**इसके दुष्परिणामों से बचने के उपाय**—यहाँ युद्ध-काल मे पदार्थों की जो मूल्य-वृद्धि हुई, उसका कारण कुछ अश मे यह भी था कि पदार्थों का उत्पादन जनता की आवश्यकताओं के अनुसार नही बढाया जा सका, तथापि उसमे मुद्रा-प्रसार का बहुत भाग था। निदान, यहाँ बहुत सी चीजों के दाम तिगुने-चौगुने ही नही इससे भी ज्यादा हो गया। जनता में अशान्ति और अस्थिरता का भाव बढता गया। इस पर सरकार ने निम्नलिखित उपायों से काम लिया—( क ) इनकम टैक्स, सुपर टैक्स, कारपोरेशन टैक्स आदि की वृद्धि। ( ख ) अतिरिक्त मुनाफा कर। युद्ध से पहले जितना मुनाफा होता था, उससे जितना अधिक मुनाफा हुआ, उसमे से सरकार ने पहले दो-तिहाई तक लिया, पीछे अपना हिस्सा बढाकर अस्सी फी सदी से भी अधिक कर दिया। (ग) डाक, तार, टेलीफोन आदि की दरों मे वृद्धि। रेल-किराया बढ़ाने का भी प्रस्ताव, अर्थ-सदस्य ने बजट मे रखा था, पर भारतीय व्यवस्थापक

*इस हिसाब मे एक एक रुपए के नोट शामिल नही हैं।

सभा के भारी विरोध के कारण वह प्रस्ताव वापिस ले लिया गया। ( घ ) बचत के लिए प्रचार करना। लोगों को युद्ध-ऋण देने के लिए प्रोत्साहित किया गया। कई जगह तो अधिकारियो ने अपने प्रभाव का अनुचित और गैरकानूनी प्रयोग भी किया। ( च ) आयात को प्रोत्साहन। विदेशी वस्तुओं की आयात बढने से यदि मुद्रा-सकोच मे अर्थात् मुद्रा का परिमाण कम होने मे, कुछ सहायता मिली तो स्वदेशी कारोबार को हानि भी पहुँची।

**भारत-सरकार के नोट-आर्डिनेन्स**—जनवरी १९४६ मे भारत-सरकार ने दो नोट-आर्डिनेन्स जारी किए। पहले आर्डिनेन्स से सरकार ने देश भर के सब बैंको और खजानो से १०० रु० से ऊपर वाले नोटों का कुल हिसाब माँगा। दूसरे आर्डिनेन्स से पाँच सौ, एक हजार, और दस हजार रु० के नोटों का चलन गैर कानूनी ठहराया गया, और उन्हे खजानो और बैंकों में जमा करके १०० रु० के नोटों मे बदलवाने का आदेश जारी किया गया, जिसमे कहा गया कि दस दिन के भीतर इन नोटों के साथ यह सूचना देनी चाहिए कि नोट कहाँ से, कब, और किस तरह से मिले, यदि नोट किसी व्यापार से हुए लाभ के रूप मे हैं, तो उसका व्योरा देना चाहिए। यदि पूछी हुई सब बातों का उत्तर सतोषप्रद होगा तो सरकार बडे नोटों के बदले में छोटे नोट जो १०० रु० तक के होंगे, देदेगी, अन्यथा नही देगी। गलत हिसाब का व्योरा देने वाले को दड दिया जायगा। सरकार ने घोषणा की कि इन आर्डिनेन्सों का उद्देश्य चोर बाजर द्वारा पैदा की हुई बड़ी-बड़ी रकमों को, जो इन बडे नोटों के रूप मे बडे-बड़े आदमियों के पास हैं, सरकार और इनकमटैक्स विभाग के सामने पेश करने के लिए मजबूर करना है।

इन आर्डिनेन्सो से देश की आर्थिक अवस्था मे बहुत खलबली मची। कई स्थानों पर लोगों ने एक हजार के नोट के बदले छः सौ से सात सौ रुपए तक ही लेकर सतोष किया। कितने हो आदमियो की यह धारणा हो गई कि सरकार दिवालिया हो गई है, इसलिए उसने ये आर्डिनेन्स जारी किए हैं। अस्तु, इन आर्डिनेन्स से थोड़ी ही सफलता मिली।

**वर्तमान मुद्रा-प्रसार और सरकारी नीति**—महायुद्ध को बन्द हुए तीन साल हो गए तथापि मुद्रा-प्रसार से होने वाली महँगाई बनी हुई है। कहीं-कहीं तो चावल सौ रुपए मन, और गेहूँ पैंतीस रुपए मन तक बिक रहा है। इससे परिस्थिति का अनुमान किया जा सकता है। बात यह है कि जब एक बार मुद्रा वृद्धि हो जाती है तो जल्दी ही उसका निवारण

नहीं होता। अस्तु, स्वतंत्र भारत की सरकार को मुद्रा के नियन्त्रण की आवश्यकता का अनुभव हुआ। उसने अर्थशास्त्रियों, उद्योगपतियों, मजदूर-प्रतिनिधियों आदि से इस विषय में राय माँगी। उनकी सिफारिशों से मालूम होता है कि यद्यपि कुछ बुनियादी बातों में सब सहमत हैं तथापि उन्होंने जो उपाय सुझाए हैं, उनमें हर एक ने अपने फायदे का विशेष ध्यान रखा है। सब की दृष्टि में बड़े पैमाने का उत्पादन और उससे सम्बन्धित उद्योग प्रधान रहे हैं, खेती या ग्रामीण उद्योगों का तो जिक्र ही नहीं है।

आखिर, सरकार ने उपर्युक्त सिफारिशों का विचार करके अक्तूबर १९४८ में अपनी नीति की घोषणा की, उसकी मुख्य बातें संक्षेप में इस प्रकार हैं:—

( १ ) अन्न, वस्त्र तथा अन्य उपयोगी चीजों पर ही नियन्त्रण किया जाय ताकि कीमतें कम हो सकें।

( २ ) कम्पनियों के मुनाफे की दर ६% से अधिक न हो।

( ३ ) नई मिलों व उद्योगों को प्रोत्साहन। प्रारम्भ में ऐसे उद्योगों पर से आय-कर की छूट।

( ४ ) टूट-फूट व घसारे की छूट में वृद्धि व विदेशी मशीनें आदि मँगाने पर कर की छूट।

( ५ ) छोटी बचत को प्रोत्साहन।

( ६ ) औद्योगिक झगड़ों को निपटाने के लिए सर्व एक से कानूनों का निर्माण।

( ७ ) केन्द्रीय व प्रान्तीय बजट का सन्तुलन।

( ८ ) शराबबन्दी व जमींदारी खत्म करने के कार्यक्रम में केन्द्र की ओर से प्रान्तों को सहायता नहीं दी जा सकेगी—यह घोषणा।

( ९ ) प्रान्तीय आय बढ़ाने के लिए कृषि-आय पर कर लगाने व जायदाद कर बिल को शीघ्र पास करने का विचार।

( १० ) बैंकों द्वारा सट्टे के लिए रकम न दी जावे।

भारत सरकार ने एक समिति बनाई है, जो केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों की सब उन्नतिकारक योजनाओं पर विचार करके यह निश्चय करेगी कि पहले किस योजना को अमल में लाया जाय। जो योजनाएँ अधिक लाभदायक प्रतीत होंगी, उन्हें प्राथमिकता दी जायगी।

नवम्बर १९४८ में, मुद्रा-संकुचन की दिशा में कदम बढ़ाते हुए भारत-सरकार ने रेशम, रेशमीवस्त्र, शराब, तम्बाकू, सिगरेट, खिलौने, खेल के

सामान, सोने चाँदी के मुलम्मे के बर्तन आदि विलासिता या आमोद-प्रमोद की वस्तुओं पर आयात कर बढा दिया है, सूती वस्त्रो के निर्यात पर लगनेवाला कर, मूल्य के अनुसार २५ प्रतिशत से घटाकर १० प्रतिशत कर दिया है और रेडी तथा रेड़ी के तेल के निर्यात पर लगनेवाला कर रद्द कर दिया है।

## मुद्रा स्फीति और सकुचन

### ( Inflation and Deflation )

माँग और पूर्ति का नियम जिसके अनुसार कीमत निर्धारित होती है, द्रव्य मे भी लागू होता है। अर्थात् यदि मुद्रा की पूर्ति माँग से अधिक हो तो मुद्रा की विनिमय शक्ति कम हो जायगी और वस्तुओ की कीमत बढ जायगी। यदि मुद्रा की पूर्ति माँग से कम हो तो मुद्रा की विनिमय शक्ति बढ जायगी, अर्थात् वस्तुओ की कीमत गिर जायगी। कारण यह है कि किसी विशेष समय में मुद्रा के परिमाण की विशेष माँग रहती है। यह माँग का परिमाण वस्तुओं के लेन-देन पर निर्भर रहता है। लेन-देन किसी देश के व्यापार तथा आर्थिक परिस्थिति पर निर्भर रहता है। मुद्रा की इस माँग को पूरी करने के लिए एक विशेष परिमाण मे अथवा मात्रा मे मुद्रा की मात्रा की आवश्यकता रहती है। यदि पूर्ति इसी आवश्यकता के अनुसार होती है तो सब वस्तुओं की कीमत मे एक साथ वृद्धि नहीं होती। यदि द्रव्य की मात्रा कागजी मुद्रा के प्रचार से इस आवश्यकता से अधिक होती जाती है तो सब वस्तुओं की कीमत मे एक साथ वृद्धि होने लगती है। और ऐसी दशा मे हम कहते हैं कि मुद्रा स्फीति ( Inflation ) हुआ।

यह प्रायः सरकार द्वारा ही होता है। भारतवर्ष मे गत महायुद्ध मे कागजी मुद्रा का अत्यधिक प्रचार हुआ अर्थात् पहिले कागजी मुद्रा सन् १९३५-३६ मे १६४ करोड रुपए की थी और बढते बढ़ते १२३८ करोड़ रुपयों तक पहुँच गई। इसका परिणाम यह हुआ कि वस्तुओ की कीमत मे असाधारण वृद्धि हुई।

इस मुद्रा प्रसार से अत्यधिक हानियाँ होती हैं। विशेषतया उनको बहुत नुकसान होता है जिनकी आय अथवा वेतन निश्चित है। कारण यह है कि वस्तुओं की कीमत बढ जाती है आय उतनी ही रहती है। इस मुद्रा प्रसार से पहिले अर्थात् जब वस्तुओं की कीमत बढ़ती पर होती है तब व्यवसायी वर्ग को बहुत लाभ होता है। परन्तु यदि बाद मे व्यापार में

मजदूर वर्ग का भाग नहीं है तो मजदूर वर्ग की क्रयशक्ति कम हो जायगी और इसका प्रभाव व्यापार पर अवश्य पडेगा। अतएव पहिले लाभ होता है परन्तु यह स्थायी नही रहता। ऐसे समय मे उधार रुपया लेने वालो को लाभ होता है कारण वह तो अपना भाग रुपये में ही चुकाता है। क्योंकि उस भाग के बदले मे कम ही वस्तुएँ प्राप्त होती हैं। कीमत बढने से सट्टा को प्रोत्साहन मिलता है जिससे आर्थिक हानि होती है।

**मुद्रा-संकुचन**—मुद्रा की पूर्ति कम हो तो वस्तुओं की माँग भी कम हो जाती है जिसके फल स्वरूप वस्तुओं की कीमत भी कम हो जाती है। इसका फल बिलकुल मुद्रा-प्रसार के परिणाम के विरुद्ध होता है।

जैसा मुद्रा-प्रसार सरकार द्वारा आवश्यकता के कारण किया जाता है उसी प्रकार मुद्रा-सकुचन भी सरकार द्वारा किया जाता है। यदि सरकार के बजट मे बचत हो, सरकार खर्च कम कर दे अथवा रुपया उधार ले, अधिक टेक्स लगा दे अथवा सरकार को कोई रुपया दान मे दे दे तब मुद्रा-सकुचन होता है। मुद्रा-सकुचन का लक्षण यह है कि सब वस्तुओं की कीमत एक दम कम होने लगती है।

मुद्रा-प्रसार अथवा मुद्रा-सकुचन दोनों से ही व्यापार एव समाज का लाभ नही। सच्चा लाभ तो मुद्रा के मूल्य की स्थिरता मे है।

**द्रव्य का पारिमाणिक सिद्धान्त**—मान लीजिये कि सम्पूर्ण भारत मे २०० करोड रुपये के सिक्के और नोट उपयोग मे आते हैं। इसके द्वारा सम्पूर्ण लेन-देन होता है। अब यदि सरकार २०० करोड़ रुपयो के सिक्के और बनाकर उनका चलन करती है तो देशवासियों के पास पहले की अपेक्षा दुगने रुपये हो जायँगे और कई व्यक्ति प्रत्येक वस्तु के लिये दुगनी कीमत देने को तैयार हो जायँगे। सब प्रकार की वस्तुओं की कीमत प्रायः दुगनी हो जायगी। ऐसी दशा मे रुपये की कीमत आधी हो जाती है।

परन्तु रुपये पैसे के चलन गति का प्रभाव वस्तुओं की कीमत पर दूसरी तरह से पडता है। रुपया सदैव एक हाथ से दूसरे हाथ मे आता जाता ही रहता है। अन्तर इतना ही रहता है, कहीं इसकी गति अधिक तेज और कही कम तेज होती है। जितने रुपये की चलन होगी उतना ही वह लेन-देन करने मे अधिक समर्थ होगा। और यदि लेन-देन की मात्रा न बढी तो फिर वस्तुओं का मूल्य उतना ही बढने लगता है, जितनी चलन गति बढती है। क्योंकि रुपये पैसे अब पहिले की अपेक्षा कई बार अधिक काम मे लाये जाते हैं। जिसका वही असर होता है जो रुपये-पैसे के परिमाण के बढ़ने

से होता है। रुपये-पैसे की गति जनता के व्यवहार पर बहुत कुछ निर्भर रहती है।

उपर्युक्त विवेचन से यह मालूम हो गया कि वस्तुओं की दर रुपये-पैसे के परिमाण उसकी चलन-गति और लेन-देन की मात्रा पर निर्भर रहती है। इन तीनों का कीमत से सम्बन्ध बहुधा सिद्धान्त के रूप मे बतलाया जाता है। इसे द्रव्य का पारिमाणिक सिद्धान्त कहते हैं। यह सिद्धान्त इस प्रकार है :—

वस्तुओं की कीमत उसी अनुपात मे बढ़ती है जिस अनुपात मे चालू मुद्रा का परिमाण और उसकी चलन-गति बढती है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—द्रव्य के कार्यों को समझाइए। क्या कारण है कि सोने-चाँदी आदि बहुमूल्य धातुएँ अधिकतर द्रव्य के लिए चुनी जाती हैं? ( १९३८, १९३३ )

२—आजकल भारत मे कागजी मुद्रा-प्रचार और प्रबन्ध की विवेचना कीजिए। पहले जो व्यवस्था होती थी उसकी अपेक्षा इसमे क्या गुण दोष हैं? ( १९३८ )

३—ग्रेशम के नियम की परिभाषा दीजिए तथा उसे विस्तारपूर्वक समझाइए। ( १९३७ )

४—द्रव्य की परिभाषा लिखिए तथा उसके मुख्य कार्यों को समझाइए। भारत मे कागजी मुद्रा को रुपये मे बदलन का क्या प्रबन्ध है? ( १९३६ )

५—प्रामाणिक सिक्को से आप क्या समझते हैं? भारत मे प्रामाणिक द्रव्य का क्या नाम है? इसका किस प्रकार प्रबन्ध होना है? (१९३४ )

६—आप को 'द्रव्य' से क्या बोध होता है? भारतीय करेंसी पद्धति के मुख्य गुणों को स्पष्ट समझाइए। ( १९३२ )

७—द्विधातु-चलन-पद्धति के गुण-दोष लिखिये।

८—मुद्रा का अत्यधिक प्रसार किन दशाओं मे होता है और उससे देश को क्या हानि-लाभ होते हैं?

९—मुद्रा-सकुचन के तरीके उदाहरणों सहित समझाइये।

# तीसवाँ अध्याय

## साख-पत्र

पिछले अध्याय में, कागजी मुद्रा के प्रसग मे कहा गया था कि नोट आदि वास्तविक सिक्के नहीं, वरन् अपने चलाने वालों की साख की बदौलत ही सिक्कों की जगह काम आते हैं। इस अध्याय मे हम साख-पत्रों (Credit Instruments) पर कुछ विशेष विचार करते हैं।

**साख का महत्त्व** साख का क्या अर्थ है? किसी आदमी की साख का अर्थ यह नहीं है कि उसके पास धन या पूँजी है, उसका अर्थ केवल यह है कि उस आदमी में रुपया उधार लेने की योग्यता या सामर्थ्य है। जिस आदमी की साख अच्छी है, अर्थात् रुपया वादे पर दे देने का, जिसका विश्वास किया जाता है, उसी को ऋण आसानी से और कम सूद पर मिल सकता है। इसके विपरीत जिसकी साख नही, या है, परन्तु यथेष्ट नही, उसे ऋण नहीं मिलता, या बहुत व्याज पर मिलता है; क्योंकि ऋण देनेवालों को, रुपया वापिस मिलने का भरोसा नही होता। कभी ऋण लेने वाला अपने किसी मिलनेवाले विश्वासी आदमी की जमानत देता है और कभी वह जमीन, मकान, जेवर आदि चीजों को गिरवी रखता है। कहावत प्रसिद्ध है कि 'जाय लाख, रहे साख'। व्यवसाय मे साख निस्सन्देह एक बड़ी पूँजी का काम देती है। व्यवसाई अपनी साख के बल पर माल खरीदकर उस पर उतना ही स्वत्व या अधिकार प्राप्त कर लेता है, जितना नकद रुपया देकर खरीदने से होता है। साख के प्रभाव से सोने-चाँदी के सिक्को की जरूरत कम हो जाती है, उनका बहुत सा काम नोट और हुँडी आदि से निकल जाता है।

देश मे बहुत से आदमी ऐसे होते हैं, जिनके पास भिन्न-भिन्न परिमाण मे थोडा-थोडा रुपया होता है। किसी के पास दस बारह रुपये हैं, किसी के पास पन्द्रह-बीस और किसी के पास पच्चीस-तीस। इतनी रकम से ये लोग कोई उद्योग धधा नही करते। इनका यह रुपया बेकार रहता है। परन्तु जब ये किसी बैंक के सचालको का विश्वास करके अपनी-अपनी रकम किसी बैंक मे जमा कर देते है तो इन्हे कुछ व्याज मिलने लग जाता है। उधर बैंक वालों के पास थोड़ी थोड़ी करके खासी रकम इकट्ठा हो जाती है और वे उसे किसी बडे उत्पादक कार्य मे लगा देते हैं, अथवा किसी उद्योग-धधे के काम के लिए दूसरे साखवाले अर्थात् विश्वसनीय साहसियो को उधार दे देते हैं।

इस प्रकार साख से बैंकों का काम चलता है और देश के उत्पादन कार्य मे सहायता मिलती है।

जैसे आदमियो की साख की बात है, वैसे ही देशों की साख भी। जिस देश की साख अच्छी होती है, उसे आवश्यक पूँजी आसानी से और कम सूद पर मिल जाती है और वह अपने यहाँ खेती तथा उद्योग-धधो आदि की उन्नति तथा बेकारी आदि की समस्या का हल अच्छी तरह कर सकता है। इसके विपरीत जिस देश की साख अच्छी नही होती, उसे यथेष्ट रुपया उधार मिलने तथा अपनी आर्थिक उन्नति करने की ऐसी सुविधा नही होती।

**साख-पत्र**—यदि दो आदमी एक दूसरे से क्रय-विक्रय अर्थात् नकद व्यवहार करते हैं तो एक को दूसरे की साख की कोई आवश्यकता नही। राम ने गोविन्द से बीस रुपये की किताबे ली और उसी समय उनकी कीमत चुका दी, तो क्रय-विक्रय का यह विनिमय कार्य समाप्त हो जाता है। परन्तु यदि राम उस समय रुपया नही दे सकता और कुछ समय बाद देने का वादा करता है तो गोविन्द के लिए यह जानना जरूरी है कि राम की साख कैसी है, क्या वह विश्वसनीय है। यदि गोविन्द की दृष्टि मे राम विश्वसनीय है, तो वह राम को उधार माल दे देगा। इस दशा मे गोविन्द को निर्धारित समय पर उसका रुपया चुकाने के सम्बन्ध मे राम लिखित प्रतिज्ञा-पत्र दे देता है। ऐसे प्रतिज्ञा-पत्र साख-पत्र कहलाते हैं।

साख-पत्रो के मुख्य भेद निम्नलिखित है:—

१—प्रामिसरी नोट

२—हुँडी

३—चेक

**प्रामिसरी नोट**—प्रामिसरी नोट वह होता है, जिसको लिखकर कोई व्यक्ति दूसरे आदमी को निर्धारित समय पर कोई रकम देने का वादा करता है, इसमे किसी प्रकार की शर्त नही होती। इसका साधारण नमूना नीचे दिया जाता है :—

प्रयाग

ता० २० जून, १६३८

आज से दो महीने मे मैं श्री गोविन्ददास जी, पुस्तक भडार, प्रयाग को या जिस किसी के लिए उनका आदेश होगा, उसको उनसे प्राप्त पुस्तकों के मूल्य के रूप मे २०) बीस रुपये देने की प्रतिज्ञा करता हूँ।

रामचन्द्र वर्मा

दारागज (प्रयाग)

प्रामिसरी नोट पर एक आने का टिकट लगाया जाता है। उस टिकट पर ही, प्रामिसरी नोट लिखने वाला हस्ताक्षर करता है। यदि रुपये के लिए कुछ व्याज ( सूद ) देने की बात ठहरी होती है, तो उसका प्रामिसरी नोट में उल्लेख कर दिया जाता है।

**हुँडी**—उस पत्र को कहते हैं, जिसका लिखने वाला किसी आदमी को यह आज्ञा देता है कि वह अमुक व्यक्ति को, या अमुक व्यक्ति द्वारा निर्दिष्ट किसी अन्य व्यक्ति को, अथवा जिसके पास वह हुँडी हो उसे, निर्धारित रकम का भुगतान कर दे। भारतवर्ष मे आन्तरिक व्यवहार के लिए हुँडी का उपयोग चिरकाल से होता रहा है। ये प्रायः महाजनी या सर्राफी नामक एक विशेष लिपि मे लिखी जाती है, जिसमे प्रत्येक प्रान्त मे कुछ भिन्नता होती है। इसके दो भेद होते है :—दर्शनी हुँडी और मुद्दती हुँडी।

**दर्शनी हुँडी**—इसका भुगतान तत्काल करना होता है इसका नमूना नीचे दिया जाता है:—

सिद्ध श्री प्रयाग शुभ स्थान श्री पत्री भाई हरचरण लाल वसुदेव प्रसाद जोग लिखी मथुरा से मूलचन्द शिवनरायण की जय गोपाल वचना। आगे हुँडी किता एक आप ऊपर किया ४००) रुपया अक्षरे चार सौ रुपये के नीमे दो सौ के दूने पूरे देना। यहाँ रखा भाई इम्पीरियल बेंक आफ इंडिया, मथुरा वाले के पास। पहुँचने के साथ धनी जोग रुपया बाजार चलन हुँडी की रीति ठीक लगाये दाम चौकस कर देना। मिति ज्येष्ठ शुक्ल ५, २००४

हस्ताक्षर

'रुपया बाजार चलन' लिखने की रीति अठारहवी शताब्दी से प्रचलित हुई, जब कि देश मे कई प्रकार के सिक्के प्रचलित थे। देय रकम का आधा लिखने का कारण यह है कि उसमे कोई जालसाजी न की जावे।

**मुद्दती हुँडी**—इसका भुगतान तुरन्त नहीं होता, भविष्य मे, अर्थात् कुछ निर्धारित समय पश्चात् करना होता है। इसका नमूना नीचे दिया जाता है।

सिद्ध श्री कानपुर शुभ स्थान श्री पत्री भाई गुलाबचन्द मनोहरलाल जोग लिखी बृन्दावन से रामलाल प्रेमचन्द की जय श्रीकृष्ण बचना। अपरञ्च आपके ऊपर करी हुँडी एक, ८००) रु० अक्षरे, रुपया आठ सौ, जिसके आधे, चार सौ के दूने परे, यहाँ रखे, श्री मूलचन्द देवीदास के पास। मिति कार्तिक सुदि ५ से दिन साठ पीछे नामे साह जोग हुँडी चलन कलदार दीजो। मिति कार्तिक शुक्ल ५, स २००४

हस्ताक्षर

**चेक**—यह किसी बैंक के नाम होता है, और इसका भुगतान उसी समय करना होता है, जब वह व्यक्ति जिसके नाम यह चेक होता है, रुपया माँगता है। बैंकों का काम अधिकतर अँगरेजी मे होता है। उनकी चेक-बुक छपी हुई रहती है। चेक के नमूने का हिन्दी रूपान्तर अगले पृष्ठ मे दिया जाता है—

जिसके नाम का चेक होता है, उसके हस्ताक्षर करने पर उसे बैंक रुपया दे देता है। यदि चेक मे बेयरर शब्द हो अर्थात् उसके ऊपर आर्डर न लिखा हो तो चेक का रुपया बैंक मे चेक ले जाने वाले को दे दिया जायगा। इसके विपरीत यदि चेक पर आर्डर शब्द ही हो तो जिस व्यक्ति के नाम का चेक हो, वह जिसे आदेश करे, उसे ही रुपया मिल सकता है। यदि चेक के बॉये कोने पर दो तिरछी रेखाएँ खीच दी जायँ तो उसे "क्रास-चेक" कहते हैं। क्रास-चेक का रुपया चेक वाले को नकद नही दिया जाता है। बैंक उसके हिसाब मे जमा कर देता है, और यदि उसका बैंक मे हिसाब न हो तो वह उस चेक को किसी अन्य ऐसे व्यक्ति को बेच देता है, जिसका बैंक मे हिसाब है।

यदि तिरछी लकीरो के बीच किसी बैंक विशेष का नाम लिख दिया जाय तो रुपया उसी बैंक के जरिए मिल सकता है, उदाहरणार्थ आपने श्रीहरेश-चन्द के नाम चेक काट कर तिरछी लकीरो के मध्य "इलाहाबाद बैंक" लिख दिया। ऐसी हालत मे आम तौर पर श्री हरेशचन्द इस चेक को भुनाने के लिए इलाहाबाद बैंक मे हिसाब खोलकर जमा कर देंगे, इलाहाबाद बैंक उक्त चेक का भुगतान आपकी बैंक से ले लेगी। सक्षेप मे यह सब तरीके बेइमानी और जाल से बचने से लिए किए जाते हैं।

नोटों के विषय मे पहले लिखा जा चुका है। वे सरकार की साख पर चलते हैं। प्रामिसरी नोट, हुंडी और चेक आदि का जनता के कारोबार पर वैसा ही प्रभाव पड़ता है, जैसा नोटो का। यदि साख-पत्र का व्यवहार न हो तो मानों इतने सिक्कों की कमी हो जाय, उनका मूल्य बढ जाय, अर्थात् पदार्थों की कीमत बहुत कम हो जाय। लोगों के कारोबार मे कमी हो जाय, और इसे रोकने के लिए सोने चॉदी के सिक्के अधिक बनाने पड़े। इससे साख-पत्रों की उपयोगिता स्पष्ट है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—साख- पत्र की परिभाषा दीजिए। करेंसी नोट, हुंडी और चेक में

क्या अन्तर है ? किस प्रकार देश मे चेक का प्रचार बढाया जा सकता है ? ( १९३५ )

२—द्रव्य तथा साख-पत्रो मे क्या अन्तर है ? आधुनिक व्यापार तथा उद्योग-धन्धो को साख से क्या लाभ है ? ( १९३३ )

३—निम्नलिखित पर नोट लिखिए :—
दर्शनी हुँडी, प्रामिसरी नोट, क्रास चेक, मुद्दती हुँडी।

४—बैंक द्वारा किन दशाओ मे चेक अस्वीकृत कर दिया जाता है ?

५—किसी व्यक्ति या देश की साख किन कारणो से कम हो जाती है ? साख कम होने से क्या हानि होती है ?

---

# इकतीसवाँ अध्याय

## बैंक

इस अध्याय मे भारतवर्ष के विविध बैंको के सम्बन्ध मे विचार करते हैं। पहले महाजनी और सर्राफी का विषय लेते है।

**महाजनी**—जिसे वास्तव मे बैंक का कार्य कहा जाता है, वह तो आधुनिक काल को ही सृष्टि है। पहले यहाँ विशेषतया महाजनी का चलन था। बैंक के कार्य और महाजनी मे अन्तर केवल यही है कि बैंक औरो से सूद पर रुपया कर्ज लेकर भी सूद पर उठाता है, पर महाजन कर्ज नही लेते थे, वे अपने ही अथवा औरों के ( व्याज पर न रक्खे हुए ) रुपए को सूद पर उठाते थे। इस प्रकार महाजन सूद लेते थे, पर देते नही थे। अब तो वे सूद देने भी लगे हैं। यहाँ भिन्न-भिन्न जातियो के आदमी—विशेषतया मारवाड़ी, भाटिए, पारसी या दक्षिण-भारत के चेटी—लेन-देन करते हैं। महाजन लोग औरों का रुपया जमा करते हैं, हुँडी-पुर्जे का व्यवहार करते हैं,जेवर गिरवी रख कर रुपया उधार देते हैं, और सोना-चाँदी या इन्ही धातुओं की चीजें खरीदते हैं। हुँडियों का यहाँ प्राचीन काल से ही खूब चलन है। शहरों मे बैंको के कारण महाजनो का काम यद्यपि कम हो गया है, किन्तु छोटे कस्बों और देहातो मे अब भी बहुत होता है। छोटे व्यापारियों या उत्पादकों की पहुँच बडे-बडे बैंकों तक नही होती, उन्हे महाजनो द्वारा देश के आतरिक कारोबार मे अच्छी सहायता मिलती है।

देहातों में बनिए या महाजन कृषि के लिए पूँजी उधार देते हैं। कभी-कभी अनुत्पादक कार्य या फिजूलखर्ची के वास्ते भी उनसे ऋण लिया जाता है। महाजन के विपक्ष में बहुत सी बातें कही जाती हैं, इसमें सन्देह नहीं कि उसकी कार्य प्रणाली में कई दोष हैं, पर व सर्वथा गुण-हीन भी नहीं हैं। अन्य अनेक संस्थाओं की भाँति महाजन में गुण दोष दोनो का मिश्रण है। विशेषतया प्राचीन काल में महाजन ने ग्रामों के आर्थिक जीवन में महत्त्व-पूर्ण कार्य किया है। कृषि के धधे को समय-समय पर पूँजी की आवश्यकता होती है, और महाजन ने इसकी विविध प्रकार से पूर्ति की है। वह निरा निर्दयी भी नहीं होता था। वह किसान की सुख वृद्धि में ही अपने हित को समझता था। पर क्रमशः स्थिति में परिवर्तन हो गया। सरकारी लगान जिन्स की जगह नकदी में लिया जाने लगा। विगत शताब्दी की राजनैतिक उथल-पुथल में उसका महत्व बट गया, और उसे वसूल करने में सहृदयता का भाव कम रह गया। अन्य सरकारी कर भी बढ गए। उद्योग-धधे नष्ट हो गए। आर्थिक आवश्यकताओं और पूँजीवाद के भावों ने महाजनों को लोभी बना दिया। इसके अतिरिक्त मालगुजारी और लगान अग्रदेय माने जाने, और सरकारी ऋण के बाद सहकारी समितियों के ऋण को मुख्य स्थान दिये जाने के कारण महाजन को अपना रुपया डूबने का भय बना रहता है, इसलिए भी वह सूद अधिक लेने लगा, तथा हिसाब गढने और झूठा जमा-खर्च करने, आदि के और भी बुरे-भले उपायों से अपनी आय बढाने लगा।

शहरो में सेठ साहूकार जायदाद रेहन करके अथवा जेवर गिरवी रखकर ऋण देते हैं। ये लोग बहुधा अपने पास रेहन रक्खी हुई जमीन को मोल लेकर जमींदार बन गए हैं। ये कभी-कभी व्यापारियो और दस्तकारों को भी रुपया उधार देते हैं। बहुत -से जमीदार, महंत आदि भी सूद से आमदनी पैदा करते हैं।

ऋण दाताओ में काबुली पठान का एक विशेष परन्तु चिन्तनीय स्थान है। यह सौदागरी के साथ सूदखोरी करता है। उसके शिकार अधिकतर शहरों के मजदूर तथा हरिजन आदि होते हैं। वह इन्हे एक आने, दो आने, या इससे भी अधिक फी रुपया प्रतिमास सूद पर ऋण देता है। उसका लोगों पर इतना आतक रहता है कि वे उसका रुपया जैसे-भी-बने चुकाते रहते हैं। फिर, पठान को कानूनी कारवाई से अधिक अपने डडे का भरोसा रहता है, मार-पीट आदि क्रूर उपायों का अवलम्बन करने मे उसे कुछ सकोच नहीं होता। काबुली पठानों का सगठन भी बहुत व्यापक है और ये जनता के

दीन-हीन लोगो का भयकर शोषण करते थे। इनका नियत्रण किए जाने की अत्यन्त आवश्यकता है।

सरकार अकाल के समय बहुधा किसानो को भूमि की उन्नति करने और पशु, बीज तथा अन्य आवश्यक वस्तुएँ खरीदने के लिए, सन १८८३ ई० के ऐक्ट के अनुसार, 'तकावी' देती है, और इस रुपये को अच्छी फसल के अवसर पर वसूल कर लेती है। किन्तु राज-कर्मचारियों का समुचित व्यवहार के न होने के कारण इस तरीके से विशेष सफलता नहीं हो रही है। फिर रकम भी, कृषकों की सख्या और आवश्यकता को देखते हुए, बहुत कम दी जाती है।

**सर्राफी**—कस्बो मे लोगो के लेन-देन के व्यवहार मे सर्राफ बहुत सहायक होता है। इसे दक्षिण भारत मे चेटी कहते हैं। साधारण कस्बो के आदमी प्रायः बैंको के सम्पर्क मे नही आते, सर्राफ जन-साधारण और बैंको के बीच मे मध्यस्थ का काम करते है। उनका मुख्य कार्य यह होता है कि व्यापारियों से हुंडी खरीद लेते हैं और उनका रुपया जब स्वय नही चुका सकते तो बैंको से दिलवा देते है। इसमे बैंको को जो कुछ देना होता है, उसके अतिरिक्त सर्राफ हुंडीवालो से डेढ दो फी सदी अपने लिए वसूल करते हैं। जबतक कि मिश्रित पूँजी के बैंको का यथेष्ट विस्तार और प्रचार नही होता, सर्राफ के कार्य का महत्त्व स्पष्ट है।

उपर्युक्त कार्य के अतिरिक्त सर्राफ नोट, सोने चाँदी के सिक्के रेजगारी, और जेवर तैयार रखते हैं। सोने चाँदी के जेवर तथा बर्तन ये लोगो की आवश्यकतानुसार तैयार भी करा देते हैं। इसमे, कुछ दशाओं मे ये काफी लाभ उठाते हैं। समय समय पर लोगो को नोटों के बदले रुपयों की, रुपयों के बदले नोटो की, अथवा रुपये को रेजगारी आदि की आवश्यकता होती है। उसकी पूर्ति सर्राफ करते हैं। सर्राफो को इसमे 'बट्टे' की आमदनी होती है।

**बैंकों का कार्य**—बैंको का काम रुपया जमा करना, व्याज पर उधार लेना, व्याज पर उधार देना तथा हुंडी-पुर्जे, चेक या नोट आदि खरीदना और बेचना है। जो लोग अपनी बचत का कोई अन्य उपयोग नही कर सकते, या नही करना चाहते, उनसे बैंक अपेक्षाकृत कम सूद पर रुपया उधार ले लेते हैं, और ऐसे आदमियों को कुछ अधिक सूद पर उधार दे देते हैं, जो उस धन से कोई लाभप्रद व्यवसाय चलाना चाहते हो। बैंक मे जितने अधिक समय के लिए रुपया जमा किया जाता है, सूद उतना ही अधिक मिलता है; क्योंकि बैंकवाले उस रुपये से उतना ही अधिक लाभ उठा सकते

हैं। जमा करने वाले सब लोग अपना रुपया प्रायः एक ही साथ वापिस नहीं लेते, कुछ आदमी वापिस लेते हैं, तो कुछ जमा भी करते हैं। अतएव बैंक वाले अपने अनुभव से यह जान लेते हैं कि उन्हे जमा करने वालों का भुगतान करने के लिए कितना रुपया हर वक्त तैयार रखने का प्रबन्ध करना चाहिये। शेष रुपया वे अपने उत्पादक कार्यों मे लगाते हैं।

**बैंकों के भेद**—भारतवर्ष मे बैंक का कार्य करने वाली सस्थाओं के निम्नलिखित भेद हैं :—

१—सहकारी बैंक।
- (क) सहकारी साख समितियाँ।
- (ख) सेन्ट्रल सहकारी बैंक।
- (ग) प्रातीय सहकारी बैंक।
- (घ) भूमि बधक बैंक।

२—पोस्ट-आफिस सेविग बैंक।
३—मिश्रित पूँजी के बैंक।
४—इपीरियल बैंक।
५—रिजर्व बैंक।
६—एक्सचेंज बैंक।
७—बीमा-कपनियाँ।

**सहकारिता**—सहकारी बैंकों के विविध भेदों के विषय मे ज्ञान प्राप्त करने से पहले सहकारिता की उपयोगिता जान लेनी चाहिए। भिन्न-भिन्न कार्यों के अनुसार सहकारिता के कई भेद हो सकते हैं। अर्थशास्त्र मे इसके मुख्य तीन भेद हैं—उत्पादकों की सहकारिता, उपभोक्ताओं की सहकारिता और साख की सहकारिता। उत्पादकों की सहकारिता के विषय मे कुछ बाते पहले ही कही जा चुकी हैं। भारतवर्ष मे साख की ही सहकारता अधिक प्रचलित है, और इस अध्याय का विषय बैंक होने के कारण हम यहाँ इसी का विचार करना है। अस्तु, जो पूँजी किसी व्यक्ति को, अकेले उसकी साख पर, कभी-कभी बहुत कष्ट उठाने तथा प्रयत्न करने पर भी नही मिल सकती, उसे कई मनुष्य मिलकर, सब की साख के बल पर, कम व्याज पर, आसानी से और यथेष्ट मात्रा मे ले सकते हैं। इस प्रकार साख के सम्बन्ध मे सहकारिता का बड़ा महत्त्व है। भारतीय किसान जैसे निर्धन लोगों के लिए तो साख की सहकारिता बहुत ही उपयोगी है।

**सहकारी साख-समितियाँ**—यहाँ सहकारी साख-समितियों की

स्थापना सब से पहले उत्तर प्रदेश मे, सन् १६०१ मे हुई। इनके सम्बन्ध मे, भारत-सरकार द्वारा पहला कानून सन् १६०४ ई० मे बनाया गया। इसके अनुसार हरेक प्रान्त के लिए एक एक रजिस्ट्रार, सहकारी समितियों को प्रोत्साहन देने के लिए, नियत हुआ। समितियाँ दो तरह की खोली गई—(१) किसानों के लिए और (२) शहर मे रहनेवाले गरीब लोगो के लिए। यह नियम बनाया गया कि किसी गाँव या शहर मे एक ही जाति या पेशे के कम से-कम दस आदमी मिलकर अपनी एक सहकारी समिति बना सकते हैं। समिति के सदस्य वे हों, जो एक-दूसरे को अच्छी तरह जानते हो। कृषि-साख-समितियो का प्रत्येक सदस्य अपनी समिति का कुल कर्ज चुकाने के लिए जिम्मेदार हो, अर्थात् वे समितियाँ अपरिमित देनदारी के सिद्धान्त पर चलाई जायॅ, और नगर-साख-समितियाँ परिमित देनदारी क सिद्धान्त पर।

कुछ अनुभव के बाद सन् १६१२ ई० मे सहकारी समितियों का दूसरा कानून पास हुआ, जिसकी कुछ मुख्य बातें ये है— (क) देहाती और नागरिक समितियो का भेद दूर कर दिया गया। (ख) सहकारी साख समितियो के अतिरिक्त अन्य समितियाँ भी बनाई जाने की योजना कर दी गई। (ग) केन्द्रीय सस्था के लिए परिमित देनदारी का सिद्धात जारी किया गया, बशर्ते कि उससे कम-से-कम एक रजिस्टर्ड समिति सम्बद्ध हो। (घ) सरकार ने मुनाफे के बॅटवारे का नियन्त्रण और निरीक्षण अपने हाथ मे ले लिया। बचत-कोष मे काफी रकम जमा हो जाने पर मुनाफे का कुछ हिस्सा सभासदों को, बाँटे जाने की, और उसकी दस फी-सदी तक रकम दान-धर्म मे दी जाने की, व्यवस्था की गई। (च) 'सहकारी' शब्द का प्रयोग केवल उन्ही समितियों के सम्बन्ध मे किया जाने का नियम हुआ, जिनकी रजिस्टरी हो चुकी हो।

भारतवर्ष के प्रान्तो मे, और राज्यों मे भी, सहकारी समितियों की सख्या क्रमशः बढने लगी—खासकर किसानों मे इनका अधिक प्रचार हुआ। सन् १६१४ ई० मे सरकार ने सर एडवर्ड मेकलेगन के सभापतित्व मे एक कमेटी कायम करके सहकारिता सम्बन्धी विषयों की जाँच कराई। सन् १६१६ ई० के शासन-विधान के अनुसार सहकारिता का विषय प्रान्तीय सरकारो को हस्तातरित कर दिया गया। बम्बई प्रान्त की सरकार ने सन् १६२५ ई० में, और मदरास सरकार ने सन् १६३२ मे अपने प्रान्त के लिए सहकारिता का पृथक् कानून बनाया। बिहार, उत्तर प्रदेश और मध्य प्रदेश की सरकारों ने भी अपने-अपने प्रात के लिए सन् १६१२ ई० के सहकारिता-कानून मे कुछ सशोधन किया। सन् १६२६ ई० के शाही कृषि-कमीशन की

सिफारिशों से, तथा 'सेंट्रल-बैंकिंग इन्क्वायरी कमेटी' की अधीनता में नियुक्त प्रान्तीय कमेटियों की जाँच के फल-स्वरूप भी कुछ सुधार हुए। भिन्न भिन्न प्रांतों के कृषि-विभाग भी सहकारिता के सिद्धांतों के प्रचार में योग दे रहे हैं।

**सेंट्रल और प्रांतीय सहकारी बैंक**—सहकारी साख-समितियों की केंद्रीय संस्था 'सेंट्रल बैंक' कहलाती है। बैंक एक जिले या उसके किसी हिस्से की सहकारी समितियों की सहायता करते हैं। ये भारतवर्ष के भिन्न-भिन्न प्रांतों में हैं। कुछ सेंट्रल बैंक देशी रियासतों में भी हैं। इनका प्रधान कार्यालय बहुधा जिले के सदर-मुकाम में होता है। ये प्रायः परिमित देनदारी का व्यवहार रखते हैं, और इनकी पूँजी हिस्सों ( शेयरों ) द्वारा प्राप्त होती है। इनके सदस्य, सहकारी समितियों के अलावा दूसरे आदमी भी हो सकते हैं। ये सर्वसाधारण की अमानतें, मा'मूली सूद पर जमा करते हैं। ये अपने जिले की ग्राम-सहकारी-समितियों को, कुछ अधिक व्याज पर, रुपया उधार देते हैं। इन्हें जो लाभ रहता है, उसे ये निर्धारित नियमों के अनुसार अपने हिस्सेदारों में बाँट देते हैं। सेंट्रल बैंक और ग्राम-सहकारी-समितियों के बीच कहीं-कहीं 'गारंटी यूनियन' होते हैं, जो, अपनी सिफारिश से समितियों को सेंट्रल बैंक द्वारा ऋण दिलाते हैं। कुछ प्रान्तों में प्रांतीय सहकारी बैंक हैं। ये सेंट्रल बैंकों की सहायता तथा नियंत्रण करते हैं, तथा अन्य बैंकिंग व्यवसाय भी करते हैं, जैसे लोगों के आभूषण आदि संपत्ति गिरवी रखकर रुपया उधार देना, तथा चेक और हुंडी का भुगतान आदि। इन बैंकों का इम्पीरियल बैंक, मिश्रित पूँजी के बैंक, तथा रिजर्व बैंक से सीधा सम्बन्ध है; और ये उनसे सहायता लेते हैं।

सहकारी बैंकों का प्रबन्ध प्रायः स्थानीय आदमी करते हैं। वे अपनी सेवाओं के बदले कुछ ( रुपया ) नहीं लेते। इन बैंकों की आय पर सरकार कोई कर आदि नहीं लेती। यदि कोई किसान किसी सहकारी बैंक का ऋण अदा न कर सके, तो सरकारी लगान दे चुकने पर बैंक का अधिकार किसान की जायदाद पर अन्य सब लेनदारों से पहले होता है।

इन बैंकों से कई लाभ हैं—( १ ) ये गरीब किसानों को कम सूद पर आवश्यक पूँजी दे सकते हैं। ( २ ) ये बैंक केवल उत्पादक कार्यों के लिए ही उधार देते हैं, इसलिए इनसे धन लेकर किसान लोग फिजूलखर्ची नहीं कर सकते। ( ३ ) किसानों और मजदूरों आदि की बचत इन बैंकों में रखी जा सकती है। इनमें व्याज अधिक मिलता है। ( ४ ) इन बैंकों से लोगों का एक-दूसरे में विश्वास और सहायता का भाव बढ़ने के साथ-ही साथ उनमें दूरदर्शिता और मितव्ययिता आदि गुणों का भी विकास होता है।

सहकारी समितियों और बैंको का प्रधान उद्देश्य है, भारतीय किसानों की कर्जदारी दूर करना और उन्हे आर्थिक सहायता देना। यद्यपि इनके क्षेत्र में वृद्धि हो रही है, तथापि ये भारतवर्ष भर की आवश्यकताओं की कहाँ तक पूर्ति करती हैं, यह विचारणीय है। इनकी सख्या डेढ लाख, और इनके सदस्यो की कुल सख्या लगभग ७० लाख है। समिति की सहायता, सभासद के अतिरिक्त, कुछ अश मे उसके कुटुम्ब को भी मिलती है। अब यदि एक कुटुम्ब मे पॉच आदमियों का औसत माना जाय तो कुल सहकारी समितियों द्वारा सवा तीन करोड़ आदमियो का थोड़ा-बहुत हित-साधन होता है। अतः भारतीय किसानो की सख्या देखते हुए अभी इन समितियों और बैंकों की सख्या बहुत कम है। देश के शुभचिंतकों को इन्हे बढाने का भरसक प्रयत्न करना चाहिए।

**भूमि-बंधक बैंक**—किसानो को कुछ ऋण की, अधिक समय के लिए भी आवश्यकता होती है, उदाहरणवत् पुराना ऋण चुकाने के वास्ते, भूमि को चकबन्दी करने, उसे उपजाऊ बनाने, और बैल या कीमती यन्त्र आदि खरीदने के वास्ते। अधिक समय का ऋण, सहकारी साख-समितियॉ या बैंक नही दे सकते। इस कार्य के वास्ते भूमि-बधक बैंक अधिक उपयुक्त हैं, जो कृषि-योग्य भूमि को रेहन रखकर बीस-तीस वर्ष या इससे भी अधिक अवधि के लिए रुपया उधार दे और पीछे उस रकम को, बहुत साधारण व्याज सहित, छोटी-छोटी किस्तों मे वसूल करे।

ये बैंक ऐसी छोटी-छोटी रकमों के डिबेंचरो ( ऋण-पत्रो ) द्वारा पूॅजी सग्रह करते हैं, जिन्हे साधारण स्थिति के आदमी खरीद सकें। ये बैंक तीन प्रकार के होते हैं ( १ ) सहकारी, ( २ ) अर्द्ध सहकारी, और ( ३ ) गैर-सहकारी। भारतवर्ष के सब प्रान्तों मे, कुल भूमि-बन्धक बैङ्क और सोसायटियॉ केवल २७१ हैं, इनमें से भी १२० अकेले मदरास प्रान्त में हैं। इनको पूर्णतः सहकारी नहीं कहा जा सकता, ये अर्द्ध-सहकारी हैं, कारण, यद्यपि इनके अधिकतर सदस्य इनसे ऋण लेनेवाले व्यक्ति होते हैं, कुछ सदस्य ऐसे भी होते हैं, जो ऋण नही लेते। इन सदस्यों को, बैंक के प्रबन्ध मे सहायता पहुचाने तथा पूॅजी प्राप्त करने के लिए, बड़े व्यापारियों आदि मे से लिया जाता है। ये बैंक परिमित देनदारी के होते हैं, ये लाभ का लक्ष्य रखकर काम नही करते, वरन् सूद की दर घटाने का प्रयत्न करते हैं। इन बैंकों का भी कार्य-क्षेत्र भारतवर्ष की कृषक जनता की आवश्यकता को देखते हुए, बहुत कम है।

**पोस्ट-आफिस सेविंग-बैंक**—यद्यपि जनता की बचत का रुपया

जमा करने का खाता कुछ दूसरे बैंकों ने भी खोल रखा है, सिर्फ बचत जमा करने का कार्य, विशेषतया डाकखानों के सेविङ्ग-बैंक करते हैं। सरकारी सेविङ्ग-बैंक पहले बम्बई, कलकत्ता और मदरास मे थे, ये सन् १८३३ और १८३५ ई० के बीच में स्थापित हुए थे। सन् १८७० ई० में कुछ चुने हुए खजानों से सम्बन्धित जिला-सेविंग-बैंक खुले। डाकखाने के सेविङ्ग-बैङ्क सन् १८८२ ई० और सन् १८८३ ई० में भारतवर्ष के भिन्न-भिन्न स्थानों मे, खोले गए। तब से ये सरकारी सेविंग-बैंको का काम करने लगे। सन् १८८६ ई० मे इनमें जिला-सेविंग-बैंको का हिसाब मिला दिया गया। सन् १८८६ ई० में प्रेसीडेंसी-सेविंग-बैंकों का काम भी इन्हीं में मिल गया।

इन बैंकों का काम क्रमशः बढ़ रहा है। शहर और कस्बे की तो बात ही क्या, बहुत से बडे-बडे गॉवों के डाकखानों मे भी सेविंग बैंक का काम होता है। इनमे चार आने तक छोटी रकम भी जमा हो सकती है। ३१ मार्च १९३९ ई० को इन बैंको की सख्या १२,१०९ थी। इनमे बयालीस लाख आदमियों का हिसाब था और कुल मिला कर लगभग ८२ करोड रुपया जमा था। युद्ध-काल मे इसमे कमी हो गई। ३१ मार्च १९४३ को इन बैंकों में २५,६४,००० आदमियों का हिसाब था, और इनका सवा बावन करोड़ रुपया जमा था। ३१ मार्च १९४५ को इन बैंकों में लगभग इकत्तीस लाख आदमियों का ८० करोड़ से कुछ अधिक रुपया जमा था। सन् १९४७ के मार्च मास मे यह रकम १४२ करोड रुपयों तक बढ गई।

यह ठीक है कि अधिकाश जनता की आर्थिक स्थिति अच्छी न होने से उनकी बचत जमा करने की विशेष सामर्थ्य नही, तथापि इन बैंको मे जमा की बहुत रकम बढने की गुंजायश है। भारतीय सघ मे लाखों गॉवों की दृष्टि से इन बैंकों की सख्या बहुत ही कम है। इससे यह स्पष्ट है कि अधिकाश गॉवो के लिए, जो सेविंग-बैंक उनके सबसे अधिक नजदीक है, वह भी कितनी ही मील दूर हैं।

गत वर्षों मे डाकखाने जनता का रुपया जमा करने के लिए, सेविंग-बैंक-कार्य के अलावा, और भी उपाय काम में लाए हैं। सन् १९१७-१८ मे उन्होंने 'कैश-सार्टिफिकट' निकाले थे। आदमी साढ़े आठ रुपये या अन्य निर्धारित कीमत देकर इन कागजों को खरीद लेते थे। डाकखाने पॉच साल के बाद उनके दस-दस रुपये दे देते थे। इन कैश-सार्टिफिकटों का रुपया पॉच साल से पहले भी मिल सकता था, पर उस दशा मे सूद बहुत

कम मिलता था। सन् १९१७-१८ मे जब कैश-सार्टिफिकटो का कार्य आरम्भ हुआ, इनमे ८१ करोड रु० जमा थे, पीछे सूद की दर घटने बढने तथा अन्य कारणो का इस मद्द की जमा पर प्रभाव पडता रहा तथापि कुल मिला कर यह रकम बढती ही रही। मार्च १९३९ मे यह रकम ५९ करोड़ रु० थी। (दूसरे) महायुद्ध के समय इसका ह्रास हुआ, सन् १९४६-४७ मे यह रकम ३९ करोड थी।

सन् १९४० मे दस-वर्षीय डिफेंस-सेविंग सार्टिफिकट जारी किए गए थे। सन् १९४३-४४ मे, जनता के इनमे ७ करोड़ रुपये जमा थे। परन्तु अक्तूबर १९४३ में इनकी जगह 'नेशनल-सेविंग-सार्टिफिकट' जारी हैं। इनकी अवधि अलग-अलग— पाच साल, सात साल, बारह साल आदि—होती है। अवधि के अनुसार इनके सूद की दर जुदा-जुदा होती है। मिसाल के तौर पर सौ रुपये के खरीदे हुए सार्टिफिकट के बारह साल पूरे होने पर सूद सहित डेढ़ सौ रुपये मिलते हैं। सन् १९४६-४७ में इनमे ७० करोड़ रु० जमा थे।

**मिश्रित पूँजीवाले बैंक**—मिश्रित पूँजी की कम्पनियों के सम्बन्ध मे पहले लिखा जा चुका है। भारतवर्ष मे मिश्रित पूँजी के बैंक विशेषतया पिछले चालीस वर्षों में ही अधिक हुए हैं। सन् १९०५ ०७ के स्वदेशी आन्दोलन से यहाँ औद्योगिक कार्यों की ओर विशेष ध्यान दिए जाने के कारण इनकी अच्छी उन्नति हुई। सन् १९१३ और १९२३ में कुछ बैंकों का दिवाला निकलने से इनके कार्य को धक्का पहुँचा, परन्तु उसका प्रभाव अस्थायी रहा है। साधारणतया इनकी वृद्धि ही हुई है।

कम्पनियों की रजिस्टरी की बात पहले बताई जा चुकी है। सन् १९३६ के संशोधित कम्पनी-कानून के अनुसार अन्य प्रतिबन्ध विशेषतया निम्न-लिखित हैं:—(१) किसी बैंकिंग कम्पनी का कोई मैनेजिंग एजन्ट नही होता, हाँ, कोई बैंकिंग कम्पनी दूसरी कम्पनी के लिए मैनेजिंग एजन्ट का काम कर सकती है। (२) कोई बैंकिंग कम्पनी अपना कारोबार उस समय तक आरम्भ नही कर सकती, जब तक कि उसके हिस्सों की बिक्री से कम-से-कम पचास हजार रुपये की रकम प्राप्त न हो जाय। (३) प्रत्येक बैंकिंग कम्पनी को अपने घोषित मुनाफे का पाँचवाँ हिस्सा सुरक्षित कोष मे उस समय तक जमा करते रहना होगा, जब तक कि सुरक्षित कोष का परिमाण, प्राप्त हिस्सा-पूँजी तक न हो जाय। (४) प्रत्येक बैंकिंग कम्पनी को अपनी प्रत्येक शुक्रवार की लेनी और देनी का हिसाब रजिस्ट्रार के पास हर महीने दस तारीख तक भेजना होगा, और उसे अपनी तात्कालिक या दर्शनी देनी

का पाँच फी सदी, और मुद्दती देनी का डेढ़ फी सदी, रुपया नकद जमा रखना होगा।

सन् १९४३ मे मिश्रित पूँजी के बैंकों की कुल पूँजी १८६७ लाख, रक्षित धन ७८० लाख और जमा ( डिपाजिट ) ३३९० लाख रु० थी।

**इम्पीरियल बैंक**—इस बैंक की स्थापना सन् १९२० के कानून के अनुसार, १९२१ मे बगाल, बम्बई और मदरास के प्रेसीडेन्सी बैंकों को मिला देने से हुई। इम्पीरियल-बैंक-कानून का सशोधन १९३४ मे हुआ और १९३५ मे अमल मे आया। इस बैंक के काम-काज का नियत्रण करने के लिये डायरेक्टरों का एक सेन्ट्रल ( केन्द्रीय ) बोर्ड है, तथा कलकत्ता, बम्बई और मदरास मे लोकल ( स्थानीय ) बोर्ड हैं। सेन्ट्रल बोर्ड के दो डायरेक्टरों की नियुक्ति सरकार द्वारा होती है। इसके अतिरिक्त भी, सरकार इस बैंक के काम का नियत्रण करती है।

इस बैंक की, देश के भिन्न-भिन्न भागों मे लगभग पौने दो सौ शाखाएँ हैं। रिजर्व बैंक की स्थापना ( सन् १९३५ ) तक यही भारतवर्ष का सबसे बड़ा बैंक था। यह बैंक सरकार के बैंकिंग कार्य करने का एकमात्र अधिकारी था, यह तमाम सरकारी अमानतो को बिना-व्याज जमा करता था, जहाँ-जहाँ इसकी शाखाएँ थी, वहाँ यह सरकारी कोषाध्यक्ष का कार्य करता था और सरकार के खाते मे जमा होने वाली रकमें सर्वसाधारण से वसूल करता था। यह भारत सरकार के सार्वजनिक ऋण का प्रबन्ध करता था।

अब इस बैंक के मुख्य-मुख्य कार्य निम्नलिखित है :—

१—रिजर्व बैंक के हिस्सों, सरकार से सहायता-प्राप्त रेलवे कम्पनियों के ऋण-पत्रों ( सिक्यूरिटियो ), और मिश्रित पूँजी वाली कम्पनियो के ऋण-पत्रों ( डिबेंचर ) की जमानतो पर ऋण देना।

२—डिबेंचर या अन्य सिक्यूरिटियाँ बेचना।

३—प्रान्तीय सरकारों की स्वीकृति से कोर्ट-आफ-वार्ड्स के कृषि कार्य के लिए, अधिक से-अधिक नौ महीने के वास्ते, ऋण देना।

४—हुडियाँ या अन्य साख पत्र जारी करना, सकारना, क्रय-विक्रय करना।

५—सोना-चाँदी क्रय-विक्रय करना, दूसरों का रुपया जमा करना, सुरक्षित रखने के लिए ऋण-पत्र लेना, कृषि के वास्ते नौ मास तक के लिए और अन्य कार्यों के लिए छः मास तक के लिए ऐसी हुडियों को खरीदना और जारी करना, जो देश से बाहर भुगताई जायँ।

६—बैंक की सम्पत्ति के आधार पर उधार लेना और प्राय. अन्य सब बैंकिग कार्य करना, जिसमे विदेशी विनिमय का कारोबार भी सम्मिलित है।

इम्पीरियल बैंक भारतवर्ष के उन स्थानो मे रिजर्व बैंक का एकमात्र एजेन्ट है, जहाँ रिजर्व बैंक की कोई शाखा न हो और इम्पीरियल बैंक की शाखा हो। रिजर्व बैंक की स्थापना के समय इम्पीरियल बैंक की जितनी शाखाएँ थी, उतनी शाखाएँ इसे जारी रखनी होती हैं। इन कार्यों के लिए रिजर्व बैंक इम्पीरियल बैंक को निर्धारित रुपया देता है। यदि इम्पीरियल बैंक अपनी किसी शाखा के बदले दूसरी शाखा स्थापित करे तो उसे रिजर्व बैंक की अनुमति लेनी होती है।

इस बैंक की वर्तमान स्थिति पर प्रकाश डालने के लिए आगे इसका ५ नवम्बर १६४८ का साप्ताहिक व्योरा दिया जाता है।

## इम्पीरियल बैंक का हिसाब

**( लाख रुपयों मे )**

| देनी | | लेनी | |
|---|---|---|---|
| प्राप्त हिस्सा पूँजी | ५,६३ | सरकारी सिक्यूरिटियाँ | १६०,७१ |
| सुरक्षित कोष | ६,२५ | अन्य निर्धारित लगाई पूँजी | ११,२६ |
| मुद्दती जमा, सेविंग बैंक, | | ऋण | २३,४५ |
| चालू और अन्य हिसाब | २७६,८७ | खरीदी हुंडियाँ | ४,३६ |
| अन्य देनी | १,५७ | नकद साख | ५१,३२ |
| | | जाकड़ माल | १,५६ |
| | | अन्य | १,८५ |
| | | अमुद्रित स्वर्ण | ...... |
| | | नकद ( हाथ मे तथा | |
| | | रिजर्व बैंक के पास ) | ३१३५ |
| | | अन्य बैंको के पास | ७,४० |
| योग | २६३,३२ | योग | २६३,३२ |

इस बैंक के कुल ११२५ लाख रुपए के हिस्से बिके हैं। इस रकम में से बैंक को ५६३ लाख रुपए मिल चुके हैं; बाकी ५६२ लाख रु० बैंक अपने हिस्सेदारों से माँग सकता है। बैंक के पास ६२५ लाख रुपए सुरक्षित कोष के रूप मे ऐसे हैं कि वह उन्हे आवश्यकता होने पर काम मे ला सकता है। आम तौर पर बैंक ऐसे रुपए को सरकारी सिक्यूरिटियो मे लगाता है। इस

बैंक के पास भिन्न-भिन्न प्रकार के हिसाबों मे जनता का २७६,८७ लाख रुपए जमा है। १५७ लाख की अन्य फुटकर रकमों सहित इम्पीरियल बैंक को ५ नवम्बर १६४८ को कुल मिला कर २६३,३२ लाख रुपए देना था। बैंक की देनी मे ६२५ लाख रुपए सुरक्षित कोष के भी दिखाए गए हैं। इस रकम का उपयोग पहले तो जनता का हिसाब निपटाने में होता है; इसके बाद जो रुपया शेष बचता है, वह हिस्सेदारों का रहता है।

अब इस बैंक की लेनी का हिसाब लीजिए। इसके पास १६०,७१ लाख रु० की सरकारी सिक्यूरिटियाँ हैं। यह बैंक कानून के अनुसार अपना कुछ रुपया दूसरे कामों मे लगा सकता है। ऐसी रकम ११४६ लाख रु० है। बैंक ने २३४५ लाख रु० थोड़ी मुद्दत के लिए ऋण दे रखा है और ५१३२ लाख रु० नकद साख में है, जो आसानी से मिल सकता है। बैंक ने ४३६ लाख रु० की हुडियाँ खरीद रखी हैं, जैसे-जैसे इन हुँडियों की तारीख आएगी, बैंक इनका रुपया वसूल कर लेगा। बैंक के पास १५६ लाख का जाकड़ माल ( इमारतें तथा फर्निचर आदि ) है, और इसका ७४० लाख रु० अन्य बैंकों मे जमा है। इसके पास अमुद्रित स्वर्ण नहीं है। क्योंकि रिजर्व बैंक मे जमा किया हुआ रुपया चाहे जब मिल सकता है, इसलिए यह नकद के बराबर है; और उसके साथ जोड़ कर दिखाया गया है। यह रकम ३१३५ लाख रु० है।

**रिजर्व बैंक**—इस बैंक की स्थापना का विचार कई वर्ष पहले से था, अतत इसका कानून सन् १६३४ ई० में बनाया गया। अब ( सन् १६४८ ) इसका राष्ट्रीयकरण हो गया है। पर उस समय इसे शेअरहोल्डरों (हिस्सेदारों) का ही बैंक बनाया गया था। इसकी हिस्सा-पूँजी पाँच करोड़ रुपए थी। एक-एक हिस्सा सौ-सौ रुपए का रखा गया था। पाँच हिस्से लेनेवालों को एक मत का अधिकार दिया गया था, और एक हिस्सेदार के अधिक-से अधिक दस मत होते थे। बम्बई, कलकत्ता, देहली, मदरास और रगून—इन पाँच स्थानो में बैंक के कार्यालय स्थापित किए गए। इनके अतिरिक्त बैंक की एक शाखा लन्दन में भी खोली गई।

[ बर्मा सन १६३५ के विधान के अनुसार भारत से पृथक् किया गया। अब उसका हिसाब अलग रहता है, इसलिए रिजर्व बैंक का रगून का कार्यालय काम नहीं करता। अगस्त १६४७ से पाकिस्तान का निर्माण हो गया है। अप्रेल १६४८ से रिजर्व बैंक उसके लिए अलग नोट निकालता था। जून १६४८ में वहाँ स्वतत्र स्टेट बैंक की स्थापना हो गई। तब से रिजर्व बैंक पाकिस्तान का कार्य नहीं करता। ]

**रिजर्व बैंक के कार्य**—इस बैंक के मुख्य कार्य निम्नलिखित हैं:—
( १ ) आवश्यकतानुसार नोट जारी करना ( २ ) भारत-सरकार, प्रांतीय सरकारो और देशी राज्यों तथा किसी व्यक्ति के रुपए बिना व्याज जमा करना ( ३ ) निर्धारित नियमो के अनुसार, विशेष दशाओं मे अधिक-से-अधिक नौ मास की हुडी सकारना। ( ४ ) देशी राज्यों, और स्थानीय-स्वराज्य-सस्थाओ को, तथा अन्य बैंको को सिक्यूरिटियों, हुडियों, या सोना-चाँदी को जमानत पर, और भारत-सरकार तथा प्रांतीय सरकारों को बिना जमानत, तीन मास तक के लिए, रुपया उधार देना। ( ५ ) भारत-सरकार, प्रांतीय सरकारों, देशी राज्यो, तथा स्थानीय स्वराज्य-सस्थाओ के लिए सोना-चाँदी खरीदना और बेचना ( ६ ) सार्वजनिक ऋण का प्रबन्ध करना। ( ७ ) सरकार का लेन-देन सम्बन्धी कार्य करते हुए प्रान्तों की आर्थिक स्थिरता और साख बनाए रखना, लोगों को निर्धारित दर पर रुपए के बदले स्टर्लिंग ( कागजी पौंड ), और स्टर्लिंग के बदले रुपए देना। ( ८ ) निर्धारित नियमों के अनुसार देश के बैंकों का रक्षित धन ( रिजर्व ) जमा रखना। ( यह बैंकों का बैंक है, इसमे अन्य बैंको का रुपया जमा रहता है, जिससे आवश्यकता होने पर यह उनकी सहायता कर सके, और उन्हे आर्थिक सकट से बचा सके )। ( ९ ) सहकारी बैंकों को निर्धारित नियमों के अनुसार, तीन मास तक के लिए रुपया उधार देना, और कृषि-साख विभाग रखना, जो कृषि-सहकारी-बैंकों के अधिकारियो और महाजनी सम्बन्धी अन्य सस्थाओं को परामर्श और सहायता दे।

यह बैंक अपना रुपया व्यापार या उद्योग-धधे मे नही लगा सकता, अपने या किसी अन्य बैंक के शेयर नही खरीद सकता, न उन शेयरों की जमानत पर, अथवा अचल सपत्ति ( भूमि, मकान आदि ) की जमानत पर, रुपया उधार दे सकता है। यह बैंक मुद्दती हुडा जारी नही कर सकता, और न किसी जमा पर व्याज दे सकता है।

जनवरी १९४६ मे जारी किए हुए आर्डिनेन्स के अनुसार भारत-सरकार रिजर्व बैंक को किसी भी बैंक के हिसाब और काम-काज की जाँच का आदेश कर सकती है। रिजर्व बैंक की रिपोर्ट पाने के बाद सरकार जिस बैंक के बारे मे उचित समझे, उस बैंक को नई रकम जमा करने के लिए मना कर सकती है, अथवा उसे गैर-कानूनी घोषित कर सकती है, या उसे कानूनी या स्वीकृत बैंकों की सूची से हटा सकती है।

**नोट विभाग और बैंक विभाग**—इस बैंक के दो विभाग हैं—नोट विभाग और बैंक विभाग। नोट विभाग से प्रकाशित व्योरे मे चालू नोटों का

विवरण दिया रहता है। बैंक जितने नोट निकालता है, उतने का वह देनदार होता है। इसका वर्तमान ब्योरा पिछले अध्याय में दिया जा चुका है। यहाँ इस बैंक के बैंक विभाग का ३ सितम्बर १९४८ का विवरण, सारांश रूप में, दिया जाता है।

### बैंक विभाग का देना

| | | | |
|---|---|---|---|
| चुकता मूल धन | ५,०० | लाख | रु० |
| रक्षित कोष | ५,०० | | ,, |
| डिपाजिट ( जमा ) | | | |
| ( क ) सरकार | | | |
| ( १ ) केन्द्रीय सरकार | २,३४,२१ | ,, | ,, |
| ( २ ) अन्य सरकारें | १७,७७ | ,, | ,, |
| ( ख ) बैंक | ६२,६४ | | ,, |
| ( ग ) अन्य | ६१,७५ | ,, | ,, |
| चुकाने वाले बिल | ३,५१ | ,, | ,, |
| अन्य देना | ७,५२ | ,, | ,, |
| योग | ४,२७,४१ | लाख | रु० |

### बैंक विभाग का पावना

| | | | |
|---|---|---|---|
| नोट | ३५,६० | लाख | रु० |
| रुपए ( सिक्के ) | ६ | ,, | ,, |
| सहायक सिक्के | २ | | ,, |
| खरीदे हुए बिल | | | |
| ( १ ) देशी | २६ | ,, | ,, |
| ( २ ) विदेशी | | ,, | ,, |
| ( ३ ) सरकारी ट्रेजरी बिल | ४,०६ | ,, | ,, |
| विदेशों में जमा | ३,११,२६ | ,, | ,, |
| सरकार को दिया गया ऋण या उचन्त | २ | ,, | ,, |
| अन्य ऋण और उचन्त | ८ | ,, | ,, |
| रोजगार में लगाई पूँजी | ७३,४८ | ,, | ,, |
| अन्य पावना | २,५१ | ,, | ,, |
| योग | ४,२७,४१ | लाख | रु० |

इस ब्योरे से स्पष्ट है कि इस बैंक ने जितने ( पाँच करोड ) रुपए के हिस्से बेचे, उतने रुपए इसे पूरे मिल चुके हैं। बैंक के पास पाँच करोड

रुपए का सुरक्षित कोष भी है । इसने सरकार के कुल मिलाकर २५२ करोड़ रु० जमा कर रखे हैं । केन्द्रीय बैंक होने के कारण देश के अन्य बैंक को भी इस बैंक मे कुछ रुपया रखना होता है । अन्य बैंकों की तरह यह बैंक डिपाजिट अर्थात् जमा पर सूद नही देता, तो भी इनमे ६१७५ लाख रु० दूसरों के जमा हैं । इसे २५१ लाख रु० की हुंडियों का भुगतान करना है । अन्य मद्दों के अन्तर्गत इसे ७५२ लाख रु० देना है ।

अब इस बैंक के पावने का हिसाब लीजिए । इसके (बैंक विभाग के) पास ३५६० लाख रुपए के नोट हैं, इनके बदले वह नोट-विभाग से स्वर्ण आदि माँग सकता है । बैंक के पास आठ लाख रु० मूल्य के रुपए और सिक्के हैं । इसका ४०६ लाख रु० भारत सरकार को कुछ महीनो के लिए उधार दिया हुआ है, यह "ट्रेजरी-बिल" नाम से दिखाया गया है । २६ लाख रु० की देशी हुंडियाँ खरीदी हुई हैं । भारतवर्ष के बाहर बैंक का ३११२६ लाख रुपये हैं, इसमे ब्रिटिश सिक्यूरिटियाँ आदि शामिल हैं । बैंक का इतना अधिक रुपया देश के बाहर रखना भारतवर्ष के लिए बहुत हानिकारक है । बैंक ने ७३४८ लाख रुपये की रकम रोजगार मे लगा रखी है । इस बैंक का २५१ लाख रु० पावना अन्य विविध मद्दों के अन्तर्गत है ।

**रिजर्व बैंक की नीति** जब से भारतवर्ष मे केन्द्रीय बैंक की स्थापना की चर्चा होने लगी थी, तभी से यह विवाद आरम्भ हो गया था कि इसे सरकारी बैंक बनाया जाय, या हिस्सेदारो का । भारतीय जनता के प्रतिनिधि चाहते थे कि इसे स्टेट बैंक ( सरकारी बैंक ) बनाया जाय, क्योंकि उन्हें इस बात की बडी आशका थी कि हिस्सेदारों का बैंक बनने की दशा में इससे भारतवर्ष को यथेष्ट लाभ नही पहुँचेगा, इसपर अधिकांश में विदेशी पूँजीपतियों का नियन्त्रण रहेगा, और यह बैंक भारतीय हितों की उपेक्षा करके भी इगलैंड का हित-साधन करेगा । आखिर, सन् १९३४ में जब इस बैंक की स्थापना हुई तो सरकार ने यहाँ के लोकमत की अवहेलना कर इसे शेअरहोल्डरों अर्थात् हिस्सेदारों का ही बैंक बनाया । बैंक के व्यवहार से यह भली भाँति सिद्ध हो गया कि इसके विषय में जन-प्रतिनिधियों की आशका ठीक ही थी । इस बैंक ने हमेशा सरकार और अगरेज पूँजीपतियों के हित का ध्यान रखा । भारतीय नेताओ ने पौंड और रुपए की विनिमय दर को बदलने का बहुत प्रयत्न किया, पर इस बैंक ने उनका समर्थन नहीं किया । इस बैंक को चाहिए था कि कृषि, व्यापार तथा उद्योगों के लिए पूँजी प्राप्त करने मे सहायक हो । पर बैंक ने यह कुछ नहीं किया । गत वर्षों में अनेक नए-नए बैंक खुल गए, जिनकी पूँजी की व्यवस्था और कार्य-

शैली बहुत सदोष थी। रिजर्व बैंक ने उनका नियन्त्रण नही किया। इस बैंक की सहायता न मिलने के कारण कई अच्छे-अच्छे बैंक फेल हो गए। युद्ध-काल (१६३६ ४५) मे सरकार ने जैसे-जैसे मुद्रा की आवश्यकता समझी, इस बैंक ने अधाधुन्ध नोट छाप कर उसकी पूर्ति की। इसका नतीजा यह हुआ कि यहाँ मुद्रा-प्रसार भयकर रूप से बढ गया, उपभोग-पदार्थों के भाव बेहद चढ गए, मुनाफेखोरी, चोरबाजारी और इनके साथ रिश्वतखोरी भी खूब बढी। इस प्रकार देश के इस वर्तमान सकट के लिए, इस बैंक की नीति भी बहुत कुछ उत्तरदायी है।

**बैंक का राष्ट्रीयकरण**—पहले कहा गया है कि इस बैंक की स्थापना के समय ही इसे सरकारी बैंक बनाए जाने की माँग थी। पीछे युद्ध-काल मे तथा उत्तरोत्तर काल से सभी जगह व्यापक आर्थिक आयोजना की आवश्यकता बहुत बढ गई। अनेक राष्ट्रो ने अपने केन्द्रीय बैंको का राष्ट्रीयकरण कर डाला। जब (सन् १६३५ मे) रिजर्व बैंक स्थापित हुआ ससार में ऐसे ११ बैंक थे, जिन पर राज्य का स्वामित्व था। पीछे केनेडा, डेनमार्क, न्यूजीलैंड ने अपने केन्द्रीय बैंको को हिस्सेदारो के बदले, सरकारी बैंको में बदल दिया। दूसरे महायुद्ध से इस दिशा मे और भी प्रगति हुई; ब्राजील, रूमानिया, नेदरलैन्ड, हगरी, बलगेरिया, चेकोस्लेविया, नारवे, फ्रास और इगलैन्ड भी उक्त सूची में आ गए। यह सूची क्रमशः बढती जा रही है।

भारतवर्ष मे खास कर पिछले दो वर्ष से रिजर्व बैंक के राष्ट्रीयकरण की माँग पर जोर दिया जाने लगा। आखिर, १ जुलाई १६४८ से पाकिस्तान द्वारा अपना अलग सेन्ट्रल बैंक बना लिए जाने पर भारत-सरकार इस स्थिति में हुई कि वह रिजर्व बैंक का राष्ट्रीयकरण स्वीकार करे। सितम्बर १६४८ से यह बैंक भारतीय सघ का राष्ट्रीय बैंक है। इसमें अब व्यक्तिगत हिस्सेदार नहीं है। सरकार ने उनके हिस्सो के लिए मुआवजा देकर बैंक का प्रबन्ध और नीति-संचालन अपने अधिकार में ले लिया है।

इस बैंक का राष्ट्रीयकरण कर के सरकार अपनी राष्ट्रीयकरण की योजनाओं को कार्यान्वित करने के सम्बन्ध में एक ठोस और गम्भीर कदम उठा रही है। आवश्यकता है कि बैंक की कुशलता और दक्षता मे कमी न आवे; ये वैसी ही बनी रहे जैसी अब तक थी। आशा है, सरकार इसका यथेष्ट ध्यान रखेगी।

**एक्सचेंज बैंक**—एक्सचेंज बैंक या विनिमय-बैंक उन्हे कहते हैं जो भारतवर्ष के विदेशी व्यापार का भुगतान करे। इन बैंको की स्थापना अस्सी वर्ष

से हुई है। पहले योरपीय महायुद्ध ( १९१४-१८ ) के बाद भारतवर्ष का कई देशो से व्यापारिक सम्बन्ध बढने के कारण, उन देशों के बैंकों को यहाँ अपनी शाखाएँ खोलने मे प्रोत्साहन मिला, उससे यहाँ इन बैंको की सख्या बढी। अब इनकी कुल सख्या १९ है, जिनमे से केवल एक भारतीय है। इन बैंकों में से कई एक का प्रधान कार्यालय लन्दन मे है, और, शेष का जापान, फ्रास जर्मनी, अमरीका आदि देशो मे है। कुछ बैंक तो अपना अधिकाश कारोबार भारतवर्ष मे ही करते है, परन्तु अधिकाश उन बडी-बड़ी विदेशी बैंकिंग सस्थाओ की शाखाएँ और एजसियाँ मात्र हैं, जो अपना कारोबार भिन्न भिन्न देशों मे करती है। इन बैंका मे से प्रत्येक की कुछ शाखाएँ भारतवर्ष के भिन्न-भिन्न स्थानो मे स्थापित है।

भारत के विनिमय-बैंक विदेशी व्यापार को सहायता पहुँचाते हैं, भारतवर्ष के निर्यात कर्ताओं से हुंडियाँ खरीदते है, और व्याज काटकर उनका रुपया विलायती बैंकों से, अथवा समय पूरा होने पर स्वय उन व्यापारियों से लेते हैं। ये अपने लन्दन के कार्यालयों द्वारा इगलैंड के निर्यात-कर्त्ताओं की हुंडियाँ भी मोल लेते हैं। इस प्रकार ये भारतवर्ष के आयात-व्यापार मे भी भाग लेते हैं। निर्यात-व्यापार पर तो इनका आधिपत्य-सा है। इन बैंकों द्वारा यहाँ खरीदी हुई हुंडियों का रुपया इगलैंड मे, और इगलैंड मे खरीदी हुई हुँडियों का रुपया यहाँ मिल जाता है।

विनिमय-बैंक विदेशी व्यापार को सहायता पहुँचाने के अतिरिक्त अन्य प्रकार का बैंकिंग कार्य भी करते हैं। इनमे भारतवासियों की अमानत की रकम उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही है। सन् १९४३ मे यह रकम १४० करोड़ रु० थी।

कुछ समय से बम्बई मे एक विदेशी विनिमय-बैंक स्थापित है। इस प्रकार का यही एकमात्र भारतीय बैंक है। विदेशों मे इसकी शाखाएँ बढने की बहुत आवश्यकता है।

**बीमा-कम्पनियाँ**—बैंकों के प्रसग मे बीमा कम्पनियो का भी विचार किया जाना आवश्यक है; कारण ये लोगों को न केवल सेविंग बैंको की तरह, वरन् उनसे भी अधिक, वचत करने के लिए प्रेरित करती हैं। बैंक मे रुपया जमा करते रहना तो जमा करनेवाले की इच्छा पर निर्भर है। पर बीमा कराने वाले को तो निश्चित समय पर आगे की किस्तों का रुपया जमा करना ही पड़ता है, अन्यथा जमा किए हुए रुपए की हानि की आशंका है। इसलिए बीमा करने-वाला, जैसे भी बनेगा, इसके लिए बचत करने का प्रयत्न करेगा। इस

प्रकार बीमा-कम्पनियो मे लोगो का बहुत सा रुपया जमा हो जाता है। ये कम्पनियाँ लोगों की जमा की हुई बचत के द्वारा उद्योग-धधा करनेवालों के डिबेन्चर (ऋण पत्र) खरीदकर उनके काम मे खूब सहायक होती हैं।

बीमा किसी वस्तु की आग या बाढ आदि से सुरक्षा के लिए होता है। बीमा-कम्पनी किसी चीज का, उसकी मालियत के अनुसार निर्धारित दर से अपनी फीस लेकर बीमा करती है। उदाहरण के लिए अगर कोई जहाज डूब जाय या मकान मे आग लग जाय तो उसका जितनी रकम का बीमा किया हुआ होगा, उतनी रकम देने का दायित्व बीमा कम्पनी पर रहता है। बीमा आदमी (या पशु आदि) की जिन्दगी का भी होता है। जितने समय का तथा जितने रुपए का बीमा कराना होता है, उसके अनुसार निर्धारित किस्तो मे, किसी बीमा कम्पनी मे रुपया जमा कराया जाता है। बीमा किए हुए आदमी के मियाद से पहले मर जाने की दशा मे, जितने का बीमा कराया गया है, वह पूरी रकम उसके उत्तराधिकारी को मिलेगी। यदि उस आदमी के जीवन-काल में ही बीमे की मियाद पूरी हो जाय तो उसे बीमे की पूरी रकम और निर्धारित सूद या मुनाफा मिल जाता है।

इस वर्ष (१६४८) भारतवर्ष मे कुल बीमा-कम्पनियाँ ३३४ हैं, इनकी जगह-जगह विविध शाखाएँ हैं। सन् १६४५ मे बीमा-कम्पनियाँ ३३० थीं; इनमें से २३४ भारतीय थी, और शेष विदेशी, जिनमे से दो-तिहाई इगलैंड की थी। भारतीय बीमा-कम्पनियाँ अधिकतर जीवन-बीमा करती हैं, और विदेशी कम्पनियाँ जहाजों का, या आग सम्बन्धी बीमे का कार्य करती हैं। गत वर्षों मे बीमा-कम्पनियो की सख्या और कार्य मे खासी प्रगति हुई है, तथापि भारतवर्ष की जनसख्या की दृष्टि से स्थिति सतोषप्रद नही है। सन् १६४५ मे २१ लाख आदमी ऐसे थे, जिनकी जिन्दगी का बीमा हुआ था; बीमे में दी जाने वाली रकम ४४३ करोड रुपए थी।

**भारतवर्ष की बैंक सम्बन्धी आवश्यकताएँ**—भारतवर्ष मे बैंकों की आवश्यकता दिन-दिन बढती जा रही है। लोगों मे अपनी बचत का रुपया महाजनो के पास अथवा मिश्रित पूँजीवाले तथा दूसरे बैंकों मे जमा करने की रुचि बढ़ रही है। तथापि यहाँ की आवश्यकताओं को देखते हुए बैंकों की बहुत कमी है। उदाहरण के लिए, कृषि की सहायता के वास्ते यहाँ बैंकिंग की क्या व्यवस्था है? एक्सचेज बैंकों का तो एकमात्र लक्ष्य विदेशी व्यापार की सहायता करना है। रिजर्व बैंक भी कृषि की विशेष सहायता नहीं कर सका है। मिश्रित पूँजी के बैंकों का क्षेत्र देशी व्यापार है। सहकारी बैंक

कृषि के लिए कुछ करते धरते हैं, पर उनकी शक्ति कितनी अल्प है, यह पहले बताया जा चुका है।

यही बात उद्योग-धधों के सम्बन्ध मे है। यहाँ अधिकतर बड़े-बडे बैंक विदेशी पूँजी के, और विदेशी प्रबन्ध वाले हैं। उनका इस ओर ध्यान ही नही होता तथा उनसे यह आशा भी नहीं की जा सकती कि वे यहाँ की परिस्थिति से पूर्णतया परिचित हों, और यहाँ की औद्योगिक उन्नति से यथेष्ट क्रियात्मक सहानुभूति रक्खें। अस्तु, यह स्पष्ट है कि देश के आर्थिक उत्थान के वास्ते विशेषतया कृषि और उद्योग-धधों के लिये, विशेष प्रकार के औद्योगिक बैंकों की भी अत्यन्त आवश्यकता है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—मिश्रित पूँजी वाले बैंको तथा महाजनो के विविध कार्यो की विवेचना कीजिए। ( १६३८ )

२—भारत की ग्रामोण ऋणग्रस्तता के क्या कारण हैं? सहकारी साख-समितियाँ इस प्रश्न को हल करने मे कहाँ तक सफल हुई हैं? ( १६३७ )

३—रिजर्व बैंक आफ इंडिया के कार्यों को विस्तार पूर्वक समझाइए। ( १६३७ )

४—भारत मे कितने प्रकार के बैंक पाये जाते हैं? उनके कार्यो की सक्षेप मे विवेचना कीजिए। ( १६३६, १६३४ )

५—सहकारी साख के उद्देश्यों को समझाइये। इससे किसानों तथा दस्तकारों को क्या लाभ होता है? यू० पी० मे क्यों इसकी वृद्धि तीव्र गति से नही होती? सकारण लिखिए। ( १६३६ )

६—आपकी ओर कौन कौन सी सस्थाएँ किसानो, दस्तकारों, तथा उद्योग-धधो व व्यापार वालों को आर्थिक सहायता देती हैं? उनकी कार्य-प्रणाली मे आप क्या रद्दोबदल करना चाहेंगे? ( १६३५ )

७—बैंक के कार्यो का विश्लेषण कीजिए। भारत के बैंक सम्बन्धी व्यवस्था मे महाजनों, जाइंट स्टाक बैंकों, व इम्पीरियल बैंक के महत्त्व की तुलनात्मक विवेचना कीजिए। ( १६३२ )

८—'एक्सचेन्ज बैंकों द्वारा भारत को बहुत लाभ पहुँचता है'। 'अन्य व्यापारों की अपेक्षा बैंक वाला अधिक जिम्मेदारी उठाता है।' उक्त कथनो की विवेचना कीजिए। ( १६२६ )

———

# बत्तीसवाँ अध्याय

## विनिमय की दर*

**भारतवर्ष का दूसरे देशों से लेन-देन**—पहले बताया जा चुका है कि भारतवर्ष में बहुत सी विदेशी चीजों का उपभोग होता है। यद्यपि गत वर्षों में स्वदेशी-प्रेम, खादी-प्रचार, गृह-शिल्प तथा उद्योग-धन्धों की उन्नति की भावना से इसमें जनता की कुछ अरुचि हुई है, और युद्ध-काल मे तथा उसके बाद भी विदेशी माल की आयात पहले की तरह सुविधाजनक नहीं रही है, तथापि अब भी यहाँ कितना ही माल विदेशों से आता है। साथ ही दूसरे देश भारतवर्ष से कई चीजे मंगाते हैं। इस आयात-निर्यात के सम्बन्ध मे विशेष बातों का विचार अगले खड मे किया जायगा। यहाँ पाठकों का ध्यान इस बात की ओर दिलाना अभीष्ट है कि भारतवर्ष का दूसरे देशों से व्यापारिक सम्बन्ध है, इसलिये तथा अन्य कारणों से भी कभी उसे दूसरे देशों को रुपया देना होता है और कभी उनसे लेना होता है।

भारतवर्ष का दूसरे देशों से लेन-देन इंगलैंड के पौंड नामक सिक्के में होता है। जब भारतवर्ष को किसी देश का रुपया देना होता है, तो पौंड के रूप मे देता है; इसी प्रकार जब रुपया लेना होता है तो पौंड के द्वारा लेता है। सन् १९३१ ई० से इंगलैंड मे कागजी पौंड का चलन है, परन्तु ब्रिटिश सरकार ने विदेशी व्यापार के लिये कागजी पौंड के बदले में स्वर्ण-पौंड दिए जाने की व्यवस्था कर रखी है। स्वर्ण-पौंड प्रामाणिक सिक्का होने के कारण दूसरे देशो के सिक्कों से बदला जा सकता है, रुपया नहीं बदला जा सकता, क्योंकि अधिकतर देशों मे चाँदी के सिक्कों का चलन नहीं है, और चलन हो भी तो हमारा रुपया सांकेतिक सिक्का होने के कारण अन्य देशवाले उसे यहाँ के सांकेतिक मूल्य पर लेना स्वीकार नहीं करते।

**भुगतान की विधि; सरकारी हुँडियाँ**—भिन्न भिन्न देशों के लेन-देन का भुगतान करने के लिये हमेशा सिक्कों की आवश्यकता नहीं होती।

---

* इस अध्याय मे 'विनिमय' शब्द का प्रयोग 'विदेशी विनिमय' के अर्थ मे किया गया है।

अब हम वे सुधार बतलाते हैं, जो अभी, अमल मे आजाने चाहिएँ:—

( १ ) बेमुनाफे की खेती करनेवालो से कोई लगान न लिया जाय। जिस खेती से किसान की और उसके परिवार के लोगो की मजदूरी आदि लागत खर्च निकल आने पर मुनाफा रहे, उस पर ही लगान लिया जाय। वह आर्थिक लगान से अधिक न हो। जैसे-जैसे मुनाफे की आय का परिमाण बढ़े, लगान की दर अधिक हो।

( २ ) किसान अपनी जमीन पर खुद ही खेती करे, न तो वह उसे किसी दूसरे आदमी को काश्त करने के लिये दे और न किसी को बॅटाई पर ही दे। हाँ, नाबालिग या विधवा को दूसरों के द्वारा खेती कराने का अधिकार रहे।

( ३ ) रैयतवारी प्रान्तों मे किसान मालगुजारी देने से मुक्त किये जायँ। किसी किसान के पास औसत दर्जे की पाँच एकड से कम जमीन न हो। इतनी जमीन की खेती की आय से किसान और उसके परिवार का निर्वाह होने की आशा की जाती है। जिन किसानो की आय अधिक हो, उनसे आय कर लिया जाय, जिसकी दर आय के परिमाण के अनुसार बढती हुई हो।

इस व्यवस्था के अमल मे आने से मामूली आमदनी वाले बहुत से ग्रामवासियों की आर्थिक कठिनाइयाँ दूर हो जायँगी। उनके लिये, जब तक ऐसा न होगा, देश मे स्वराज्य स्थापित होने का विशेष अर्थ नहीं है।

---

## अभ्यास के प्रश्न

१—आधुनिक काल की वितरण समस्या का सक्षेप मे विवेचन कीजिए। ( १६३३ )

२—वितरण के अन्तर्गत हम क्या अध्ययन करते है? हम किस वस्तु का वितरण करते हैं और कैसे? ( १६२६ )

३—वितरण से आप क्या समझते हैं? चीनी की एक मिल मे एक लाख मन चीनी जाडे मे तैयार होती है। बेचने पर दस लाख रुपया वसूल हुआ। इस रकम का किस प्रकार वितरण होगा? ( १६३५ )

४—लगान का नियम लिखिए व समझाइये। आपकी राय मे यह भारतवर्ष मे कहाँ तक लागू होता है? ( १६३७ )

५—किन अवस्थाओं मे जमीन की मिलकियत आदर्श होती है ? व्यवहार तथा कानून के द्वारा उ० प्र० की जमीन की मिलकियत पर क्या प्रभाव पडा है ? ( १६३५ )

६—आर्थिक लगान तथा इकरार द्वारा निश्चित लगान मे क्या अन्तर है ? लगान के नियम की परिभाषा लिखिये तथा बतलाइये कि वह कहाँ तक भारत भूमि पर लागू होता है। (१६३४ )

७—"किसानों के प्रति सरकार का यह कर्त्तव्य है कि मिलकियत स्थिर कर देवे और उचित लगान लगावे।" उ० प्र० सरकार इस सम्बन्ध मे कहाँ तक सफल हुई है। ( १६३३ )

८—लगान का नियम बताइये। लगान किस प्रकार बढता है ? यह किस प्रकार नापा जाता है ? किन दशाओं मे लगान बढ जाता है ? उदाहरण सहित समझाइए। ( १६३२ )

६—उ० प्र० मे प्रचलित भूमि के बन्दोबस्त का वर्णन कीजिए। ( १६३६ )

१०—क्या निम्न दशाओं मे आर्थिक लगान पाया जायगा ? :—
(अ) यदि क्रमागत-ह्रास नियम न लागू हो।
(ब) यदि सारी भूमि सरकार की हो।
(स) यदि जमीन के मालिक ही खेती करे।
(द) यदि उत्तम भूमि अपरिमित हो। ( १६२६ )

११—जमीदारी प्रथा के गुण दोष लिखिये। उसको तोड़ देना कहाँ तक उचित है ?

१२—भूमिधर काश्तकार और सीरदार काश्तकार के भेद समझाइये। भूमिधर काश्तकार के अधिकारों का वर्णन कीजिये।

# चौंतीसवाँ अध्याय

## मजदूरी

प्राक्कथन—श्रम करनेवाले को उसके श्रम के बदले मे जो धन दिया जाता है, उसे 'मजदूरी' कहते हैं। मासिक मजदूरी प्रायः वेतन कहलाती है। सर्व-साधरण में 'वेतन' शब्द अधिक आदर-सूचक है, परन्तु अर्थशास्त्र में ऐसा कोई भेद नही। अपनी भूमि पर, अपने ही औजारों से काम करनेवाले बढई, लुहार आदि को जो मजदूरी दी जाती है, वह सब वास्तव

में केवल मजदूरी ही नही होती, उसमे उनकी भूमि का लगान तथा उस मूलधन का सूद भी मिला होता है, जो इन कारीगरो का अपने औजार खरीदने मे लगा है।

**नकद और असली मज़दूरी**--पहले बताया जा चुका है कि उत्पादकों को आजकल प्रायः उत्पन्न पदार्थ का कोई हिस्सा न देकर ऐसी रकम दी जाती है, जा उनके हिस्से के पदार्थ की कीमत हो। इस प्रकार श्रमजीवियों के श्रम से जो वस्तु पैदा होती है, वही वस्तु उन्हे नही दी जाती; यदि दो जाय, तो बडी असुविधा हो। मान लो, कोई श्रमजीवी लोहे या कोयले की खान मे काम करता है। यदि उसे उसके श्रम के बदले लोहा या कोयला ही दिया जाय, तो वह उसका क्या करेगा? उसे इनके बदले अपनी आवश्यकता के पदार्थ—अन्न वस्त्र आदि—प्राप्त करने होगे। और यह काम हर समय और हर स्थान मे सहज ही नहीं हो सकता। इसलिए आजकल श्रमजीवियों को उनके श्रम का प्रतिफल प्राय. रुपए-पैसे मे चुकाया जाता है। इसे नकद मजदूरी कहते हैं। यदि मजदूरी अन्न वस्त्र आदि पदार्थों मे दी जाय, तो इन पदार्था के परिमाण का मजदूरों की असली मजदूरी कहा जाता है। इसमे मकान, शिक्षा, या मनोरंजन आदि वे विशेष सुविधाएँ भी सम्मिलित होती हैं, जो मजदूरों को उनके मालिको की ओर से प्राप्त होता हैं।

नकद मजदूरी से श्रमजीवियों की दशा का ठीक अनुमान नहीं होता। उदाहरणार्थ अगर मोहन को रोजाना १) मिलते हैं, और उसके नगर मे गेहूँ का भाव तीन सेर का है, तथा सोहन को रोजाना १।) मिलते हैं, और उसके नगर मे गेहूँ का भाव दो सेर का है, तो सोहन की नकद मजदूरी अधिक होने पर भी, असली मजदूरी मोहन को ही अधिक मिलती है। इसी प्रकार अगर दोनो को अपनी विविध आवश्यकताओं का सामान बराबर ही मिले, परन्तु मोहन को रहने का मकान आदि मुफ्त मिलता है, अथवा कार्य करने के घटों के बीच मे अवकाश या मनोरजन का ऐसा अवसर मिलता है, जो सोहन को नही दिया जाता, तो भी मोहन की ही असली मजदूरी अधिक मानी जायगी। यह स्पष्ट है कि दो श्रमजीवियो मे, जिसे असली मजदूरी अधिक मिलती है, उसकी दशा दूसरे की अपेक्षा अच्छी होगी।

भारतवर्ष मे पहले अधिकतर मजदूरी अन्न मे चुकाई जाती थी। इस दशा मे पदार्थों के मूल्य घटने-बढ़ने का श्रमजीवियों की आय पर बहुत कम प्रभाव पड़ता था। बहुत-से देहातों मे अब भी यही दशा है। कृषि-श्रमजीवी अपनी मजदूरी अन्न के रूप मे ही पाते हैं। परन्तु आधुनिक सभ्यता

के विकास से, नगरो या औद्योगिक गाँवों मे, मजदूरी नगद या रुपए-पैसे के रूप मे ही दी जाती है। इसमे श्रमजीवियों पर जीवन-रक्षक पदार्थों की तेजी-मन्दी का प्रभाव पडता है।

नकद वेतन मे प्रायः न तो इस बात का विचार किया जाता है कि वह श्रमजीवी के भरण-पोषण के लिए पर्याप्त है या नही, और न इसी बात का कुछ नियन्त्रण रहता है कि श्रमजीवी अपने वेतन के द्रव्य का किस प्रकार उपयोग करते हैं। वह उससे भोजन-वस्त्र खरीदता है या विलासिता की वस्तुएँ। अनेक मजदूर सबेरे से शाम तक मजदूरी करके अपने मालिक से कुछ गिने गिनाए पैसे पाते हैं, जो प्रथम तो उनके निर्वाह के लिए पर्याप्त नहीं होते, फिर उनमे से भी काफी पैसे मदिरा आदि के अर्पण कर दिए जाते हैं।

**मजदूरी की दर, माँग और पूर्ति**—हम पहले कह आए हैं कि पदार्थों का मूल्य माँग और पूर्ति के नियम के अनुसार निश्चित होता है। यह नियम मजदूरी के संबन्ध मे भी लागू होता है।

श्रम की माँग तभी होती है, जब कोई आदमी श्रमियो से कुछ काम कराना चाहता है। किसी काम के करने मे उत्पत्ति के अन्य साधनों का भी उपयोग होता है। कल्पना करो कि किसी छोटे कारखाने में एक मास मे श्रम सहित सब साधनो द्वारा इतने पदार्थ की उत्पत्ति होती है, जिसकी कीमत २००) है। अब इस उत्पत्ति मे श्रम का भाग कितना है, यह मालूम करने के लिए दो सौ रुपये में से अन्य सब साधनो का प्रतिफल निकाल देना चाहिए—कच्चे पदार्थ की कीमत, भूमि का लगान, पूँजी का सूद, औजारों की घिसाई, व्यवस्थापक का प्रबन्ध और निरीक्षण व्यय, तथा बीमा आदि का व्यय। यदि यह सब व्यय १५०) है, तो श्रम का प्रतिफल २००−१५० = ५० रु० हुआ। काम कराने वाला अधिक से अधिक ५०) श्रमियों को दे सकता है। यदि उसे इससे अधिक देने की सभावना प्रतीत हो तो वह काम ही न कराये। इस प्रकार वेतन की चरम सीमा ५०) हुई।

अब यह विचार करे कि साधारण श्रमी कम से कम कितना वेतन लेना स्वीकार करेगा। श्रमी को मिलने वाला वेतन कम से कम इतना होना चाहिये, जिसमे उसका तथा उसके परिवार का भरण-पोषण हो जाय, इसमें उसके बालकों की शिक्षा आदि का व्यय भी सम्मिलित है। यदि श्रमी को इतनी प्राप्ति नहीं होती तो या तो वह स्वय अपनी आवश्यकता से कम पदार्थों का उपयोग करेगा, जिससे उसका स्वास्थ्य और शक्ति कम होगी, अथवा उसके बालकों को यथेष्ट पुष्टिकर और निपुणतादायक पदार्थ न मिलेंगे,

जिससे भावी श्रम की पूर्ति में तथा उसकी कुशलता मे कमी रहेगी। अस्तु, साधारणतः श्रमी यह विचार करता है कि उसे कम से कम इतना वेतन मिले जिसमें उसका तथा उसके परिवार का निर्वाह हो जाय, यदि इतना वेतन न मिले तो वह काम न करे। उदाहरणवत यदि निर्वाह व्यय ३०) हो, तो कम से कम वेतन ३०) होगा।

इससे स्पष्ट हुआ कि उपर्युक्त उदाहरण मे मजदूरी की ऊँची से ऊँची दर ५०) और न्यूनतम दर ३०) है। इन दोनों सीमाओ के बीच में ही मजदूरी ठहरेगी। काम करानेवाले का स्वार्थ इस बात में है कि वह कम से कम मजदूरी दे, इसके विपरीत मजदूर चाहता है कि अधिक से अधिक मजदूरी मिले।

मजदूरी की न्यूनतम और अधिकतम सीमा पहले बतायी गयी है। इन दोनों सीमाओं के भीतर रहती हुई, जब मजदूरी की दर बढ जाती है तो उसकी माँग कम हो जाती है और जब दर घट जाती है तो माँग बढ़ जाती है। काम करानेवालो मे बहुत से आदमी ऐसे रहते हैं जो इस सोच-विचार में रहते हैं कि काम अभी करायें, या कुछ समय बाद करायें। यदि मजदूरी की दर बढी हुई है तो हम काम अभी न करा, कर पीछे करा लेंगे, जब सम्भव है, मजदूरी की दर कम हो जाय। ये आदमी मजदूरी की दर कम होने पर काम करायेंगे। इससे स्पष्ट है कि मजदूरी की दर बढने की दशा में काम की माँग कम हो जायगी और मजदूरी की दर घटने पर माँग बढ जायगी।

माँग और पूर्ति के नियम मे व्यवहार की दृष्टि से मजदूरी और अन्य पदार्थों में कुछ अनिवार्य अन्तर है। प्रथम तो यही स्पष्ट है कि अनेक पदार्थों की तुलना में मजदूर का श्रम बहुत ही शीघ्र क्षय होने वाली वस्तु है। श्रमजीवी का जो समय व्यर्थ चला जाता है, वह हमेशा के लिये चला जाता है। इसलिए निर्धन श्रमजीवी अपने श्रम को जिस कीमत पर बने, बेच देना चाहता है। उसकी यह उत्सुकता मजदूरी की दर घटाने में सहायक होती है।

पुनः अन्य पदार्थों की पूर्ति की तरह मजदूरी की पूर्ति मे जल्द परिवर्तन नहीं होता। माँग होने पर अन्य पदार्थ प्रायः शीघ्र ही बाजार में पहुँचाए जा सकते हैं। उनकी दर बहुत समय तक चढी हुई नही रहती, परन्तु श्रमजीवियों को अपना घर और गाँव (या नगर) तुरन्त छोड़ने की इच्छा नहीं होती। इनकी पूर्ति होने मे बहुधा बिलम्ब भी लग जाता है। इसलिए नए कल-कारखाने खुलने के समय, आरम्भ मे कभी कभी बहुत समय तक

मजदूरी को दर, अन्य स्थानो की अपेक्षा, चढी रहतो है। इसी के साथ यह भी बात है कि जो श्रमजीवी एक बार वहाँ आकर रहने लग जायँगे, वे सहसा वहाँ से जायँगे भी नही। अतः यदि बाद मे, किसी घटना-वश, श्रमजीवियों का माँग कम रह जाय, तो वहाँ पूर्ति जल्दी न घटने से मजदूरी की दर का अन्य स्थानो की अपेक्षा, बहुत समय तक कम रहना सम्भव है।

अनुभव शून्य और अशिक्षित श्रमजीवियो के सम्बन्ध मे तो यह बात और भी अधिक लागू होती है। उन बेचारों को बहुधा यह मालूम ही नहीं होता कि किस जगह उनके श्रम की माँग अधिक है, उन्हे अपने श्रम के बदले कितनी अधिक मजदूरी कहाँ मिल सकती है। जब ठेकेदार आदि के द्वारा श्रमजीवियों को उनके श्रम की माँग का समाचार मालूम भी होता है, तो उन्हे उसके ( ठेकेदार आदि के ) स्वार्थ के कारण परिस्थिति का यथेष्ट परिचय नही मिलता। इसलिए कुछ हद तक सभी देशो मे—भारतवर्ष मे तो विशेषकर—बहुत से मजदूरो को, क्षमता के लिहाज से प्रायः कम मजदूरी मिलती है ( और ठेकेदार आदि प्रायः इस परिस्थिति से लाभ उठाते हैं )। बहुधा ऐसा हो सकता है कि एक मजदूर किसी कार्य के लिए एक स्थान मे जो मजदूरी पाता है, उससे कही अधिक मजदूरी दूसरे पास के स्थान मे, वैसे ही कार्य के लिए, मिल रही हो। मजदूरनियों के सम्बन्ध मे यह बात और भी अधिक ठीक है। अज्ञान और स्थानांतर-गमन की कठिनाइयाँ उनके मार्ग मे, मजदूरो की अपेक्षा, बहुत अधिक होती हैं।

इस विवेचन से यह स्पष्ट है कि यदि सब श्रमजीवियों मे स्वतंत्र रूप से प्रतियोगिता हो सके—अज्ञान और स्थानांतर-गमन आदि की बाधाएँ न हों—तो भिन्न-भिन्न स्थानों मे एक ही काम के लिए असली मजदूरी मे ऐसा भेदभाव न रहे। वह सब स्थानों मे समान, या लगभग समान हो।

**भिन्न-भिन्न व्यवसायों में वेतन न्यूनाधिक होने के कारण**—किसी किसी व्यवसाय मे, दूसरे व्यवसाय की अपेक्षा मजदूरी की दर कम या अधिक होने के कई कारण हो सकते हैं, जैसे—

( १ ) व्यवसाय की प्रियता।
( २ ) व्यवसाय की शिक्षा।
( ३ ) व्यवसाय की स्थिरता।
( ४ ) व्यवसाय मे विश्वसनीयता आदि किसी विशेष गुण की आवश्यकता।
( ५ ) निश्चित वेतन के अलावा, कुछ और मिलने की आशा।

( ६ ) व्यवसाय मे सफलता का निश्चय।

( ७ ) मजदूरों की सख्या।

( ८ ) मजदूरों का सगठन।

अब हम इन कारणों मे से एक-एक पर विचार करते हैं। याद रहे कभी-कभी ऐसा भी होता है कि इन कारणों मे से दो या अधिक का प्रभाव एक-साथ इकट्ठा भी पड जाता है।

१—जिस व्यवसाय को लोग अच्छा समझते हैं, जिसके करने से समाज म प्रतिष्ठा होती है, उसके करनेवाले बहुत मिल जाते हैं। इसलिए उन्हे कम वेतन मिलता है। कुछ आदमी सरकारी दफ्तरों की नौकरी इस विचार से अच्छी समझते हैं कि लोग उन्हे 'बाबूजी' कहा करें और वे कुर्सी पर बैठकर काम करनेवाले 'सभ्य पुरुषों' की गणना मे आसकें। उन्हे वेतन कम मिलता है। इसके विपरीत, महाजनों या साहूकारों के यहाँ काम करने स, जनसाधारण मे प्रतिष्ठा कम होने के कारण, उनके यहाँ लिखा-पढ़ी करनेवाले अधिक वेतन चाहते हैं। अब यह विचार-धारा क्रमशः बदल रही है।

[ टट्टी साफ करना, नालियाँ धोना आदि कार्य बहुत घृणित एव अप्रिय हैं। सिद्धान्त से ऐसे कार्य के लिए बहुत अधिक वेतन मिलना चाहिए। परन्तु इसमे भारतवर्ष का जाति भेद बाधक है। समाज, मेहतर आदि को पैतृक कार्य छोड़कर कोई दूसरा काम नही करने देता। इसलिए उन्हें कम वेतन पर ही सतोष करना पड़ता है। ]

२—जिस काम की शिक्षा प्राप्त करने मे कठिनाई अथवा खर्च अधिक होता है, उसे सीखनेवाले बहुत कम होते हैं। इसलिए उन कामों के करने-वाले अधिक वेतन पाते हैं। उदाहरण के लिए डाक्टरी, ऍजिनियरींग आदि का काम सीखने में कई-कई वर्ष लग जाते हैं, और रुपया भी बहुत खर्च होता है। किन्तु बहुत कम आदमियों की स्थिति ऐसी होती है कि इतने समय बे-रोजगार रहकर और इतना खर्च करके ऐसा काम सीख सकें। यही कारण है कि डाक्टर, ऍजिनियर आदि का वेतन बहुत होता है।

३—कारखानों मे बहुत से कारीगर ४०-५० रु० मासिक पर काम करते हैं। परन्तु यदि कोई गृहस्थ उन्हे (या उनकी योग्यतावालों को) दो-चार दिन के लिए अपने यहाँ काम करने को रखे, तो वे उस अनुपात से वेतन लेना कदापि स्वीकार न करेंगे। सम्भव है, दो या ढाई रुपए रोज माँगें। कारण स्पष्ट है। उन्हे निरन्तर ऐसा काम मिलने का निश्चय नही होता, इस विचार से वे अधिक वेतन लेते हैं।

४—डाकखाने, बैंक या खजाने आदि का काम ऐसा है, जिसमे विशेष योग्यता की आवश्यकता नहीं होती, हाँ, विश्वसनीयता आदि गुणों की बहुत जरूरत होती है, और ये गुण बहुत कम लोगो मे मिलते हैं। अतः इन कार्यों के करनेवालों मे जैसा योग्यता चाहिए, वैसी ही योग्यता के अन्य कार्यकर्त्ताओं की अपेक्षा खजानची आदि को अधिक वेतन मिलता है।

५—गत वर्षों म कुछ आदमी सोचते थे कि यदि हम पुलिस विभाग मे काम करने लगे तो जन साधारण का हमसे काम पडेगा, उन पर हमारा रोब-दाब रहेगा, और समय-समय पर 'ऊपर की आमदनी' (जो भेंट या रिश्वत का एक सुन्दर नाम है) मिलने के अवसर आते रहेंगे। इसलिए वे बहुधा अन्य काम में ४०-५० रु० मासिक की जगह छोड़ कर पुलिस की ३०-३५ रु० की नौकरी स्वीकार कर लेते थे। कहावत प्रचलित हो गई, 'छ. के चार कर दे, पर नाम दरोगा धरदे।' यही बात रेल तथा अदालतों की नौकरी के सम्बन्ध में रही है। अब इसमें कुछ परिवर्तन होने लगा है।

६—बहुत-से आदमी ४०-५० रु० मासिक वेतन पर काम कर रहे हैं। ये लोग उद्योग करें तो सम्भव है, किसी व्यापार मे लग कर अपनी आमदनी बहुत बढा सकें। परन्तु इसका कोई भरोसा नहीं। यह जोखिम की बात है, व्यापार चले या न चले। इसलिए उसके बखेड़े मे न पड़कर ये कम, परन्तु बँधे हुए निश्चित वेतन पर ही सन्तोष करते हैं।

७—मजदूरी की दर का देश की आबादी से घनिष्ट सम्बन्ध है। लम्बे युद्धकाल या नए उपनिवेशों को छोड़कर, साधारणतया किसी जगह मनुष्यों की सख्या जितनी अधिक होती है, मजदूरी की दर वहाँ उतनी ही कम हो जाती है। इसलिए विविध देशों में समय-समय पर जनसख्या कम करने के उपाय किए जाते हैं। अविवाहिता रहकर, वडी उमर मे विवाह करके, जान-बूझकर सन्तान कम पैदा करके, अथवा कुछ आदमी विदेशों मे भेजकर जनसख्या की वृद्धि रोकी जाती है। शिक्षा सभ्यता और सुख की वृद्धि से सन्तानोत्पत्ति कम होती है। भारतवर्ष की जनसख्या के सम्बन्ध में विशेष विचार पहले किया जा चुका है।

८—मजदूरों के सगठन का भी उनके वेतन पर बहुत प्रभाव पड़ता है। प्रायः कारखाने वालों या अन्य मालिकों की यह इच्छा रहती है कि वेतन कम-से-कम दिया जाय। निर्धन मजदूरों को प्रायः मालिक की दी हुई वेतन स्वीकार करनी होती है। परन्तु जब मजदूर अपना संगठन कर लेते हैं, तो वे अपने चन्दे आदि से ऐसी व्यवस्था कर सकते हैं कि मालिक पर प्रभाव डाल-कर कुछ अच्छी वेतन प्राप्त करलें।

**मजदूरी पर सामाजिक और धार्मिक स्थिति का प्रभाव**—भारतवर्ष मे आर्थिक विषयों पर सामाजिक तथा धार्मिक बातों का भी बड़ा प्रभाव पड़ता है। गावों मे खेतों पर काम करनेवाले मजदूरों, बढ़ई और लुहार आदि की मजदूरी बहुत कुछ रिवाज के अनुसार चली जाती है। नाई, धोबी, कुम्हार आदि के विषय मे भी यही बात है। कुछ अंश में शहरों मे भी रिवाज का प्रभाव दिखाई देता है; हाँ, अब कम होता जाता है।

घर के काम के लिए नौकर रखते समय आदमी उनकी जाति का विचार विशेष रूप से करते हैं। मिसाल के तौर पर हिन्दुओं मे अधिकतर ब्राह्मण रसोइया रखने का चलन है, दूसरा आदमी कुछ कम वेतन पर भी रसोई बनाने के लिए नहीं रखा जाता है। कोई हरिजन कम वेतन पर ही काम करना स्वीकार करे तो उसे अनेक घरों मे इस काम के लिए नहीं रखा जायगा।

**रहन-सहन का दर्जा और मजदूरी**—रहन-सहन के दर्जे के विषय में, पहिले लिखा जा चुका है। उनका भी मजदूरी पर बहुत प्रभाव पड़ता है। बात यह है कि हरेक आदमी स्वभावत यह चाहता है कि उसके रहन-सहन का दर्जा ऊंचा होता जाय, वह कभी नीचा न हो, उसके नीचे होने से आदमी को कष्ट होता है, तथा समाज में प्रतिष्ठा घटने की आशंका होती है। इस-लिए मजदूर यही चाहता है कि मुझे कम-से-कम इतनी मजदूरी तो अवश्य मिले—जितनी मेरे परिवार के निर्वाह के लिए तथा मेरा रहन-सहन का दर्जा बनाए रखने के लिए आवश्यक है। कभी-कभी ऐसा होता है कि एक काम करने वाले दो ऐसी श्रेणियों के मजदूर होते हैं, जिनका रहन-सहन का दर्जा अलग-अलग होता है। ऐसी दशा में नीचे दर्जे के रहन-सहन वाले मजदूर अपेक्षाकृत कम मजदूरी पर काम करने को तैयार हो जाते हैं। इससे उनका दूसरी श्रेणी के मजदूरों से विरोध होता है।

प्रायः जिन मजदूरों का रहन-सहन का दर्जा वास्तव मे ऊँचा होता है, उनका स्वास्थ्य अच्छा रहता है और उनकी कार्य-क्षमता भी अधिक होती है। इससे उन्हे मजदूरी अधिक मिलने की सम्भावना होती है।

**युद्ध और वेतन**—युद्ध-काल में युद्ध सामग्री तैयार करने की आवश्य-कता बहुत बढ जाती है; शस्त्रास्त्र, तोप, बन्दूक, हवाई जहाज, टैंक, टारपीडो, जहाज, रेल, मोटर, सैनिक की वर्दी, डेरे, थैले आदि अनेक चीजें चाहिएं। इनके बनाने के लिए कारखानों का उत्पादन बढ़ाया जाता है, या नए कार-खाने खोले जाते हैं। इनमे यथेष्ट मजदूरों को आकर्षित करने के लिए उन्हें

अच्छा वेतन दिया जाता है। जो आदमी युद्ध सम्बन्धी उद्योगों मे भाग लेते हैं, उनमे से कुछ तो ऐसे होते हैं, जो पहले बेकार थे, उन्हे अब रोजगार मिल जाता है। इनके अतिरिक्त, बहुत-से आदमी दूसरे धन्धों को छोड कर युद्ध सम्बन्धी कारखानों में आ जाते हैं। जिन धन्धों के आदमी काम छोड़ कर यहाँ आते हैं, उनमे नये आदमियों की माँग बढती है। इस प्रकार, विविध धन्धो में श्रमजीवियो की माँग मे, और उनके साथ ही वेतन मे वृद्धि होती है।

जैसा कि पहले कहा गया है, युद्ध के फल-स्वरूप पदार्थों की कीमत बढ जाती है। बढी हुई कीमतों का समाज की भिन्न-भिन्न श्रेणियों के आदमियों पर कैसा प्रभाव पडता है, इसका विचार पहले किया जा चुका है। बहुधा लोगों की वेतन उस अनुपात से कम बढती है, जिस अनुपात से पदार्थों की कीमत बढा करती है। इससे सर्वसाधारण जनता का कष्ट बढ जाता है। प्रायः प्रत्येक दीर्घ-कालीन युद्ध के कुछ समय आगे-पीछे मजदूरों के असतोष की सूचना देनेवाली घटनाएँ अनिवार्य रूप से आती हैं।

अब हम भिन्न-भिन्न प्रकार के श्रमियों को मिलने वाली मजदूरी तथा उनकी आर्थिक स्थिति का विचार करते हैं।

**कृषि श्रमियों की मजदूरी**—कृषि श्रमियों के तीन भेद किए जा सकते हैं—(१) खेत-मजदूर, जो खेतों में जुताई, बुआई, निराई, कटाई आदि करते हैं, (२) कारीगर, जो खेती के औजार तथा किसानों के काम मे आनेवाली अन्य उपयोगी वस्तुएँ बनाते हैं (३) साधारण श्रमी जो अन्य कार्य करते हैं। इनमे से दूसरे और तीसरे प्रकार के श्रमजीवियों को अपेक्षाकृत अच्छी मजदूरी मिल जाती है। पहले प्रकार के श्रमियों की दशा सब से खराब है। इन्हीं को लक्ष्य मे रख कर, कृषि-श्रमियों के विषय मे कुछ बातों का उल्लेख पिछले अध्याय में किया गया है। इन्हे मजदूरी अधिकतर जिन्स मे मिलती है, और प्रायः फसल के दिनों मे कुछ अच्छी मिलती है। परन्तु कुछ को तो उन दिनो मे भी इतनी मजदूरी नही मिलती, जिससे अपना निर्वाह अच्छी तरह कर सके। दूसरे दिनों में तो इनकी दशा बहुत ही खराब हो जाती है। बेकारी की हालत मे उन्हे जो-भी काम मिल जाय, उसे करने को ये तैयार रहते हैं। इनमें से कुछ को, पास की मिलों या कारखानों मे साधारण श्रम का कार्य मिल जाता है; कुशल श्रम की आवश्यकता वाले कार्य करने की इनमे योग्यता नही होती। अस्तु, साल भर का कुल हिसाब लगाने पर इनकी औसत मजदूरी बहुत ही कम रहती है। इनकी मजदूरी बढाने के लिए आवश्यक है कि ग्राम-उद्योग-धधों की वृद्धि की जाय, जिससे ये लोग अवकाश

के समय का, अपने घर पर रहते हुए भी समुचित उपयोग कर सकें, और कुछ और आय प्राप्त कर सकें।

**खानों और कारखानों के श्रमजीवियों की मज़दूरी** भिन्न भिन्न खानों तथा कारखानों में, और एक ही खान या कारखाने सम्बन्धी भिन्न-भिन्न कामों में मजदूरी का परिमाण भिन्न भिन्न होता है। हमारे अधिकतर श्रमी अकुशल होते हैं, उनसे इतना काम नहीं होता, जितना औद्योगिक देशों के कुशल श्रमी कर सकते हैं। फलस्वरूप इन्हें वेतन भी साधारण ही मिलता है; हाँ, कृषि श्रमियों की तुलना में, नकदी के विचार से, इनकी मजदूरी बहुत अधिक होती है। परन्तु शहर के रहन सहन तथा मकान किराए आदि का खर्च भी बहुत अधिक होने से (एवं निम्न श्रेणी के वातावरण के कारण शराबखोरी आदि के व्यसन में फँस जाने से) उन्हें उतना लाभ नहीं होता। इन की मजदूरी बढाने के लिए इनकी कार्य-कुशलता का बढ़ना बहुत आवश्यक है। इसके वास्ते इनके काम के घंटे कम करने के साथ, ऐसी व्यवस्था होनी चाहिए कि ये अपना कुछ समय व्यावहारिक तथा मानसिक और नैतिक ज्ञान बढाने में लगा सकें।

**कारीगरों या स्वतन्त्र श्रमियों की मज़दूरी**—देश में अधिकतर लोगों की आर्थिक दशा अच्छी न होने के कारण उनकी आवश्यकताएँ कम हैं। फिर, उन में से भी कितनी ही आवश्यकताओं की पूर्ति मशीनों से बने सस्ते माल से हो जाती है। इसलिए कारीगरी की वस्तुओं की माग कम है। इससे कारीगरों की मजदूरी कम होनेवाली ठहरी। फिर अनेक कारीगर भी ऐसी हीन अवस्था में हैं कि वे जल्दी-से-जल्दी अपनी चीज तैयार करके उसके दाम उठाने की फिक्र में रहते हैं, इससे उनकी कार्य कुशलता का यथेष्ट उपयोग तथा विकाश नहीं हो पाता। देश की आर्थिक अवस्था में सुधार होने तक, कारीगरों की मजदूरी बढने की विशेष आशा नहीं है।

**शिक्षितों का वेतन**—यहाँ शिक्षित आदमियों को सरकारी नौकरी या दफ्तर आदि का काम अधिक पसन्द होता है, और इसका क्षेत्र बहुत परिमित होने से ऐसी नौकरी चाहनेवालों में बहुत प्रतियोगिता होती है। एक साधारण सी जगह खाली होने की सूचना प्रकाशित होने पर उसके लिए सैकडों आदमी उम्मेदवार हो जाते हैं। ऐसी दशा में वेतन कम हो तो क्या आश्चर्य! अस्तु, यहाँ शिक्षितों का वेतन बढाने के लिए यह आवश्यक है कि शिक्षा-पद्धति इस तरह की हो कि शिक्षित व्यक्ति एकमात्र नौकरी के आसरे न रह कर विविध कार्यों में लगा करें।

**स्त्री श्रमियों का वेतन**—यद्यपि भारतवर्ष में स्त्रियों का कार्यक्षेत्र

विशेषतया सन्तान-पालन और घर का कार्य माना जाता है, कुछ स्त्रियों को आर्थिक आवश्यकताओं अथवा स्वाभिमान की भावना से अपनी आजीविका के लिए कोई काम करना आवश्यक होता है। प्रायः उन्हे कई बाधाओं का सामना करना पडता है। प्रथम तो उन्हे शारीरिक शक्ति, शिक्षा या योग्यता कम होने के कारण थोड़े से ही व्यवसायों मे काम मिल पाता है। सामाजिक रिवाज या दस्तूर के कारण वे कई प्रकार के कामों को नही कर पाती। फिर, बहुधा समान काम होते हुए भी उन्हे पुरुषों की अपेक्षा कम वेतन दिया जाता है। कन्यापाठशालाओं मे पढाने के लिए स्त्री-अध्यापिका को पुरुष-अध्यापक की अपेक्षा वेतन अधिक भी मिलता है, पर इसका कारण है कि स्त्री-अध्यापिकाएँ अभी कम मिलती हैं।

'समान काम के लिए समान वेतन'—यह तत्व अब व्यापक रूप से अमल में आना चाहिए। इसमें स्त्री-पुरुष का भेद रखना अनुचित है। स्त्रियों की वेतन मे सुधार करने के लिए यह भी आवश्यक है कि विविध व्यवसायों का वर्गीकरण करके कम परिश्रम वाले कुछ कार्यों मे स्त्रियों को प्राथमिकता दी जाय। उन व्यवसायों के अध्यक्षों को बाध्य किया जाय कि वे उनमें, जब कोई विशेष कारण न हो, स्त्रियों को ही नियुक्त करे। स्त्री-श्रमियों के सगठन बढाने की भी आवश्यकता है।

**न्यूनतम मजदूरी**—औद्योगिक देशों मे मजदूरी का बाजार सुव्यवस्थित है। खासकर जहाँ भिन्न-भिन्न प्रकार के धन्धों मे काम करने वालों के सघ बन गए हैं, और निश्चित नियमों के अनुसार काम होता है, वहाँ एक धन्धे के मजदूर एक नियत वेतन से कम पर मिल ही नही सकते। कुछ देशों मे तो कानून द्वारा यह तय हो गया है कि मजदूरों को इतनी मजदूरी अवश्य ही मिले, जिससे उसका और उसके आश्रितों का निर्वाह हो सके। इसे न्यूनतम मजदूरी कहते हैं। कुछ समय हुआ 'दि ह्यूमन नीड्स आफ लेबर'—नामक एक अँग्रेजी पुस्तक प्रकाशित हुई थी। उससे मालूम होता है कि इगलैंड के राउटी महाशय ने प्रथम महायुद्ध से पहले वहाँ, यार्क नगर मे, नीचे लिखे नियमों के अनुसार मजदूरी निश्चित की थी—

( १ ) यह मान लिया गया कि प्रत्येक कुटुम्ब मे प्रायः एक पुरुष, एक स्त्री और तीन बालक रहते हैं।

( २ ) मजदूरी इतनी चाहिए कि मजदूर उससे अपने कुटुम्ब का साधारण रीति से पालन-पोषण कर सके। ( राउटी महाशय स्त्री और बच्चों की मजदूरी को कुम्टुब की आमदनी में शामिल नही करते। उनका कहना है

कि कुटुम्ब के बढने पर स्त्रियों को अपने घरों का काम करने के बाद, न तो समय ही रहता है, और न शक्ति ही। इसलिए उनमे मजदूरी नहीं कराई जानी चाहिए। और, लडकों से तो स्कूलों में पढने के अलावा मजदूरी कराना बहुत ही अनुचित है।)

(३) मजदूरों का निवास-स्थान काफी हवादार होना चाहिए, और उसमें एक कुटुम्ब के लिए कम से-कम एक बडा कमरा, तीन सोने के कमरे और एक रसोई घर होना चाहिए।

(४) मजदूरों के अन्य आवश्यक खर्चों का भी विचार किया जाना चाहिए।

इस प्रकार उन्होंने, सन् १६१४ ई० मे, एक मजदूर की दैनिक मजदूरी पाँच शिलिंग या लगभग तीन रुपए नौ आने निश्चित की थी। भारतवर्ष में विशेषतया ग्रामों में रहनसहन का दर्जा निम्न श्रेणी का है। यहाँ योरपीय महायुद्ध से पहले एक श्रमी के साधारण भोजन वस्त्र का न्यूनतम खर्च तीन आने अनुमान किया गया था। उसके परिवार के (उसके आश्रित) अन्य व्यक्तियों की आवश्यकताओं मे कुछ भेद होते हुए भी, उनके कुल परिमाण के मूल्य का अनुमान उतना ही अर्थात् तीन-तीन आने किया जा सकता है। इस प्रकार पाँच व्यक्तियों के कुटुम्बवाले आदमी के भोजन-वस्त्र के लिए पन्द्रह आने की आवश्यकता थी। यदि अन्य आवश्यकताओं के लिए केवल एक आना भी और रखा जाय, तो राउटी महाशय के पूर्वोक्त नियमों के अनुसार ग्रामवासी भारतीय श्रमी की दैनिक मजदूरी प्रथम योरपीय महायुद्ध से पहले कम से कम एक रुपया, और नगर-निवासी की इससे अधिक होनी चाहिए थी।

**ग्राम-उद्योग-संघ और चर्खा-संघ का प्रयोग**—मजदूरों के न्यूनतम वेतन की ओर, सरकारी एव गैर सरकारी संस्थाओं की यहाँ प्रायः उपेक्षा ही रही है। ऐसे वातावरण में किसी का इस दिशा में कदम बढाना निस्सन्देह बडे साहस का काम है। अखिल-भारत ग्राम-उद्योग सघ और चर्खा-सघ ने सन् १६३५ ई० में म० गाधी की प्रेरणा से कम-से-कम मजदूरी के प्रश्न का न केवल विचार करके, वरन् उसे व्यावहारिक स्वरूप देकर अपनी नीति में जो परिवर्तन किया, वह परिमाण मे कम दिखाई देने पर भी बहुत महत्त्वपूर्ण है। ग्राम उद्योग-सघ के २२ अगस्त १६३५ के प्रस्ताव के ये शब्द बडे मार्के के हैं कि 'संघ की सरक्षता मे तैयार होने या बेची जानेवाली तमाम चीजों के लिए हर कार्यकर्त्ता का आठ घन्टे के पूरे काम के हिसाब पर कम से-कम इतनी मजदूरी तो मिलनी ही चाहिए जो उसकी शास्त्रीय (वैज्ञानिक)

खुराक के लिए काफी हो। जैसे-जैसे और जब परिस्थिति अनुकूल हो, तब मजदूरी की दर मे उस दर्जे तक वृद्धि होती जानी चाहिए, जिससे कुटुम्ब के कार्यक्षम व्यक्तियों की कमाई मे सारे कुटुम्ब की ठीक तरह से गुजर हो सके।' इसी आशय का प्रस्ताव अ० भा० चर्खा-सघ ने कत्तिनों के सम्बन्ध मे स्वीकार किया।

इस योजना के अनुसार काम करने के लिए चार बातें आवश्यक थीं:—( १ ) यह मालूम करना कि साधारणतया किसी व्यक्ति के लिए कम से-कम आवश्यक भोजन क्या है, और, भिन्न-भिन्न प्रान्तों मे उसकी कीमत क्या है। ( वस्त्र की आवश्यकता का अनुमान करना कुछ कठिन नहीं होता )। ( १ ) ऐसी व्यवस्था करना कि श्रमी अपनी मजदूरी के पैसों को फजूलखर्ची में न उडाए, वरन् उनसे आवश्यक भोजन, आरोग्यता और शक्ति प्राप्त करें। ( ३ ) मजदूरी बढाने से खद्दर का दाम बढना, और फल-स्वरूप खद्दर की माँग घटना स्वाभाविक था, इसका उपाय सोचना। ( ४ ) दूसरी और तीसरी बात के लिए, अन्यान्य उपायों में, कत्तिनों को खादी का व्यवहार करने के लिए तैयार करना।

पहले यह मालूम किया गया कि कताई-क्षेत्र मे रहनेवाली जनता को किस प्रकार का भोजन अनुकूल होगा। फिर, इसके आधार पर योग्य डाक्टरों के साथ सलाह-मशवरा करके, कम-से-कम आवश्यक भोजन का परिमाण निश्चित किया गया। एक आदमी के साधारण आवश्यक दैनिक भोजन के मूल्य का, आहार की वस्तुओ के स्थानीय मूल्य के अनुसार, हिसाब लगाया गया, और इसे आवश्यक खादी की कीमत के साथ जोडकर दैनिक आठ घटे के सतोषजनक कार्य की कम-से-कम मजदूरी निश्चत की गई। यद्यपि देश के विविध हिस्सो के रहनेवाले लोगों के आवश्यकीय आहारों में काफी अन्तर है तो भी यह मालूम हुआ कि उक्त आधार पर हिसाब करके कम-से-कम दैनिक मजदूरी =) से ≡) तक होनी चाहिए। पहले कताई की रोजाना मजदूरी छः सात पैसे ही थी, और बहुतसी स्त्रियो को इतनी मजदूरी का काम भी नही मिलता था। नए आधार पर गिने हुए, कताई-दर पहले के दर से २५ से ७५ फी सदी तक बढ गए। यह बढा हुआ दर जुदा-जुदा सूबों में जारी कर दिया गया।

कुछ केन्द्रों में, प्रारम्भ मे कत्तिनो को खादी का व्यवहार करने के लिए राजी करना कठिन था। किन्तु मजदूरी की वृद्धि ने इन कठिनाइयों को दूर करने में मदद की और पर्याप्त सख्यक कत्तिनों ने नए कार्यक्रम के अनुसार काम करने के लिए सम्मति दी। कताई की मजदूरी मे वृद्धि होने

के कारण प्रायः खादी का दाम दस फी सैकड़ा बढ़ गया। परन्तु खादी-प्रेमी जनता ने खादी की बिक्री यथा सम्भव कम न होने दी। इसके अतिरिक्त कत्तिनों की मजदूरी बढ़ने से उनके काम का उत्थान हुई और खादी खरीदने वाली जनता पर बहुत अधिक भार नहीं पड़ा। पिछले वर्षों में कताई की दैनिक मजदूरी प्रायः छः आने से आठ आने तक रही है।

**सरकार और न्यूनतम मजदूरी**—केन्द्रीय व्यवस्थापक मंडल ने फरवरी १९४७ में न्यूनतम मजदूरी सम्बन्धी कानून बनाया है। उसके अनुसार केन्द्रीय सरकार तथा प्रान्तीय सरकारों को निर्दिष्ट उद्योगों में न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने तथा उसमें संशोधन करने का अधिकार रहेगा। न्यूनतम मजदूरी निर्धारित करने के लिए सरकार सलाहकार तथा उपसमिति नियुक्त करेगा। अन्यान्य उद्योगों में निम्नलिखित उद्योग न्यूनतम मजदूरी के लिए निर्दिष्ट किए गए हैं। ऊनी गलीचे अथवा कम्बल बनाने के कारखाने, चावल, आटा या दाल के कारखाने, बीड़ी बनाने का उद्योग, तेल का कारखाना, सड़क और मकान बनाने का कार्य, लाख और अभ्रक का उद्योग, कृषि-श्रम और गोशालाओं आदि का काम। प्रान्तीय सरकारों को इन उद्योगों में अन्य उद्योग सम्मिलित करने का अधिकार दिया गया है।

उपर्युक्त उद्योग-धन्धों की संख्या तथा उनमें लगे हुए श्रमिकों की संख्या को देखते हुए यह स्पष्ट है कि इस कानून का क्षेत्र व्यापक है, और यदि इसे अच्छी तरह अमल में लाया जाय तो देश की अर्थव्यवस्था पर इसका गहरा प्रभाव पड़ेगा।

कुछ उद्योगपतियों तथा अन्य लोगों को यह आशंका है कि इस कानून से उद्योगों में मजदूरी की मद का व्यय बढ़ जायगा, कीमतों की दर चढ़ेगी, अथवा उत्पादन में कमी होगी, और जो उद्योग धन्धे इस भार को सहन नहीं कर सकेंगे, वे बन्द हो जायँगे। इस प्रकार देश में पदार्थों की कमी और उत्पादन-संकट उपस्थित हो जायगा। इसके जवाब में श्री श्रम-मंत्री ने व्यवस्थापक सभा में कहा था कि जो उद्योग अपने श्रमियों को न्यूनतम मजदूरी नहीं दे सकता, वह वास्तव में श्रमियों के शोषण पर चलता है, और राष्ट्र के हित में उसे बन्द करना ही ठीक होगा। यदि राष्ट्र को उसकी आवश्यकता है तो सरकार ऐसे उद्योग को इतनी अर्थ-सहायता देगी, जिससे वह अपने श्रमियों को न्यूनतम मजदूरी दे सके। श्रम-मंत्री का यह कथन भी ध्यान में रखने योग्य है कि आज जो कृषि श्रमी यथेष्ट मजदूरी न मिलने के कारण पूरे उत्साह से काम नहीं कर रहा है, वह न्यूनतम मजदूरी मिलने पर अवश्य ही अधिक श्रम और उत्साह से काम

करेगा, इससे खाद्य उत्पादन मे वृद्धि होगी। इसी प्रकार औद्योगिक उत्पादन भी बढ़ेगा। वास्तव मे श्रमियों की कार्य-कुशलता बहुत-कुछ उनको दी जाने वाली मजदूरी पर निर्भर होती है, और न्यूनतम मजदूरी मिलने की व्यवस्था होने से श्रमियों का सन्तुष्ट होना और उनकी कार्य-कुशलता बढना स्वाभाविक ही है।

अस्तु, यहाँ न्यूनतम मजदूरी का कानून बनना औद्योगिक इतिहास की बहुत महत्त्व-पूर्ण घटना है, तथापि जैसा कि ऊपर कहा गया है कि इसकी यथेष्ट सफलता इसके उपयोग पर निर्भर है, और यह कार्य बहुत कुछ प्रान्तीय सरकारों के करने का है।

**प्रान्तीय सरकारों का कार्य**—प्रान्तीय सरकारें इस विषय की ओर ध्यान दे रही हैं, पर अभी उनका कार्य सतोषप्रद नही है। उदाहरण के तौर पर उत्तर प्रदेशीय सरकार ने दिसम्बर १९४७ में मजदूर-जॉच समिति नियुक्त की थी। इसमें उद्योगपतियों के भी प्रतिनिधि थे। समिति ने स्वर्गीय निम्बकर की रिपोर्ट अप्रेल १९४८ मे उपस्थित की थी। इसमे मजदूरों का वेतन, महँगाई, भत्ता, बोनस, काम करने की स्थिति, भरती की प्रणाली, निवास की व्यवस्था, आदि बातों पर विचार किया गया है। सरकार ने इस आवश्यक रिपोर्ट पर अपना निर्णय देने में बहुत देर की। उसका निर्णय नवम्बर १९४८ मे प्रकाशित हुआ है। फिर, सरकार ने समिति की सिफारिशों को अंशतः ही स्वीकार किया है। उसने प्रस्तावित न्यूनतम मजदूरी की बात मान तो ली है, पर भिन्न भिन्न उद्योगो के लिए अलग-अलग न्यूनतम मजदूरी रखी है। यह बात 'न्यूनतम मजदूरी' के सिद्धान्त के विरुद्ध है, क्योंकि न्यूनतम मजदूरी उतनी मजदूरी होती है, जिससे निम्न श्रेणी के लोगों का निर्वाह हो सके। यह जुदा-जुदा स्थानों मे तो अलग-अलग हो सकती है, पर एक ही स्थान मे जुदा-जुदा धन्धों के लिए अलग-अलग नहीं होनी चाहिए। आवश्यकता है कि प्रान्तीय सरकारें इस युग की मॉग पर उदारतापूर्वक विचार करें।

**वेतन सम्बन्धी समस्या**—किसी प्रकार का श्रम करनेवाले को कितना वेतन मिले, भिन्न भिन्न श्रमियो के वेतन मे क्या अनुपात रहे, यह समस्या बहुत जटिल है, और इस पर प्रायः बहुत कम विचार किया जाता है। यहाँ भारतवर्ष मे वायसराय को मासिक वेतन पॉच हजार रुपये से अधिक मिलता है, (भत्ते और मार्ग व्यय आदि की रकमे अलग रही) उससे नीचे उतर कर भिन्न-भिन्न पदवालों को क्रमशः कम वेतन मिलता है, यहाँ तक कि अनेक निम्न कर्मचारियों को तीस तीस रुपये महीने मे सन्तोष करना पड़ता है। इस प्रकार यहाँ एक कर्मचारी दूसरे कर्मचारी की अपेक्षा एक सौ गुने से

अधिक वेतन पाता है। अनेक देशों में निम्न पदाधिकारियों का वेतन इतना कम और उच्च पदाधिकारियों का वेतन इतना अधिक नहीं होता।

अच्छा, शासन के अतिरिक्त अन्य क्षेत्र का बात सोचे। मिल का मैनेजर चार-चार पाँच पाँच हजार रुपये मासिक वेतन क्यों पाता है, जब कि यहाँ दिन भर सख्त मेहनत करने वाले अनेक मजदूरों को तीस पैंतीस रुपये महीना या इससे भी कम मिलता है। यह ठीक है कि मैनेजर की योग्यतावाले व्यक्तियों की संख्या बहुत कम होती है, इस योग्यता को प्राप्त करने में कई वर्ष का समय और हजारों रुपये की रकम खर्च होती है, इसके विपरीत, मजदूर तो अनेक मिल सकते हैं। इसलिए, माँग और पूर्ति के नियम के अनुसार मैनेजर का वेतन बहुत अधिक और मजदूर का बहुत कम होता है। किन्तु क्या वेतन की इतनी विषमता उचित है? और, क्या दो व्यक्तियों की, भोजन-वस्त्र आदि की मूल अर्थात् प्राकृतिक आवश्यकताओं में इतना अन्तर होता है? निपुणतादायक पदार्थों तथा कृत्रिम या सामाजिक आवश्यकताओं का विचार न करें तो भी वेतन में अन्तर न होना चाहिए।

श्रम की गतिशीलता ( Mobility of Labour )—श्रम गतिशील है—वह एक स्थान से दूसरे स्थान तथा एक व्यवसाय से दूसरे व्यवसाय में जा आ सकता है। इसका प्रभाव भी मजदूरी पर पड़ता है। श्रम की गतिशीलता अधिक होने में कुछ बाधाएँ हैं। प्रथम तो लोगों का अपने घर-परिवार-नगर आदि का मोह छोड़ना कठिन है। फिर, दूसरी जगह जाने में खर्च पड़ता है। सम्भव है वहाँ चीजें कुछ महँगी हों। भिन्न भिन्न स्थानों का रहन-सहन, भाषा, आचार-विचार, जलवायु आदि भिन्न होता ही है। बहुधा दूसरे स्थान में आदमियों को यथेष्ट सहानुभूति की जगह विद्वेष भाव मिलता है। भारतवर्ष आदि देशों में कुछ सामाजिक या धार्मिक बाधाएँ भी हैं। तथापि जीवन-संग्राम का संघर्ष बढ़ने के कारण उपर्युक्त बाधाओं पर क्रमशः विजय प्राप्त की जा रही है। इसमें आमदरफ्त के साधनों की वृद्धि से बहुत सहायता मिलती है।

साधारणतया आदमी जो धन्धा करता है, उसी के लिये उसकी सन्तान भी तैयार हो जाती है, कारण, उस व्यवसाय की शिक्षा आदि उसे सहज ही, बहुधा घर पर ही मिल जाती है। अपनी विशेष रुचि के कारण कुछ युवक अपने पैत्रिक कार्य को छोड़ते हैं, तो इससे जैसे एक काम के करने वालों में कमी होती है, वैसे कुछ अन्य कार्य करने वाले युवक इस कार्य के करने वालों में शामिल हो जाते हैं। इस प्रकार कुल मिला कर प्रायः एक व्यवसाय वालों की संख्या, उस व्यवसाय में पूर्व पीढ़ी में लगे हुए लोगों की

संख्या पर निर्भर है, और कुल जन-संख्या के लगभग उसी अनुपात मे रहती है ।

भारतवर्ष मे श्रमियो के स्थान तथा व्यवसाय परिवर्तन मे एक बड़ी बाधा यहाँ की जाति-प्रथा है । अनेक आदमी विशेषतया ऊँची जातियों के ऐसे हैं, कि वे अपने स्थान मे बहुत कम वेतन पर काम करते हैं, अथवा बेकार भी रहते हैं, पर अत्यन्त लाचारी की दशा के अतिरिक्त अन्य स्थानों पर जाकर काम करना स्वीकार नही करते । अपना पुश्तैनी पेशा छोड़ना तो उनके लिए और भी अधिक कठिन है । निम्न जातियों मे यह बात नहीं होती । यही कारण है कि प्रत्येक प्रान्त मे बाहर से आकर बसे हुए और साधारण वेतन पर काम करने वाले अधिकाश मे निम्न जातियों के ही आदमी होते हैं । प्रायः दफ़्तरो मे चपरासी आदि के काम के लिये ऐसे आदमी की जरूरत होती है, जो वहाँ के कर्मचारियों को पानी पिलाने के अतिरिक्त जूठे बर्तन भी माँज दे । बहुत से आदमी व्यक्तिगत रूप से जूठे बर्तन माँजने मे कोई आपत्ति नही समझते, पर उन्हे भय होता है कि ऐसा करने से वे कहीं जातिच्युत न कर दिये जायँ । इसलिए वे ऐसी नौकरी करना स्वीकार नहीं करते ।

कभी कभी ऐसा होता है कि किसी वस्तु की माँग कम रह जाने, या बाहर से उस वस्तु के बनाने वाले कुछ आदमियों के आ जाने या अन्य किसी कारण से, उस वस्तु के व्यवसाय में श्रमियों की संख्या का अनुपात इतना अधिक हो जाता है कि उसमे प्रति व्यक्ति धनोत्पत्ति का परिमाण कम होने लगता है । ऐसी दशा मे यह आवश्यक हो जाता है कि कुछ श्रमी उसे छोड कर दूसरे अधिक उत्पादक व्यवसाय मे लगे । अब यदि पहला व्यवसाय ऐसा है कि साधारण श्रम से होता है, तो उन श्रमियों को उसे छोड कर दूसरा साधारण श्रम वाला व्यवसाय करने मे कुछ असुविधा नही होती । परन्तु यदि पहले व्यवसाय मे कुशल श्रमी लगे हुए हैं, तो इनके लिये उसे छोड़ कर दूसरा कुशल श्रम करने वाला व्यवसाय करने मे बहुत बाधा उपस्थित होती है, कारण, इस नये व्यवसाय के लिये उन्हे कुछ विशेष शिक्षा और योग्यता आदि की आवश्यकता होगी, जिसे प्राप्त करने में कुछ समय तथा व्यय लगेगा । यदि यह जान पडे कि इस नवीन व्यवसाय में सुदीर्घ काल तक श्रमियों की माँग रहेगी, और उसमे उनके पुराने कार्य की अपेक्षा अधिक धनोत्पत्ति होगी, तो सम्भव है, कुछ आदमी इस नये व्यवसाय का अवलंबन करने के लिये प्रोत्साहित हों । हाँ, वे अपने बालकों को नये व्यवसाय के लिये तैयार करने का सहज ही विचार करने लगेंगे ।

स्थान-परिवर्तन और व्यवसाय परिवर्तन मे होने वाली श्रम की गतिशीलता एक साथ अर्थात् इकट्ठी भी हो सकती है, और पृथक् पृथक् भी। उदाहरणवत् एक श्रमी को अपने व्यवसाय परिवर्तन के लिये अन्य स्थान में जाने की भी आवश्यकता हो सकती है, एव उसी स्थान मे भी उसको अवसर मिल सकता है।

एक दूसरे प्रकार की गतिशीलता यह है कि श्रमी अपने ही व्यवसाय मे उत्तरोत्तर उन्नति करे। उदाहरणार्थ जो व्यक्ति पहले सब-ओवरसियर हो, वह पीछे ओवरसियर हो जाय; और पश्चात क्रमशः उन्नति करते हुए इंजीनियर बन जाय। शिक्षित व्यक्ति ही ऐसी उन्नति करने मे समर्थ हो सकते हैं, उन्हे एक व्यवसाय मे उन्नति करने की सुविधा अधिक होती है।

**वेतन पर सामाजिक बातों का प्रभाव**—वेतन की दर सामाजिक रिवाजों से भी प्रभावित होती है, भारतवर्ष मे तो पुरानी प्रथाओं तथा रीति-रस्मों का प्रभाव और भी अधिक होता है। गाँवों मे किसान प्राय: अपने व्यवहार में सामयिक स्थिति का इतना विचार नहीं करते, जितना इस बात का कि वर्षों से क्या होता आ रहा है। इस प्रकार प्रायः खेत पर काम करने-वाले मजदूर, और कुछ दशाओं मे बढई और लुहार आदि को मिलने वाला वेतन चिरकाल से एक-सा ही चला आता है। यह बात कुछ अशों में शहरों में भी है। जिन घरों में कोई खास पुश्तैनी धोबी या नाई आदि लगा हुआ है, वहाँ उसकी मजदूरी रिवाज के अनुसार बँधी हुई है, उसमें सहसा परिवर्तन नहीं होता। अनेक स्थानों मे मेहतरों को माहवारी उतने ही पैसे मिलते हैं, जितने बीस तीस वर्ष पहले मिलते थे, यद्यपि इस बीच मे पदार्थों की दरों में भारी उतार-चढाव हो चुका है।

यह तो रिवाज की बात हुई। अन्य सामाजिक बातों मे जनसख्या का प्रभाव उल्लेखनीय है। ऊपर कहा जा चुका है कि मजदूरी की दर का देश की आबादी से घनिष्ठ सबध है। साधारणतया मनुष्यों की सख्या जितनी अधिक होती है मजदूरी की दर उतनी ही कम हो जाती है। इसलिए विविध देशों में समय-समय पर, जन सख्या कम करने के उपाय किए जाते हैं। अविवाहित रहकर, बडी उमर मे विवाह करके, जान बूझकर सतान कम पैदा करके, अथवा कुछ आदमी विदेशों में भेजकर जन-सख्या की वृद्धि रोकी जाती है। शिक्षा, सभ्यता और सुख की वृद्धि से संतानोत्पत्ति कम होती है। भारतवर्ष की जन-सख्या पर्याप्त है, यद्यपि प्रकृति महँगी और रोगों द्वारा यहाँ सहार का कार्य खूब करती है, तथापि सतानोत्पत्ति भी अधिक होने के कारण यहाँ की जनसख्या घटती नहीं है। जीविका-प्राप्ति के मार्ग

कम और जन-सख्या अधिक होने के कारण, यहाँ मजदूरी की दर, अन्य देशों की अपेक्षा, बहुत कम है। इसलिए मजदूरों की दशा सुधारने के वास्ते यह बहुत ही आवश्यक है कि उनकी योग्यता बढ़ाने और उद्योग-धधों की वृद्धि करने के अतिरिक्त, यहाँ की जन-सख्या यथा-सभव कम रहे।

**वेतन का आदर्श**—भिन्न-भिन्न श्रमियों के वेतन का आधार क्या हो? आर्थिक जगत मे माँग की पूर्ति का नियम चल रहा है। क्या यह नीतियुक्त है? हमारी आदत ऐसी पड़ गई है कि जिस बात को नित्य होते देखते हैं, उसमें हमें कोई अनौचित्य नहीं जान पडता। हम कह देते हैं कि श्रमी को काम करने की स्वतन्त्रता है, यदि उसे अपना वेतन कम जँचता है तो वह काम छोड सकता है। इस कथन मे सत्यता है, पर निष्ठुरता भी कम नहीं। उपर्युक्त श्रमी अवश्य हो उस का को छोड़ने मे कानून से स्वतन्त्र है, पर अपनी उदरपूर्ति की बात से, अपनी भौतिक आवश्यकताओं की थोडी बहुत पूर्ति से किस प्रकार मुक्त हो सकता है? अगर एक बेकार और भूखे आदमी को कोई पैसेवाला यह कहता है कि तू दिन भर काम कर, तुझे चार पैसे दिए जायँगे, तो श्रमी यह जानते हुए भी कि यह वेतन उसके निर्वाह के लिए निताल कम है, उससे कैसे इनकार कर सकता है? वह सोचता है कि कुछ न मिलने की अपेक्षा तो जो कुछ मिल जाय, वही अच्छा है। इस प्रकार यदि वह लाचारी से चार पैसे स्वीकार करता है तो क्या उसका उचित वेतन है? क्या वेतन-सम्बन्धी वर्तमान विषमता ही आधुनिक अशान्ति, असन्तोष और समाजवाद आन्दोलन का एक मुख्य कारण नहीं है?

पाठकों के विचारार्थ वेतन सम्बन्धी आदर्श के विषय में हम कुछ बातें नीचे देते हैं। ये बातें तुरन्त ही पूर्ण रूप से कार्य में परिणत की जानी कठिन हैं, तथापि इन्हें आदर्श मान कर इस दिशा में क्रमशः कदम बढाया जाना, हम उचित और आवश्यक समझते हैं।

१— जो व्यक्ति दिन भर मे अधिक से अधिक आठ घंटे† और सप्ताह में छः दिन ईमानदारी से परिश्रम-पूर्वक कोई कार्य करे, उसे इतना वेतन दिया जाना चाहिए जिससे उसका तथा उसके आश्रित ( काम न कर सकने वाले ) व्यक्तियों का साधारणतया निर्वाह हो सके।

२—कार्य करने के इच्छुक प्रत्येक व्यक्ति को उसकी क्षमता के अनुसार

---

† अनेक स्थानों में श्रमियो से काम करने के घटों का औसत इससे बहुत कम है, अथवा बहुत कम करने का आन्दोलन चल रहा है। हम भारतवर्ष में अभी अधिकाश जनता के विचार से इसे ही उचित समझते हैं।

काम दिए जाने की व्यवस्था होनी चाहिए, जिसे काम न मिल सके, उसके निर्वाह की व्यवस्था राज्य की ओर से रहनी चाहिए।

३—समाज में जिस-जिस प्रकार के श्रम की आवश्यकता होती है, उनके कम से कम वर्ग बना दिए जाने चाहिए। प्रत्येक वर्ग में निर्धारित समय पर काम करने वाले का वेतन समान होना चाहिए। निम्नस्थ और सर्वोच्च वर्ग के पदाधिकारी के वेतन में यथा-सम्भव साम्य रखने का प्रयत्न किया जाय। किसी भी दशा में उनके वेतन में एक और दस से अधिक का अनुपात न हो।

४—शिक्षा प्राप्ति काल में बालक बालिकाओं का भरण-पोषण उनके संरक्षकों के वेतन से होना चाहिए; जिनके-संरक्षक समर्थ या जीवित न हों उनकी शिक्षा-दीक्षा की व्यवस्था राज्य द्वारा होनी चाहिए।

५—देश में कोई भी पद किसी रंग, जाति या धर्मविशेष के व्यक्तियों के लिए सुरक्षित न होना चाहिए। प्रत्येक पद प्राप्त करने का मार्ग प्रत्येक नागरिक के लिए प्रशस्त रहे।

६—निम्न श्रेणी के श्रमियों को, विशेषतया जिनके विषय में यह आशंका हो कि वे अपने जीवन-निर्वाह-सम्बन्धी वस्तुओं को खरीदने में कमी करके भी वेतन का काफी भाग मादक द्रव्य आदि विलासिता की वस्तुओं में खर्च कर देंगे, उन्हें वेतन का निर्धारित भाग उन वस्तुओं में दिया जाय, जो उनके जीवन-निर्वाह के लिए आवश्यक हों।

---

## अभ्यास के प्रश्न

१—"रहन-सहन का दर्जा" से आप क्या समझते हैं? मजदूरों के रहन-सहन का दर्जा बढ जाने से उनकी मजदूरी पर क्या असर पड़ता है? ( १६३८ )

२—मजदूरी निर्णय करने में भारतीय सामाजिक बातों का कहाँ तक प्रभाव पडता है? ( १६३७,१६२६ )

३—नकद मजदूरी और असली मजदूरी में क्या अन्तर है? भारतीय उदाहरण सहित समझाइए कि रहन-सहन के दर्जे का मजदूरी पर क्या प्रभाव है? ( १६३६ )

४—"उत्पादक यह समझने लगे हैं कि महँगी मजदूरी का काम सस्ता और सस्ती मजदूरी का काम महँगा पड़ता है।" उक्त कथन को भली प्रकार समझाइए। ( १६३५ )

५—"श्रम की गतिशीलता" समझाइए। भारतीय किसान, मजदूर और कारीगर की गतिशीलता का सकारण आभास कराइए। (१९३४)

६—आपकी राय मे भारत मे प्रचलित व्यवहार के कारण मजदूरी और उसकी कार्य-क्षमता मे कहाँ तक विषमता रहती है ? (१९३३)

७—"श्रम की गतिशीलता" किन बातों पर निर्भर है ? भारत मे मजदूरी की गतिशीलता के मार्ग मे कौन से रोडे अटकते हैं ? समझाइए।

८—"वेतन सम्बन्धी विषमता ही आधुनिक अशाति और आदोलन का कारण है।" उक्त कथन की विवेचना करिए तथा बताइए कि वेतन का आदर्श क्या होना चाहिए ?

९—"मजदूरी उसी प्रकार निश्चित होती है जैसे किसी वस्तु की कीमत।" आपकी क्या राय है ? (१९२९)

१०—"श्रम नश्वर पदार्थ है।" उक्त कथन को समझाइए। मजदूरी निश्चित करने मे इसका क्या असर पड़ता है ? (१९२९)

११—कारीगर, घरेलू नौकर तथा पुलिस के सिपाही की मजदूरी को दृष्टि मे रखते हुए असली मजदूरी को विस्तार पूर्वक समझाइए। (१९२८)

१२—न्यूनतम मजदूरी किस प्रकार निश्चित की जाती है ?

---

# पैंतीसवाँ अध्याय

## सूद ( Interest )

**प्राक्कथन**—पूँजी का व्यवहार करने देने के बदले मे पूँजीवाले को जो द्रव्य आदि दिया जाता है, उसे सूद या ब्याज कहते हैं। कुछ आदमी अपने उत्पन्न धन में से सब खर्च न कर, यथा-शक्ति कुछ जमा करते जाते हैं। इस सचित धन से वे धनोत्पादन का कार्य अथवा भावी आवश्यकताओं की पूर्ति का प्रबन्ध करते हैं। असमर्थता, अज्ञान या अराजकता आदि की दशा में बहुधा आदमी अपना धन जमीन मे गाड़कर रखते हैं। परन्तु जब कोई ऐसी अवस्था न हो, और साथ ही पूँजीवाला व्यापार-व्यवसाय की जोखिम भी न उठाना चाहे, तो वह अपनी पूँजी दूसरे लोगों को व्यवहार करने के लिए दे सकता है। ऐसा करने में उसे अपनी आवश्यकताओं की तत्कालीन पूर्ति से मिलनेवाले संतोष का त्याग करना पड़ता है। इसके प्रतिफल स्वरूप जी का सूद मिलता है।

सूद पर रुपया उधार देना साधारणतः उतना लाभदायक नहीं होता जितना उसे व्यापार व्यवसाय में लगाना। परन्तु यह इससे तो अच्छा ही है कि वह व्यर्थ पड़ा रहने दिया जाय। सूद पर रुपया देने वाला औरों का धन संबंधी आवश्यकताओं की पूर्ति करता है। इससे उसका धन (सूद द्वारा) बढ़ता है, और जिन्हें वह उधार देता है, उनकी आवश्यकताओं की पूर्ति होती है।

**सूद के दो भेद, कुल और वास्तविक**—अर्थशास्त्र की दृष्टि से ब्याज के दो भेद हैं— कुल सूद, और वास्तविक सूद। 'कुल सूद' को व्यवहारिक भाषा में प्रायः 'सूद' ही कहते हैं। इसमें असली ब्याज के अतिरिक्त (क) पूँजीवाले के जोखिम उठाने का प्रतिफल, (ख) ऋण की व्यवस्था करने का खर्च और (ग) पूँजीपति की असुविधाओं का प्रतिफल होता है।

पूँजीवाले को जोखिम यह उठानी पड़ती है कि कहीं उधार लेने वाले की बेईमानी या उसके धन्धे की असफलता के कारण पूँजी मारी न जाय। ऋण की व्यवस्था करने के खर्च में वह खर्च शामिल है, जो पूँजीवाला हिसाब रखने, पहरा देने या रुपया वसूल करने आदि के लिए नियुक्त कर्मचारियों पर करता है। पूँजीपति की असुविधा इस प्रकार हो सकती है कि कभी-कभी कर्जदार कर्ज बहुत अधिक समय के लिए चाहता है, अथवा वह ऋण ऐसे समय चुकाता है, जब वह रकम कहीं अच्छे सूद पर नहीं लगाई जा सकती।

**सूद के प्रति लोगों की भावना**—प्राचीन काल में प्रायः सभी देशों में सूद का विरोध किया गया है। इसका कारण यह मालूम होता है कि बड़े-बड़े उद्योग-धंधों के चलने के पहले, बहुत दुःखी और लाचार आदमी ही ऋण लेते थे, और उनसे सूद लेना निर्दयता या बेरहमी का कार्य समझा जाता था। भारतवर्ष में सूद का एक दम निषेध न करके सूद की दर नियमित करने की ओर ध्यान दिया गया है। गिरवी आदि से सुरक्षित ऋण पर मनु जी ने प्रतिमास ऋण के अस्सीवें भाग, अर्थात् सालाना १५ फी सदी सूद की अनुमति दी है, और अरक्षित ऋण के लिए दो फी सदी माहवार भी अनुचित नहीं ठहराया है। सूद की दर, ऋण लेने वाले की जाति पर भी निर्भर रहती थी। नीच जातिवालों से सूद अधिक लिया जाता था।* कुछ शास्त्रकारों ने 'दामदुपट' का नियम ठहराया है, अर्थात् सूद की रकम बढ़ाने की सीमा यह नियत कर दी है कि वह मूलधन के दुगुने तक हो सके, उससे

---

* इसका कारण यह प्रतीत होता है कि इन लोगों से रुपया वसूल होना अधिक कठिन होता है।

अधिक नहीं। सूदखोरी अर्थात् अत्यन्त अधिक व्याज का, धार्मिक दृष्टि से, यहाँ बहुत निषेध है। मुसलमानों के यहाँ तो सूद की बिलकुल मनाही ही है। परन्तु अब आर्थिक युग है। कितने ही अच्छी स्थिति के मुसलमान भी व्याज की कमाई से परहेज नहीं करते।

समाजवादियों का मत है कि सम्पत्ति केवल श्रम का फल है। पूँजीपतियों के पास जो सम्पत्ति है, वह उन्होंने मजदूरों को कम मजदूरी देकर, अर्थात् उनके हिस्से की कुछ-कुछ सम्पत्ति अपने लिए बचा कर संग्रह की है। यह उनके द्वारा मजदूरों का शोषण किए जाने से, जमा हुई है। इस पर वास्तव में उनका कोई अधिकार नहीं है। इस प्रकार इस सम्पत्ति को उधार देकर उस पर सूद लिया जाना अनुचित है। परन्तु जब तक राज्यों में नागरिकों को व्यक्तिगत सम्पत्ति का अधिकारी माना जाता है, पूँजी पर सूद लिया और दिया ही जायगा, अन्यथा उद्योग धन्धे और व्यापार के लिए पूँजी नहीं मिलेगी।

**विविध-ऋणदाता**—अब हम भिन्न-भिन्न ऋण-दाताओं के विषय में विचार करते हैं। बैंकों के विषय में पहले लिखा जा चुका है। यहाँ ग्रामों में बैंकों की व्यवस्था होने की बड़ी आवश्यकता है, जिससे वहाँ वालों को कम सूद पर रुपया उधार मिल सके। यदि मिश्रित पूँजी की कम्पनियों का ऐसा संगठन हो जाय कि वे गाँववालों के जेवर आदि गिरवी रखकर उन्हें महाजनों की तरह रुपया उधार दे सकें तो बहुत उत्तम हो।

देहातों में बनिए या महाजन खेती के लिए पूँजी उधार देते हैं। कभी-कभी अनुत्पादक कार्य या फजूलखर्ची के वास्ते भी उनसे ऋण ले लिया जाता है। महाजन के खिलाफ बहुत-सी बातें कही जाती हैं। इसमें संदेह नहीं कि उसकी कार्य-प्रणाली में कई दोष हैं, पर वह सर्वथा गुणहीन भी नहीं हैं। उसमें गुण दोष दोनों का मिश्रण है। प्राचीन काल में महाजन ने ग्रामों के आर्थिक जीवन में महत्त्वपूर्ण कार्य किया है। कृषि के धन्धे को समय-समय पर पूँजी की आवश्यकता होती है, और महाजन ने इसकी विविध प्रकार से पूर्ति की है। वह निरा निर्दयी भी नहीं होता। पहले वह किसान की सुख-समृद्धि में ही अपना हित समझता था। पर क्रमशः स्थिति बदलती गई। सरकारी लगान जिन्स की जगह नकदी में लिये जाने लगा। विगत शताब्दी की राजनैतिक उथल-पुथल में लगान का परिमाण बहुत बढ़ गया, और उसे वसूल करने में सहृदयता का भाव कम रह गया। अन्य सरकारी कर भी बढ गए। उद्योग-धन्धे नष्ट हो गए। आर्थिक आवश्य-

कताओं और पूंजीवाद के भावों ने महाजन को लोभी बना दिया। इसके अलावा मालगुजारी और लगान चुकाने की जिम्मेदारी सब से अधिक मानी जाने से, और इसके बाद सहकारी समितियों के ऋण को मुख्य स्थान दिए जाने के कारण, महाजन को अपना रुपया डूबने का भय बना रहता है। इसलिए भी वह सूद अधिक लेने लगा, तथा हिसाब गढने और झूठा जमा-खर्च करने, आदि के दूसरे बुरे-भले उपायों से भी अपनी आय बढाने लगा।

शहरों में सेठ साहूकार जायदाद रेहन करके अथवा जेवर गिरवी रखकर ऋण देते हैं। ये लोग बहुधा अपने पास रेहन रखी हुई जमीन को मोल लेकर जमींदार बन गए हैं। ये कभी कभी व्यापारियों और दस्तकारों को भी रुपया उधार देते हैं। बहुत से जमींदार, महन्त आदि भी सूद की आमदनी पैदा करते हैं।

गत वर्षों में, ऋणदाताओं में काबुली पठान का भी खास स्थान रहा है। यह सौदागरी के साथ सूदखोरी करता था। उसके शिकार अधिकतर शहरों के मजदूर तथा हरिजन आदि होते थे। वह इन्हें एक आने, दो आने, या इससे भी अधिक फी-रुपया प्रति मास सूद पर ऋण देता था, और अनेक बार सूद की रकम को मूलधन के साथ मिलाकर उसका पक्का कागज लिखा लेता था। उसकी रकम खूब बढती रहती थी। उसका लोगों पर इतना आतंक रहता था कि वे उसका रुपया जैसे-भी बने चुकाते रहते थे। फिर, पठान कानूनी कार्रवाई से अधिक अपने डंडे का भरोसा रखता था, मार पीट आदि क्रूर उपाय काम में लाने में उसे कुछ संकोच नहीं होता था। अब ऐसी बातें कम हो गई हैं।

सरकार अकाल के समय बहुधा किसानों को भूमि की उन्नति करने और पशु, बीज तथा अन्य आवश्यक वस्तुएँ खरीदने के लिए, सन् १८८३ के एक्ट के अनुसार, 'तकावी' देती है और इस रुपये को अच्छी फसल के अवसर पर वसूल कर लेती है। किन्तु राजकर्मचारियों का व्यवहार प्रायः अच्छा नहीं रहा। फिर, रकम भी, कृषकों की संख्या और आवश्यकता को देखते हुए, बहुत कम दी गई। अब इसमें क्रमशः सुधार हो रहा है।

**सूद की दर**—सूद की दर 'माँग और पूर्ति' के नियमानुसार निश्चित होती है। किसी स्थान में एक व्यवसाय के लिये आवश्यक पूंजी की दर वही होगी, जिस पर पूँजीपति उतना रुपया उधार दे सके, जितने की माँग है। किसी खास समय में भिन्न-भिन्न व्यवसायों की पूँजियों के कुल सूद

की दर, सुरक्षा और जमानत आदि पर निर्भर रहती है। बहुत-से आदमी जमान, मकान या जेवर आदि गिरवी रखकर रुपया उधार देते हैं। इसमें रुपया डूबने का डर नहीं रहता, इसलिए कुछ कम सूद पर ही सतोष कर लिया जाता है। दस्ती दस्तावेज लिखकर दिए हुए ऋण का रुपया वसूल होने मे खतरा जान पडता है। खतरा जितना अधिक होगा, उतना ही सूद अधिक लिया जायगा। सुरक्षा या हिफाजत के विचार से कुछ आदमी अपना रुपया सरकारी अथवा सार्वजनिक सस्थाओं को उधार दे देते हैं, अथवा डाकखाने के सेविंग-बैंको मे जमा कर देते हैं। इनमे सूद कम मिलता है।

देश मे पूँजी अधिक होने पर सूद की दर घटती है, और कम होने पर दर बढती है। अमरीका मे इतना धन है कि वहाँ विविध व्यवसायों में खर्च होने पर भी बच रहता है और दूसरे देशवाले ऐसे व्यवसायी उसे सूद पर ले लेते हैं, जिन्हे अपने देश में अधिक सूद देना पडता है। इसके विपरीत भारतवर्ष में सूद की दर, पूँजी बहुत कम होने के कारण, अधिक है। साधारण उत्पादक के पास अपनी निजी पूँजी नही होती। उसे सूद की भयकर दर पर रुपया उधार लेना पड़ता है। अनेक स्थानों मे अधन्नी रुपये ( प्रतिमास ) का साधारण नियम है। यह सूद ३७||) सैकडा सालाना पड़ता है। बहुत-से महाजन दस के बारह करते हैं। वे दस रुपये उधार देकर प्रतिमास एक-एक रुपये की किश्त तय करते हैं, जिसे वे साल-भर तक लेते रहते हैं। यदि किसी महीने मे किश्त न चुकाई जाय, तो उसका सूद अलग लेते हैं। यह सूद भी बहुत अधिक बैठता है। सूद-दर सूद ( चक्रवृद्धि व्याज से ) तो कभी-कभी दो-चार साल में ही सूद की रकम असल के बराबर होकर मूल धन को दुगना कर देती है। इस दशा मे किसी ऋणी का ऋण-मुक्त होना कभी-कभी असभव ही हो जाता है। महाजनों का रुपया मारा जाता है, वे नालिश करते फिरते हैं। इससे ऋणी की साख जाती है, पर महाजन को भी विशेष धन प्राप्त नहीं होता। उधर, ऋणी किसानों या व्यवसाइयों की साख गिर जाने के कारण, सूद की दर गिरने मे बाधा होती है।

जान-माल की रक्षा, शिक्षा प्रचार और महाजनी, तथा बैंकों के विस्तार के कारण यहाँ, गत कुछ वर्षो से, सूद की दर साधारणतः धीरे-धीरे गिरने लगी है। सहकारी-साख समितियों की स्थापना से भी इस कार्य में सहायता मिली है। तथापि अन्य अनेक औद्योगिक देशों की अपेक्षा यहाँ सूद की दर अधिक ही है। भिन्न-भिन्न स्थानों में, तथा पृथक्-पृथक् परिस्थितियों

देती हैं, जिनकी सहायता से छात्रवृत्ति पाने वाले व्यक्ति विदेशों मे जाकर व्यापार या व्यवसाय सम्बन्धी औद्योगिक या शिल्प विषयों की शिक्षा प्राप्त कर सके, या इस प्रकार के व्यापारिक सम्बन्ध स्थापित कर सके जिनसे प्रात के उद्योगों द्वारा तैयार की हुई वस्तुओं की बिक्री में ठोस सहायता मिले।

उद्योग-धन्धों की उन्नति के लिये एक अत्यन्त आवश्यक बात यह है कि तैयार पदार्थों की खपत हो। यह तय हुआ है कि कौन्सिल और असेम्बली के अध्यक्षों, मन्त्रियों तथा पार्लिमैंटरी सेक्रेटरियों के इस्तेमाल के लिये हाथ का बना कागज, और बाकी सरकारी कर्मचारियों को भारत मे बना कागज दिया जायगा।

**निर्माण-कार्य**—इस मद मे निम्नलिखित खर्च होता है :—नयी इमारतों का खर्च, नयी सड़कों का खर्च, सड़कों और इमारतों की दुरुस्ती का खर्च, अफसरों का वेतन और आफिस खर्च, औजार इत्यादि खरीदने का खर्च, म्युनिसिपैलिटी, जिला-बोर्ड और कस्बों की इमारतों के लिए दी जाने वाली रकम, स्वास्थ्य-रक्षा के लिए निर्माण-कार्य, इमारतें तथा पुल आदि।

अब तक इस मद सबधी खर्च मे सर्वसाधारण की आवश्यकताओं का विचार बहुत कम किया गया। राजधानियों की सरकारी इमारतों तथा सड़कों आदि पर ही विशेष ध्यान दिया गया। जिलों मे भी सदर-मुकाम और सब-डिवीजन के केन्द्र में बीच की सडके तो कुछ अच्छी हालत में रखी गयीं, परन्तु अन्य रास्तों पर कृपा दृष्टि नहीं की गयी। सड़कों का काम अब से कुछ समय पूर्व तक अधिकांश मे जिला बोर्डों तथा म्युनिसिपल बोर्डों के हाथ में रहा, जिसका ध्यान अपने ही इलाके भर में रहता है, और जिनके पास सदैव ही कार्यों को अच्छी तरह पूरा करने के लिए रुपये की कमी होती है। दफ्तरों आदि की कुछ खास-खास इमारते तथा इनी गिनी सड़के बनवा दने में इनके कर्त्तव्य की इति-श्री समझी जाती रही। अब कई सड़के प्रातीय कर दी गयी हैं, और वैसे भी प्रान्तीय सरकारे इस कार्य की ओर अधिक ध्यान दे रही हैं। अतः सड़कों की दशा सुधर रही है तथापि अभी बहुत काम करना शेष है।

### अभ्यास के प्रश्न

१—उ० प्र० सरकार के प्रधान आय-व्यय के मदो का वर्णन कीजिए। प्रजा की आर्थिक भलाई की उन्नति के लिए आपकी राय में उ०

प्र० सरकार व्यय की किन मदों में बचत कर सकती है तथा अन्य किन मदों से आय बढा सकता है ? कारण सहित उत्तर दीजिए।

२—उत्तर प्रदेश की सरकार के कौन कौन से मुख्य मुख्य आय के साधन व व्यय के मद हैं ? उन्हें महत्त्व के हिसाब में लिखिए और प्रत्येक की विवेचना कीजिए।

३—उत्तर प्रदेश में प्रारम्भिक शिक्षा निःशुल्क और अनिवार्य कर देने में जो अधिक व्यय करना पड़ेगा वह किस प्रकार प्राप्त हो सकेगा ?

४—उत्तर प्रदेश की सरकार उद्योग-धन्धों की उन्नति के लिए क्या कर रही है ?

५—प्रान्तीय ग्रामसुधार योजना की आलोचना कीजिये।

६—उत्तर प्रदेश की सरकार की आय बढाने के मुख्य साधन क्या हैं ?

७—मादक वस्तुओं का निषेध कहाँ तक व्यावहारिक है ? यदि आदोलन सफल हुआ तो प्रांतीय सरकार और जनता को क्या हानि-लाभ होंगे ?

८—इस प्रान्त की मालगुजारी प्रथा के गुण दोष लिखिये।

९—इस प्रान्त की सरकार के खर्च घटाने के तरीके समझाइये।

# इकतालीसवाँ अध्याय

## स्थानीय राजस्व

पिछले दो अध्यायों मे केन्द्रीय सरकार तथा प्रान्तीय सरकारों के आय-व्यय के सबन्ध में लिखा जा चुका है। अब हम स्थानीय राजस्व अर्थात् म्युनिसिपैलिटियों, जिला-बोर्डों आदि स्थानीय सस्थाओं के आय-व्यय का विचार करते हैं। ये संस्थाएँ प्रान्तीय सरकारों की अधीनता और नियत्रण में कार्य करती हैं। यद्यपि एक परिमित सीमा तक इनकी अपनी आय है, और उसे ये कुछ बढा भी सकती हैं, तथापि अभी तक ये बहुत कुछ सरकारी सहायता के ही आश्रित हैं।

**स्थानीय करों का विचार**—कर सम्बन्धी मुख्य-मुख्य बातें इस खड के पहले अध्याय में बतायी जा चुकी हैं। यहाँ स्थानीय करों के विषय मे विचार करते हैं। ये कर विशेषतया निम्नलिखित हैं :—

१—व्यापार पर कर

२—मकान-कर

३—यात्री-कर
४—हैसियत-कर

**व्यापार पर कर**—भारतवर्ष में कई प्रान्तो मे स्थानीय सस्थाओ की अधिकतर आय उस महसूल से होती है जो इस देश के ही दूसरे स्थानों से इन सस्थाओं की सीमा के अन्दर आनेवाले माल पर लगता है। इसे चुगी कहते हैं। इस कर का भार उन आदमियों पर पड़ता है जो इस माल का उपयोग करते है।

इस कर से होने वाली आय अनिश्चित रहती है। कर-दाता को बडी असुविधा रहती है। उसे जब अपने परिवार के आदमियो के साथ नगर मे प्रवेश करते समय चुगी की चौकी पर ठहरना पड़ता है तो बुरा लगता है। यह कर जब जीवन-रक्षक पदार्थों पर लगता है तो इसका भार धनिकों की अपेक्षा गरीबों पर अधिक पड़ता है। इसके वसूल करने का खर्च अपेक्षाकृत अधिक होता है, और इसमे धोखा देकर कर से बचने की बहुत गुजाइश है। इस कर के कारण आदमियों तथा गाडियो आदि की आवा-जाई मे बाधा उपस्थित होती है। इसलिए अनेक लोगों का मत है कि यह कर उठा दिया जाना चाहिए।

**मकान-कर**—यह कर मकान के वार्षिक किराये पर निर्धारित दर से लगाया जाता है, और बहुधा मकान के मालिक पर न पड कर उसके किरायेदार पर पड़ता है, क्योंकि मालिक किराये के साथ ही प्रत्यक्ष अथवा गौण रूप से इसे वसूल कर लेता है। देहातों मे इस कर के समान 'अब्वाब' लिया जाता है, यह प्रायः मालगुजारी के साथ उस पर एक आना फी रुपये के हिसाब से लिया जाता है। इसे सरकार वसूल करती है, और पीछे जिला बोर्डों को दे देती है।

**यात्री-कर**—कुछ तीर्थ-स्थानों आदि मे यात्री-कर लिया जाता है। इसका भार वहाँ आने वालों पर पड़ता है, जो यह समझा जाता है कि उन स्थानों से लाभ उठाते हैं। यह कर प्रायः रेलवे टिकट के मूल्य के साथ सुभीते से वसूल कर लिया जाता है।

**हैसियत कर**—यह आय-कर की भाँति प्रत्यक्ष कर है, इसका परिमाण बहुत कम रखा जाता है। इसे प्रायः जिला-बोर्ड लेते हैं। कुछ स्थानों मे नौकर रखने वालों से भी कर लिया जाता है।

**फीस आदि**—कुछ विशेष कार्यों के उपलक्ष्य मे स्थानीय सस्थाएँ नागरिकों से फीस या शुल्क लेती हैं, जैसे पानी ( नल ) का शुल्क, रोशनी

का शुल्क ( बिजली आदि ), स्कूल फीस आदि। कुछ शुल्क विलासिता की वस्तुओं पर, अथवा सुव्यवस्था की दृष्टि से लिये जाते हैं, यथा मोटर, साइकिल, ताँगा, कुत्ता आदि रखने का शुल्क।

**भारतवर्ष की स्थानीय स्वराज्य संस्थाएँ**—भारतवर्ष की वर्तमान स्थानीय संस्थाओं के निम्नलिखित भेद मुख्य हैं:—

१—पंचायत।

२—स्थानीय बोर्ड, जिला-बोर्ड।

३—म्युनिसिपैलिटियाँ, कारपोरेशन।

४—पोर्ट ट्रस्ट।

५—इम्प्रूवमेंट ट्रस्ट।

**पंचायतें**—ग्रामपंचायत और पंचायत अदालत के सदस्य ग्रामवासियों द्वारा चुने जाते हैं। पंचायत अदालत छोटे मोटे दीवानी तथा फौजदारी मामलों का फैसला करती हैं। इन्हें गाँवों में सफाई और आवारा फिर कर नुकसान पहुँचाने वाले मवेशियों के सम्बन्ध में कुछ अधिकार होता है। ये साधारण अपराध करने वालों पर कुछ जुर्माना कर सकती हैं; मुकदमा लड़ने वालों ( वादी प्रतिवादी ) से कुछ फीस ले सकती हैं। ग्रामसुधार के कार्यों के लिये पंचायतों को जिला-बोर्ड या सरकार से कुछ रकम मिलती है। इसके अतिरिक्त, ये निर्धारित नियमों के अनुसार अपने क्षेत्र के आदमियों पर कुछ कर लगा सकती हैं, तथा अपराधियों पर कुछ जुर्माना भी कर सकती हैं।

**बोर्ड**—देहातों में प्रारम्भिक शिक्षा और स्वास्थ्य आदि का एवं पशुओं की उन्नति के कार्य करने वाली मुख्य संस्थाएँ बोर्ड कहलाती हैं। इनके तीन भेद हैं, किसी-किसी प्रान्त में तो इनमें से तीनों ही प्रकार के बोर्ड हैं और कहीं-कहीं केवल दो या एक ही तरह के हैं।

१—लोकल बोर्ड, यह कुछ ग्रामों के समूह में होता है।

२—ताल्लुका या सब-डिवीजनल बोर्ड; यह एक ताल्लुके या सब-डिवीजन में होता है। यह लोकल बोर्डों के काम की देखभाल करता है।

३—जिला-बोर्ड, यह एक जिले में होता है, और जिले भर के लोकल बोर्डों ( या ताल्लुका-बोर्डों ) का निरीक्षण करता है। भारत में दो सौ से कम जिला-बोर्ड, और लगभग छः सौ अधीन-जिला-बोर्ड हैं। जिला-बोर्डों के क्षेत्र में रहने वाले व्यक्तियों की संख्या बाईस करोड़ से भी अधिक है। उपर्युक्त कार्यों तथा इस जन-संख्या को देखते हुए बोर्डों की कुल वार्षिक

आय, जो लगभग सत्रह करोड़ रुपये हैं, बहुत कम है। आय अधिकतर उस महसूल से होती है जो भूमि पर लगाया जाता है, और जो सरकारी वार्षिक लगान या मालगुजारी के साथ ही प्रायः एक आना, या इससे अधिक, फी रुपये के हिसाब से वसूल करके इन बोर्डों को दे दिया जाता है। इसके अतिरिक्त उन्हें अन्य किन-किन कार्यों से आय होती है, यह नीचे दिये हुए इलाहाबाद के जिला-बोर्ड के आय के नकशे से ज्ञात हो जायगा। व्यय के नकशे से जिला-बोर्ड के कार्यक्षेत्र की कल्पना अच्छी तरह हो सकती है।

## इलाहाबाद डिस्ट्रिक्ट बोर्ड की आय-व्यय का बजट

### आय

| | सन् १६३६—४० ई० | १६४६–५० ई० |
|---|---|---|
| प्रांतीय सरकार से सहायता | रुपये | रुपये |
| शिक्षा | २,६६,३६८ | ४,६३,७३६ |
| चिकित्सा | १२,५५० | १७,६०० |
| स्वास्थ्य | ११,३२८ | ७३,५०० |
| अन्य | ५६,४०० | १,५०,००० |
| मीजान | ३,४६,६४६ | ७,०४,८३६ |
| अव्वाब | २,५१,५७४ | ४,३७,७८२ |
| टैक्स हैसियत व जायदाद | ३०,००० | ६५,००० |
| मवेशीखाना | १७,६०० | ३२,००० |
| यातायात | ३६,००० | × × |
| शिक्षा-शुल्क | १०,५०० | ३२,१०० |
| चिकित्सा | १,१५० | ३,४४५ |
| पब्लिक हेल्थ | १,५०० | १,००० |
| पशुचिकित्सा | १३० | ... |
| बाजार | १,३०० | ८,००० |
| किराया | २,००० | ३,१५० |
| दरख्त लगाना | ७०० | २,३०० |
| अन्य | ५,००० | ७,२४० |
| कर्ज | १४,२०० | ७५,६०० |
| बैलेन्स ( वर्ष के आरम्भ में ) | १६,६६६ | २३,०२८ |
| कुल | ७,३८,२६६ | १३,६५,७८१ |

## व्यय

| | रुपये | रुपये |
|---|---|---|
| आम इतजाम | ३६,२८० | ६६,७०० |
| मवेशी खाना | १२,०१५ | २०,१०० |
| शिक्षा | ४,१७,८६७ | ६,८३,४२६ |
| चिकित्सा | ४१,०६६ | ८०,८३१ |
| स्वास्थ्य | १६,१०३ | ३३,६७२ |
| टीका चेचक | ११,२६५ | ६,५३५ |
| मवेशी अस्पताल | १२,६४० | १२,००० |
| मेला व नुमायश | ५०० | ३५० |
| दरख्त लगाना | १,४७० | ४,३६० |
| सिविल निर्माण-कार्य | ४६,७६० | ५५,६०० |
| अन्य | ७,५०० | ६,३३० |
| कर्ज | १४,२०० | ६६,६६० |
| बैलेन्स ( वर्ष के अंत मे ) | १७,५४३ | २२,६१७ |
| कुल | ७,३८,२६६ | १३,६५,७८१ |

जैसा कि स्पष्ट है, डिस्ट्रिक बोर्ड की आय का सब से बड़ा जरिया गवर्मेन्ट ग्रान्ट है। अधिकतर सरकार पढाई का खर्च देती है। चिकित्सा और स्वास्थ्य की मदों में सरकार से करीब ६० हजार रुपया मिलता है। बोर्ड स्वय भी इन मदों से चार हजार रुपया पैदा कर लेता है। इसके अलावा डिस्ट्रिक्ट बोर्ड भूमि पर कर लगाता है। यह कर सरकारी मालगुजारी का १० फीसदी तक हो सकता है, यह प्रातीय सरकार द्वारा मालगुजारी के साथ ही वसूल किया जाता है और इसे अव्वाब कहते हैं। "टैक्स हैसियत व जायदाद" मकानों तथा अन्य मालियत की कीमत पर तथा अन्य ग्रामीण धधों से होने वाली आय पर लगाया जाता है।

लोगों का नुकसान करनेवाले जानवरों के मालिकों के ऊपर होनेवाले जुरमाने से मवेशीखाने में ३२००० रु० की खासी रकम आती है।

डिस्ट्रिक्ट बोर्ड के स्कूलों में पढने तथा वहाँ के बोर्डिगों मे रहने वाले विद्यार्थियों से फीस के रूप में बत्तीस हजार रुपये मिलते हैं। बोर्ड की जमीन मे जो बाजार लगते हैं अथवा बोर्ड की जो दूकानें किराए पर उठी हैं उनसे करीब ग्यारह हजार रुपए आते हैं। १९४९-५० में इलाहाबाद

डिस्ट्रिक्ट बोर्ड को करीब १३ लाख ६५ हजार रुपयों की सब मदों से आमदनी थी।

बोर्ड की आय का सबसे बड़ा भाग शिक्षा पर व्यय होता है। बोर्ड की ओर से ट्रेनिंग व मिडिल स्कूल खुले हैं। दस्तकारी की शिक्षा भी दी जाती है। अछूतों के लिए अलग इन्तजाम है। प्राइमरी स्कूल तथा इस्लामियाँ मकतबों पर कई लाख रुपया व्यय होता है।

चिकित्सा व स्वास्थ्य की मदो पर इलाहाबाद डिस्ट्रिक्ट बोर्ड करीब १ लाख १४ हजार रु० खर्च करता है। पश्चिमी तथा देशी दोनों तरह की दवाइयों का इन्तजाम रहता है। जगह जगह पर सफाई का ख्याल रक्खा जाता है। बच्चों को टीका लगाने के लिए बोर्ड का करीब दस ग्यारह हजार रुपया खर्च होता है। जानवरों के इलाज मे भी साढ़े बारह हजार लग जाते हैं।

मवेशीखानों की देखरेख में १२००० रु० व्यय हो जाते हैं। नुमायश लगाने अथवा मेलों के प्रबन्ध में तो केवल पाँच सौ रुपए व्यय किए जाते हैं। हाँ पेडों को लगाने तथा उनके इन्तजाम मे चार हजार खर्च होते हैं। इमारतों की देखरेख व मरम्मत पर करीब ५५ हजार रुपये लगते हैं। इन मदों के अलावा आम इन्तजाम करने मे ६६,७०० रुपये खर्च होने का अनुमान किया गया है।

**म्युनिसिपैलिटियाँ और कारपोरेशन**—इनका क्षेत्र शहरों या नगरों में है। स्वतन्त्र भारत मे ( जिसमे अब बर्मा नहीं है ) सब म्युनिसिपैलिटियो की संख्या ७२७ और कुल आय १४ करोड़ रुपये हैं। इनमे से कलकत्ता, बम्बई और मदरास की म्युनिसिपैलिटियों को कारपोरेशन कहते हैं, केवल इन तीनों की ही आय तीन करोड रुपये से अधिक है।

आगे इलाहाबाद म्युनिसिपल बोर्ड के आय व्यय का नक्शा दिया जाता है। इससे ज्ञात होगा कि साधारणतया म्युनिसिपल बोर्डों की आय किन-किन साधनों से होती है, तथा वे कैसे-कैसे कार्य किया करते हैं।

इस बजट से स्पष्ट है कि म्युनिसिपल बोर्ड की आय के चार मुख्य साधन हैं:—

( १ ) म्युनिसिपल कर—इसमे चुंगी उस माल पर लगाई जाती है जो बाहर से म्युनिसिपल बोर्ड की हद्द के अन्दर आता है। चुंगी के कारण इलाहाबाद में बिकने वाले माल के दाम बढ ही जाते हैं इसमे चोरी करके

माल लाने तथा घूसखोरी बढ़ती है। म्युनिसिपैलिटी के टैक्सों में चुंगी से ही सबसे अधिक रुपया आता है। इसके बाद पानी का टैक्स से आय होती है। यह अधिकतर नल की टोंटी के छेद के हिसाब से निश्चित होता है। मकान व जायदाद पर जो टैक्स लगाया जाता है वह उक्त मकान व जायदाद की कीमत का ख्याल करके लगाया जाता है। यात्रियों पर लगाया जाने वाला टैक्स रेलवे टिकट में ही शामिल कर लिया जाता है। फिर रेलवे यह रकम साल के अंत में म्युनिसिपैलिटी को दे देती है।

## इलाहाबाद म्युनिसिपैलिटी का बजट

### अनुमानित व्यय

| | १९३९-४० | १९४५-४६ |
|---|---|---|
| आमइंतजाम | १ लाख ९८ हजार | १ लाख १४ हजार |
| रोशनी | ६२ ,, | ६५ ,, |
| पानी | ३ ,, ७२ ,, | ३ ,, ८० ,, |
| नाली व मोरी | २ ,, २१ ,, | १ ,, १६ ,, |
| सफाई | २ ,, ७० ,, | १ ,, ८७ ,, |
| अस्पताल व टीका | ५० ,, | १ ,, ८ ,, |
| आग से रक्षा | ११ ,, | १० ,, |
| पार्क | ९ ,, | १२ ,, |
| मवेशीखाना, मवेशी अस्पताल | २४ ,, | २६ ,, |
| जन्म मरण रजिस्टर | ४ ,, | ५ ,, |
| सड़क | ६४ ,, | ६७ ,, |
| इमारत इत्यादि | ४५ ,, | ५६ ,, |
| शिक्षा | १ ,, ५६ ,, | १ ,, ८३ ,, |
| लायब्रेरी, म्यूजियम | ३२ ,, | ५६ ,, |
| अन्य | १ ,, २ ,, | २ ,, २२ ,, |
| कर्ज व सूद | १ ,, ७४ ,, | २ ,, ५ ,, |
| मीजान | १८ ,, ५७ ,, | १८ ,, ६४ ,, |

## अनुमानित आय

| | १६३६-४० | १६४५-४६ |
|---|---|---|
| **म्युनिसिपल कर** | | |
| चुंगी | ४ लाख ७२ हजार | ६ लाख ७० हजार |
| मकान व जायदाद पर कर | १ ,, ६६ ,, | २ ,, २५ ,, |
| पानी कर | ३ ,, ८२ ,, | २ ,, २६ ,, |
| घरेलू जानवर व सवारी | ५३ ,, | २७ ,, |
| यात्री कर | ७६ ,, | १ ,, २५ ,, |
| अन्य | १२ ,, | २० ,, |
| मीजान | ११ ,, ६४ ,, | १५ ,, २६ ,, |
| **खास कानून के अनुसार** | | |
| मवेशीखाना, इक्का, ताँगा इत्यादि | २३ ,, | ४६ ,, |
| जमीन मकान का किराया और उपज की बिक्री | १ ,, ४ ,, | १ ,, ३६ ,, |
| स्कूल, दवाखाना, बाजार इत्यादि की फीस | २५ ,, | २८ ,, |
| पानी की बिक्री | १ ,, ३२ ,, | ६४ ,, |
| अन्य फीस व जुर्माना | ३३ ,, | १६ ,, |
| सूद आदि | १ ,, | २४ ,, |
| प्रान्तीय सरकार से सहायता | ५० ,, | १ ,, ७६ ,, |
| कुल | १५ ,, ३४ ,, | २० ,, २२ ,, |
| इलाहाबाद की प्रत्येक जनता पर | | |
| म्युनिसिपल कर का भार | | रु० ६।११।८ |
| म्युनिसिपल आय का भार | | ,, ८।१५।७ |

( २ ) खास एक्ट के अनुसार टैक्स—इसमें इक्के-ताँगों पर लगने वाले टैक्स से ही साढ़े तेईस हजार की रकम आती है।

( ३ ) म्युनिसिपल जायदाद आदि—बजट में इसके अन्तर्गत आने वाली मदें स्पष्ट हैं।

( ४ ) प्रांतीय सरकार से सहायता—इलाहाबाद म्युनिसिपैलिटी को सरकार से आवश्यक सालाना सहायता मिलती है।

व्यय—इलाहाबाद म्युनिसिपल बोर्ड के व्यय की खास मदें निम्न-लिखित हैं—

( १ ) आम इन्तजाम—यह खर्च म्युनिसिपल दफ्तर पर और कर इकट्ठा करने आदि में होता है।

( २ ) जनता की रक्षा—इस साल म्युनिसिपैलिटी फायर ब्रिगेड रखने में करीब बारह हजार रुपये खर्च करेगी। सड़कों और गलियों में रोशनी करने मे करीब ६२ हजार रुपया खर्च होंगे।

( ३ ) स्वास्थ्य—म्युनिसिपल बोर्ड की ओर से जनता के लिए पानी का इन्तजाम करने में लगभग पौने चार लाख रुपया खर्च हो जाता है। गन्दा पानी बहाने के लिए जो नालियाँ बनी हैं उनकी सफाई व देखरेख में सवा दो लाख की बड़ी रकम खर्च होती है। अन्य प्रकार की सफाई मे पौने तीन लाख रुपये खर्च होते हैं।

( ४ ) सिविल निर्माण-कार्य—म्युनिसिपैलिटी की सड़क व इमारतों की मरम्मत यह विभाग करता है।

( ५ ) शिक्षा—इस मद के अन्तर्गत हिन्दी व अगरेजी के स्कूलों व दस्तकारी के काम सिखाने वाली सस्थाओं को सहायता दी जाती है। स्थानीय लाइब्रेरी व वाचनालयों को भी आर्थिक सहायता दी जाती है।

( ६ ) कर्ज व सूद—म्युनिसिपैलिटी कुछ रुपया तो पुराने कर्ज की अदायगी मे और कुछ सूद के रूप मे खर्च करती है।

**पोर्ट ट्रस्ट**—बन्दरगाहों का स्थानीय प्रबन्ध करने वाली सस्थाएँ 'पोर्ट-ट्रस्ट' कहलाती हैं। ये घाटों पर मालगोदाम बनवाती हैं, और व्यापार के सुभीते के लिए नाव और छोटे जहाजों की सुव्यवस्था करती हैं। प्रधान पोर्टट्रस्ट कलकत्ता, बम्बई, कराँची, मदरास और चटगाँव में हैं। इनकी कुल आय साढे सात करोड रुपये हैं।

**इम्प्रूवमेंट ट्रस्ट**—बडे बडे शहरों की उन्नति या सुधार के लिए कभी कभी विशेष कार्य करने होते हैं, जैसे सडकों को चौड़ी करना, घनी

बस्तियों को हवादार बनाना, गरीबो और मजदूरो के लिए मकानों की सुव्यवस्था करना आदि। ये कलकत्ता, बम्बई, इलाहाबाद, लखनऊ और कानपुर आदि मे हैं।

**उपसंहार**—किसी गाँव या नगर मे सडक बनवाना, नालियाँ बनवाना या साफ कराना, बालकों की शिक्षा का प्रबन्ध करना आदि स्थानीय कार्य उसी स्थान के निवासियों के प्रतिनिधि विशेष उत्साह और कुशलता-पूर्वक कर सकते हैं। इससे स्थानीय सस्थाओ के महत्त्व का अनुमान हो सकता है। हमारी पचायतों और जिला-बोर्डो की ही नही म्युनिसिपैलिटियों तक की आर्थिक स्थिति अच्छी नही है। उनकी आय बहुत कम है और उन्हे अपने कार्य सम्पादन करने के लिए आवश्यक द्रव्य के वास्ते सरकार का मुखापेक्षी रहना पडता है। उनके द्वारा किये जाने वाले कार्यो का असन्तोषप्रद रहना स्वाभाविक ही है। अब प्रान्तीय सरकारों का इन सस्थाओ के प्रति बहुत सहानुभूति तथा सहयोग का भाव है।

## अभ्यास के प्रश्न

१—उत्तर प्रदेश के म्युनिसिपल बोर्डों के आय-व्यय की मुख्य मुख्य मदों को सक्षेप मे बताइए। विशेष महत्त्व रखने वाली मदों का विवेचन कीजिए।

२—उ० प्र० जिला बोर्डों के आय के प्रधान साधन व व्यय की प्रधान मदे कौन कौन सी हैं ? हर एक मद पर अपनी राय सक्षेप मे दीजिए।

३—चुगी के गुण-दोष लिखिए।

४—उत्तर प्रदेश मे म्युनिसिपैलिटियों और जिला बोर्डो की आय बढ़ाने के मुख्य साधन क्या हैं ?

५—इस प्रात की म्युनिसिपैलिटियों और जिला बोर्डों के खर्च कम करने के तरीके समझाइये।

६—यदि आप अपने नगर की म्युनिसिपैलिटी के सदस्य निर्वाचित कर दिये जायें तो नगर की दशा सुधारने के लिए आप कौन सी योजना पेश करेंगे ?

७—जिला बोर्डों द्वारा देहातों में शिक्षा-प्रचार का कार्य अधिक जोरों से कैसे किया जा सकता है ?

———

# परिशिष्ट—१

## भारत के विभाजन का आर्थिक प्रभाव

**विभक्त भारत का स्वरूप, पाकिस्तान और भारतीय संघ**—१५ अगस्त १९४७ का दिन भारतवर्ष की स्वतन्त्रता-प्राप्ति का दिन है। पर इसी दिन से भारत के दो टुकडे हो गए, पाकिस्तान और भारतीय सघ। पाकिस्तान के दो भाग हैं, पश्चिमी पाकिस्तान और पूर्वी पाकिस्तान। मुख्य भाग पश्चिमी पाकिस्तान है, इसमें पश्चिमी पजाब, सिन्ध, बिलोचिस्तान और पश्चिमोत्तर सीमाप्रान्त तथा इस ओर की रियासतें हैं। पूर्वी पाकिस्तान में पूर्वी बगाल, और आसाम के सिलहट जिले का अधिकाँश भाग है।

भारत के ये हिस्से निकल जाने पर जो शेष रहा, वह अब भारतीय सघ कहलाता है। इसमे बम्बई, उत्तर प्रदेश, मध्यदेश, बिहार, मदरास उड़ीसा, आसाम, पश्चिमी बगाल, पूर्वी पजाब, दिल्ली, अजमेर-मेरवाड़ा और कुर्ग तथा इन प्रान्तों के बीच आनेवाली या इनसे मिली हुई रियासतें हैं।

पाकिस्तान और भारतीय सघ मे जो प्रान्त इस समय हैं, वे सब अपने पहले पूरे-पूरे रूप मे नहीं हैं। दो प्रान्त—बगाल और पजाब—दोनों राज्यों में बँट गए हैं। बगाल के कुल क्षेत्रफल (७७ हजार वर्गमील) का ६६ प्रतिशत और पजाब के कुल क्षेत्रफल (९९ हजार वर्गमील) का ६२ प्रतिशत से कुछ अधिक पाकिस्तान में चला गया है; और इन प्रान्तों का शेष भाग भारतीय सघ में रहा है। आसाम के सिलहट जिले का अधिकाश भाग अब पाकिस्तान में और शेष भारतीय सघ में है।

**विस्तार और जनसंख्या**—रियासतों सहित, पाकिस्तान का क्षेत्रफल ३ लाख ६३ हजार वर्गमील अर्थात् कुल भारत का २३ प्रतिशत है। उसकी कुल जनसख्या सन् १९४१ की गणना के अनुसार ६ करोड ६८ लाख अर्थात् कुल भारत की जनसख्या का १७ प्रतिशत है। विभाजन के बाद दोनों राज्यों के कितने ही आदमी एक राज्य को छोड़कर दूसरे मे गए हैं, कुछ बेचारे रस्ते में मर ही गए। यह स्पष्ट है कि भारतीय सघ की तुलना मे पाकिस्तान बहुत छोटा राज्य है। फिर इसके दो भाग एक दूसरे से बहुत दूर दूर होने से उनका आपस में यथेष्ट सम्बन्ध नहीं रह सकता।

**विभाजन में आर्थिक दृष्टिकोण का अभाव**—भारतवर्ष का इन दो राज्यों मे विभाजन किसी आर्थिक योजना के अनुसार नहीं हुआ। यह वास्तव मे मुसलिम साम्प्रदायिकता और ब्रिटिश साम्राज्यवाद के गठबधन का फल है। मास्को रेडियो ने इसके सम्बन्ध मे कहा था कि मि० चर्चिल के समर्थन से यह योजना भारत मे ब्रिटेन का सैनिक तथा आर्थिक प्रभुत्व स्थापित करने के लिए उपस्थित की गई है।' प्रमुख आयरिश पत्र 'आयरिश प्रेस' ने लिखा था कि ब्रिटेन ने हटते समय भारत का आयर्लैंड की तरह विभाजन करके उसे निर्बल बना दिया।'

सन् १९३५ के विधान से अँग्रेजों ने बर्मा को भारत से अलग करके यहाँ चावल और मिट्टी के तेल की भारी कमी कर दी थी। सन् १९४७ मे स्वतन्त्रता-प्राप्ति के साथ होनेवाले इस विभाजन ने देश पर नया आर्थिक प्रहार कर डाला। यह विभाजन भारतीय सघ और पाकिस्तान दोनों के लिए हानिकर है, इससे पाकिस्तान की हानि बहुत अधिक है। साम्प्रदायिक नेताओं का यह दावा कि पाकिस्तान एक आर्थिक प्रदेश होगा, इसे किसी अन्य प्रदेश पर निर्भर होने की आवश्यकता न होगी—कितना निरर्थक था; यह आगे दिए हुए तथ्यों से भली भाति प्रमाणित हो जायगा।

**भूमि, जलवायु और नहरें**—पहले हम यह जानलें कि पाकिस्तान बननेवाले भू-भाग की भूमि और जलवायु आदि कैसी है। पाकिस्तान की भूमि उपजाऊ है। पूर्वी पाकिस्तान मे वर्षा यथेष्ट होती है। परन्तु पश्चिमी पाकिस्तान की भूमि मे पानी बहुत कम बरसता है, इसके विविध भागों में वर्षा का औसत ५ से १५ इन्च तक है। हाँ, सतलज, झेलम, चनाव तथा सक्खर के बाध की नहरों से पश्चिमी पजाब और सिंध मे सिंचाई खूब होती है। इसलिए इस क्षेत्र मे खेती की अच्छी उन्नति हो सकती है।

पजाब की बड़ी-बड़ी नहरों से सींचा जानेवाला क्षेत्र अब अधिकाश में पाकिस्तान में चले जाने से भारतीय सघ मे बहुत कम रह गया है। केवल जमुना और सरहिन्द नहर पूर्वी पजाब को सींचती हैं। सतलज की नहर से बीकानेर की कुछ भूमि सींचा जाती है।

**कृषि और खाद्य पदार्थ**—पूर्वी बगाल मे पश्चिमी बगाल की अपेक्षा खेती करने योग्य भूमि के साधन कम हैं। कृषि-भूमि सीमित है, और जन-सख्या का घनत्व बहुत है—कुछ जिलों में जनसख्या प्रति वर्गमील एक हजार से भी अधिक है। दूसरे महायुद्ध से पूर्व भी बंगाल मे खाद्य सामग्री की कमी थी, बर्मा और आसाम के चावल से उसकी पूर्ति की

जाती थी। हाँ जूट उत्पादन का अधिकाश क्षेत्र अब पूर्वी पाकिस्तान में है। परन्तु जूट की सब मिलें पूर्वी बगाल से बाहर होने के कारण उसे इसका सामान बनाने से होनेवाला लाभ नहीं मिल सकता।

कृषि और खाद्य सामग्री की दृष्टि से पश्चिमी पाकिस्तान की स्थिति अच्छी है। पश्चिमी पंजाब और सिंध में सिंचाई के साधन पर्याप्त होने से यहाँ गेहूँ, चावल और कपास खूब पैदा होता है। ये चीजे इस प्रदेश की जनता के लिए काफी होती हैं, और कुछ बच भी रहती हैं। परन्तु यहाँ ज्वार, बाजरा, मक्का आदि अन्न कम होते हैं, जो निर्धन जनता के मुख्य भोजन हैं।

पाकिस्तान मे गन्ना उत्पन्न करनेवाली भूमि, वहाँ की जनता की आवश्यकता की दृष्टि से बहुत कम है, इसलिए उसे शक्कर के लिए आयात पर निर्भर रहना होगा। यहाँ तेलहन भी, क्षेत्रफल और जन-सख्या के हिसाब से, बहुत कम पैदा होता है। कहवा और रबर यहाँ पैदा नहीं होता (ये चीजें दक्षिण भारत मे ही होती हैं)। चाय पूर्वी बगाल तथा सिलहट जिले में होती है, परन्तु वह कम ही है।

भारतीय सघ में जूट की मिलें पश्चिमी बगाल में हैं, पर जूट पैदा होने का सारा क्षेत्र उसके बाहर होने से, अब वह अपनी मिलों के लिए कच्चा माल प्राप्त करने में परमुखापेक्षी हो गया। इसी प्रकार वह अब सिंध में पैदा होनेवाली बढिया किस्म की कपास से भी वचित हो गया है। बिलोचिस्तान और सीमाप्रदेश के अलग हो जाने से भारतीय सघ में सेव, अगूर, किसमिस, छुहारे आदि मेवा और फलों की कमी हो गई है। सब से अधिक हानि तो यह हुई कि अब इसमें पश्चिमी पजाब और सिध के अतिरिक्त उपजवाले प्रान्त नहीं रहे, जिनसे दूसरे प्रान्तों की उपज की बहुत-कुछ कमी दूर हो जाती थी।

**वन सम्पत्ति**—पूर्वी पाकिस्तान मे वन-प्रदेश की बहुत कमी है। पश्चिमी पाकिस्तान के प्रान्त—सीमाप्रान्त, बिलोचिस्तान, सिन्ध और पश्चिमी पजाब—बहुत सूखे हैं, इनमे वन नहीं हैं। इसका परिणाम यह होगा कि यहाँ, वन-सम्पत्ति से होने वाले धन्धों के लिए अनुकूलता नहीं होगी। भारत के वन-प्रदेश या तो हिमालय के भागो मे हैं, या दक्षिण मे। ये सब भाग भारतीय सघ के अन्तर्गत हैं। इस प्रकार विभाजन के करण भारतीय सघ की वन-सम्पत्ति मे कोई न्यूनता नही आई।

**खनिज सम्पत्ति**—पाकिस्तान में कोयला केवल पश्चिमी पजाब और

विलोचिस्तान मे ही मिलता है, वह भी घटिया तथा थोडे ही परिमाण मे। सिन्ध तथा पश्चिमोत्तर सीमा प्रान्त मे तो कोयला है ही नही। पाकिस्तान मे कोयले की खानों के पास लोहा आदि न होने के कारण यहाँ धातुओं को शुद्ध करने का कोई धंधा नही चलाया जा सकता। खनिज पदार्थों में से यहाँ केवल नमक की पहाडियाँ हैं। भारतवर्ष मे जितना कोयला पाया जाता है उसका ९८ प्रतिशत से अधिक भाग पश्चिमी बगाल, विहार और गोंडवाना मे मिलता है। ये सब प्रदेश भारतीय संघ मे हैं। भारतवर्ष का ८० प्रतिशत अभ्रक विहार मे होता है। पाकिस्तान मे यह बिल्कुल नहीं होता। यह बिजली का सामान बनाने के लिए जरूरी होता है। भारतीय सघ मे वार्क्साइट भी अच्छी मात्रा मे मिलता है, जो अल्यूमीनियम के उद्योग के लिए उपयोगी होता है। सिमेंट और तेल ( पेट्रोलियम ) की दृष्टि से भी भारतीय सघ की स्थिति पाकिस्तान की अपेक्षा अच्छी है।

**उद्योग-धंधे**—खनिज पदार्थों की कमी के कारण पाकिस्तान उद्योग-धधों मे बहुत पिछ्डा हुआ है। यहाँ कल-कारखाने बहुत ही कम हैं, जो हैं वे अपेक्षाकृत छोटे आकार के हैं, और उनमें मौसमी कारखानों की अधिकता है। इस प्रकार यहाँ औद्योगिक व्यवसाय मे स्थायित्व कम है, इससे श्रमजीवी जनता को बहुत कष्ट होता है। पाकिस्तान के कुल कारखानों मे ७० फीसदी अकेले पश्चिमी पजाब मे, और २८ प्रतिशत सिन्ध में ही हैं। सन् १९४२ मे सारे भारत के सूती कपडे के ३९६ कारखानों में से पश्चिमी पाकिस्तान मे केवल ८ ही थे। इसी प्रकार ऊनी कपड़े के १६ कारखानों मे से यहाँ केवल एक था, यह था पश्चिमी पजाब में। सिन्ध, बिलोचिस्तान और सीमाप्रान्त मे एक भी नहीं था। अब पूर्वी पाकिस्तान की बात लीजिये। बंगाल की ९७ जूट मिलें सबकी-सब पश्चिमी बगाल में अर्थात् भारतीय सघ मे हैं; पूर्वी पाकिस्तान में एक भी नहीं। कपडे की २९ मिलों मे से केवल ६ पूर्वी बगाल मे हैं। लोहे और फौलाद का एक भी कारखाना पूर्वी या पश्चिमी पाकिस्तान में नहीं है।

**यातायात के साधन**—उद्योग-धधों के विकास के लिए यातायात के साधनों की आवश्यकता स्पष्ट ही है। भारतवर्ष अन्य औद्योगिक देशों की अपेक्षा बहुत पीछे है, और पाकिस्तान तो भारतीय संघ से भी पीछे है। रेलें भारतीय सघ में ३२,६१२ मील हैं और पाकिस्तान मे ७,९०० मील। सड़कें भारतीय सघ मे २,४६,६०५ मील हैं, और पाकिस्तान में ४९,८६३ मील। भारतवर्ष के जिन प्रान्तों में यातायात के

साधन बहुत कम थे, वे अब पाकिस्तान के अग हैं। सीमाप्रान्त तथा बिलोचिस्तान मे इन साधनों का अभाव सा ही समझना चाहिए। जो थोडी सी रेलें इस प्रदेश मे हैं, वे प्रायः सैनिक आवश्यकता के कारण बनाई गई थी, और बहुत घाटे पर चलती हैं। भूमि विषम और पहाड़ी होने के कारण यहाँ रेले तथा सड़कें बनाना बहुत कठिन तथा व्यय-साध्य है। पजाब और सिन्ध में भूमि चौरस या हमवार होने से, यहाँ रेलें और सड़कें बनाने में इतना खर्च नहीं होता, पर इस क्षेत्र की पैदावार अधिकतर खेती के पदार्थों की होने से यहाँ व्यापार छोटे पैमाने पर होता है। इसलिए यहाँ रेलें और सड़कें बनाने में रुपया खर्च करना कुछ लाभदायक नहीं रहता। पूर्वी पाकिस्तान में यातायात के साधनों की दशा पश्चिमी पाकिस्तान की अपेक्षा अच्छी है पर वह भी विशेष सन्तोषप्रद नहीं।

भारतीय सघ में यातायात, पाकिस्तान की अपेक्षा, कहीं अच्छा है; कारण यहाँ उद्योग-धधे और व्यापार अपेक्षाकृत उन्नत अवस्था मे हैं। हाँ, आसाम में यातायात की व्यवस्था कम है, इसे बढाने की आवश्यकता है। इस का प्रयत्न हो रहा है।

**व्यापार**—पाकिस्तान के पास खासकर जूट, कपास, गेहूँ, चावल, नमक और मेवा अपनी जरूरत से अधिक है। वह इन्हीं चीजों की निर्यात करेगा। दूसरी ओर उसे कोयला, लोहा, और कपड़ा, तथा चीनी, कागज आदि तरह-तरह की बहुत सी तैयार चीजों की जरूरत होगी। इस विषय में उसका भारतीय सघ से जो समझौता हुआ है, उसका उल्लेख 'विदेशी व्यापार' अध्याय में किया जा चुका है। यह स्पष्ट है कि जब तक पाकिस्तान अपने उद्योग-धधों की उन्नति न करे, उसकी आयात, निर्यात से अधिक रहेगी। इस प्रकार उसका विदेशी व्यापार उसके विपक्ष मे रहेगा। यह बात हर दशा में अहितकर ही नहीं होती, परन्तु जब कि उसके चिरकाल तक बने रहने की सम्भावना हो तो अवश्य ही अहितकर होती है।

विभाजन के कारण भारतीय सघ को जो जूट, गेहूँ, कपास और नमक आदि की आयात करनी पडेगी, उसका संकेत ऊपर हो चुका है।

**पाकिस्तान की आर्थिक उन्नति की योजना**—पाकिस्तान का निर्माण चाहे जिन कारणों और परिस्थितियों से हुआ हो, वह अब एक स्वतत्र राज्य है। उसके लिए आवश्यक है कि वह आर्थिक

दृष्टि से उन्नत हो, और खेती तथा उद्योग-धन्धों मे यथेष्ट प्रगति करे। उसके पास खेती के लिए आवश्यक भूमि तथा खेती करने वाले आदमियों की कमी नही । इसलिए वह इस दिशा मे सहज ही उन्नति कर सकता है। परन्तु औद्योगिक उन्नति के लिए पाकिस्तान के पास यथेष्ट खनिज साधनों की बहुत कमी है। अभी वहाँ औद्योगिक श्रमियो की भी कमी है। हाँ, पश्चिमी पजाब तथा पूर्वी बगाल मे जल-विद्युत् पैदा करने की अनुकूलता है।

पाकिस्तान को सबसे अधिक आवश्यकता होगी, पूँजी की। इसकी वहाँ पहले ही कमी थी। फिर, उसने हिन्दुओं (व्यापारियों और पूँजी-पतियों) को निकाल कर तथा काशमीर मे भारतीय सघ से लडाई छेडकर अपने आपको दिवालिया ही बना डाला। अब उसके पास इगलैंड, अमरीका आदि से ऋण लेने के सिवा और कोई चारा नही है। परन्तु, ऐसा करने से पाकिस्तान पर साहूकार राष्ट्रो का हानिकारक राजनैतिक प्रभाव पडने की बहुत आशका है। पाकिस्तान की शैशवावस्था की स्वतत्रता का सहज ही दम घुट सकता है।

इसलिए बेहतर है कि वह भारतीय सघ से मित्रतापूर्ण व्यवहार करे; काशमीर आदि की लड़ाई मे अपना जन-धन बर्बाद न करे और अपने वृथा अहकार को त्याग कर आर्थिक सधियों और समझौतो से काम ले, उसे जिन तैयार चीजो की जरूरत हो, वे यथा-सम्भव भारतीय सघ से ले, और इस प्रकार अन्य देशों से व्यापार बढाने और उनका कर्जदार होने की अपेक्षा भारतीय सघ से ही अपना सम्बन्ध बढाव।

**भारतीय संघ सम्बन्धी विचार**—भारतीय सघ मे औद्योगिक साधन और सम्भावनाएँ बनी हुई हैं। विभाजन के बाद भी इस राज्य मे ६८ प्रतिशत औद्योगिक श्रमी और अधिकाश महत्त्वपूर्ण खनिज सम्पत्ति विद्यमान है। हाँ, इसकी कृषि पैदावार की स्थिति कुछ कमजोर हो गई है, क्योंकि अतिरिक्त उत्पादन करनेवाले कुछ क्षेत्र अब उससे बाहर हो गए हैं। खाद्यान्नों के अलावा अब उसे अपने कारखानों के लिए जूट और कपास आदि की अधिक आवश्यकता होगी। जूट तो उसे पाकिस्तान से ही लेना होगा। अस्तु, अच्छा है कि भारतीय सघ, पाकिस्तान से सद्व्यवहार-पूर्वक आर्थिक सधियाँ करे। उसे जिस कृषि-पैदावार आदि की आवश्यकता हो, वह जहाँ तक पाकिस्तान से मिल सके, वहाँ से ही ली जाय। हमें ध्यान रखना है कि पाकिस्तान

आखिर हमारा पड़ोसी है; यदि वह निर्बल और निस्तेज हुआ और वहाँ विदेशी राष्ट्र का अड्डा जमा तो यह भारतीय सघ के लिए भी हितकर न होगा।

**विशेष वक्तव्य**—निदान, हम भारतवर्ष के इन दोनों राज्यों के पारस्परिक सहयोग मे ही दोनों का कल्याण मानते हैं। राष्ट्र-पिता म० गाधी का कहना था कि 'अगर हिन्दुस्तान और पाकिस्तान का बॅटवारा ही हो तो वह दो भाइयों के बीच के बॅटवारे या एक कुटुम्ब के लोगों के आपसी बॅटवारे की तरह हो।' अफसोस! सम्प्रदायवाद के उन्माद ने हमे ऐसा न करने दिया। इसका दुष्परिणाम भी हमारे सामने आगया। अस्तु, अब तो हम महात्मा जी की इच्छानुसार दो भाइयों, या एक कुटुम्ब के आदमियो की तरह रहें। एक दूसरे की भूतकाल की भूलों और त्रुटियों को भुलाकर हम इस तत्व को ग्रहण करें कि यदि सम्प्रदायवाद ने हमे एक दूसरे से पृथक् किया है तो हमारी आर्थिक आवश्यकताएँ हमें एक-दूसरे से प्रेम-पूर्वक व्यवहार करने के लिए आमत्रित कर रही है। हम गम्भीरतापूर्वक सोचें और अपना कर्तव्य निर्धारित करें। शुभम्।

# परिशिष्ट २

## पारिवारिक व्यय-संबंधी बातें कैसे प्राप्त की जायँ ?

जैसा कि पहले अध्याय में बतलाया जा चुका है, अर्थशास्त्र में मनुष्यों के धन-सबधी प्रयत्नों का विवेचन होता है। मनुष्यों के अधिकाश आर्थिक प्रयत्न धन को प्राप्त करने और उसके खर्च करने से सम्बन्ध रखते हैं। इसलिये यदि कुछ मनुष्यों की मासिक या वार्षिक आमदनी और खर्च की मदों का गम्भीरतापूर्वक अध्ययन किया जाय तो अर्थशास्त्र के सिद्धान्तों को अच्छी तरह से समझने में बड़ी सहायता मिलती है। अर्थशास्त्र के प्रत्येक विद्यार्थी को कुछ पारिवारिक आय-व्यय-पत्र ( बजट ) स्वय इकट्ठा करके अध्ययन करना चाहिये।

पारिवारिक व्यय उपभोग के लिये अथवा धन की उत्पत्ति के लिये किया जाता है। जो रकम उपभोग के लिये खर्च की जाती है उससे परिवार की

आर्थिक दशा का पता लगता है। जो रकम धन की उत्पत्ति के लिये खर्च की जाती है उससे वस्तु के लागत खर्च और मुनाफा का पता लगता है।

नवें अध्याय में पारिवारिक आय-व्यय के सम्बन्ध मे विचार किया जा चुका है और उसमे एक किसान और एक क्लर्क के वार्षिक पारिवारिक व्यय के अंक दिये गये हैं। बीसवें अध्याय मे एक किसान के उत्पादन व्यय का विवरण भी दे दिया गया है। इन अध्यायों मे यह नहीं बतलाया गया है कि पारिवारिक आय-व्यय-सम्बन्धी सब बातें किस प्रकार प्राप्त की जाती हैं। इस परिशिष्ट मे इस कमी को दूर करने का प्रयत्न किया जाता है।

**उपभोग सम्बन्धी व्यय का बजट**—प्रत्येक विद्यार्थी को अपने परिवार के व्यय का एक वर्ष का हिसाब रखना चाहिये। यदि एक वर्ष का न होसके तो कम से कम एक मास का हिसाब तो अवश्य ही रखना चाहिये। हिसाब रखने मे निम्नलिखित बातों का ध्यान रखना चाहिये :—

( १ ) रकम जिस दिन खर्च की जाय उसका हिसाब उसी दिन लिख लिया जाय। ऐसा न करने से हिसाब गलत होने की सम्भावना होती है।

( २ ) उपभोग के लिये उन वस्तुओं का उपयोग होता है जो मोल ली जाती हैं और जो मोल नहीं ली जातीं या जो पहिले से ही मोल ली गई हैं, इन सब का पूरा पूरा हिसाब रखना चाहिए। उदाहरणार्थ प्रति दिन भोजन के लिये जो सामग्री खर्च होती है यदि उसमे से कुछ भाग मोल न लिया गया हो तो उसे भी खर्च मे सम्मिलित कर लेना चाहिये।

( ३ ) हिसाब इस तरह से लिखना चाहिये कि जिससे कोई भी खर्च दो बार न दिखाया जावे। उदाहरणार्थ यदि किसी मास मे ५) का गेहूँ खरीदा गया और वह खर्च मे दिखा दिया गया तो फिर भोजन के खर्च मे गेहूँ नहीं दिखाना चाहिये।

वर्ष या महीने के व्यय का सब हिसाब पूरा पूरा तैयार होने पर फिर उसका बजट तैयार करना चाहिये। हिसाब में से वे सब खर्च अलग कर देना चाहिये जो उपभोग के लिये नहीं है अर्थात् जो अधिक धन प्राप्त करने के लिये अर्थात् उत्पत्ति के लिये किये गये हैं। हिसाब मे कुछ खर्च ऐसी वस्तुओं पर रहते हैं जो अधिक समय तक उपयोग मे आती हैं। उनके उपयोग में आने का समय जानकर यह हिसाब लगाना चाहिये कि वर्ष या महीने में उसका औसत खर्च क्या होता है। उदाहरण के लिए मान लीजिये कि किसी एक व्यक्ति ने एक कुर्सी ४) में खरीदी। यदि कुर्सी का जीवन चार वर्ष का मान लें तो उस पर एक वर्ष के लिए खर्च १) और एक

महीने के लिये सवा आना ही माना जायगा और यही खर्च व्यय के बजट में दिखलाया जायगा। इस प्रकार व्यय के बजट की प्रत्येक मद का खर्च जानकर बजट तैयार कर लेना चाहिये। बजट तैयार करने में इस परिशिष्ट के अन्त मे दिये हुए फार्म का उपयोग करना लाभदायक होगा।

बजट तैयार होने पर उसके अध्ययन से यह स्पष्ट रूप से मालूम हो जायगा कि पारिवारिक व्यय कहाँ तक अच्छे ढग से हो रहा है और उसमें सुधार की कहाँ तक गुंजाइश है। यदि विलासिता या ऐश आराम की वस्तुओं पर या मादक वस्तुओं पर अधिक खर्च हो रहा है और निपुणता-दायक या जीवन-रक्षक पदार्थों पर काफी खर्च नहीं हो रहा हो तो परिवार की भलाई इसी मे है कि वह मादक वस्तुओं का उपयोग बन्द कर दे, विलासिता और ऐश आराम की वस्तुओं का उपयोग कम कर दे और जीवन रक्षक पदार्थों का उपयोग बढा दे।

अपने निजी बजट तैयार कर लेने पर फिर किसी किसान, मजदूर या क्लर्क का बजट तैयार करने का प्रयत्न करना चाहिये। इसके लिए यह आवश्यक है कि जिस व्यक्ति का बजट तैयार करना हो उससे घनिष्ठता प्राप्त की जाय और उसको अपना विश्वास पात्र बनाया जाय। कोई भी व्यक्ति अपने खर्च का सच्चा हाल तब तक न देने को तैयार होगा जब तक उसको यह विश्वास न हो जायगा कि आप उसकी बतलाई हुई बातों का दुरुपयोग न करेंगे। इसलिये प्रत्येक विद्यार्थी को परिचित और विश्वसनीय व्यक्ति से ही खर्च का हिसाब प्राप्त करने का प्रयत्न करना चाहिये। साथ ही साथ यह भी आवश्यक है कि वह उस व्यक्ति के खर्च का हिसाब प्रतिदिन उसी प्रकार लिख लिया करे जिस प्रकार वह अपना हिसाब लिखता है और हिसाब लिखने में उसको उन सब बातों का ध्यान रखना चाहिये जो ऊपर बतलाई गई हैं।

यह अक्सर देखा गया है कि ऐसे सज्जन जो पारिवारिक व्यय के संबध मे सामग्री इकट्ठी करते हैं, किसी अपढ किसान या मजदूर के पास जाकर एक दो घंटे मे उससे अपनी वर्ष भर की सब आमदनी और खर्च का हाल पूछ लेते हैं। इस प्रकार जो सामग्री प्राप्त होती है उसका कुछ भी महत्त्व नहीं है। अधिकाँश किसान या मजदूर अपढ हैं। जो थोडे बहुत पढ़े हुए भी हैं वे भी अपनी आमदनी और खर्च का हिसाब नहीं रखते। एक दो घंटे के अन्दर वे जो कुछ बतलाते हैं वह अनुमान के आधार पर ही रहता है। इस अनुमान के गलत होने की बहुत अधिक सम्भावना रहती

है। इसलिये इस प्रकार सामग्री इकट्ठी करने से कुछ लाभ नहीं है। विद्यार्थी को चाहिये कि वह प्रतिदिन अपने चुने हुए किसान, मजदूर या अन्य किसी व्यक्ति का पूरा पूरा हिसाब लिखता जाय। तब ही उसे विश्वसनीय आंकड़ों का पता लगेगा।

**लागत खर्च का हिसाब**—किसी वस्तु का लागत खर्च जानने के लिये यह आवश्यक है कि खेती के लिये कम से कम एक वर्ष और अन्य छोटे उद्योग-धंधों के लिये कम से कम एक माह का आय-व्यय का पूरा पूरा हिसाब प्राप्त किया जाय। खेती का लागत खर्च जानने के लिये किसी किसान की आमदनी और खर्च का हिसाब एक वर्ष तक रखना होगा। हिसाब रखने में उन सब बातों का ध्यान रखना होगा जिनका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। एक वर्ष का हिसाब तैयार होने पर आमदनी में से वे सब रकमें निकाल दी जावेंगी जिनका सम्बन्ध खेती से नहीं है। यदि उस किसान ने नजदीक के शहर में मजदूरी करके वर्ष भर में ३०) कमा लिये तो यह रकम उसकी आमदनी के हिसाब से कम कर दी जावेगी। उसके खर्च के हिसाब से वे सब रकमें निकाल दी जावेंगी जो उसके परिवार के उपयोग के लिये व्यय की गई हैं। इनका विचार अलग किया जायगा। लागत खर्च में तो केवल वे ही रकमें ली जावेंगी जिनका उपयोग वस्तु की उत्पत्ति करने में किया गया है। लागत खर्च का हिसाब लगाने में निम्नलिखित बातों का विशेष रूप से ध्यान रखना आवश्यक है:—

( १ ) यदि जमीन पर कोई लगान या किराया न दिया जाता हो तो उसका अनुमान अलग लगाना चाहिये और उसे लागत खर्च में जोड़ देना चाहिये।

( २ ) जितने दिन उत्पादक या उसके परिवार के व्यक्तियों ने काम किया हो उनकी मजदूरी का अनुमान अलग लगाना चाहिये और उसे लागत खर्च में जोड़ देना चाहिये।

( ३ ) अचल पूँजी की घिसावट का अनुमान लगा कर उसे भी लागत खर्च में जोड़ देना चाहिये। घिसावट का अनुमान लगाने के लिये यह जान लेना आवश्यक है कि मशीन, या वस्तु कितने समय तक चलेगी।

( ४ ) उत्पादक ने अपनी जो कुछ पूँजी लगाई हो उसका बाजार की दर से व्याज ( सूद ) का अनुमान लगा कर उसे भी लागत खर्च में जोड़ देना चाहिये।

( ५ ) उत्पन्न की हुई वस्तुओं की बिक्री से जो रकम प्राप्त हुई हो उसमे से उसके उत्पादन मे जो खर्च हुआ उसे घटा देने पर जो रकम बचे उसे मुनाफा मानना चाहिये। मुनाफे की रकम को भी लागत खर्च में जोड़ देना चाहिये। यदि मुनाफे के बदले हानि हो तो उसका उल्लेख स्पष्ट रूप से कर देना चाहिये।

# उपभोग-संबंधी व्यय का फार्म

परिवार के मुखिया का नाम

परिवार मे व्यक्तियो की संख्या··· · ···

मनुष्य ···· ··

स्त्री· · ·····

बच्चे ·····

पेशा·· ·······जाति· · · ·· ···

खर्च का हिसाब· ········· · से········ ·तक

## १—भोजन

| वस्तु का नाम | परिणाम | दर रु० आ० | मूल्य रु० आ० |
|---|---|---|---|
| ( अ ) अनाज | | | |
| गेहूँ | | | |
| जौ | | | |
| बाजरा | | | |
| चना | | | |
| चावल | | | |
| उर्द | | | |
| अन्य | | | |
| ( ब ) फल व तरकारी | | | |
| ( स ) दूध | | | |
| घी | | | |

| वस्तु का नाम | परिमाण | दर रु० आ० | मूल्य रु० आ० |
|---|---|---|---|
| (क) मास | | | |
| मछली | | | |
| अंडे | | | |
| (ख) नमक | | | |
| मसाला | | | |
| तेल | | | |
| गुड | | | |
| चीनी | | | |
| मिठाई | | | |
| अन्य | | | |
| मीजान भोजन सामग्री | | | |

## २—कपड़ा

| वस्तु का नाम | परिमाण | दर रु० आ० | मूल्य रु० आ० |
|---|---|---|---|
| (अ) मर्दों के लिए | | | |
| धोती | | | |
| कुरता-कमीज | | | |
| कोट | | | |
| टोपी | | | |
| अन्य | | | |
| (ब) औरतों के लिये | | | |
| धोती | | | |
| अन्य | | | |

| वस्तु का नाम | परिमाण | दर रु० आ० | मूल्य रु० आ० |
|---|---|---|---|
| (स) बच्चो के लिये | | | |
| (क) अन्य | | | |
| रजाई | | | |
| चद्दर | | | |
| अगोछा | | | |
| अन्य | | | |
| मीजान कपड़े | | | |

## ३—मकान

मकान का किराया—

मकान की मरम्मत- –

मीजान मकान संबधी खर्च

## ४—लकड़ी व रोशनी

| खर्च की मद | परिमाण | दर | मूल्य |
|---|---|---|---|
| जलाऊ लकड़ी | | | |
| मिट्टी का तेल | | | |
| बिजली | | | |
| अन्य | | | |
| मीजान | | | |

## ५—घर का सामान

| खर्च की मद | परिमाण | दर | मूल्य |
| --- | --- | --- | --- |
| टेबुल, कुर्सी<br>चारपाई<br>बर्तन<br>सन्दूक<br>अन्य | | | |
| मीजान | | | |

## ६—स्वास्थ्य

दैद्य या डाक्टर की फीस
दवाई का मूल्य
सफाई का खर्च
अन्य

मीजान स्वास्थ्य

## ७—शिक्षा

फीस
पुस्तक
स्लेट
अध्यापक का वेतन
अन्य

मीजान शिक्षा

## ८—मादक वस्तुएँ

| वस्तु का नाम | परिमाण | दर | मूल्य |
|---|---|---|---|
| शराब | | | |
| अफीम | | | |
| भाँग, गाँजा, चरस | | | |
| सिगरेट, बीड़ी | | | |
| तम्बाकू | | | |
| चाय (यदि आदत पड़ गई हो) | | | |
| मीजान | | | |

## ९—सूद

सूद की रकम जो दी गई

## १०—फुटकर खर्च

सामाजिक और धार्मिक रु० आ०

मुडन

विवाह

यज्ञोपवीत

श्राद्ध

कथा

दान

मेहमान

कर और अदालती खर्च

अदालती खर्च

वकील

जुर्माना

टैक्स (कर)

अन्य

कानूनी खर्च

अन्य फुटकर खर्च

पान

सिनेमा

नाई

धोबी

मेहतर

नौकर

साबुन

रिस्तेदारों को सहायता

मनोरंजन खर्च

डाक खर्च

समाचार पत्र

यात्रा खर्च

अन्य

मीजान फुटकर खर्च

## उपभोग के खर्च का संक्षिप्त विवरण

| खर्च की मद | रु० आ० | प्रतिशत |
|---|---|---|
| १—भोजन | | |
| २—कपडा | | |
| ३—मकान | | |
| ४—लकडी व रोशनी | | |
| ५—घर का सामान | | |
| ६—स्वास्थ्य | | |
| ७—शिक्षा | | |
| ८—मादक वस्तुएँ | | |
| ९—सूद | | |
| १० फुटकर | | |
| मीजान···· · | | |

# खेती के लागत खर्च का फार्म

किसान का नाम.. ...... ....
पूरा पता........ ... .....
जमीन का रकबा... . . . . . एकड़
खर्च का हिसाब.......... ...से.. .....तक

## १—लगान

लगान जो जमींदार को दिया, रुपया ..... .

## २—मजदूरी

(अ) जो मजदूरी मजदूरों को दी, रुपया.... . ...
(ब) किसान और उसके परिवार के
व्यक्तियों की मजदूरी, रुपया ...
मीजान

## ३—बीज व खाद

| | |
|---|---|
| बीज | |
| रबी के लिये | रु० |
| खरीफ के लिए | रु० |
| खाद गोबर का | रु० |
| अन्य खाद | ,, |
| मीजान | |

## ४—सूद

कर्ज जो केवल खेती के लिये लिया गया—रु०
सूद को दर प्रतिशत
सूद का परिमाण रु०

## ५—घिसावट

| सामान | कीमत | अनुमानित जिंदगी | वार्षिक घिसावट रु० आ० |
|---|---|---|---|
| बैल | | | |
| औजार | | | |
| कुआँ | | | |
| अन्य | | | |
| मीज़ान | | | |

## ६—बिक्री-खर्च

किराया गाड़ी रु०
चुंगी ,,
कमीशन ,,
अन्य ,,

मीज़ान

## ७—आमदनी

| फसल | परिमाण | दर रु० | मूल्य रु० आ० |
|---|---|---|---|
| गेहूँ | | | |
| बाजरा | | | |
| जौ | | | |
| चना | | | |
| अन्य | | | |
| भूसा | | | |
| कर्बी | | | |
| मीज़ान | | | |

## लागत खर्च का संक्षिप्त विवरण

| खर्च की मद | खर्च | प्रतिशत |
|---|---|---|
| १—लगान | | |
| २—मजदूरी | | |
| ३—बीज व खाद | | |
| ४—सूद | | |
| ५—घिसावट | | |
| ६—बिक्री खर्च | | |
| ७—मुनाफा | | |
| मीजान | | |

उपर्युक्त फार्म में आवश्यकतानुसार परिवर्तन करने से किसी अन्य वस्तु के लागत खर्च निकालने का फार्म आसानी से तैयार किया जा सकता है।

# परिशिष्ट ३

## सहायक पुस्तकों की सूची

हम नीचे चुनी हुई हिन्दी और अंग्रेजी पुस्तकों की सूची देते हैं। इनके पढ़ने से अर्थशास्त्र के समझने मे सहायता मिलेगी।

### अर्थशास्त्र के सिद्धान्त

सपत्तिशास्त्र—पडित महावार प्रसाद जी द्विवेदी (इन्डियन प्रेस प्रयाग)

उत्पत्ति – डाक्टर बालकृष्ण जी

सपत्ति का उपभोग—श्री दयाशकर दुबे और श्री मुरलीधर जोशी।

धन की उत्पत्ति—श्री दयाशकर दुबे और श्री भगवानदास जी केला (श्री रामनारायण लाल, बुकसेलर, प्रयाग)

अर्थशास्त्र की रूपरेखा—श्री दयाशकर दुबे (श्री रामनारायण लाल, प्रयाग)

### भारतीय अर्थशास्त्र

भारत की साम्पत्तिक अवस्था—श्री राधाकृष्ण जी झा (हिन्दी पुस्तक एजेंसी)

भारतीय अर्थशास्त्र (तीसरा सस्करण)—श्री भगवानदास जी केला (भारतीय ग्रन्थमाला, प्रयाग)

हमारी आर्थिक समस्यायें—श्री दयाशङ्कर दुबे और श्रीनारायण अग्रवाल

### बैंक

भारतीय बैंकिंग—श्री द्वारकालाल गुप्त (राय साहब रामदयाल अग्रवाल, प्रयाग)

### आर्थिक भूगोल

औद्योगिक और व्यापारिक भूगोल—श्री शकरसहाय सक्सेना (हिन्दुस्तानी एकेडेमी, प्रयाग)

भारत का आर्थिक भूगोल—श्री दयाशकर दुबे और श्री शकर सहाय सक्सेना

## राजस्व

राष्ट्रीय आय-व्यय शास्त्र—श्री प्राणनाथ विद्यालंकार

सरल राजस्व—श्री दयाशंकर दुबे

## ग्राम्य अर्थशास्त्र

ग्राम्य अर्थशास्त्र—श्री दयाशंकर दुबे और श्री शंकर सहाय सक्सेना

ग्रामों का पुनरुद्धार—श्री ब्योहार राजेन्द्र सिंह (हिन्दी-साहित्य सम्मेलन, प्रयाग)

ग्रामीण अर्थशास्त्र—श्री ब्रजगोपाल भटनागर (हिन्दुस्तानी एकेडेमी, प्रयाग)

ग्राम सुधार—श्री गंगाप्रसाद पांडेय और श्री रामेश चन्द्र पांडेय

सुखी जीवन—श्री देवीसहाय श्रीवास्तव (श्री रामप्रसाद सिन्हा, पटकापुर, कानपुर)

## अर्थशास्त्र के कोष

अर्थशास्त्र शब्दावली—श्री दयाशंकर दुबे, श्रीभगवानदास केला और श्री गदाधर अम्बष्ठ (भारतीय ग्रंथमाला)

हिन्दी वैज्ञानिक कोष—नागरी-प्रचारिणी सभा, काशी।

## अँग्रेजी पुस्तकें

Marshall—Economics of Industry.

Clay—Economics for General Reader.

Robinson F H—Elements of Economics, Books I and II

Lettice Fisher—Getting and Spending

B G. Bhatnagar—Outlines of Economics for Biginners.

Shanker Lal Agarwal and Ram Narain Gupta—First Principles of Economics.

E C Bhatty—A Hand Book of Practical and Written Work in Economics.

K. L Agarwal and G. N. Saharia—Practical and Written Work in Intermediate Economics (Ram Narain Lal, Allahabad.)

Daya Shanker Dubey and Shanker Lal Agarwal—Simple Diagrams (Indian Press Ltd., Allahabad)

# परिशिष्ट ४

## पारिभाषिक शब्दों की सूची

| | |
|---|---|
| Agents of Production | उत्पत्ति के साधक |
| Alluvial Soil | दोमट मिट्टी |
| Altruism | परमार्थवाद |
| Balance of Trade | व्यापार की बाकी |
| Barter | अदल बदल |
| Bill of Exchange | हुण्डी |
| Birth-Control | संतान-निग्रह |
| Boom | व्यापारिक धूम |
| Budget | बजट, अनुमानित आय-व्यय |
| Capital | पूँजी |
| Cess | अब्वाब |
| Circulating Capital | चल पूँजी |
| Coin | सिक्का, मुद्रा |
| Comfort | ऐश-आराम की वस्तुएँ |
| Competition | प्रतिस्पर्धा |
| Consolidation of holdings | खेतों की चकबन्धी |
| Consumption | उपभोग |
| Conventional necessaries | कृत्रिम आवश्यकता की वस्तुएँ |
| Co-operation | सहकारिता |
| Cost of production | लागत खर्च, उत्पादन व्यय |
| Cottage Industries | घरेलू उद्योग-धन्धे |
| Credit Instruments | साखपत्र |
| Customs Duty | आयात-निर्यात कर |
| Demand Schedule | माँग की सारिणी |
| Density of Population | जनसंख्या का घनत्व |
| Depreciation through wear and tear | घिसावट |

| | |
|---|---|
| Depression | व्यापारिक मन्दी |
| Desire | इच्छा |
| Diagram | रेखाचित्र |
| Direct Tax | प्रत्यक्ष कर |
| Distribution | वितरण |
| Division of Labour | श्रमविभाग |
| Economics | अर्थशास्त्र, सपत्तिशास्त्र |
| Economic Rent | आर्थिक लगान |
| Efficiency | कार्यकुशलता, कार्यक्षमता |
| Elasticity of Demand | माँग की लोच |
| Enterprise | साहस |
| Equilibrium of Supply and Demand | माँग और पूर्ति की समता |
| Ethics | नीतिशास्त्र |
| Exchange | विनिमय |
| Export | निर्यात |
| External Economics | बाह्य बचत |
| Factors of Production | उत्पत्ति के साधन |
| Factory | कल कारखाना |
| Family Budget | पारिवारिक आय-व्यय-पत्र |
| Famine | दुर्भिक्ष, अकाल |
| Fee | शुल्क |
| Feeling | अंतर्वेदना |
| Finance | राजस्व |
| Fixed Capital | अचल पूँजी |
| Foreign Trade | विदेशी व्यापार |
| Handicraft Stage | कारीगरी अवस्था |
| Human Geography | मानव भूगोल |
| Hydro-Electricity | जल-विद्युत् |
| Gold Standard Reserve | मुद्रा ढलाई लाभ कोश |
| Government Security | सरकारी सिक्यूरिटी कर्जपत्र |
| Import | आयात |
| Income-Tax | आय-कर |

| | |
|---|---|
| Indirect-Tax | परोक्ष कर |
| Inequality | असमानता |
| Insurance | बीमा |
| Intensification of Demand | माँग की प्रबलता |
| Internal Economics | आभ्यतरिक बचत |
| Irrigation | सिचाई |
| Joint Stock Company | मिश्रित पूँजी वाली कपनियाँ |
| Labour | श्रम |
| Land Mortgage Bank | भूमिबधक बैंक |
| Land Revenue | मालगुजारी |
| Large-Scale Production | बडी मात्रा की उत्पत्ति |
| Law of Equimarginal Utility | समसीमात उपयोगिता नियम |
| Legal Tender | कानूनन ग्राह्य |
| Localisation of Industry | उद्योग-धधे का स्थानीयकरण |
| Luxuries | विलासिता की वस्तुएँ |
| Machine | मशीन |
| Management | प्रबध |
| Managing Director | प्रधान सचालक |
| Manufactured Goods | तैयार माल |
| Marginal Utility | सीमात उपयोगिता |
| Market | बाजार |
| Matter | पदार्थ |
| Maximum Satisfaction | अधिकतम सन्तुष्टि |
| Means of Communication | सवाद वाहन के साधन |
| Minerals | खनिज पदार्थ |
| Mobility | गतिशीलता |
| Money | रुपया पैसा, द्रव्य |
| Moral-Self restraint | इद्रिय निग्रह |
| National Wealth | राष्ट्रीय सपत्ति |
| Necessaries for Efficiency | निपुणतादायक पदार्थ |
| Necessaries for Life | जीवन रक्षक पदार्थ |
| Occupancy Tenant | मौरूसी काश्तकार |

| | |
|---|---|
| Octroi Duty | चुंगी |
| Organisation | व्यवस्था |
| Paper Money | कागजी मुद्रा |
| Partnership | साझेदारी |
| Permanent Settlement | स्थायी बंदोबस्त |
| Plateau | पठार |
| Politics | राजनीति शास्त्र |
| Preventive Checks | प्रतिबंधक उपाय |
| Principle of Substitution | प्रतिस्थापन सिद्धात |
| Price | कीमत |
| Productive Canal | उत्पादक नहर |
| Profit | मुनाफा |
| Protection to Industries | उद्योग-धधों का सरक्षण |
| Public Finance | राजस्व |
| Raw Material | कच्चा माल |
| Real Interest | वास्तविक सूद |
| Real Wages | असली मजदूरी |
| Satisfaction | संतुष्टि, संतोष |
| Savings | बचत |
| Social Customs | रीति-रिवाज |
| Socialism | समाजवाद |
| Sociology | समाजशास्त्र |
| Sources of Power | शक्ति के स्रोत |
| Standard Coin | प्रामाणिक सिक्का |
| Standard of Living | रहन-सहन का दर्जा |
| Statutory Tenant | कानूनी काश्तकार |
| Sub-tenant | शिकमी दर शिकमी काश्तकार |
| Supply | पूर्ति |
| Token Coin | साकेतिक सिक्का |
| Total Utility | कुल उपयोगिता |
| Transport | यातायात |
| Utility | उपयोगिता |

| | |
|---|---|
| Value in Exchange | मूल्य |
| Wants | आवश्यकताएँ |
| Weakening of Demand | माँग की शिथिलता |
| Wealth | धन, संपत्ति |

# परिशिष्ट ( ५ )

## उ० प्र० बोर्ड के अर्थशास्त्र के प्रश्नपत्र

### १९४८.

#### अर्थशास्त्र—प्रथम प्रश्नपत्र

किन्हीं भी **पाँच** प्रश्नों के उत्तर दीजिए। सब प्रश्नों के अंक बराबर हैं।

( १ ) अर्थशास्त्र का क्षेत्र क्या है ? अर्थशास्त्र का अन्य सामाजिक विद्याओं से क्या संबंध है ? समझाइये।

( २ ) भारत के खनिज पदार्थों का वर्णन कीजिए और भारत के भावी विकास के लिये उनका महत्त्व समझाइये।

( ३ ) भारत में शक्ति के प्रधान साधन क्या है ? इस संबंध में जल-विद्युत् के विकास को संभावना का वर्णन कीजिए।

( ४ ) जनसंख्या के घनत्व का अर्थ समझाइये। भारत के भिन्न भिन्न भागों में घनत्व भिन्न भिन्न होने के क्या कारण हैं ?

( ५ ) पूँजी की परिभाषा लिखिये। आजकल उत्पत्ति में पूँजी का क्या स्थान है ?

( ६ ) रेखाचित्र की सहायता से उपयोगिता ह्रास नियम समझाइये।

( ७ ) मनुष्य की इच्छाओं की क्या विशेषताएँ हैं ? अर्थशास्त्र के अध्ययन में उनका क्या महत्त्व है ?

( ८ ) भारतीय संघ के आय और व्यय की मुख्य मदें क्या हैं ? वे बढ़ते हुए खर्च के लिए कहाँ तक उपयुक्त हैं ?

( ९ ) निम्नलिखित किसी **चार** पर टिप्पणियाँ लिखिये :—

(अ) चल और अचल पूँजी

(ब) बचत और खर्च

(स) आवश्यक और आराम की वस्तुएँ

(द) भूमि प्रधान और पूँजी प्रधान खेती

(क) जन्म और मरण के अंक

(ख) प्रत्यक्ष और परोक्ष कर

## अर्थशास्त्र – द्वितीय प्रश्नपत्र

किन्हीं भी पाच प्रश्नों के उत्तर दीजिये सब प्रश्नों के अक बराबर हैं :

( १ ) क्या यह सच है कि विनिमय उन वस्तुओं का होता है जो अधिक आवश्यक हों, उनके बदले मे जो कम आवश्यक है ? विनिमय के लाभ उदाहरण सहित समझाइये ।

( २ ) भारत मे कागजी मुद्रा निकालने के सबध मे जो नियम है उनका वर्णन कीजिये । पुराने नियमों से वे किन बातों में अच्छे हैं ?

( ३ ) बैंक उत्पत्ति के कार्य मे किस प्रकार सहायता पहुँचाते हैं ? देशी महाजनों के कार्यों का वर्णन कीजिये ।

( ४ ) चेक क्या है ? चेक से जमा करने वाले और बैंक दोनों को क्या सुविधाएँ होती हैं ?

( ५ ) भारत के आयात और निर्यात की क्या विशेषताएँ हैं ? गत वर्षों मे भारत का विदेशी व्यापार क्यों कम हो गया है ?

( ६ ) उत्तर प्रदेश के आराजी कानून की विशेषताएँ समझाइये ।

( ७ ) मजदूरी पर रहन-सहन का दर्जा और जाति प्रथा के क्या प्रभाव पड़ते हैं ?

( ८ ) मुनाफे से आप क्या समझते हैं ? क्या भारत मे साहस का क्षेत्र वर्तमान समय में बढ़ गया है ? उदाहरण भी दीजिए ।

( ९ ) निम्नलिखित मे से किन्हीं चारों पर टिप्पणियाँ लिखिये

(अ) स्वर्ण स्टैंडर्ड

(ब) अदल-बदल का असुविधाएँ

(स) अपरिमित जिम्मेदारी का सिद्धातें

(द) हुडी

(क) उद्योग की असल बचत

(ख) मूल्य वृद्धि और मूल्य ह्रास

१९४९

## अर्थशास्त्र—प्रथम प्रश्नपत्र

१—"उपयोगिता" का क्या अर्थ है ? ह्रासोन्मुख उपयोगिता के नियम बताइए । "दूसरी वस्तुएँ तुल्य होने पर" इस वाक्याश का क्या तात्पर्य है ? यह दूसरी वस्तुएँ क्या हैं ?

२—"कुटुम्ब के बजट" क्या होते हैं? उनका (अ) गृहस्थ (इ) अर्थशास्त्र के विद्यार्थी और (उ) समाज-सुधारक क्या उपयोग करते हैं?

३—समसीमान्त उपयोगिता का नियम समझाइए। जीवन में रीति-रिवाज और फैशन के प्रभाव से उनमे क्या परिवर्तन होता है?

४—उत्पादन का अर्थ बताइए। रूप, स्थान और समय की उपयोगिताओं मे विश्लेषण कीजिये।

५—श्रम की कार्यशीलता पर जिन कारणों का प्रभाव पड़ता है उनकी परीक्षा करिए।

६—भारत के ग्रामीण उद्योग और कृषि पर यातायात और ससर्ग की रीतियों की उन्नति का क्या प्रभाव पड़ा है?

७—आदर्श जोखिम उठाने वाले के क्या आवश्यक लक्षण हैं? भारत और अमरीकन संयुक्त राष्ट्र के कुछ सफल जोखिम उठाने वालों के नाम बतलाइए।

८—किसी म्यूनिसिपैलिटी (और स्वराज्य सभा) की आय के प्रधान स्रोत क्या हैं?

९—निम्नलिखित मे से किन्ही चार पर सक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिए :—

(अ) पशुपालक अवस्था

(आ) विलासिताएँ

(इ) बचत और सचय (धन गाड़ना)

(ई) साझा

(उ) नैसर्गिक और प्रतिबन्धक निरोध

(ऊ) यातायात-कर

## अर्थशास्त्र—द्वितीय प्रश्नपत्र

१—किसी वस्तु के बाजार (मडी) का विस्तार किन कारणों पर निर्भर रहता है? विस्तृत बाजार को पाने के लिए किसी वस्तु को किन गुणों की आवश्यकता होती है?

२—"किसी वस्तु का मूल्य उसके उत्पादन-व्यय से बहुत ऊँचा या नीचा स्थायी रूप से नहीं हो सकता।" इस वाक्य को पूर्ण रूप से समझाइए।

३—कागजी द्रव्य क्या होता है? उसके प्रधान गुण क्या होते हैं? भारत में कागजी द्रव्य का चलन कैसे किया जाता है?

४—निम्नलिखित दोनों के प्रधान कर्तव्य बताइए :—

( अ ) भारत का रिजर्व बैंक ( रक्षित अधिकोष )

( आ ) भारत का इम्पीरियल बैंक ( राष्ट्रीय अधिकोष )

५—लगान का सिद्धान्त बताइए। भारतीय परिस्थितियों के उपयुक्त होने को उसके लक्षणों का वर्णन करिए।

६—"लाभ उद्यमशीलता का पारितोषिक है" इस वाक्य को सक्षेप में समझाइए। भारत मे आजकल उद्यमशीलता का क्षेत्र बतलाइए।

७—"कोई व्यापार अपनी द्रव्य की कमाई से आकर्षक नहीं होता परन्तु अपने वास्तविक गुणों से होता है।" इस वाक्य को पूर्ण रूप से समझाइए।

८—"देश मे पूँजी की जितनी माँग और पूर्ति होगी उसी के अनुसार ब्याज की दर होगी।" पूर्ण रूप से समझाइए कि देश में किन कारणों से माँग और पूर्त्ति होती है।

९—निम्नलिखित मे से किन्ही चार पर छोटी टिप्पणियाँ लिखिए :—

( अ ) ग्रेशम का नियम।

( आ ) साहूकारो की निकासी कोठी।

( इ ) जमींदारी प्रणाली।

( ई ) साहूकारी और सराफी प्रणालियाँ।

( उ ) श्रम की गतिशीलता।

( ऊ ) पूर्ण और वास्तविक ब्याज।

## १९५०

### अर्थशास्त्र—प्रथम प्रश्नपत्र

**टिप्पणी**—किन्ही **पांच** प्रश्नों के उत्तर दीजिए। सब प्रश्नों के अंक बराबर हैं। जो विद्यार्थी रेखाचित्र सहित उत्तर लिखेंगे, उनको लाभ होगा।

१. अर्थशास्त्र का विषय कौन २ मुख्य भागों में विभक्त है। उनके पारस्परिक सम्बन्ध को स्पष्ट रूप से समझाइए।

२. आपको १६ रु तीन वस्तुओं क, ख, ग पर जिनकी सीमान्तोपयोगिता नीचे दी गई है, व्यय करना है। वस्तुओं की प्रत्येक इकाई का मूल्य एक रुपया है। बताइये इन तीनों वस्तुओं पर आप किस प्रकार धन व्यय करेंगे ?

( क ) १००, ६०, ७८, ६८, ६०, ५०, ४२
( ख ) ८०, ७६, ७०, ६२, ५२, ४०, २८
( ग ) ७६, ६४, ५४, ४६, ३८, ३०, २०

३. 'पारिवारिक' बजट क्या है ? किसी किसान अथवा कारखाने के श्रमजीवी का कल्पित मासिक बजट तैयार कीजिए।

४. 'उपयोगिता की बचत' से क्या आशय है ? उसको समझाइए। इसके बढने से क्या क्या लाभ हैं ?

५ धन्धों के स्थानीयकरण के कारण, लाभ व हानि समझाकर लिखिए।

६. "जनसंख्या की घनता" का अर्थ समझाइएं। भारतवर्ष के भिन्न २ भागों मे यह भिन्न २ क्यों है ? कारण लिखिए।

७. "भारतीय कारखाने का श्रमिक अमरीकन कारखाने के श्रमिक से कम कार्यकुशल है" आप क्या इस मत से सहमत हैं ? यदि हैं तो कारण दीजिये।

८. भारतवर्ष मे रेलों का ( अ ) कृषि पर ( ब ) घरेलू धन्धों पर और ( स ) बड़े २ धन्धों पर क्या प्रभाव पडा ? इसकी विवेचना कीजिए।

९. भारतवर्ष की केन्द्रीय सरकार के प्रधान आय-स्रोतों तथा व्यय विषयो का विवरण लिखिए।

१० निम्नलिखित मे से किन्ही तीन पर संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखिएः—

( अ ) प्रत्यक्ष कर अथवा परोक्ष कर
( ब ) विस्तृत कृषि अथवा प्रकृष्ट कृषि
( स ) नैसर्गिक ( स्पष्ट ) बाधायें अथवा प्रतिबधक बाधायें
( द ) भारत की खनिज सम्पत्ति
( इ ) सहकारी उत्पत्ति

—:o:—

## अर्थशास्त्र – द्वितीय प्रश्नपत्र

**टिप्पणी** :—किन्हीं पाँच प्रश्नों के उत्तर लिखिए। सब प्रश्नों के अंक समान हैं।

१. अर्थशास्त्र में 'विनिमय' की क्या समस्याएँ अध्ययन की जाती हैं ? विनिमय की आवश्यकता ही क्या है बतलाइए।

२. "किसी वस्तु के मूल्य पर दो कारणों के प्रभाव की प्रवृत्ति होती है—माँग की थोडे कालवाले और पूर्ति की अधिक कालवाले"। इस कथन की परीक्षा कीजिए और उदाहरण दीजिए।

३. भारतवर्ष के आयात और निर्यात की प्रधान विशेषताएँ बताइए। आजकल विदेशों से भोजन और कल मँगाने में भारतवर्ष को किन कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है?

४. चेक के प्रयोग से क्या लाभ है? क्या चेक "द्रव्य" होती है?

५. भूमि की आसामी प्रथा की आदर्श प्रणाली के नियमों का उल्लेख कीजिए। वर्तमान आसामी प्रथा अथवा भविष्य भूमिधारी प्रथा कहाँ तक इस आदर्श प्रणाली के अनुकूल है?

६. "अधिक पारिश्रमिक कम पारिश्रमिक होता है। कम पारिश्रमिक अधिक पारिश्रमिक होता है।" इन विरोधात्मक वाक्यों का वास्तविक अर्थ स्पष्ट रूप से समझाइए। उदाहरण भी दीजिए।

७. भारतवर्ष मे किसानों की ऋण की आवश्यकताओं को पूर्ण करने के क्या वर्तमान साधन हैं? उनमे क्या उन्नति शक्य है?

८. "अवशिष्ट लाभ" के भाव की आलोचनात्मक समीक्षा कीजिये। भारतवर्ष मे किन व्यवसायों मे आपकी सम्मति के अनुसार अधिक लाभ प्राप्त करने का अवसर है? क्यों?

९. निम्नलिखित में से किन्ही चार पर व्याख्यान की टिप्पणियाँ लिखिए:

(क) केन्द्रीय अधिकोष
(ख) स्वर्ण मान
(ग) वास्तविक पारिश्रमिक
(घ) ड्राफ्ट
(च) आर्थिक किराया या लगान
(छ) श्रम की चलायमानता
(ज) ग्रेशम का नियम
(झ) मुद्रा प्रसार

# पटना विश्वविद्यालय के प्रश्नपत्र

## इंटरमिडियेट परीक्षा

## अर्थशास्त्र प्रथम प्रश्नपत्र

### १९४७ समूह (अ)

(इस समूह से केवल ३ प्रश्नों के उत्तर दीजिये)

(१) प्रतिस्पर्धा और एकाधिकार की दशा में वस्तु के लागत खर्च और मूल्य का संबंध क्या है ?

(२) भिन्न भिन्न देशों मे मजदूरी की दर भिन्न भिन्न होने के क्या कारण हैं ?

(३) मुनाफे से आप क्या समझते हैं ? मुनाफा दिया जाना कहाँ तक न्यायसगत है ?

(४) क्या मशीनों के उपयोग से बेकारी बढ़ती है ? मशीनों के उपयोग से क्या लाभ हैं ?

(५) बैंकों से समाज की क्या सेवाएँ होती हैं ?

(६) कर के प्रधान नियम क्या हैं ? भारत में नमक-कर कहाँ तक उचित है ?

### १९४८ समूह (अ)

(इस समूह से केवल ३ प्रश्नों के उत्तर दीजिये)

(१) क्रमागत ह्रास नियम लिखिये और समझाइये। उसकी सीमाएँ क्या हैं ?

(२) अर्थशास्त्र की परिभाषा लिखिये। उसका क्षेत्र भी समझाइये।

(३) माँग की लोच का नियम समझाइये। उदाहरण रेखाचित्र सहित दीजिये।

(४) आर्थिक लगान की परिभाषा लिखिये। उसका अनुमान कैसे लगाया जाता है ?

(५) द्रव्य की परिभाषा लिखिये। अदल-बदल की क्या असुविधाएँ हैं ?

(६) अर्थशास्त्र में बाजार किसे कहते हैं ? वर्तमान समय में किसी वस्तु के बाजार के क्षेत्र के बढ़ने के कारण क्या हैं ?

## १९४९ समूह ( अ )

( इस समूह से केवल ३ प्रश्नों के उत्तर दीजिये। सब प्रश्नों के अंक बराबर है )

( १ ) जब किसी वस्तु की कीमत घटती है तो उसकी बिक्री क्यों बढ़ जाती है ?

( २ ) मिश्रित पूँजी वाली कम्पनी की व्यवस्था समझाइये। इस प्रकार की कम्पनी की लोकप्रियता के क्या कारण हैं ?

( ३ ) प्रतिस्पर्धा की दशा में बाजार मे किसी वस्तु की एक ही कीमत क्यों होती है ?

( ४ ) बैंक से समाज को क्या लाभ होते हैं ? बैंक को द रिजर्व क्य [illegible] ड़ता है ?

( ५ ) नकद मजदूरी और असली मजदूरी के भेद समझाइये। असली मजदूरी किन बातों पर निर्भर रहती है ?

( ६ ) प्रत्यक्ष और परोक्ष करों का भेद समझाइये। दोनों का तुलनात्मक महत्त्व लिखिये।

## १९५० समूह ( अ )

( इस समूह से केवल ३ प्रश्नों के उत्तर दीजिये। सब प्रश्नों के अंक बराबर है )

( १ ) प्रतिस्थापन सिद्धात का उपयोग उदाहरणों सहित आमदनी खर्च करने में किस प्रकार होता है ?

( २ ) क्रमागत ह्रास नियम समझाइये। किन किन दशाओं मे यह लागू नहीं होता ?

( ३ ) श्रम के बदले मशीनों के उपयोग करने से क्या हानि लाभ होते हैं ?

( ४ ) एकाधिकार मे लागत खर्च और वस्तु के मूल्य का क्या सबन्ध रहता है।

( ५ ) 'राष्ट्रीय आय' की परिभाषा लिखिये और समझाइये। वह किस प्रकार प्राप्त होती है और किस प्रकार वितरित की जाती है।

( ६ ) कर के प्रधान नियम क्या हैं ? अपने प्रान्त में बिक्री पर जो कर लगाया गया है उसका औचित्य सिद्ध कीजिये।